२२४ सम्राट अशोक की मृत्यु।

२२० अन्ध राज्य का स्थापन।

५० विक्रम सम्वत् आरम्भ।

ई० सन् का आरम्भ।

६८ यहूदी लोग रोग से पीड़ा पाकर भारतवर्ष की ओर भाग आये और मलाबार में बस गये।

१०० महाराज कनिष्क ने बौद्धों की बड़ी सभा की।

३२० गुप्तराज का उत्थान।

३४० समुद्र गुप्त भारत के महाराजाधिराज स्वीकृत हुये।

४०५-११ चीनी यात्री फहियान का भ्रमण।

४७३ आर्यभट्ट ज्योतिष के जन्म दाता का जन्म पृथ्वी अपने धुरे पर घूमती है यह सिद्ध किया और सूर्य व चन्द्र ग्रहणों का कारण बताया।

४८० ९० गुप्तराजवंश का टूटना।

५०५ वराहमिहिर ज्योतिषी का जन्म।

५५० राजपूतों ने एक राज्य दक्षिण में स्थापित किया जो ११९० तक चला।

६०६ हर्षवर्धन का राज्यारोहण।

६२२ इस्लाम धर्म की स्थापना। हिजरी सन् आरम्भ।

६२९-४५ चीनी यात्री ह्यून सांग का भ्रमण।

६४४ हर्षवर्धन ने ७५ दिन का मेला प्रयाग में आरम्भ किया जिसमें प्रतिदिन १०,००० बौद्ध भिक्षुओं को १०० सुवर्ण मुद्रा, १ मोती और एक कपड़ा दिया जाता था।

६४८ महाराज हर्षवर्धन की मृत्यु।

७०३ नेपाल व तिरहुत प्रदेश तिब्बत से निकाले गये।

७१२ अरबों ने मुल्तान और सिंध पर कब्जा कर लिया।

७१७ पारसियों का संजन बंदर (बम्बई से ६० मील उत्तर) पर पहुंचना।

७५० पालवन्श बङ्गाल में स्थापित हुआ।

७८८ जगद्गुरु शङ्कराचार्य का जन्म।

९९३ दिल्ली शहर की स्थापना।

९७३-१०४८ प्रसिद्ध इतिहास कार व वैज्ञानिक अलबरोनी।

९८६ पेशावर में सुलतान गजनी ने कबजा किया।

१००१ मुहम्मद गजनी का पहिला आक्रमण जैपाल की हार।

१००९ महमूद गजनी ने नगर कोट (कांगडा) को लूटा जहां उसे ७ लाख सुवर्ण मुद्रा ७०० मन सुवर्ण, थाल २०० मन सुवर्ण की ईंट २००० मन चांदी और बीस मन जवाहिरात, मोती, हीरे और लाल प्राप्त हुये।

१०२४ महमूद गजनी का १२ वाँ आक्रमण। सोमनाथ (गुजरात) की लूट और मूर्ति का तोडना।

१०२८-६० राजा भोज (पवार) ने मालवा में राज्य किया।

१०३८ राजा न्यायपाल ( बगाल ) ने अतीसा को बौद्ध धर्म प्रचार के लिये तिब्बत भेजा ।

१०४९-११ चन्देल राज्य. चन्देल राज्य के मुख्य स्थान खजराहो ( छतरपुर स्टेट ) महोबा (हमीरपुर) कालिंजर ( बांदा ) इस राज्य को जेजाक मुक्ति ( जिझौती ) भी कहते थे ।

११५८-७ वल्लालसेन ने बङ्गाल के एक भाग पर राज्य किया ।

११८२ परमाल चन्देल को पृथ्वीराज ने प्रतस्त किया ।

११८४ मुहम्मद गोरी का आक्रमण ।

११९२ पृथ्वीराज की हार (मुहम्मद गोरी द्वारा ) और उनकी हत्या । तराई का युद्ध ।

११९९-१२०० बखत्यार खिलजी ने १८ घोड सवारों से बङ्गाल फतह किया ।

१२०६ कुतुबुद्दीन ने गुलाम वंश का राज्य स्थापित किया । उर्दू भाषा का जन्म ।

१२३० कुतुब मीनार तैयार हुई ।

१२३६ रज़िया बेगम का राज्यारोहण ।

१२९० खिलजी वन्श का आधिपत्य ।

१२९८ अलाउद्दीन ने सोमनाथ को लूटा ।

१३०३ चित्तौर गढ़ पर अलाउद्दीन की चढ़ाई । रानी पद्मिनी की वीरता ।

१३१० खिलजियों ने मैसूर पर आक्रमण किया ।

१३२० तुगलक वन्श का आरम्भ ।

१३३६ विजया नगर में हिन्दू राज्य की स्थापना ।

१३४२ भारतवर्ष भर में दुर्भिक्ष ।

१३४७ दक्षिण भारत में बहमनी राज्य, मुसलमानों की स्थापना ।

१३९८ तैमूरलङ्ग का आक्रमण ।

१४१३ गुजराती कवि नरसिंह मेहता का जन्म ।

१४५१ लोदी राज वन्श की स्थापना ।

१४६९ गुरु नानक का जन्म ।

१४९८ वेस्कोडी गामा का आगमन ।

१५२६ पानीपत का युद्ध । बाबर का राज्यारोहण । मुगल राज्य की स्थापना ।

१५३० बाबर की मृत्यु ।

१५३९ गुरु नानक की मृत्यु जलन्धर के पास

१५४० हुमायूं दिल्ली से भगाया गया । शेरशाह पठान का राज्यारम्भ ।

१५४२ अकबर का जन्म ( अमरकोट ) ।

१५५५ हुमायूं का वापिस आना और अपना राज्य ले लेना ।

१५५६ अकबर का राज्यारोहण । द्वितीय युद्ध पानीपत ।

१५६५ जिजिया टैक्स का बन्द होना ।

१५७५ चाँद बीबी का अहमद नगर पर राज्य ।

१५७९ अकबर का नया धर्म ।

१५९५ चाँद बीबी ने वीरता से अहमद नगर के किले की रक्षा की ।

१५९१ शाहजहाँ का जन्म ।

१५९४ डच्च व्यापारियों का आगमन ।

१६०० ईस्ट इण्डिया कम्पनी की स्थापना चाँद बीबी का कत्ल।

१६०१ आदिग्रन्थ गुरु अरजुन ने समाप्त किया।

१६०४ फ्रेंच व्यापारियों का आगमन।

१६०५ अकबर की मृत्यु जहाँगीर का राज्यारोहण।

१६०८ तुकाराम महाराष्ट्र कवि का जन्म।

१६११ जहाँगीर की शादी नूरजहां के साथ।

१६१३ जहाँगीर ने अंग्रेजी व्यापारियों को भारत का द्वारा खोल दिया। सूरत में प्रथम अंग्रेजी कोठी।

१६२३ तुलसीदासजी की मृत्यु।

१६२७ शिवाजी महाराजा का जन्म। जहांगीर की मृत्यु शाहजहाँ का राज्यारोहग।

१६३० दक्षिण में और गुजरात में दुर्भिक्ष।

१६३४ तख्ततावस ७ वर्ष की मेहनत के बाद तैयार हुआ। ईस्ट इण्डिया कम्पनी को गङ्गा जी के किनारों पर व्यापार करने की आज्ञा।

१६४८ शिवाजी ने तोरण किला ले लिया

१६५० शिवाजी ने कल्याण पर कबजा किया।

१६५७ शाहजहां के लड़कों में आपसी युद्ध।

१६५८ शाहजहा कैद हुये। औरंगजेब दिल्ली के बाहर बादशाह हुये।

१६५९ चन्द्राब्द फिर से आरम्भ। औरंगजेब का राज्यारोहण। अफजल खां का शिवाजी द्वारा वध।

१६६० शायिस्ता खां को शिवाजी ने पराहत किया।

१६६१ पोर्तुगाल ने बम्बई अंग्रेजों को दहेज में दी।

१६६६ शाहजहाँ की मृत्यु। शिवाजी मुगल दरबार में गिरफ्तार कर लिये गये लेकिन भागे।

१६६७ शिवाजी को औरंगजेब ने राजा माना और शिवाजी ने अपने सिक्के चलाये।

१६७४ शिवाजी के स्वतन्त्र शासक होने की घोषणा तथा राज्यारोहण पांडूचेरी की स्थापना (फ्रेंचद्वारा)

१६७५ गुरु तेगबहादुर नवें गुरु औरंगजेब द्वारा बलि हुए।

१६८० शिवाजी महाराज की मृत्यु।

१६८६ ईस्ट इण्डिया कम्पनी ने शासन आरम्भ करने की चेष्टा की।

१६९० चारनौक ने कलकत्ता बसाया। औरंगजेब ने अंग्रेजी कम्पनी को दण्ड दिया।

१७०० राजाराम महाराज की मृत्यु पर ताराबाई ने मराठी सत्ता अपने हाथ में ली। यूनाइटेड ईस्ट इण्डिया कम्पनी बनी। भारत के छपे हुये कपड़े इंगलैण्ड में पार्लीमेंट के ऐक्ट द्वारा बन्द किये गये।

१७०७ औरंगजेब की मृत्यु और मुगल राज की इति श्री आरम्भ

१७०८ भारत अंग्रेजी कम्पनियों का एकीकरण ।

१७१० सिखों का सशस्त्र उभरना ।

१७१२ बहादुरशाह मुगल बादशाह की मृत्यु ।

१७१४–२० बालाजी विश्वनाथ । पहले पेशवे ।

१७१७ शाहु महाराजा का राज्यारोहण ।

१७१९ मुगल बादशाह ने मराठों का चौथ वसूल करने का अधिकार स्वीकृत किया ।

१७२० प्रसिद्ध बाजीराव प्रथम (पेशवा)

१७२१ इङ्गलैण्ड में भारतीय वस्तुओं की मनाई की ।

१७२४ बहुत से देशी राज्यों का निर्माण

१७२५ फ्रेंच लोगों को माही मिला ।

१७२७ शाहु महाराज ने पेशवा को पूर्ण अधिकार दिये ।

१७३७ मराठों का दिल्ली पर आक्रमण ।

१७३९ नादिरशाह का आक्रमण । पुर्तगाल का भारत में पतन ।

१७४४ अंग्रेजों और फ्रेंचों की भारतवर्ष में लड़ाई ।

१७४६ मद्रास फ्रान्स के कबजे में ।

१७४८ एक्सला चेपल की सन्धि इङ्गलैंड और फ्रान्स के बीच ।

१७४९ अंग्रेजी और फ्रांसीसी कम्पनियों के बीच युद्ध ।

१७५१ आरकोट का अंग्रेजों द्वारा घेरा ओड़ीसा मरहठों ने लिया ।

१७५४ विदेशी कम्पनियों में समझौता। डुप्ले वापिस बुलाया गया ।

१७५७ क्लाइव ने जाली सन्धि उमीचन्द के धोखा देने के लिये बनाई । प्लासी का युद्ध । ब्रिटिश राज्य का आरम्भ । मीर जाफर से अंग्रेजों को अटूट धन की प्राप्ति

१७५८ क्लाइव गवरनर हुआ । हैदर-अली मैसूर का राजा ।

१७६० वाडीवाश की लड़ाई । फ्रेंच की हार ।

१७६१ पानीपत पर तीसरा युद्ध । मराठों की हार ।

१७६३ फ्रेंच स्थान वापिस दिये गये ।

१७६४ अंग्रेजी फौज के देशी सिपाहियों का उभरना । २४ नेता तोप से उड़ा दिये गये ।

१७६५ शाह आलम ने अंग्रेजों को दीवानी अख्त्यारात दिये ।

१७६९ ईस्ट इण्डिया कम्पनी ने प्रयत्न आरम्भ किये कि बङ्गाल में कच्चा रेशम बटे लेकिन बिनावट का काम बन्द हो ।

१७७० हैदरअली मरहठों से हार गया। बङ्गाल में भयङ्कर दुर्भिक्ष । पहला बङ्क खुला ।

१७७२ वारन हेस्टिंग्स गवर्नर बङ्गाल । राजा राममोहनराय, ब्रह्म समाज के संस्थापक का जन्म ।

१७७३ रेगुलेटिंग ऐक्ट पास हुआ ।

१७७४ गवरनर जनरल का पद और सुप्रीम कोर्ट स्थापित। महाराजा नन्दकुमार की फांसी। हेस्टिंग्स ने अवध की बेगमों से धन लिया।

१७८० भारत में पहला समाचार पत्र "हिकीज़ गजेट" प्रकाशित हुआ रणजीतसिंह का जन्म। गवरनर जनरल को सुप्रीम कोर्ट से स्वतन्त्र बनाने का ऐक्ट पास हुआ।

१७८२ अंग्रेजों द्वारा पहिली शिक्षण संस्था की स्थापना। 'हिकी' (सम्पादक पहला समाचार पत्र) को जेल। हैदर अली की मृत्यु।

१७८८–९५ वारन हेस्टिंग्स पर पार्लमेंट में मुकद्दमा।

१७८९ बम्बई का पहिला पत्र 'बम्बई हैरल्ड' प्रकाशित 'कालीदास' के ग्रन्थों का अनुवाद विदेशी भाषा में।

१७९३ इसतिमरारी बन्दोबस्त ऐक्ट पास हुआ।

१७९४ महादजी सिंदे की मृत्यु।

१७९५ श्रीमहारानी अहिल्याबाई होलकर की मृत्यु।

१७९९ चौथी मैसूर युद्ध का अन्त। टीपू की मृत्यु।

१८०० मराठा राजनीतिज्ञ नाना फडणवीस की मृत्यु।

१८०२ बसीन की सन्धि। पेशवा ने महाराष्ट्र स्वातन्त्र्य का नाश किया।

१८०४ बङ्गाल स्टेट आफेंसस रेग्युलेशन पास हुआ जिसमें मारशल्ला की आज्ञा देने का अधिकार सरकार से हुआ।

१८०६ वेलूर में बलवा।

१८१३ नया चार्टर ईस्ट इण्डिया कम्पनी। कम्पनी को मजबूर किया गया कि १ लाख रुपया देशी विद्या तथा पाश्चात्य विज्ञान की शिक्षा पर खर्च करें। हिन्दुस्तानी रुई के माल पर भारी कर इङ्गलैण्ड में लगाया गया।

१८१७ अन्तिम मराठा युद्ध।

१८१८ बम्बई प्रान्त बनाया गया। 'समाचार दर्पण' पहिली देशी भाषा (बङ्गाली) का पत्र, रेग्युलेशन जिसके द्वारा सरकार को यह अधिकार प्राप्त हुआ कि किसी व्यक्ति को देश से बिना मुकदमे के निकाल दे।

१८२० सिक्ख राज्य का उत्थान।

१८२४ स्वामी दयानन्द सरस्वती का जन्म। एलफिन्स्टन की शिक्षा सम्बन्धी प्रसिद्ध चिट्ठी।

१८२५ दादा भाई नौरोजी का जन्म।

१८२६ प्रथम ब्रह्मयुद्ध।

१८२८ ब्रह्म समाज की स्थापना।

१८२९ सती प्रथा बन्द की गई।

१८३१ राजा मैसूर गद्दी से उतारे गये।

१८३३ ईस्ट इण्डिया कम्पनी को नया चार्टर। शासन विधान में परिवर्तन।

१८३४ कुर्ग अंग्रेजों ने लिया।

१८३५ कलकत्ता मैडीकल कालेज स्थापित।
मुद्रकों की रजिस्ट्री का कानून पास हुआ। इसके पहिले गवर्नर जनरल से लाइसेन्स लेना पडता था।

१८३६ योरोपियन लोग भी दीवानी अदालत के अधिकार में किये गये। योरोपियनों का आन्दोलन निष्फल।

१८३७ पहिला सार्वजनिक डाकखाना खुला।

१८३९ रञ्जीतसिंह की मृत्यु।

१८४३ सिन्ध अंग्रेजों ने लिया।

१८४५ प्रथम सिक्ख युद्ध।

१८४८ द्वितीय सिक्ख युद्ध।

१८४९ पञ्जाब अंग्रेजों के कबजे में। लगभग १२९,००० हथियार छीने गये।

१८५१ भारत में प्रथम टेलीग्राम लाइन।

१८५२ दक्षिणी ब्रह्म देश पर कबज़ा।

१८५३ पहिली रेलवे लाइन २९ मील लम्बी बम्बई और थाना के बीच में। अंग्रेजी शिक्षा का प्रारम्भ।

१८५४ डाक के टिकट चलाये गये। शिक्षा विभाग की स्थापना। सर चार्लस वुड का शिक्षा सम्बन्धी खलीता। व्यवस्थापक सभा की पहिली बैठक।

१८५५ ई० आई० रेलवे खोली गई।

१८५६ लोकमान्य बाल गङ्गाधर तिलक का जन्म।

१८५७-५८ स्वतन्त्रता का प्रथम युद्ध अथवा गद्दर ( Sepoy Mutiny ) महारानी लक्ष्मीबाई झांसी की वीरता युक्त मृत्यु। मुगल बादशाह कैद करके रंगून भेजे गये। यूनिवर्सिटी स्थापित हुई।

१८५८ भारत का शासन इङ्गलैंड राजा के हाथ में आया। महारानी विक्टौरिया का घोषणा पत्र प्रयाग में पढ़ा गया। इण्डियन नेव्ही भारतीय जल सेना तोड़ दी गई।

१८५९ तांत्या टोपे को फांसी।

१८६१ इण्डियन कौंसिल ऐक्ट पास हुआ। गैर सरकारी सदस्य लिये गये। हाईकोर्ट स्थापित। कवि श्रेष्ठ रवीन्द्रनाथ टागोर का जन्म।

१८६५ ओडीसा में भयङ्कर दुर्भिक्ष। १० लक्ष मनुष्यों की मृत्यु।

१८६७ किताबों की रजिस्ट्री का ऐक्ट पास हुआ।

१८६८ अमृतबाजार पत्रिका का प्रकाशन कटक में मारवाड़ा की घोषणा।

१८६९ महात्मा गान्धी का जन्म।

१८७० दफा १२४ ए पीनल कोड में जोडी गई।

१८७२ मालेर कोटला ( पञ्जाब ) में मारशल्ला की घोषणा। प्राथमिक शिक्षा का आरम्भ। लार्ड मेयो की पोर्ट ब्लेयर में हत्या।

१८७५ महाराजा गायकवाड़ ( बड़ौदा ) गद्दी से उतारे गये। युवराज (एडवर्ड सप्तम) का भारत में भ्रमण। आर्य समाज स्थापित।

१८७६ रेलवे कान्फ्रेंस आरम्भ। देश में दुर्भिक्ष।

१८७७ रानी विक्टोरिया ने 'महारानी' का पद ग्रहण किया। लगभग सवा पाँच लाख अकाल पीड़ित मनुष्य मरे।

१८७८ अफ़गानिस्तान से युद्ध। धोंड़-मनमाड रेलवे आरम्भ। देशी भाषा के वर्तमान पत्रों का ऐक्ट पास हुआ। आर्म्स ऐक्ट पास हुआ।

१८७९ फौजी कमीशन कायम हुई।

१८८० "केसरी" और "मराठा" का लो० तिलक द्वारा जन्म। प्रथम राष्ट्रीय पाठशाला पूना में स्थापित।

१८८१ मैसूर स्टेट रेलवे खोली गई।

१८८२ देशी भाषा के पत्रों का ऐक्ट रद्द हुआ। श्री० सुरेन्द्रनाथ बनर्जी को अदालत के अपमान करने में जेल की सज़ा। रुई के कपड़ों की आयात पर कर बन्द किया गया।

१८८५ राष्ट्रीय महासभा का जन्म ( बम्बई ), तीसरा ब्रह्म देश युद्ध। स्थानिक स्वराज ऐक्ट पास हुआ।

१८८६ गवालियर का किला सिंधिया को वापिस दिया गया। झांसी शहर अंग्रेजों को मिला। शिक्षा विभाग का नूतन प्रबन्ध।

१८८७ महारानी विक्टोरिया की जुबिली

१८९१ एज आफ कन्सेंट बिल (स्त्री द्वारा सम्भोग की अनुमति देने का आयु सम्बन्धी कानून) पास हुआ मनीपुर का मामला। चीफ कमिश्नर आसाम की हत्या। ब्रिटिश फौज भगा दी गई।

१८९२ इण्डियन कौंसिल ऐक्ट पास हुआ। सदस्यों को संख्या बढ़ाई गई।

१८९३ भारतीय टकसाल बन्द हुई। सरकारी सिक्का नीति का आरम्भ। महाराज बड़ौदा ने प्राथमिक अनिवार्य शिक्षा आरम्भ की।

१८९४ दादाभाई नौरोजी मैम्बर ब्रिटिश पार्लीमेंट चुने गये। भारती सूती कपड़ों पर कर लगाया गया।

१८९५ प्रांतीय फौजी विधान बन्द हुआ। सरकारी खर्च सम्बन्धी शाही कमीशन नियत हुआ।

१८९६ प्लेग का आरम्भ।

१८९७ ब्रह्म देश छोटे लाठ के आधीन किया गया। भारत में भूचाल। दुर्भिक्ष भयङ्कर।

१८९८ १५३ ए० पीनल कोड और दफा १०८ ज़ाब्ता फौजदारी में बढ़ाई गई।

१८९९ लार्ड कर्ज़न वाइसराय हुये।

१९०० गोल्ड रिज़र्व फण्ड बनाया गया।

१९०१ महारानी विक्टोरिया की मृत्यु। आबपाशी कमीशन नियत हुआ।

१९०२ बरार के ज़िले निज़ाम हैदराबाद से ब्रिटिश को मिले। लार्ड किचनर कमानडर–इन–चीफ हुये।

१९०३ एडवर्ड सप्तम बादशाह हुए। दिल्ली में राज्यारोहण दरबार बहुत खर्च करके किया गया। जनता ने खर्च का विरोध किया लेकिन निष्फल रहा।

१९०४ लार्ड कर्ज़न की म्याद बढ़ी। यूनिवर्सिटी ऐक्ट पास हुआ। सहकारी संस्थाओं का आरम्भ। तिब्बत पर चढ़ाई।

१९०५ बग विच्छेद; विदेशी माल का बायकाट, सर्वेण्ट आफ इण्डिया सोसाइटी श्री० गोखले द्वारा स्थापित। लार्ड कर्ज़न और लार्ड किचनर में मतभेद। लार्ड कर्ज़न का इस्तीफा। लार्ड मिण्टो वाइसराय नियत हुए।

१९०६ आल इंडिया मुस्लिम लीग स्थापित। निकल की इकन्नी चलाई गई। बड़ौदा राज्य में प्राथमिक शिक्षा अनिवार्य कर दी गई।

१९०७ इंडिया कौंसिल में दो हिंदुस्तानी नियत हुए।

राजद्रोही मीटिंग ऐक्ट पास हुआ। कांग्रेस में फूट। दक्षिणी अफ्रीका में आन्दोलन। पञ्जाब में एण्टीकोलीनाइजेशन आन्दोलन। ला० लाजपतिराय का देश निकाला। अरविन्द घोष और अन्य देश भक्त पकड़े गये। लोकमान्य तिलक को ६ साल की सज़ा राजद्रोह में।

१९०८ दमनकारी कानून-समाचार पत्र ज़ाब्ता फौजदारी (समिति) और भक से उड़ने वाले पदार्थों सबंधी—पास हुए।

सप्तम एडवर्ड का घोषणा पत्र। खुदीराम बोस द्वारा बङ्गाल के लाट पर पहिला बम्ब का गोला चलाया गया।

१९०९ मार्ले–मिण्टो सुधार श्री० गोखले ने बडी व्यवस्थापक सभा में प्राथमिक अनिवार्य शिक्षा सम्बन्धी प्रस्ताव पेश किया जो अस्वीकृत हुआ।

१९१० प्रेस ऐक्ट पास हुआ। लार्ड हार्डिङ्ग वाइसराय हुए। सप्तम एडवर्ड की मृत्यु।

१९११ बंग विच्छेद रद्द हुआ। आसाम प्रान्त बनाया गया। बिहार ओडीसा अलग नया प्रान्त हुआ दिल्ली राजधानी बनाई गई। पञ्चमजार्ज और महारानी का आगमन। निजाम हैदराबाद आसफजाह की मृत्यु।

१९१२ पब्लिक सर्विसेज कमीशन नियत हुआ। लार्ड हार्डिंग दिल्ली में बम द्वारा घायल हुये।

१९१३ कानपुर में मसजिद का दंगा। श्री० टागोर को नोबेल पुरस्कार साहित्य के लिये मिला।

१९१४ कनाडा से लौटे हुये सिक्खों पर बज बज में सरकारी अत्याचार। योरोपीय महायुद्ध का आरम्भ। भारत की वीरता।

१९१५ हिन्दू विश्वविद्यालय का बिल पास हुआ। श्री० गोखले और श्री० फीरोजशाह मेहता की मृत्यु। प्रेस एसोसियेशन स्थापित, डिफेन्स आफ इण्डिया ऐक्ट पास हुआ। समाचार पत्रों की प्रथम प्रदर्शिनी बड़ौदा में हुई।

१९१६ मैसूर में यूनिवर्सिटी होमरूल लीग स्थापित, लार्ड चेम्स फोर्ड वाइसराय, कांग्रेस—लीग स्कीम (सुधार विधान) बनाया गया।

१९१७ रुई के कपड़ों पर आयात कर बढ़ाया गया। मि० बेसेण्ट नजर बन्द हुईं। श्री०-दादाभाई नौरोजी की मृत्यु। पबलिक सर्विसेज कमीशन की रिपोर्ट प्रकाशित। इण्डैनचर्ड लेबर (कुली प्रथा) सम्बन्धी विरोधी आन्दोलन। ब्रिटिश शासन नीति की घोषणा। मि० मांटेग्यू का आगमन। दो आने का निकल का सिक्का चलाया गया। इम्पीरियल कांफ्रेंस में भारतीय मेम्बर।

१९१८ अडयार में राष्ट्रीय विश्व विद्यालय। इन्फ्लूऐन्जा का फैलना। सुधारों की रिपोर्ट प्रकाशित, रौलेट कमेटी की रिपोर्ट प्रकाशित कांग्रेस व मुसलिम लीग की खास बैठकों ने सुधार पर बिचार किये। आल इण्डिया माडरेट कान्फ्रेंस स्थापित। बम्बई में सोने की टकसाल।

१९१९ रौलेट बिल जनता के घोर विरोध पर भी पास हुआ। सार्वदेशिक हड़तालें। सत्याग्रह का आरम्भ। महात्मा गान्धी पलवल व कोसी रेलवे स्टेशन के बीच रेल से उतारे गये। अनेक स्थानों में दंगे पंजाब में मारशला। जलियान वाला बाग हत्याकांड। हार्नीमैन का देश निकाला। सर सङ्करन नैयर का इक्जिक्यूटिव कौंसिल की मैंबरी से विरोधात्मक इस्तीफा। सर रवीन्द्रनाथ टागौर ने खिताब त्याग दिया।

अफगानिस्तान से युद्ध। पंजाब के दंगों के लिये कमेटी स्थापित हुई। शाही घोषणा। राजनैतिक कैदियों को माफी। सत्येन्द्र प्रसन्नसिंह को लार्ड की पदवी मिली।

१९२० पंजाब दङ्गों पर कमेटी की रिपोर्ट प्रकाशित हुई। अपराधियों को निर्दोष ठहराया गया। जनता को इस निर्णय से असन्तोष। खिलाफत आन्दोलन का जोर। असहयोग की तैयारी। खास बैठक कांग्रेस कलकत्ता असहयोग पास हुआ। ट्रेड यूनियन कांग्रेस की स्थापना। नागपुर कांग्रेस में असहयोग देश व्यापी हुआ।

१९२१ मोपलाओं का मलाबार में दङ्गा लार्ड रीडिंग वाइसराय हुए। सुधार शासन का आरम्भ, जन संख्या की गणना हुई राष्ट्रीय कालेजों की स्थापना, श्री० शास्त्री पी० सी० बनाये गये ब्रह्मदेश अलग गवर्नर के आधीन प्रांत हुआ, तिलक स्वराज्य फण्ड एक करोड़ जमा हुआ, देश भर में बिलायती कपड़े जलाये गये, अली बन्धुओं पर मुकदमा और सज़ा युवराज का आगमन और उनका बायकाट, बम्बई में दंगा स्वयं सेवक गैर कानूनी हुए, सी. आर. दास प्रेसीडैण्ट कांग्रेस नियुक्त हुए; ला० लाजपतराय, मोतीलाल नेहरू तथा अन्य नेताओं की गिरफ्तारी, हस्तलिखित समाचार पत्रों का प्रकाशन, लार्ड सिंहा का इस्तीफा, इंपीरियल कांफ्रेंस में उपनिवेशों में भारतीयों की अवस्था पर विचार।

१९२२ जनवरी सन् १९२२ में बम्बई में राजनैतिक कांफ्रेंस और सर सङ्करन नैयर का कांफ्रेंस से उठ जाना, अहमदाबाद और सूरत म्यूनिसिपैलिटियां सस्पैण्ड हुईं, बारडोली में सत्याग्रह की तैयारी, चौरी चौरा घटना, सत्याग्रह का स्थगित किया जाना, महात्मा गान्धी का उपवास, महात्मा गान्धी पर मुकद्दमा और ६ साल की कैद का हुक्म, इण्डियन रेशियल डिस्टिङ्कशन कमेटी (रङ्गभेद कमेटी) की रिपोर्ट सर माइकेल ओडायर का सर सङ्करन नैयर पर मुकदमा, गया कांग्रेस में कौंसिल प्रवेश का प्रश्न, देशबन्धु दास का देश व्यापी प्रभुत्व।

सत्याग्रह जाँच कमेटी और उसकी रिपोर्ट, कौंसिल पार्टी का जन्म, कांग्रेस में द्वन्द-परिवर्तन वादी ( Pro-changer ) और अपरिवर्तन वादी ( No-changer )

प्रेस ऐक्ट रद्द हुआ मांटेग्यु का इस्तीफा, सिक्खों ने गुरु के बाग में सत्याग्रह किया, गुरु द्वारा आन्दोलन अकालियों द्वारा।

१९२३ योरोपियन अफसरों की परिस्थिति की जांच के लिये 'ली कमीशन' नामक रायल कमीशन की नियुक्ति (जून), टैरिफ बोर्ड की स्थापना, लार्ड रीडिङ्ग ने व्यवस्थापक सभा के मत के विरुद्ध नमक टैक्स को दुगना करने का सार्टीफिकेट दिया जनता में असन्तोष, स्वराज्यपार्टी का जोर, देशबन्धु सी० आर० दास की लोकप्रियता, स्वामी श्रद्धानन्द ने शुद्धि का झण्डा उठाया, मुसलमान मलकाना राजपूतों की शुद्धि, पं० मालवीय का सङ्गठन कार्य और व्यायाम पर जोर देना, बब्बर अकालियों द्वारा कुछ आदमियों का मारा जाना, महाराजा नाभा का देश निकाला और पदच्युत होना, अकाली दल और गुरुद्वारा कमेटी का गैर कानूनी करार दिया जाना, मोल ऐलिस (एक अंग्रेजी महिला) का सरहद्दी जातियों द्वारा खून।

१९२४ महात्मा गाँधी को (Appendicites) रोग का आपरेशन, तदनन्तर रिहाई, ऐसेम्बली, सी० पी० और बङ्गाल कौंसिलों में बजट स्वराज्य पार्टी के प्रयत्नों से नामन्जूर हुआ। सुधार शासन की जांच के लिये मुडिमैन कमेटी की नियुक्ति, ब्रिटिश अम्पायर प्रदर्शनी, औद्योगिक हड़तालें, कोहाट में मुसलमानों का दङ्गा और हिन्दुओं पर घोर अत्याचार महात्मा गांधी और सी० आर० दास प्रभृति स्वराजिस्ट नेताओं के बीच जुहू (बम्बई) में कॉफ्रेंस और परस्पर विरोध, आल इंडिया काँग्रेस कमेटी में स्वराजिस्टों द्वारा विरोध तदनन्तर एकता परन्तु काँग्रेस मेम्बर द्वारा २००० गज सूत दिये जाने की प्रतिज्ञा बगाल आर्डीनेंस तथा रेगूलेशन (१८१८) द्वारा गिरफ्तारियां गाँधी स्वराजिस्ट पैक्ट (कलकत्ता) बेलगांव कांग्रेस (गांधी सभापति) मौंट एवरेस्ट (कैलाश) की चढ़ाई केवल ६०० फुट बाकी रही मेलोरी और अरविन इस उद्योग में मर गये।

१९२५ श्री सी० आर० दास की मृत्यु, श्री अरविन्द घोष को राजनैतिक कार्य के लिये निमन्त्रण और उस की अस्वीकृति, श्री सेनगुप्त स्वराजिस्ट नेता बनाये गये। मुडिमैन कमेटी की रिपोर्ट प्रकाशित (मार्च) श्री० ताम्बे (मध्य प्रांत के स्वराजिस्ट) कौंसिल के प्रेसीडेंट बन गये मि० पटेल ऐसेम्बली के

प्रेसीडेन्ट हुये, रिस्पांसिव को-अपरेशन (प्रतियोगी सहकारिता) का बम्बई और मध्य प्रदेश में जोर जयकर, केलकर, और मुन्जे का ऐसेम्बलीसे इस्तीफा, भारतीय टैक्स कमीशन का कार्य समाप्त हुआ, करेन्सी कमीशन ने कार्य आरम्भ किया, दक्षिणी अफ्रीका से शिष्ट मण्डल का आगमन तथा एक शिष्ट मण्डल का भारत से जाना, ऐसेम्बली के स्वराजिस्ट मेम्बरों का विरोध सूचक उठ कर चला जाना।

१९२६ लार्ड आयरविन की वाइसराय पर नियुक्ति, प्रान्त से कौंसिलों तथा ऐसेम्बली के चुनाव, स्वराजिस्ट पार्टी का जोर काफी रहा हिन्दू-मुसलिम दंगे कलकत्ते में तथा अन्य स्थानों में, करेन्सी कमीशन की रिपोर्ट जिसमें रुपया १ शिलिंग ६ पेंस किये जाने की सिफारिश की गई, भारतीय व्यापारियों का विरोध, रायल कृषि कमीशन की नियुक्ति, हिंदू सङ्गठन की वेगमयी प्रगति, रुई की मिलों सम्बन्धी जांच के लिये टैरिफ बोर्ड कमेटी की नियुक्ति, भारतवासियों की अवस्था पर विचार के लिये दक्षिणी अफ्रीका को एक शिष्ट मण्डल (सर जार्ज पैडिसन सभापति) भारत सरकार ने भेजा, पटुआखाली सत्याग्रह अब्दुलरशीद द्वारा स्वामी श्रद्धानन्द की मृत्यु तथा अब्दुल रशीद को फांसी, कांग्रेस (गौहाटी)

१९२७ इण्डियन सायन्स कांग्रेस (जनवरी) सर जे० सी० बोस सभापति, प्रथम अखिल भारतीय महिला परिषद् महारानी बड़ोदा अध्यक्ष, दक्षिणी अफ्रीका का समझौता और उस पर चर्चा, राजकुमारी पर अत्याचार के कारण खड्गबहादुर युवक द्वारा हीरालाल का खून और ८ साल की सजा, रुपया का दाम १८ पेन्स, पददलित जातियों की महासभा यूरोप में और भारतीय प्रतिनिधियों का सम्मिलित होना काकोरी डकैती का मामला और अमानुषिक सजायें स्कीन कमेटी (अर्थात् फौजी सुधार कमेटी) को रिपोर्ट, श्री सुभाषचन्द्र बोस नजर कैद से बीमारी की हालत में छोड़े गये, श्री० श्रीनिवास शास्त्री दक्षिणी अफ्रीका में भारत सरकार की ओर से एजेन्ट नियत हुये, पटुआखाली सत्याग्रह में श्री० सचिन्द्रनाथ सेन की जेल यात्रा, 'रंगीला रसूल'' का मामला और राजपाल को सजा, वाइसराय द्वारा बिना तार द्वारा समाचार इत्यादि के भारत में प्रसार

के लिये स्थान का उद्घाटन समारम्भ, मिस मेयो ने 'मदर इण्डिया' नामक पुस्तक जिसमें भारत पर अपमान जनक आक्षेप किये गये हैं प्रकाशित की, शिमला में हिन्दू-मुसलिम एकता कान्फ्रेन्स, और वाइसराय का भाषण. श्री० हरविलास शारदा द्वारा विवाह बिल पेश होना, ओडीसा में भयङ्कर बाढ़े, ब्रिटिश पार्लीमेंट द्वारा भारत के लिये स्टेचुटरी कमीशन की नियुक्ति (सर जान सायमन अध्यक्ष) लार्ड बर्किनहेड (भारत मन्त्री) का भारत के लिये अपमानयुक्त भाषण, कमीशन का वायकाट देश को सुझाया गया, खड़गपुर के कर्मचारियों की हड़ताल राष्ट्रीय कांग्रेस मद्रास। डा० अन्सारी अध्यक्ष। कांग्रेस का ध्येय बदल कर पूर्ण स्वातन्त्र्य रक्खा गया। मि० रलियाराम की अध्यक्षता में १४ वीं अखिल भारतीय कांफ्रेंस इलाहाबाद। बैकबे, बम्बई की फजूल खर्ची सम्बन्धी श्री० नरीमैन पर मि० हार्वीके मुकदमे की बहस दिसम्बर ३० तक। १९ वां अधिवेशन आल इण्डिया मुसलिम लीग कलकत्ता श्री० मुहम्मद याकूब अध्यक्ष। लिबरल फिडरेशन (कलकत्ता) सर तेजबहादुर सप्रू अध्यक्ष। रिपबलिकन कांग्रेस मद्रास अध्यक्ष पं० जवाहरलाल नेहरू। लाहौर में सर मुहम्मद शफी की अध्यक्षता में प्रतिद्वंद्वी मुसलिम लीग की बैठक हुई। हकीम अजमलखाँ की मृत्यु।

१९२८ बम्बई में मिल मजदूरों की विराट हडताल, लार्ड सिंह की मृत्यु, मिस मिलर की शुद्धि और महाराजा इन्दौर के साथ ब्याह, एसेम्बली ने सायमन कमीशन वायकाट पास हुआ, पटियाला में ३५ देशी नरशों की सभा हुई, देशी राज्यों सम्बन्धी सर लेसली स्काट की स्कीम प्रकाशित हुई, सर एलेक्जैण्डर मुडीमैन की मृत्यु, बारडोली सत्याग्रह तथा जांच कमेटी की नियुक्ति, लिलूआ में हडताल, सीलोन सुधार रिपोर्ट प्रकाशित हुई, नेहरू कमेटी की रिपोर्ट प्रकाशित, पब्लिक सेफटी बिल कमेटी को सोंपा गया, लाहौर में रामलीला के जुलूस में बम फेका गया, एस. आर. दास की मृत्यु, लाहौर में सायमन कमीशन के आगमन पर जुलूस की पुलिस द्वारा मारपीट, ला० लाजपतराय की चोट के कारण मृत्यु, सांडर पुलिस अफसर लाहौर में मारा गया। दिल्ली में सायमन कमीशन

के कारण हडताल; शारदा केनाल का उद्घाटन हुआ, सम्राट पंचमजार्ज बहुत बीमार हुये और अच्छे हुये, ऐसेम्बली का दफ्तर अलग हुआ, श्री० राजेन्द्रनाथ लहरी को गोंडा में फांसी लगी, झरिया में आल इण्डिया कांग्रेस हुई, कलकत्ते में कांग्रेस तथा अन्य कान्फ्रेंसें सर्वदल सम्मेलन की बैठक, ब्रिटिश सरकार को कांग्रेस ने ३१ दिसम्बर १९२९ तक का समय "डोमीनियन स्टेटस" देने के लिये दिया गया, स्वराज्य का सन्शोधित प्रस्ताव पास हुआ।



# डायरी सन् १९३०

१ अप्रैल १९३० मङ्गलवार चैत्र शु० २, १९८७

२ अप्रैल १९३० बुधवार चैत्र शु० ३, १९८७

३ अप्रैल १९३० गुरुवार चैत्र शु० ४, १९८७

४ अप्रैल १९३० शुक्रवार चैत्र शु० ५, १९८७

# समय।

## आर्यमतानुसार समय के विभाग

---

प्राचीन आर्यमतानुसार समय अथवा काल अनादि और अनन्त है। उसका अनाद्यनन्तत्व निम्न लिखित विवेचन से स्पष्ट होगा।

### मनु तथा मनवन्तर।

जगत का नियन्ता ब्रह्मदेव माना जाता है। मानवी काल गणनानुसार जब ४ अब्ज ३२ हजार वर्ष व्यतीत होते हैं तब ब्रह्मदेव का एक दिवस होता है। जब इस प्रकार के दिवसों के १०० वर्ष व्यतीत होते हैं तब वह ब्रह्मदेव और उसकी सृष्टि लय को प्राप्त होती है। जग की उत्पत्ति होकर ब्रह्मदेव के ५० वर्ष हो चुके हैं। इस हिसाब से यह जगत कब उत्पन्न हुआ इसका पता चल सकता है। ब्रह्मदेव के एक दिवस के अन्तर्गत १४ मनवन्तर होते हैं उनमें से स्वयंभु, स्वारोचिष, उत्तम, तामस, रैवत व चाक्षुष समाप्त होकर वैवस्वत मनवन्तर चालू है। इस के अनन्तर सावर्णि, दक्षसावर्णि, ब्रह्मसावर्णि धर्मसावर्णि, रुद्रसावर्णि, देवसावर्णि, और इन्द्रसावर्णि ऐसे ७ मनवंतर होने वाले हैं।

### युग।

प्रत्येक मनु ७१ महायुग तक रहता है। एक महायुग ४३,२०,००० वर्ष चलता है। अब तक २७ महायुग हुये और २८ वाँ चल रहा है। इस महायुग में से कृतयुग ( सतयुग ) १७,२८,००० वर्ष, त्रेतायुग १२,९६,००० वर्ष द्वापर युग ८,६४,००० वर्ष ऐसे तीन युग समाप्त होचुके हैं और चतुर्थ युग अर्थात् कलियुग ४,३२,००० वर्ष चल रहा है जिसमें ५०२९ वर्ष व्यतीत हो चुके हैं।

### युगों की उत्पत्ति।

सतयुग की उत्पत्ति—कार्तिक शुक्ल ९, प्रथम प्रहर, चन्द्र श्रवण नक्षत्र, वृद्धि योग में हुई। इस युग में सूर्यग्रहण १६०० और चन्द्रग्रहण १०,००० हुये। मनुष्य आयुर्बल १ लाख वर्ष थी। उँचाई २१ हाथ। द्रव्य रत्न और पात्र सुवर्ण था। प्राण ब्रह्मांडमय। तीर्थ पुष्कर।

त्रेता युग की उत्पत्ति—वैशाख शुक्ल ३, चन्द्र रोहिणी नक्षत्र, शोभन योग, द्वितीय प्रहर, में हुई। इस युग में सूर्यग्रहण १८०० और चन्द्रग्रहण ११००० हुये। प्राण अस्थिमय। मनुष्य आयुर्बल १०००० वर्ष और उँचाई १४ हाथ थी। द्रव्य सुवर्ण और पात्र चांदी था। तीर्थ नैमिषारण्य।

द्वापर युग की उत्पत्ति—माघ कृष्ण ३० शुक्रवार, धनिष्ठा नक्षत्र में चन्द्र, वरियसि योग वृष लग्न। सूर्यग्रहण ३६००, और चन्द्रग्रहण २०,००० इस युग में हुये। मनुष्य आयुर्बल १००० वर्ष ७ हाथ उँचाई, और रुधिरगत प्राण चांदी के सिक्कों का प्रयोग और ताम्र के पात्र बनना। तीर्थ कुरुक्षेत्र।

कलियुगकी उत्पत्ति—भाद्रपद कृष्ण १३ रविवार चन्द्र अश्लेषा नक्षत्र व्यतिपात योग अर्ध रात्रौ मिथुन लग्नोदय में हुई। मनुष्यायुर्बल १०० वर्ष उँचाई ३॥ हाथ अन्नमय प्राण द्रव्य कूट और पात्र मिट्टी। अस्थिका व्यवहार तीर्थ गङ्गा।

## वर्ष।

वेद कालीन ज्योतिष शास्त्रज्ञों ने कालमान का माप निश्चित कर के समय के छोटे विभाग इस प्रकार किये हैं:—वर्ष, ऋतु, मास, वार।

सूर्य के चारों ओर पृथ्वी की एक प्रदक्षिणा समाप्त होने में जो काल व्यतीत होता है उसे सौरवर्ष कहते हैं। इसमें ३६५ दिन, ५ घन्टे ४८ मिनट और ४७॥ सेकन्ड होते हैं परन्तु चन्द्र भी पृथ्वी के चारों ओर फिरता है इस में २७ दिन, १२ घण्टे, ४८ मिनट और २८ सेकन्ड लगते हैं इसे चन्द्र का एक मास कहते हैं इस प्रकार १२ फेरें लगाने में जो कालक्षय होता है उसे चान्द्रवर्ष कहते हैं। चान्द्रवर्ष में ३५४ दिन, ९ घंटे, ४८ मिनट और ३३'५५ सेकंड होते हैं।

प्राचीन काल में कुछ समय तक ५ सौर वर्षों को एक लघुयुग और ५ गुरुवर्षों को अर्थात ६० वर्षों को १ युग कहने की प्रथा चलती रही। पंचवार्षिक युग के वर्षों के नाम इस प्रकार थे—सम्वत्सर, परिवत्सर इदावत्सर, अनुवत्सर, इद्वत्सर। ६० सौर मास अथवा ६२ चान्द्रमास का एक युग उसमें सम्वत्सर में ३५५ दिन, परिवत्सर में ३५४ दिन, इदावत्सर में ३८४ दिन, अनुवत्सर में ३५४ दिन और इद्वत्सर में ३८३ दिन समझे जाते थे। इनके प्रीत्यर्थ यज्ञ में आहुति दी जाती थी। किन्तु अब इन युगों के मानने की प्रथा नहीं है। बृहस्पति को सूर्य के चारों ओर फिरने में १२ वर्ष लगते हैं इस लिये यह वर्ष बार्हसपत्य अथवा गुरुवर्ष कहलाता है। इस प्रकार ५ गुरुवर्षों में ६० साधारण वर्ष अथवा सम्वत्सर होते हैं जिनमें प्रत्येक का एक नाम होता है जो प्रभव से आरम्भ होकर क्षय तक है सम्वत्सरों के ये नाम आज तक प्रचलित हैं।

## ऋतु।

ऋतु ६ हैं—वसन्त (चैत्र-वैशाख) ग्रीष्म ज्येष्ठ-आषाढ, वर्षा (श्रावण-भाद्रपद) शरत् (आश्विन-कार्तिक) हेमन्त (मार्गशीर्ष-पौष) शिशिर (माघ-फाल्गुन)। यह बताने की आवश्यकता नहीं कि ऋतुओं का भेद शीतोष्ण में न्यूनाधिक्य के कारण होता है।

पूर्वामनु प्रदिशं पार्थिवानामृतून प्रशासद्विदधावनुष्ठ ॥ ऋ० १—९५–३ ॥ सूर्य ऋतुओं का नियमन कर पृथ्वी की पूर्वादि दिशायें एक के बाद दूसरी निर्माण करता है । तैत्तिरेय संहिता में भी उपरोक्त षड्ऋतुओं के नाम दिये हैं. किसी २ स्थान पर हेमन्त और शिशिर का एकीकरण करके केवल ५ ऋतु माने हैं. "बसन्तो ग्रीष्मो वर्षाः ते देवा ऋतवः शरद्धेमतः शिशिरस्ते पितरो·········स यत्रोदगा वर्तते. देवेषु तर्हि भवति······यत्र दक्षिणा वर्तते पितृषु तर्हि भवति." (शत–ब्राह्मण २–१.) वसन्तादि पहिले तीन ऋतु देवों के माने जाते हैं और शेष पितरों के. इसी के कारण भीष्म पितामह ने दक्षिणायन में (अर्थात पितृ ऋतुओं के मध्य) प्राण त्यागना उचित न समझा ।

### मास ।

चन्द्र की सांवतसरिक गति २७ नक्षत्रों द्वारा होती है उसमें से जो नक्षत्र जिस पौर्णिमा को उदय होता है उसी के अनुसार मास का नाम रक्खा गया है. उदाहारणार्थ, चित्र नक्षत्र युक्त पौर्णिमा वाला मास चैत्र. इसी प्रकार विशाखा, ज्येष्ठा, अषाढ़ा; श्रवण नक्षत्रों युक्त पौर्णिमा ये भिन्न २ मास के नाम हैं । कभी २ इन नक्षत्रों का उदय आगे पीछे भी होता है ।

### वार ।

वारों के नाम वेदों में नहीं हैं। वार की जगह वासर शब्द मिलता है । अथर्व ज्योतिष में इस प्रकार श्लोक है:—

आदित्यः सोमो भौमश्च
तथा बुध बृहस्पती ।
भार्गवः शनैश्चरै श्चैव
एते सप्तदिनाधिपाः ॥

याज्ञवल्क्य स्मृति में भी इस प्रकार श्लोक है ।

सूर्यः सोमो महीपुत्रः
सोमपुत्रो बृहस्पतिः ।
शुक्रः शनैश्चरो राहुः
केतुश्चेते ग्रहाः स्मृताः ॥

इस में नवग्रहों के नाम दिये हैं इससे पता चलता है कि याज्ञवल्क्य ऋषि के समय में दिनों के नाम प्रचलित हो गये होंगे ।

---

## पंचाङ्ग ।

जिस में तिथि, वार. नक्षत्र योग और करण ये पांच अङ्ग हों उसे पञ्चाङ्ग कहना चाहिये । इसी कारण जिस पुस्तक में वर्ष सम्बन्धी ग्रहों तथा नक्षत्र राशि इत्यादि का ज्ञान रहता है उसे पंचांग कहने का प्रघात पड़ गया है ।

### तिथि ।

आमावस्या के रोज सूर्य और चन्द्र एक स्थान में रहते हैं और फिर चन्द्र प्रतिदिन हटता २ दूसरी ओर पौर्णिमा तक जाता है और फिर वापिस आते २ आमावस्या को सूर्य के साथ एक स्थान

में आजाता है। इस गति के ३६० अन्श होते हैं और इन ३६० अन्शों में ३० तिथियां होती हैं अर्थात १ चांद्र मास में ३६० अन्श और ३० तिथियां होती हैं। दूसरे अर्थ से १ तिथि में चन्द्र १२ अन्श सूर्य से हट जाता है। ६३ ९ दिनों में १ तिथि का लोप हो जाता है अर्थात १२ चांद्र मास में ५-६ तिथियों का लोप हो जाता है। दो दिन सूर्योदय पर एक ही तिथि रहने से तिथि वृद्धि और सूर्योदय पर तिथि न रहने पर तिथि क्षय होती है।

### वार।

सूर्योदय से लेकर दूसरे सूर्योदय तक के काल को वार कहते हैं।

### नक्षत्र।

नक्षत्र मण्डल के २७ भाग किये गये हैं जिस प्रत्येक भाग में ८०० कलायें होती हैं। इस प्रत्येक भाग के क्रमण करने में चन्द्र को जितना समय लगता है उस काल को नक्षत्र कहते हैं [नोट—ताराओं के कुछ विशिष्ठ समूह को भी नक्षत्र कहते हैं] नक्षत्र २७ हैं वे इस प्रकार हैं—अश्विनी, भरणी, कृत्तिका, रोहिणी, मृग, अर्द्रा, पुनर्वसु, पुष्य, अश्लेषा, मघा, पूर्वा, उत्तरा, हस्त, चित्रा, स्वाती, विशाखा, अनुराधा, ज्येष्ठा, मूल, पूर्वाषाढा, उत्तराषाढा, श्रवण, धनिष्ठा, शततारका, पूर्वाभाद्रपदा, उत्तराभाद्रपदा, रेवती। इन्हीं नक्षत्रों से मिलकर १२ राशियां बनती हैं जो इस प्रकार हैं—मेष, वृषभ, मिथुन कर्क, सिंह, कन्या, तुला, वृश्चिक, धन, मकर, कुम्भ, मीन।

### योग।

योग—चन्द्र सूर्य के भोगमान को योग (जोड़) करके उस पर से ८०० कलाओं के योग आने में जो काल व्यतीत होता है उसे योग कहते हैं।

### करण।

करण तिथि के आधे समय का अन्तर पड़ने के काल को करण कहते हैं।

—— ० ——

## ज्योतिष शास्त्र।

ज्योतिष शास्त्र को इस उच्चावस्था तक पहुंचाने का श्रेय आर्यभट्ट (शक ३९८) वराह मिहिर (शक ४२७) ब्रह्मगुप्त (शक ५२०) प्रभृति प्राचीन पण्डितों को है। जयपुर, काशी, उज्जयनी मथुरा, तक्षशीला आदि स्थानों में आकाश में ग्रह तथा नक्षत्रों के वेध देखने के लिये वेध शालायें थीं।

ज्योतिष शास्त्र पर अनेक ग्रन्थ उपलब्ध हैं। १८ सिद्धान्त लिखे गये थे ऐसा कहते हैं जिनमें से पाराशर तन्त्र; गर्ग संहिता, ब्रह्मसिद्धान्त, सूर्यसिद्धांत वशिष्ठ सिद्धान्त, रोमक सिद्धान्त, पुलिस्त सिद्धान्त प्रसिद्ध हैं इन अन्त के पांच सिद्धान्तों पर से वराह मिहिर ने पंचसिद्धान्तका नामक ज्योतिष ग्रन्थ लिखा।

# प्रचलित सन् ।

भारत में अनेक सन् जारी हैं उनका संक्षिप्त वर्णन निम्नलिखित है—

## सप्तर्षि काल ।

काल गणना की यह पद्धति काशमीर तथा उसके निकटवर्ती प्रान्तों में चालू है। इसे "लौकिक काल" अथवा "शास्त्र काल" भी कहते हैं। ध्रुव नक्षत्र के चारों ओर १०० वर्ष में सप्तर्षि एक नक्षत्र आक्रमण करते हैं। इस प्रकार २७०० वर्ष में प्रदक्षिणा पूर्ण होती है। इसी सिद्धान्त पर यह काल गणना निर्धारित है। प्रत्येक सौ वर्ष के अनन्तर वर्षों के पहिले नाम का आरम्भ हो जाता है।

## विक्रम सम्वत ।

उत्तरी हिन्दुस्थान में ( बङ्गाल को छोड़कर ) यह सम्वत् प्रचलित है। ईस्वी सन् के ५६ वर्ष पहिले इस सम्वत् का प्रारम्भ माना जाता है परन्तु उसके ६०० वर्ष पीछे तक भी इस सम्वत् का उल्लेख प्राचीन ग्रन्थों में नहीं मिलता ऐसा विद्वानों का मत है। ऐसा भी कहते हैं कि लगभग ६०० ईस्वी में उज्जैन के प्रसिद्ध राजा विक्रमादित्य ने परदेशी आक्रमण करने वालों को परास्त किया इस कारण उक्त विक्रमादित्य के नाम से यह सम्वत्सर जारी हुआ। कुछ विद्वानों का यह भी मत है कि यह सम्वत् ईस्वी सन् के ५६ वर्ष पूर्व से मालव कुलोत्पन्न लोगों में जारी था और विक्रमादित्य के काल में मालव जाति की उन्नति हुई इस कारण उसका नाम इस सम्वत् से सम्बन्धित कर दिया गया।

## शालिवाहन शक ।

शालिवाहन नामक एक कुम्हार के पुत्र ने मिट्टी की सेना तैयार करके उसमें जीव भर दिया और इस मिट्टी की सेना से शक जाति को परास्त किया। स्पष्ट अर्थ यही है कि मृत्तिकावत निर्जीव प्रजा को उत्तेजना देकर शालिवाहन ने युद्ध करने पर तत्पर कर दिया और शक जाति के योद्धाओं को हरा कर नर्मदा के पार उत्तर की ओर भगा दिया। इसी विजय के उपलक्ष में शालिवाहन नृप शक आरम्भ किया गया। मलवार व तिन्नेवल्ली प्रदेश छोड़कर यह शक सारे दक्षिण भारत में प्रचलित है। इसका वर्ष चांद्र व सौर है। भारत के उत्तरी प्रदेशों में से अनेक प्रदेशों में अन्य स्थानिक सम्वत्सरों के साथ शक सन् का भी उपयोग किया जाता है। नर्मदा के उत्तर में इसके महीने पौर्णिमान्त हैं और दक्षिण भाग में अमान्त हैं। इसका आरम्भ ईस्वी सन् के ७८ वें वर्ष में हुआ। कतिपय इतिहासकारों का कहना है कि ईस्वी सन् की पहिली शताब्दी में शक राजा कनिष्क के नाम से यह शक आरम्भ हुआ अर्थात् बौद्ध धर्मीय राजा के नाम का यह शक है। इस राजा ने काश्मीर और पश्चिमी भारत पर अपनी सत्ता

जमाई इस कारण यह शक प्रचलित हुआ। तिब्बत, ब्रह्मदेश, जावा, सिंहल द्वीप इत्यादि प्रदेशों में यह शक प्रचलित था। प्राचीन लेखों में "शक नृपकाल" "शकेन्द्र काल" ऐसा वर्णन है। बङ्गाल के पंचांगों में "शकनरपतेः अतिताब्द" वर्णन रहता है।

### हिजरी सन।

यह सन् अरब स्थान का है। मुसलमानी धर्म के स्थापक श्री मुहम्मद पैगम्बर को धर्म सम्बन्धी सुधारणायें करने के प्रयत्नों के कारण अपने प्राण रक्षा करने के निमित्त मक्का से मदीना भागना पड़ा। वह समय हिजरी अथवा पलायन काल नाम से प्रसिद्ध हुआ। इसका प्रारम्भ ई० स० ६२२ में ता० १५ जुलाई को हुआ शक शालिवाहन ५४४ (सम्वत् ५६६ वि०) श्रावण शुद्ध २ गुरुवार रात्रि काल अथवा मुसलमानी शुक्रवार की रात्रि को आरम्भ हुआ। बारा चांद्र मास मिलकर ३५४-५५ दिनों का हिजरी वर्ष होता है। वार का आरम्भ सूर्यास्त से होता है। यह सन् मुसलमानी शासन काल में भारत में आया।

### बङ्गाली सन।

बङ्गाली सन् बङ्गाल में प्रचलित है। इसका आरम्भ ईस्वी सन् के ५९३ वर्ष बाद हुआ। वर्ष का आरम्भ मेष संक्रान्ति से (चैत्र-वैशाख) होता है। इस प्रारम्भिक मास को वैशाख कहते हैं।

### विलायती सन व अमली सन।

उड़िया प्रान्त के राजा इन्द्रद्युम्न की जन्म तिथि भाद्र पद शुक्ल १२ से अमली वर्ष आरम्भ होता है। वर्ष चांद्र और सौर है।

विलायती सन बङ्गाल के कुछ भागों में और विशेषतः उड़ीसा प्रान्त में प्रचलित है। इसका वर्ष सौर है किन्तु मासों के नाम चांद्र हैं। वर्षारम्भ कन्या राशि की संक्रान्ति से (भाद्र पद से) आरम्भ होता है।

ये दोनों सन् ईस्वी सन् के पश्चात ५९२ से आरम्भ हुये हैं।

### फसली सन।

अकबर ने यह सन् आरम्भ किया। अकबर का राज्यारोहण ई० स० १५५६ में हुआ उसी समय से फसली सन का प्रारम्भ है। वर्षारम्भ आश्विन कृष्ण १ से होता है। ई० सन् से फसली सन् ५९२-९३ वर्ष कम है। यह सन् फसली के हिसाब से है।

### सूर सन।

यह सन् मराठों के शासन काल में प्रचलित रहा। इस सन् को शाहूर सन् भी कहते हैं। कहीं २ अब भी जारी है। ईस्वी सन् से ५९९-६०० वर्ष कम है। महीनों के नाम मुसलमानी हैं।

### मगी सन।

यह सन् चिटगाँव (पूर्वी बङ्गाल) की ओर प्रचलित है। बंगाली सन् से ४५ वर्ष कम है। अन्यथा दोनों एक से हैं।

### कोल्लम अथवा परशुराम काल ।

यह सन् केरल देश अर्थात् मलावार में जारी है। मङ्गलौर से राजकुमारी तक कोल्लम काल कहते हैं। मासों के नाम राशियों के अनुसार हैं जैसे कन्नी व चिंगम नाम कन्या व सिंह राशियों के अपभ्रंश हैं। मलावार के उत्तर भाग में कन्या राशि में सूर्य आते ही ( अर्थात भाद्रपद में ) वर्षारम्भ होता है। अन्य स्थानों में सिंह राशि में सूर्य आते ही ( श्रावण में ) वर्ष आरम्भ होता है। १००० वर्ष का एक चक्र इस प्रकार चौथा चक्र चालू है ऐसा वहां के लोग कहते है। ईस्वी सन् से ८२४–२५ वर्ष यह सन् कम है। केरल प्रदेश परशुराम ने समुद्र से मुक्त किया इस कारण यह काल उनके नाम से जारी हुआ ऐसी वदन्ता है।

### राज शक ।

श्री छत्रपति शिवाजी महाराज ने ज्येष्ठ शुक्ल १३ आनन्द नाम संवत्सर शके १५९६ को आरम्भ किया। यह वर्ष इसी तिथि से बदलता है। ई० सन् से यह वर्ष १६७३-७४ वर्ष कम है।

### ईस्वी सन् ।

अंग्रेजी राजसत्ता भारत में स्थापन होने के साथ ही यह सन् भारत में जारी हुआ। सुप्रसिद्ध धर्म संस्थापक येशूख्रिस्त की जन्म तिथि से यह सन् आरम्भ हुआ। पहिली जनवरी से आरम्भ होता है। प्रत्येक मास के दिन निश्चित हैं और यह वर्ष सौर वर्ष होने के कारण ४ वर्ष में फरवरी मास में १ दिन जोड दिया जाता हैं। किन्तु १०० वर्ष में १ दिन की अधिकता पड जाती है इस कारण फरवरी मास के २८ ही दिन प्रत्येक १०० वर्ष में रक्खे जाते हैं। तृतीय जार्ज के समय में एक वर्ष में से इकदम ११ दिन कम कर दिये गये और सौर वर्ष से मिलान कर लिया गया।

# जगत के भिन्न २ स्थानों का समय।

ग्रीनविच ( इङ्गलैण्ड ) १२ बजे मध्यान्ह।

म० पू०=मध्यान्ह पूर्व म० प०=मध्यान्ह पश्चात्।

| स्थान | समय | स्थान | समय |
| --- | --- | --- | --- |
| एडलेड | ९-१४ म० प० | बरनीं | ०-३० म० प० |
| एडिनबर्ग | ११-४७ म० प० | बम्बई | ४-५१ ,, |
| आकलैण्ड (न्यूजीलैंड) | १-३९ म० प० | बोस्टन ( यू० एस ) | ७-१६ म० पू० |
| कलकत्ता | ५-५३ ,, | ब्रूसबेन (क्वीन्सलेंड) | १०-१२ म० प० |
| केप आफ गुडहोप | १-१४ ,, | ब्रुसल्स | ०-१७ ,, |
| | | मद्रास | ५-२१ ,, |
| कंस्टेन्टीनोपल (कुस्तुन्तुनिया) | १-५६ ,, | मेड्रिड | ११-४५ म० पू० |
| क्यूबेक | ७-१५ म० पू० | मालटा | ०-५८ म० प० |
| ग्लासगो | ११-४३ ,, | मेलबोर्न ( आस्ट्रिया ) | ९-४० ,, |
| जेरुसलम | २-२१ म० प० | मास्को | २-३० ,, |
| टोरोन्टो | ६-४२ म० पू० | रोम ( इटली ) | ०-५० ,, |
| डब्लिन | ११-३५ ,, | रेटरडेम | ०-१८ ,, |
| न्यूफाउंडलैंड S.Jns. | ८-२९ ,, | लिसबन | ११-२३ म० पू० |
| न्यूयार्क | ७-४ ,, | व्हेन्कोवर | ३-३८ ,, |
| पेरिस | ९-९ म० प० | व्हायना | १-५ म० प० |
| पेकिन | ७-४६ ,, | सिडनी | १०-५ ,, |
| पेनजेन्स | ११-३७ म० पू० | स्वेज | २-१० ,, |
| पर्थ ( आस्ट्र० ) | ७-४३ म० प० | सैनफ्रान्सिसकोपोर्ट | ३-५२ म० पू० |
| पोर्ट मोरेसबी | १०-४ ,, | सेन्टपिटर्सबर्ग | २-१ म० प० |
| प्रेग | ०-५८ ,, | स्टाकहोलम | १-१२ ,, |
| फ्लारेंन्स | ०-४५ म० पू० | हावर्ट ( टस्मानिया ) | ९-४९ ,, |
| फिलाडेलफिया | ६-५९ ,, | | |
| बर्लिन | ०-५४ म० प० | | |

| जनवरी | | | | सन् १९३० ई० |
|---|---|---|---|---|
| पौष शु० २ से माघ शु० २ सं० १९८६ | | | | |
| वार | जनवरी १९३० | रजब सावान १३४८ | पौष माघ १९८६ | विशेष विवरण |
| बु | १ | ३० | २ | चन्द्र दर्शन |
| बृ | २ | १ | २ | सावान मु. ८ |
| शु | ३ | २ | ३ | |
| श | ४ | ३ | ४ | |
| र | ५ | ४ | ५ | |
| चं | ६ | ५ | ६ | |
| मं | ७ | ६ | ७ | |
| बु | ८ | ७ | ८ | |
| बृ | ९ | ८ | ९ | शुक्रास्त पूर्वे २५।१२ |
| शु | १० | ९ | १० | |
| श | ११ | १० | ११ | पुत्रदा ११ व्रत |
| र | १२ | ११ | १२ | प्रदोष व्रत कूर्म १२ |
| चं | १३ | १२ | १४ | संक्रांति मकर ४५।४४ |
| मं | १४ | १३ | १५ | पुण्यकाल संक्रांति मकर |
| बु | १५ | १४ | १ | माघ कृष्णपक्ष शब्वरात |
| बृ | १६ | १५ | २ | |
| शु | १७ | १६ | ३ | |
| श | १८ | १७ | ४ | चतुर्थी व्रत तिलै: |
| र | १९ | १८ | ५ | |
| चं | २० | १९ | ६ | |
| मं | २१ | २० | ७ | |
| बु | २२ | २१ | ८ | |
| बृ | २३ | २२ | ९ | |
| शु | २४ | २३ | १० | |
| श | २५ | २४ | ११ | षटतिला ११ व्रत |
| र | २६ | २५ | १२ | |
| चं | २७ | २६ | १३ | |
| मं | २८ | २७ | १४ | |
| बु | २९ | २८ | ३० | मौना ३० |
| बृ | ३० | २९ | १ | माघ शुक्ल पक्ष प्रा. |
| शु | ३१ | ३० | २ | |

| फरवरी | | | | सन् १९३० ई० |
|---|---|---|---|---|
| माघ शु० ३ से फाल्गुन कृ० ३० स. १९८६ | | | | |
| वार | फरवरी १९३० | रमजान १३४८ | माघ फाल्गुन १९८६ | बिशेष विवरण |
| श | १ | १ | ३ | रमजान रोजा |
| र | २ | २ | ४ | |
| चं | ३ | ३ | ५ | बसन्त ५ |
| मं | ४ | ४ | ६ | |
| बु | ५ | ५ | ७ | रथ ७ |
| बृ | ६ | ६ | ८ | भीष्माष्टमी |
| शु | ७ | ७ | ९ | |
| श | ८ | ८ | १० | |
| र | ९ | ९ | ११ | जया ११ व्रत |
| चं | १० | १० | १२ | जया ११ व्रत निंवार्क |
| मं | ११ | ११ | १३ | प्रदोष व्रत |
| बु | १२ | १२ | १४ | स. कुं ½ पूर्णिमा व्रत |
| बृ | १३ | १३ | १५ | पूर्णिमा पुण्यम् |
| शु | १४ | १४ | १ | फाल्गुन कृष्णपक्ष प्रा. |
| श | १५ | १५ | २ | |
| र | १६ | १६ | ३ | चतुर्थी व्रतम् |
| चं | १७ | १७ | ४/५ | |
| मं | १८ | १८ | ६ | |
| बु | १९ | १९ | ७ | |
| बृ | २० | २० | ८ | श्रीसीता जयन्ती |
| शु | २१ | २१ | ८ | |
| श | २२ | २२ | ९ | |
| र | २३ | २३ | १० | |
| चं | २४ | २४ | ११ | व्यतिपातपुण्य विजया |
| मं | २५ | २५ | १२ | प्रदोष व्रत ( ११ व्रत |
| बु | २६ | २६ | १३ | शिव चतुर्दशी व्रत |
| बृ | २७ | २७ | १४ | |
| शु | २८ | २८ | ३० | |

**मार्च** सन् १९३० ई०
फाल्गुन शु० १ से चैत्र शु० १ सं० ८६-८७

| वार | मार्च १९३० | रम०, सव्वाल १३४८ | फाल्गुन चैत्र ८६-८७ | विशेष विवरण |
|---|---|---|---|---|
| श | १ | २९ | १ | फाल्गुन शु० पक्ष |
| र | २ | ३० | २ | पश्चिमोदयंशुक्रः फुलै, २ |
| चं | ३ | १ | ३ | ईद, सव्वाल |
| मं | ४ | २ | ४ | |
| बु | ५ | ३ | ५ | |
| बृ | ६ | ४ | ६ | |
| शु | ७ | ५ | ७ | |
| श | ८ | ६ | ८ | होलाष्टक |
| र | ९ | ७ | ९ | |
| चं | १० | ८ | १० | |
| मं | ११ | ९ | ११ | आमला ११ व्रत |
| बु | १२ | १० | १२/१३ | प्रदोष व्रत |
| बृ | १३ | ११ | १४ | |
| शु | १४ | १२ | १५ | सं मीन $\frac{1}{3}$ होलि. दीपन |
| श | १५ | १३ | १ | चैत्र कृष्णपक्षः धुलेंडी |
| र | १६ | १४ | २ | |
| चं | १७ | १५ | ३ | |
| मं | १८ | १६ | ४ | चतुर्थी व्रत |
| बु | १९ | १७ | ५ | |
| बृ | २० | १८ | ६ | |
| शु | २१ | १९ | ७ | शीतला पूजा |
| श | २२ | २० | ८ | |
| र | २३ | २१ | ९ | |
| चं | २४ | २२ | १० | |
| मं | २५ | २३ | ११ | |
| बु | २६ | २४ | १२ | पापमोचिनी ११ व्रत |
| बृ | २७ | २५ | १२ | प्रदोष व्रत |
| शु | २८ | २६ | १३ | वारुणी पर्व |
| श | २९ | २७ | १४ | |
| र | ३० | २८ | ३० | |
| चं | ३१ | २९ | १ | सवत १९८७ |

**अप्रैल** सन् १९३० ई०
चैत्र शु० २ से वैशाख शु० २ सं० १९८७

| वार | अप्रैल १९३० | जिल्काद १३४८ | चैत्र वैशाख १९८७ | विशेष विवरण |
|---|---|---|---|---|
| मं | १ | १ | २ | मत्स्यजयंती जिल्काद |
| बु | २ | २ | ३ | गौरी पूजन |
| बृ | ३ | ३ | ४/५ | |
| शु | ४ | ४ | ६ | |
| श | ५ | ५ | ७ | |
| र | ६ | ६ | ८ | भवान्युत्पत्ति |
| चं | ७ | ७ | ९ | श्रीराम जयन्ती |
| मं | ८ | ८ | १० | |
| बु | ९ | ९ | ११ | कामदा ११ व्रत |
| बृ | १० | १० | १२ | प्रदोष व्रत |
| शु | ११ | ११ | १३ | |
| श | १२ | १२ | १४ | |
| र | १३ | १३ | १५ | स मेष $\frac{2}{4}$ हनुमज्जयन्ती |
| चं | १४ | १४ | १ | वैशाख कृष्णपक्ष प्रा. |
| मं | १५ | १५ | २ | |
| बु | १६ | १६ | ३ | चतुर्थी व्रतम् |
| बृ | १७ | १७ | ४ | |
| शु | १८ | १८ | ५ | |
| श | १९ | १९ | ६ | |
| र | २० | २० | ७ | |
| चं | २१ | २१ | ८ | |
| मं | २२ | २२ | ९ | |
| बु | २३ | २३ | १० | |
| बृ | २४ | २४ | ११ | वरूथिनी ११ व्रत |
| शु | २५ | २५ | १२ | |
| श | २६ | २६ | १३ | प्रदोष व्रत |
| र | २७ | २७ | १४ | |
| चं | २८ | २८ | ३० | सोमवती अमावस्या |
| मं | २९ | २९ | १ | वैशाख शु० पक्ष प्रा. |
| बु | ३० | ३० | २ | |

## मई  सन १९३० ई०

वैशाख शु० ३ से ज्येष्ठ शु० ४ सं० १९८७

| वार | मई १९३० | जिल्हेज मुहर्रम १३४८-४९ | वैशाख ज्येष्ठ १९८७ | विशेष विवरण |
|---|---|---|---|---|
| बु | १ | १ | ३ | अक्षय ३ परशुरामज. |
| शु | २ | २ | ४ | ( जिल्हेज |
| श | ३ | ३ | ५ | |
| र | ४ | ४ | ६ | |
| चं | ५ | ५ | ७ | |
| मं. | ६ | ६ | ८ | |
| बु | ७ | ७ | ९ १० | |
| बृ | ८ | ८ | ११ | मोहिनी ११ बृत स्मार्त |
| शु | ९ | ९ | १२ | मोहिनी ११ बृ.भा.निहज |
| श | १० | १० | १३ | बकरीद प्रदोष बृत |
| र | ११ | ११ | १४ | नृसिंह १४ |
| चं | १२ | १२ | १५ | |
| मं. | १३ | १३ | १ | ज्येष्ट कृष्णपक्ष प्रा. |
| बु | १४ | १४ | २ | सं. बृष २०।७ |
| बृ | १५ | १५ | ३ | |
| शु | १६ | १६ | ४ | चतुर्थी बृत |
| श | १७ | १७ | ५ | |
| र | १८ | १८ | ६ | |
| चं | १९ | १९ | ७ | |
| मं. | २० | २० | ७ | |
| बु | २१ | २१ | ८ | |
| बृ | २२ | २२ | ९ | |
| शु | २३ | २३ | १० | |
| श | २४ | २४ | ११ | अपरा ११ बृत सर्वे |
| र | २५ | २५ | १२ | प्रदोष बृत |
| चं | २६ | २६ | १३ | |
| मं. | २७ | २७ | १४ | |
| बु | २८ | २८ | ३० | वट पूजन |
| बृ | २९ | २९ | १ | ज्येष्ट शु० पक्ष प्रा. |
| शु | ३० | १ | २ ३ | मुहर्रम हिजरी |
| श | ३१ | २ | ४ | ( सन् १३४९ |

## जून  सन १९३० ई०

ज्येष्ठ शु० ५ से अषाढ़ शु० ४ सं० १९८७

| वार | जून १९३० | मुहर्रम सफर १३४९ | ज्येष्ठ आषाढ़ १९८७ | विशेष विवरण |
|---|---|---|---|---|
| र | १ | ३ | ५ | |
| चं. | २ | ४ | ६ | |
| मं. | ३ | ५ | ७ | |
| बु | ४ | ६ | ८ | |
| बृ | ५ | ७ | ९ | |
| शु | ६ | ८ | १० | गङ्गा दशहरा |
| श | ७ | ९ | ११ | निर्जला ११ बृत गुरु अ. |
| र | ८ | १० | १२ | ताजिया प्रदोष बृत वट |
| चं | ९ | ११ | १३ | ( सावित्री बृतारंभ |
| मं. | १० | १२ | १४ | |
| बु | ११ | १३ | १५ | |
| बृ | १२ | १४ | १ | आषाढ कृष्ण पक्षः प्रा. |
| शु | १३ | १५ | २ | |
| श | १४ | १६ | ३ | सं. मिथुन ४५।५३ |
| र | १५ | १७ | ४ | ( चतुर्थी बृत |
| चं | १६ | १८ | ५ | |
| मं. | १७ | १९ | ६ | |
| बु | १८ | २० | ७ | |
| बृ | १९ | २१ | ८ | |
| शु | २० | २२ | ९ | |
| श | २१ | २३ | १० | |
| र | २२ | २४ | ११ | योगिनी ११ बृत |
| चं | २३ | २५ | १२ | |
| मं | २४ | २६ | १३ | प्रदोष बृत |
| बु | २५ | २७ | १४ | |
| बृ | २६ | २८ | ३० | |
| शु | २७ | २९ | १ | आषाढ शु० पक्ष |
| श | २८ | १ | २ | जगदीश रथोत्सव |
| र | २९ | २ | ३ | ( सफर |
| चं | ३० | ३ | ४ | |

**जुलाई** सन १९३० ई०

आषाढ़ शु० ५ से श्रावण शु० ६ स० १९८७

| वार | जुलाई १९३० | सफर रबिउल. १३४९ | आषाढ़ श्रावण १९८७ | विशेष विवरण |
|---|---|---|---|---|
| मं. | १ | ४ | ५/६ | |
| बु | २ | ५ | ७ | |
| बृ | ३ | ६ | ८ | |
| शु | ४ | ७ | ९ | भडली ९ |
| श | ५ | ८ | १० | |
| र | ६ | ९ | ११ | देवशयनी ११ व्रत |
| चं. | ७ | १० | १२ | हरिवासरी नास्ति |
| मं. | ८ | ११ | १३ | उदय गुरु ३२।३३ × |
| बु | ९ | १२ | १४ | × ( प्रदोष व्रत |
| बृ | १० | १३ | १५ | व्यासपूजा पवन परीक्षा |
| शु | ११ | १४ | १ | श्रावण कृष्णपक्ष प्रा. |
| श | १२ | १५ | २ | |
| र | १३ | १६ | ३ | |
| चं. | १४ | १७ | ३ | चतुर्थी व्रत |
| मं. | १५ | १८ | ४ | |
| बु | १६ | १९ | ५ | स. कर्क २४।१० ❀ |
| बृ | १७ | २० | ६ | ❀ ( नाग पंचमी मरुस्थले |
| शु | १८ | २१ | ७ | |
| श | १९ | २२ | ८ | |
| र | २० | २३ | ९ | |
| चं. | २१ | २४ | १० | |
| मं. | २२ | २५ | ११ | कामिका ११ व्रत |
| बु | २३ | २६ | १२ | प्रदोष व्रत |
| बृ | २४ | २७ | १३/१४ | |
| शु | २५ | २८ | ३० | हरियाली ३० |
| श | २६ | २९ | १ | श्रावण शु० पक्ष प्रा. |
| र | २७ | ३० | २ | |
| चं. | २८ | १ | ३ | तीज का मेला रवि + |
| मं. | २९ | २ | ४ | × ( वलावल |
| बु | ३० | ३ | ५ | नाग पचमी |
| बृ | ३१ | ४ | ६ | |

**अगस्त** सन १९३० ई०

श्रावण शु० ७ से भाद्रपद शु० ८ स० १९८७

| वार | अगस्त १९३० | रबि रबिउलाखर १३४९ | श्रावण भाद्रपद १९८७ | विशेष विवरण |
|---|---|---|---|---|
| शु | १ | ५ | ७ | |
| श | २ | ६ | ८ | |
| र | ३ | ७ | ९ | |
| चं. | ४ | ८ | १० | |
| मं. | ५ | ९ | ११ | पुत्रदा ११ व्रत |
| बु | ६ | १० | १२ | प्रदोष व्रत |
| बृ | ७ | ११ | १३ | |
| शु | ८ | १२ | १४ | |
| श | ९ | १३ | १५ | श्रावणी ऋग्यजु, रक्षाब. |
| र | १० | १४ | १ | भाद्रपद कृष्णपक्षः प्रा. |
| चं. | ११ | १५ | २ | |
| मं. | १२ | १६ | ३ | |
| बु | १३ | १७ | ४ | चतुर्थी व्रत |
| बृ | १४ | १८ | ५ | |
| शु | १५ | १९ | ६ | |
| श | १६ | २० | ७ | सं सिंह ५।१६ |
| र | १७ | २१ | ८ | जन्माष्टमी व्रत स्मार्त |
| चं | १८ | २२ | ९ | जन्माष्टमी व्रत रामानु. |
| मं | १९ | २३ | १० | |
| बु | २० | २४ | ११ | अजा ११ व्रत |
| बृ | २१ | २५ | १२ | प्रदोष व्रत गोवत्सपू. |
| शु | २२ | २६ | १३ | |
| श | २३ | २७ | १४ | कुशाग्रहणी ३० |
| र | २४ | २८ | ३० | सती पूजन |
| चं. | २५ | २९ | १/२ | ( ❀ रबिउलाखर |
| मं. | २६ | १ | ३ | हरितालिका वाराद्ज.❀ |
| बु | २७ | २ | ४ | गणेश चतुर्थी |
| बृ | २८ | ३ | ५ | ऋषि पूजन |
| शु | २९ | ४ | ६ | |
| श | ३० | ५ | ७ | |
| र | ३१ | ६ | ८ | |

सितम्बर सन् १९३० ई०
भाद्रपद शु० ९ से आश्विन शु० ८ सं० १९८७

| वार | सितम्बर १९३० | रवि० जमादि० १३४९ | भाद्रपद आश्विन ८७ | विशेष विवरण |
|---|---|---|---|---|
| चं | १ | ७ | ९ | |
| मं | २ | ८ | १० | |
| बु | ३ | ९ | ११ | पद्मा ११ व्रत |
| बृ | ४ | १० | १२ | बामन जयन्ती |
| शु | ५ | ११ | १३ | प्रदोष व्रत |
| श | ६ | १२ | १४ | अनन्त १४ |
| र | ७ | १३ | १५ | महालय श्राद्धारम्भ |
| चं | ८ | १४ | १५ | |
| मं | ९ | १५ | १ | आश्विन कृष्णपक्ष प्रा. |
| बु | १० | १६ | २ | ( सन् १३३८ फसली |
| बृ | ११ | १७ | ३ | चतुर्थी व्रत |
| शु | १२ | १८ | ४ | |
| श | १३ | १९ | ५ | |
| र | १४ | २० | ६ | |
| चं | १५ | २१ | ७ | |
| मं | १६ | २२ | ८ | सं. कन्या ५२।४७ |
| बु | १७ | २३ | ९ १० | |
| बृ | १८ | २४ | ११ | इन्दिरा ११ व्रत |
| शु | १९ | २५ | १२ | |
| श | २० | २६ | १३ | प्रदोष व्रत |
| र | २१ | २७ | १४ | |
| चं | २२ | २८ | ३० | सोमवती अमावास्या |
| मं | २३ | २९ | १ | आश्विन शुक्ला नवरा. |
| बु | २४ | १ | २ | जमादि उलावल |
| बृ | २५ | २ | ३ | |
| शु | २६ | ३ | ४ | |
| श | २७ | ४ | ५ | |
| र | २८ | ५ | ६ | |
| चं | २९ | ६ | ७ | |
| मं | ३० | ७ | ८ | महाष्टमी व्रत |

अक्टूबर सन् १९३० ई०
आश्विन शु० ९ से कार्तिक शु० ९ सं. १९८७

| वार | अक्टूबर १९३० | जमा'दि.जमा. १३४९ | आश्विन कार्तिक १९८७ | विशेष विवरण |
|---|---|---|---|---|
| बु | १ | ८ | ९ | |
| बृ | २ | ९ | १० | विजया दशमी |
| शु | ३ | १० | ११ | पापांकुशा ११ व्रत |
| श | ४ | ११ | १२ | |
| र | ५ | १२ | १३ | |
| चं | ६ | १३ | १४ | |
| मं | ७ | १४ | १५ | कोजागर व्रत |
| बु | ८ | १५ | १ | कार्तिक कृष्णपक्ष प्रा. |
| बृ | ९ | १६ | २ | |
| शु | १० | १७ | ३ | |
| श | ११ | १८ | ४ | चतुर्थी व्रत |
| र | १२ | १९ | ५ | |
| चं | १३ | २० | ६ | |
| मं | १४ | २१ | ७ | |
| बु | १५ | २२ | ८ | |
| बृ | १६ | २३ | ९ | |
| शु | १७ | २४ | १० | सं. तुला १'।३८ |
| श | १८ | २५ | ११ | रमा ११ व्रत |
| र | १९ | २६ | १२ | धन पूजन प्रदोष व्रत |
| चं | २० | २७ | १३ १४ | रूप चतुर्दशी |
| मं | २१ | २८ | ३० | महालक्ष्मी पूजा दिवाली |
| बु | २२ | २९ | १ | कार्तिक शु. प्रा. अन्नकूट |
| बृ | २३ | ३० | २ | यम २ |
| शु | २४ | १ | ३ | जमादिउलाखर |
| श | २५ | २ | ४ | |
| र | २६ | ३ | ५ | |
| चं | २७ | ४ | ६ | |
| मं | २८ | ५ | ७ | |
| बु | २९ | ६ | ८ | गोपाष्टमी |
| बृ | ५० | ७ | ९ | अक्षय ९ |
| शु | ३१ | ८ | ९ | |

( १३ ) निर्धारित रास्ते को छोड कर दूसरे रास्ते से सफर करते हुये पकड़े जाने पर यात्री बिना किसी प्रकार का चार्ज दिये ही सबसे नजदीकी रास्ते से अपने जाने वाले स्थान को जा सकता है। यदि वह इसे मन्जूर न करे तो किराये का अन्तर देकर जा सकता है।

( १४ ) मुसाफिरों के साथ पुराना अथवा इस प्रकार से फटा या मुड़ीमुड़ी टिकट, जिसकी तारीख नहीं पढ़ी जा सकती, रहने पर जहां से टिकट चालू हुआ है वहां से पूरा किराया तथा जुर्माना देना पडता है।

( १५ ) तीसरे या डेवढ़े दर्जे के मामूली टिकट वाले यात्री यदि बीच में कहीं अपने टिकट को मेल का कराना चाहें तो किराये का अन्तर देकर मेल का करा सकते हैं। इसपर अधिक दिये हुये किराये की रसीद मिलती है, जो कि उतरने वाले स्टेशन पर टिकट के साथ ही दे देनी पड़ती है।

( १६ ) अन्य यात्रियों की इच्छा के विरुद्ध धूम्र-पान ( सिगरेट तम्बाकू आदि का व्यवहार ) न करना चाहिये, अन्यथा २०) तक जुर्माना हो सकता है

( १७ ) दूसरे यात्रियों को गाली देने, उनको तकलीफ पहुंचाने तथा रोशनी बुझाने की अवस्था में ५०) तक जुर्माना हो सकता है।

( १८ ) काम में लाये हुये टिकट से यात्रा करने अथवा रेलवे कम्पनी को अन्य किसी प्रकार से धोखा देने की कोशिश करने पर १००) तक जुर्माना हो सकता है।

( १९ ) स्कूल तथा कालेज के विद्यार्थी अथवा स्काउट्स एक साथ ४ या ४ से अधिक संख्या में यात्रा करना चाहें तो उन्हें हेडमास्टर या प्रिंसिपल की चिट्ठी के साथ ट्राफिक सुपरिटेन्डेन्ट के पास पत्र भेजने पर रियायती ( कन्सेशन ) टिकट मिल सकता है।

( २० ) पहले दरजे का यात्री १॥ मन, दूसरे का १ मन, डेवढ़े का ३० सेर, तथा तीसरे का २५ सेर असबाब अपने साथ बिना किसी प्रकार का महसूल दिये ले जा सकता है। आधे टिकट वाले लड़कों को ऊपर दिये हुये वजन का आधा माफ है। निर्धारित वजन से असबाब अधिक होने पर ऊपर लिखे हिसाब से वजन बाद देकर, बाकी का आगे दिये हुये लगेज के रेट के अनुसार महसूल लिया जायगा।

( २१ ) असबाब को मुसाफिर इच्छानुसार अपने साथ ले जा सकता है और ब्रेक में भी दे सकता है। किन्तु ऐसे बंडल, जो डब्बे में बेंच के नीचे आसानी से न आ सकें या जिनसे दूसरे यात्रियों को कष्ट पहुंचे, ब्रेक में ही देने चाहिएँ।

( २२ ) कई रेलवे कम्पनियों ने यह नियम बनाया है कि यात्री अपने अस-

बाब को अच्छी तरह बाँध कर (पैक कर) स्टेशन मास्टर के पास छोड़ सकते हैं। इसके लिये उनको पहले २४ घण्टे या उसके हिस्से का ≈), बाद में प्रति २४ घण्टे या इसके हिस्से पर -) प्रति बंडल के हिसाबसे देना पड़ेगा। इसके लिये एक रसीद मिलती है जिसके देने पर माल वापिस मिलता है। एक महीने तक असबाब वापिस न लेने पर लावारसी समझा जाता है।

(२३) निर्धारित वजन से अधिक असबाब रहने पर जहां से टिकट लिया गया हो वहीं उसे तौला देना चाहिये, और बढ़ती सामान का महसूल देकर रसीद ले लेनी चाहिये। बीच रास्ते में पकड़े जाने पर कुल असबाब का महसूल देना पड़ेगा। नियम नं० २० के अनुसार उसमें बजन बाद न किया जायगा।

(२४) सभी रेलवे में स्टैण्डर्ड समय रखा जाता है, जो कि कलकत्ता लोकल टाइम से २४ मिनट पीछे तथा बम्बई, मद्रास, इलाहाबाद, कराची व दिल्ली के लोकल टाइमों से क्रमशः ३९, ९, २, ६१ और २२ मिनट आगे रहता है। प्रायः सभी स्थानों पर कुछ न कुछ रेलवे तथा लोकल टाइम में अन्तर पड़ जाता है। मुसाफिरों को चाहिये कि अपनी घड़ी स्टेशन की घड़ी से मिला लिया करें।

(२५) कीमती सामान के गिर जाने अथवा किसी प्रकार की जान-जोखिम होने की सम्भावना होने पर खतरे की जंजीर खींच लेनी चाहिये। यह जन्जीर प्रत्येक डब्बे में लगी रहती है। इससे गाडी खड़ी हो जायगी। बिना कारण जंजीर खींचने पर ५०) तक जुर्माना हो सकता हैं।

(२६) किसी भी रेलवे कर्मचारी के असभ्य व्यवहार पर उसकी रिपोर्ट उस रेलवे के डिस्ट्रिक्ट ट्राफिक सुपरिंटेंडेंट अथवा ट्राफिक मैनेजर के पास करनी चाहिये।

(२७) रेलवे का कोई भी कर्मचारी बिना रसीद दिये कोई रकम लेने का अधिकारी नहीं है। भूल से अधिक ली गयी रकम रसीद के आधार पर लिख पढ़ी करने से वापस मिल सकती है।

## लगेज तथा पार्सल का महसूल

२॥ सेर अथवा १ घन फुट तक ( केवल पार्सल के लिए )

२॥ ढाई सेर तक ५०० मील या उससे कम पर ।~), ५०० मील के बाद प्रति १०० मील पर ~) एक आने के हिसाब से अधिक लगेगा। किन्तु अधिक से अधिक ( कितनी ही दूरी के लिए ) १) लगेगा।

२॥ सेर अथवा १ घन फुट से ऊपर ( पार्सल-लगेज दोनों के लिए )

| मील | ५ सेर का १ घनफुट तक | | १० सेर का २ घनफुट तक | | १५ सेर का ३ घनफुट तक | | २० सेर का ४ घनफुट तक | | २५ सेर का ५ घनफुट तक | | ३० सेर का ६ घनफुट तक | | ३५ सेर का ७ घनफुट तक | | १ मन का ८ घनफुट तक | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | रु० | आ० | रु० | आ० | रु० | आ० | रु० | आ० | रु० | आ० | रु० | आ० | रु० | आ० | रु० | आ० |
| २५ | ० | ५ | ० | ५ | ० | ५ | ० | ५ | ० | ५ | ० | ५ | ० | ५ | ० | ५ |
| ५० | ० | ५ | ० | ५ | ० | ५ | ० | ५ | ० | ७ | ० | ८ | ० | ९ | ० | १० |
| ७५ | ० | ५ | ० | ५ | ० | ७ | ० | ९ | ० | ११ | ० | १३ | ० | १४ | ० | १५ |
| १०० | ० | ५ | ० | ६ | ० | ९ | ० | १२ | ० | १४ | १ | ० | १ | २ | १ | ४ |
| १२५ | ० | ५ | ० | ७ | ० | ११ | ० | १४ | १ | १ | १ | ४ | १ | ७ | १ | ९ |
| १५० | ० | ५ | ० | ८ | ० | १२ | १ | ० | १ | ४ | १ | ७ | १ | १० | १ | १३ |
| १७५ | ० | ५ | ० | ९ | ० | १३ | १ | १ | १ | ५ | १ | ९ | १ | १३ | २ | १ |
| २०० | ० | ५ | ० | ९ | ० | १४ | १ | ३ | १ | ८ | १ | १२ | २ | ० | २ | ४ |
| २५० | ० | ६ | ० | ११ | १ | ० | १ | ५ | १ | १० | २ | ० | २ | ४ | २ | ८ |
| ३२५ | ० | ७ | ० | १३ | १ | ३ | १ | ९ | १ | १५ | २ | ४ | २ | ९ | २ | १४ |
| ४०० | ० | ८ | ० | १५ | १ | ६ | १ | १३ | २ | ४ | २ | ११ | ३ | १ | ३ | ७ |
| ४७५ | ० | ९ | १ | १ | १ | ९ | २ | १ | २ | ९ | ३ | १ | ३ | ९ | ४ | ० |
| ५५० | ० | १० | १ | ३ | १ | १२ | २ | ५ | २ | १४ | ३ | ७ | ४ | ० | ४ | ९ |
| ६०० | ० | ११ | १ | ५ | १ | १५ | २ | ९ | ३ | ३ | ३ | १३ | ४ | ६ | ४ | १५ |
| ६७५ | ० | १२ | १ | ७ | २ | २ | २ | १३ | ३ | ८ | ४ | ३ | ४ | १४ | ५ | ८ |
| ७५० | ० | १३ | १ | ९ | २ | ५ | ३ | १ | ३ | १३ | ४ | ९ | ५ | ५ | ६ | १ |
| ८२५ | ० | १४ | १ | ११ | २ | ८ | ३ | ५ | ४ | २ | ४ | १५ | ५ | १२ | ६ | ९ |
| ९०० | ० | १५ | १ | १३ | २ | ११ | ३ | ९ | ४ | ७ | ५ | ५ | ६ | २ | ६ | १५ |
| १००० | १ | ० | १ | १५ | २ | १४ | ३ | १३ | ४ | १२ | ५ | ११ | ६ | ९ | ७ | ७ |
| ११०० | १ | १ | २ | १ | ३ | १ | ४ | १ | ५ | १ | ६ | १ | ७ | ० | ७ | १३ |
| ११७५ | १ | २ | २ | ३ | ३ | ४ | ४ | ५ | ५ | ६ | ६ | ७ | ७ | ८ | ८ | ४ |
| १२५० | १ | ३ | २ | ५ | ३ | ७ | ४ | ९ | ५ | ११ | ६ | १३ | ७ | १५ | ९ | १ |
| १३२५ | १ | ४ | २ | ८ | ३ | ११ | ४ | १४ | ६ | १ | ७ | ४ | ८ | ७ | ९ | १० |
| १४०० | १ | ५ | २ | ९ | ३ | १३ | ५ | १ | ६ | ५ | ७ | ९ | ८ | १३ | १० | १ |
| १५५० | १ | ६ | २ | ११ | ४ | ० | ५ | ५ | ६ | १० | ७ | १५ | ९ | ४ | १० | ९ |
| अधिक | १ | ६ | २ | १२ | ४ | २ | ५ | ८ | ६ | १३ | ८ | २ | ९ | ७ | १० | १२ |

१ मन या ८ घन फुट से अधिक आठवें कालम के हिसाब से

## रेल का किराया (थर्ड क्लास)

| नाम स्टेशन | कलकत्ता से मील | कलकत्ता से रु.आ.पा | बनारस कैण्ट से मील | बनारस कैण्ट से रु.आ.पा | लखनऊ से मील | लखनऊ से रु.आ.पा | दिल्ली से मील | दिल्ली से रु.आ.पा | बम्बई से मील | बम्बई से रु.आ.पा | कराची सिटी से मील | कराची सिटी से रु.आ.पा | अहमदाबाद से मील | अहमदाबाद से रु.आ.पा | [illegible] मील | [illegible] रु.आ.पा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अजमेर | १०२३ | ११ १४ ६ | ५९४ | ८ ११ ० | ४३८ | ६ १४ ० | २३५ | ३ १५ ० | ७४६ | १२ ६ ० | ५५१ | १० ८ ० | ३०५ | ५ ० ० | ४३६ | [illegible] ० ० |
| अमृतसर | ११४३ | १२ १ ६ | ७१४ | ८ १३ ० | ५०७ | ७ ४ ० | २७८ | ३ १४ ० | ११४३ | १६ ११ ० | ७८८ | ८ ० ० | ७८[illegible] | १२ ० ० | [illegible] | [illegible] ० ० |
| अयोध्या | ५४६ | ६ २ ६ | ११७ | १ १५ ० | ८४ | १ ८ ० | ३८२ | ४ १४ ० | ९६८ | १४ ४ ० | १३[illegible]५ | १४ १० ० | ८२६ | ...... | ६८५ | [illegible] ७ ० |
| अलीगढ़ | ८२३ | ८ ४ ६ | ३९४ | ४ १५ ० | २३८ | ३ ६ ० | ७९ | १ ६ ० | ८२५ | ११ १५ ० | ९८६ | १० ५ ० | ५७६ | ८ [illegible] ० | ३०६ | [illegible] ८ ० |
| अहमदाबाद | १३२७ | १६ ० ६ | ८९८ | १२ ११ ० | ... | ११ ७ ० | ६६२ | १० ३ ० | ३१० | ५ ० ० | ६८२ | १२ १० ० | ... | ...... | ७६[illegible] | [illegible] ८ ० |
| आगरा | ७९२ | ८ ० ६ | ३६० | ४ ११ ० | २०७ | २ १५ ० | १२२ | २ ६ ० | ७७५ | १२ १ ० | १०२९ | ११ ५ ० | ५३८ | ८ ० ० | ४१५ | ६ ८ ० |
| इन्दौर | १०८३ | १४ १५ ६ | ६७० | १० १२ ० | ... | ११ ५ ६ | ५०१ | ८ २ ० | ४४० | ७ ६ ० | ८५७ | १५ १० ० | २७९ | ४ ९ ० | [illegible] | [illegible] ९ ० |
| इलाहाबाद | ५१२ | ५ १४ ६ | ८४ | १ ५ ० | १२५ | १ १५ ० | ३९१ | ५ १ ० | ८४५ | १२ ६ ० | १२९८ | १४ ० ० | ८०१ | १२ १० ० | ६०५ | [illegible] १२ ० |
| उदयपुर | १२०७ | १४ ९ ६ | १४२० | १३ ९ ० | ... | ९ २ ० | ४१९ | ६ १० ० | ५९५ | ८ १४ ० | ७३५ | १३ ७ ० | ३९२ | ६ ४ ० | ५६७ | [illegible] २ ० |
| कटिहार | २६४ | ४ ४ ० | ३३० | ३ १० ० | ४८७ | ५ ७ ० | ... | ...... | १२६५ | १७ ९ ० | १६९१ | १८ ९ ० | १२२८ | १६ ८ ० | १०[illegible] | १३ ० ० |
| कराँची सिटी | १८०९ | १७ १५ ६ | १३८० | १४ ११ ० | १२५० | १३ ४ ० | ९०५ | ७ १ ० | ९९२ | १६ १४ ० | ... | ...... | ६८२ | १२ १० ० | [illegible] | ७ १२ ० |
| कलकत्ता | ... | ...... | ४२९ | ५ ४ ६ | ६१६ | ६ १० ६ | ९०२ | ९ ० ६ | १२२३ | १७ १ ६ | १८०९ | १७ १५ ६ | १२७३ | २० ५ ६ | [illegible] | [illegible] ८ ६ |
| कानपुर | ६३१ | ६ १२ ६ | २०१ | २ १५ ० | ४६ | ० १३ ० | २७१ | ३ १४ ० | ८४० | १२ ४ ० | ११७८ | १२ १३ ० | ६९८ | १० ६ ० | ५५८ | ८ ० ० |
| खण्डवा | ९५६ | १३ ७ ६ | ५८० | ९ ४ ० | ५३२ | ८ ७ ० | ६०४ | ९ ३ ० | ३५३ | ५ १४ ० | ९४४ | १६ ४ ० | ३६६ | ५ १२ ० | ८७३ | १२ १० ० |
| गया | २९२ | ४ २ ६ | १३८ | २ ३ ० | ३७५ | ४ ५ ० | ६११ | ६ ११ ० | १०५७ | १५ ८ ६ | १५१८ | १५ १२ ० | १०१३ | १५ १० ० | ८८५ | १० ५ ० |
| ग्वालियर | ८०९ | ११ १ ० | ५९२ | ६ १० ० | २४३ | ४ ७ ० | १९५ | ३ ९ ६ | ७६३ | ११ ४ ६ | ११०२ | १२ ८ ६ | ६११ | ९ ७ ६ | ५९[illegible] | ७ ११ ६ |
| जबलपुर | ७३३ | ९ १३ ६ | ३१३ | ५ ८ ० | ३५४ | ५ १५ ० | ५७२ | ८ १२ ० | ६१६ | ९ ५ ० | १४७९ | १७ ११ ० | ५८९ | ९ १३ ० | ८६९ | १२ १० ० |
| जयपुर | ९३९ | १० ९ ६ | ५११ | ७ ४ ० | ६५४ | ५ ८ ० | १८० | ३ ० ० | ६९९ | १० १ ० | ६३४ | ११ ८ ० | ३८९ | ६ १ ० | ४२८ | ६ १३ ० |

## रेल का किराया ( थर्ड क्लास ) चालू

| नाम स्टेशन | कलकत्ता से | | बनारस कैंट से | | लखनऊ से | | दिल्ली से | | बम्बई से | | करांची से | | अहमदाबाद से | | लाहौर से | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | मील | रु.आ.पा | मील | रु.आ.पा | मील | रु.आ.पा | मील | रु.आ.पा | मील | रु.आ.पा | मील | रु.आ.पा | मील | रु.आ.पा | मील | रु.आ.पा |
| जोधपुर | ११२९ | १४ ९ ६ | ७०० | १० ११ ० | ... | ८ १५ ० | ३४१ | ५ १३ ० | ५७३ | ९ ३ ० | ४४० | ८ ८ ० | २८२ | ४ १५ ० | ४८५ | ९ ८ ० |
| झांसी | ७८८ | १० १ ६ | ३३९ | ५ ९ ० | १८३ | ३ ७ ० | २५६ | ४ ८ ० | ७०२ | १० ७ ० | ११५३ | १३ ७ ० | ५६० | ९ ७ ० | ५५३ | ८ १० ० |
| ढाका | २७० | ५ ३ ३ | ... | ८ ० ० | ... | ९ १३ ० | ... | ...... | १४४४ | २२ १० ० | २०११ | २२ १५ ० | १५५२ | २० १४ ० | १४०४ | १७ ० ० |
| दार्जिलिंग | ३८६ | ८ १२ ३ | ... | ९ १४ ० | ... | ११ ११ ० | ... | ...... | १५८६ | २७ ५ ० | १८०२ | २५ ६ ० | १४५२ | २० १२ ० | २२२३ | १९ १३ ० |
| दिल्ली | ९०२ | ९ ० ६ | ४७३ | ५ १२ ० | ३०३ | ४ ५ ० | ... | ...... | ८६५ | १२ १३ ० | ९०७ | ८ १५ ० | ५३९ | ८ ० ० | २९७ | ४ २ ० |
| देहरादून | ९५० | ९ १४ ६ | ५४१ | ६ १० ० | ३५४ | ५ १ ० | २११ | ३ ९ ० | १०७४ | १६ ५ ० | ९९६ | १० १० ० | ७२० | ११ ९ ० | ३३६ | ५ ३ ० |
| द्वारका | १५७९ | २१ १० ० | १२६४ | १९ १५ ० | ... | १७ १ ६ | ७९१ | १६ ५ ६ | ६०४ | १२ २ ६ | ९३३ | १८ ४ ६ | २९४ | ६ ७ ६ | १०१८ | १७ १ ६ |
| नागपुर | ७०३ | १० १२ ६ | ६५२ | १० २ ० | ... | १० ८ ० | ६७९ | १० २ ० | ५२० | ८ १ ० | १५८६ | १९ १ ० | ५९६ | १० ३ ० | ९७६ | १४ ४ ० |
| नासिक रोड | १२३३ | १६ ९ ६ | ८२० | १५ ६ ० | ७६८ | ११ ८ ० | ८४० | ११ ४ ० | ११७ | २ ४ ० | १०९६ | १९ २ ० | ४१४ | ७ २ ० | ११३७ | १६ ६ ० |
| पटना | ३३८ | ४ ७ ६ | १४३ | २ ३ ० | ३३० | ४ ७ ० | ६१६ | ६ ११ ० | १०६२ | १५ ६ ० | १५२३ | १५ १२ ० | १०४१ | १३ १२ ० | ८९० | १० ५ ० |
| पुरी(जगन्नाथ) | ३१० | ५ ११ ६ | ६३१ | १० ३ ० | ... | १९ १४ ० | ... | ...... | १२२२ | २० ४ ० | २०११ | २३ ३ ० | १४४० | २२ ९ ० | १३७८ | १७ १२ ० |
| पूना | १३८४ | १८ ८ ५ | ९८० | १४ ९ ० | ... | १५ १० ० | ९७३ | १४ ३ ० | ११९ | २ ५ ० | १६६९ | ११ ३ ० | ४१७ | ७ ३ ० | १२८१ | १८ ४ ० |
| पेशावर कैंट | ४१६३ | १५ १ ६ | १०३४ | ११ १३ ० | ८४० | १० ४ ० | ५८५ | ६ ६ ० | १४६३ | १९ ३ ० | ६२९ | ९ १ ० | १०५५ | १४ १३ ० | २८८ | ४ ० |
| बड़ोदा | १२२९ | १९ १० ६ | १००७ | १३ ३ ० | ६९९ | ११ ६ ० | ६०२ | ८ १४ ० | २४७ | ४ १ ० | ७४५ | १३ ९ ० | ६३ | १ १ ० | ८३० | १२ ५ ० |
| बनारस कैंट | ४२९ | ५ ४ ६ | ... | ..... | १८७ | २ १२ ० | ४७३ | ५ १२ ० | ९२९ | १३ १२ ० | १३८० | ४ ११ ० | ८८५ | १६ ० ० | ७४७ | ९ ४ ० |
| बम्बई | १३४९ | १८ १ ६ | ९२३ | १३ [illegible] ० | ८८५ | १३ १ ० | ८६५ | १२ १३ ० | ... | ..... | ९८८ | १६ ३ ० | ३१० | ५ ० ० | १०७७ | १५ ९ ० |
| बीकानेर | ११७२ | १५ २ ६ | ७०५ | १२ २ ० | ... | ११ ० ० | ३३२ | ६ ६ ० | ७६३ | १२ १३ ९ | ६११ | १२ १ ० | ४५३ | ८ ९ ० | ३८४ | ६ ४ ० |
| भरतपुर | ८२३ | ८ ९ ७ | ३९१ | ५ ४ ० | २३८ | ३ ८ ० | १११ | २ २ ० | ८०८ | ११ ११ ० | ७४७ | १३ ७ ० | ५१५ | ७ ९ ० | ४०८ | ६ ४ ० |

# रेल का किराया ( थर्ड क्लास ) चालू

| नाम स्टेशन | कलकत्ता से | | बनारस कैंट से | | लखनऊ से | | दिल्ली से | | बंबई से | | करांची सिटी से | | अहमदाबाद से | | लाहौर से | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | मील | रु.आ.पा | मील | रु आ.पा | मील | रु आ.पा | मील | रु.आ.पा | मील | रु.आ.पा | मील | रु.आ.पा | मील | रु.आ पा. | मील | रु.आ.पा |
| भावनगरदरबार | १४७० | २० ४ ६ | १०४१ | १५ १२ ० | ... | १३ १४ ० | ८४७ | १३ २ ० | ४७७ | ७ १० ० | ८२४ | १५ १ ० | १६७ | २ १५ ० | १०९ | १३ १४ ० |
| भुसावल | १०७३ | १४ ७ ६ | ६५३ | १० ४ ० | ६०९ | ९ ७ ० | ६८१ | १० ३ ० | २७६ | ४ १३ ० | १५८८ | १३ २ ० | ३५३ | ६ २ ० | ९७८ | १४ ५ ० |
| भोपाल | ९२६ | १२ ९ ६ | ५२० | ७ ६ ० | ३६४ | ६ ४ ० | ४३७ | ७ ० ० | ५२१ | ८ १ ० | १३४४ | १५ १५ ० | ७२९ | ६ ८ ० | ७३४ | ११ २ ० |
| मथुरा | ९२५ | ८ १२ ६ | ३९६ | ५ ८ ० | ... | ३ ११ ० | ९० | १ १३ ० | ८६८ | १२ ९ ० | ९९७ | १० १२ ० | ५२६ | ७ १४ ० | ३८७ | ५ ११ ० |
| मदरास | १०३२ | १५ १ ६ | १४६१ | २० ५ ० | ... | २१ ११ ६ | ... | ...... | ७९४ | १२ ० ० | १७७४ | २८ १४ ० | १०९२ | १६ १४ ० | १६५८ | २४ ७ ० |
| मेरठ सिटी | ९०१ | ८ १४ ६ | ४७३ | ५ ९ ० | २८६ | ४ ० ० | ४२ | १ १२ ० | ९०८ | १३ १० ० | ९४९ | ९ ४ ० | ५८१ | ८ १२ ० | ३०८ | ४ ४ ० |
| मैसूर | ... | ...... | १५२६ | २२ २ ० | ... | २२ २ ० | ... | ...... | ७४५ | १० १५ ० | १८१४ | ३२ ० ० | १०४३ | १५ १३ ० | १८३५ | २७ ६ ० |
| रांची | २५१ | ४ ९ ९ | ३८९ | ६ १ ० | ... | ७ १२ ० | ... | ...... | १३७४ | १७ १२ ० | १७६६ | १९ २ ० | ११९२ | १९ ४ ० | ११३३ | १३ ११ ३ |
| रामेश्वर | ११९५ | २६ ९ ३ | ११०९ | २६ ४ ० | ... | २९ ३ ६ | ... | ...... | १२०० | १७ ५ ९ | २२०८ | ३२ १५ ३ | १५३३ | २२ ९ ३ | २१४२ | ३० ११ |
| रावलपिंडी | १३५५ | १४ ३ ६ | ९२६ | १० १५ ० | ७३९ | ९ ६ ० | ४७७ | ५ ९ ० | १३५५ | १८ ६ ० | ९३५ | ९ २ ० | ९४७ | १३ १३ ० | १८० | २ १० ० |
| लखनऊ | ६१६ | ६ १० ६ | १८७ | २ १२ ० | ... | ...... | ३०३ | ४ ५ ० | ८८५ | १३ १ ० | १२१० | १३ ४ ० | ७४२ | १० १५ ० | ५६० | ७ ११ |
| लाहौर | ११७९ | १२ ८ ६ | ७८७ | ९ ४ ० | ५६० | ७ ११ ० | २९७ | ४ २ ० | ११७५ | १६ १५ ० | ७५५ | ७ १२ ० | ७६७ | ११ ८ ० | ... | ...... |
| शिमला | १२२४ | १२ १० ६ | ६५९ | ९ ६ ० | ५७० | ७ १३ ० | ३२२ | ४ ५ ० | ११८७ | १७ २ ० | १०४५ | १० ० ० | ९८० | १२ ५ ० | ३८६ | ४ १३ ० |
| सहारनपुर | ९३८ | ९ [illegible] ६ | ५०९ | ५ १६ ० | ३२२ | ४ ५ ० | ११३ | १ १२ ० | ९७५ | १४ ८ ० | ८९८ | ८ १३ ० | ६५२ | ९ १२ ० | २३८ | ३ ६ ० |
| हरिद्वार | ९२२ | ९ २ ० | ४९३ | ५ १३ ६ | ३०६ | ४ ४ ६ | १६३ | २ १२ ३ | १०२८ | १५ ९ ६ | ९४८ | ९ १३ ६ | ७०२ | १० १२ ६ | २८८ | ४ ६ ६ |
| हैदराबाद दक्षिण | ९८७ | १५ ८ ६ | ११५७ | १७ १४ ० | ९७३ | १४ १२ ० | १०४४ | १५ ८ ० | ४९१ | ८ ० ० | १४८२ | २४ १४ ० | ७८९ | १२ १४ ० | १३४६ | १९ १० ० |

# धर्मशालायें।

### अजमेर।

१—टीकमचंद सोनी की स्टेशन के पास।

२—रोलवालों की, स्टेशन के पास।

### अयोध्या।

१—हरनारायणदास की, रायगंज।

२—कन्हैयालाल को, रायगंज।

३—महन्त सुखरामदास की नयाघाट।

४—लाला पन्नालाल नवाबगंज (गोंडा) वाले की वसुदेव घाट।

५—करमलीदास जी बम्बई वाले की स्वर्गद्वारघाट।

### अलीगढ़।

१—जानकी बाई की, दूबे का पाड़ा।

२—मलूकचंद की स्टेशन के पास।

### अमृतसर।

१—सन्तराम का तालाब, स्टेशन के पास।

२—लाला हरगोविन्द दास की, स्टेशन के पास।

३—हरदयाल दुर्गादत्त की, मलका को मूर्ति के पास मारवाडी बाजार।

### अंबाला।

१—मास्टर हरगूलाल की, अनाजमंडी, छावनी।

### आगरा।

१—लाला रामकिशन दास सरावगी की फोर्ट स्टेशन के पास।

२—रायबहादुर विश्वम्भरनाथ की, सिटी स्टेशन के पास।

३—उत्तम जैन दिगम्बर धर्मशाला, राजा की मण्डी स्टेशन के पास।

### आरा।

१—बाबू हरप्रसाद जैन की, महाजन टोली में।

### आजिमगंज।

१—रामबुद्धसिंह बहादुर की।

२—राय गणपतिसिंह बहादुर की।

### आसनसोल।

१—आसाराम, जौहरीमल, रामनारायण गङ्गाविशन की, मुंशी बाजार में।

### इन्दौर

१—सेठ हुकुम चन्द की नसिया स्टेशन के पास।

### इटावा।

१—बद्री दास की धर्मशाला, पुराना शहर।

२—स्टेशन के पास भी एक धर्मशाला, है।

### इश्री।

१—दिगम्बर जैन धर्मशाला।

२—श्वेताम्बर जैन धर्मशाला।

### उज्जैन।

१—फतेहपुरियों की, क्षिप्रा नदी के किनारे।

२—खेमराज श्रीकृष्णदास की, हरिसिद्धि दरवाजा।

३—महाराज ग्वालियर की, स्टेशन के पास।

४—सखाराजा की धर्मशाला।

५—व्यंकटेश भवन धर्मशाला।

६—गजाधर की धर्मशाला।

## उदयपुर।

१—महन्त माधवदासजी की सूरजपोल के पास।

## उन्नाव।

१—लाला सोहनलाल अगरवाल की।

## कलकत्ता।

१—फूलचन्द मुकीम जैन की, ९ श्याम बाई गली, बड़ा बाजार।

२—रायबहादुर सूरजमल की, ६ मल्लिक स्ट्रीट।

३—बाबू लक्ष्मीनारायण की, ५१ बांस तल्ला।

४—राजा शिवबख्श बागला की, हवड़ा स्टेशन पर।

५—विनायकमिश्र की, २२६ हरिसन रोड।

६—श्याम देवी भूतिका की, १५० हरिसन रोड।

७—बब्बूलाल अगरवाल, १६९ हरिसन रोड।

८—रामकृष्णदास गिरधारी लाल, १६७ हरिसन रोड।

## कन्नौज।

१—बाबू कुञ्जबिहारी लाल जी का मन्दिर, शहर में।

## क्यूल।

१—झगरमल हजारीलाल लोहिया की, स्टेशन से एक फर्लाङ्ग पर।

## कासगंज।

१—परमानन्दजी की।

## कानपुर।

१—बैजनाथ रामनाथ सिंहानियां की, स्टेशन से आध मील पर।

२—मच्छी भवन धर्मशाला, नयागंज।

३—सेठ लक्ष्मणदास की, लाठी मुहाल।

४—तुलसीराम शिवप्रसाद की, स्टेशन के पास।

५—पीली कोठी, चटाई मुहाल।

६—बेनीमाधव की, मूलगंज।

७—अनन्तराम की, फीलखाना।

## काटा।

१—महारानी साहिबा की, जंक्शन स्टेशन के पास।

## कटवा।

१—कालीबाड़ी धर्मशाला।

## कोलगांव।

१—बा० गिरधारीलाल मारवाडी की।

## खंडवा।

१—सेठानी पार्वती बाईकी, स्टेशन के पास।

## गया।

१—सेठ शिवप्रसाद झुनझनू वाले की, स्टेशन पर।

२—सेठ शिवप्रसाद झुनझनू वाले की, चांदचौरे के पास

३—महाबोधी सोसाइटीकी, बौध गया।

## ग्वालियर।

१—श्री कृष्ण धर्मशाला।

### गढ़मुक्तेश्वर ।

१—राय साहब नामामल जानकीदास की दो हैं ।

### गाजियाबाद ।

१—मि० जानईगिल ब्राइट,की ।

### गिरीडीह ।

१—राय धनपतसिंह की ।

### गुलजारी बाग ।

१—बा० किशोरीलाल चौधरी की ।

### चाँदपुर सिआऊ ।

१—श्रीमती वासन्ती देवी का ।

### जसीडीह ।

१—जुगुलकिशोर सूरजमल रुइया की, स्टेशन के पास ।

### जामनगर ।

१—मूलजी जेठा की, खंभालिया नाका ।

### जोधपुर ।

१—श्री जसवन्त जाड़ेची विलास, स्टेशन से एक फर्लाङ्ग पर ।

### जूनागढ़ ।

१—जीवराज दयाल भाटिया की ।

### जौनपुर ।

१—नारायणदास परमेश्वरीदास की, स्टेशन के पास ।

### झांसी ।

१—बाबू मुन्नालाल की ।

### ट्रिचनापल्ली ।

१—खेमराज श्रीकृष्णदास की ।

### डाकोर ।

१—मु० शंकरस्वरूप की ।

### डालटनगंज ।

१—सेठ चुन्नीलाल गनपतराम रांची वाले की, स्टेशन से पौन मील पर ।

### दिल्ली ।

१—लाला छन्नामल की ।

२—लाला लक्ष्मीनारायण की, फतेहपुरी बाजार ।

३—मारवाड़ी धर्मशाला, नई सड़क, चांदनी चौक ।

४—पन्नालाल माधवप्रसाद, सीताराम बाजार ।

### दरभंगा ।

१—दरभंगा नरेश की स्टेशन के पास ।

२—ऊगरमल हजारीमल की,

### द्वारकापुरी ।

१—आऊजी प्रेमजी की, श्री जी के मंदिर के पास गोमती द्वारका ।

२—बलन्तलाल रामेश्वर लाल दुदवा वाले की मन्दिर के पास ।

३—हजारीमल दुदवा वाले की ।

४—अचारी जी की, भेंट द्वारका ।

५—सत्यभामा जी की, भेंट द्वारका ।

### धामपुर ।

१—मु० भगत विहारीलाल की ।

### नागपुर ।

१—जमुनादास जी पोद्दार की,

### नासिक ।

१—महाराज कपूरथला की, पंचवटी पर

### नैनी ।

१—बिहारीलाल कुन्जीलाल सिघानिया की ।

## नीमसार।

१—सेठ शिवरामदास तथा रामनिरंजनदास की।

## नैनीताल।

१—वच्छी गौड धर्मशाला; सिपाही धारा।

२—म्युनिसिपल सराय, तल्लीताल।

## पटना।

१—गुरुमुखराय सरावगी की।

२—लाला अनन्तलाल अगरवाल की,

३—मारवाड़ी समाज की, चौक।

४—किशोरीलाल चौधरी की, गुलजार बाग।

५—लाला जय तथा छोटेलाल की।

## पीलीभीत।

१—लाला मूलचन्द की।

## पुरी।

१—रामचन्द्र गोयनका की।

२—धनजी मलजी तथा आत्माराम सीताराम की।

३—सेठ कन्हैयालाल बागला चूरू वाले की।

## प्रयाग।

१—बिहारीलाल कुञ्जीलाल सिंहानिया की।

२—तेजपाल गोकुलदास की मुट्ठीगंज।

३—गोमती बीबी की मुट्ठीगज।

४—बाबू वंशीधर गोपालदास रस्तोगी की, दारागञ्ज।

## पामरगंज।

१—सेठ शिवप्रसाद जी की।

## पुनपुन।

१—सेठ शिवप्रसाद जी की।

## फैजाबाद।

१—पतितदास के मन्दिर के पास मु० अमानीगंज में।

२—फैजाबाद और देवकली रोड के बीच में मुहल्ला वेनीगंज में।

३—देवकली रोड पर देरुआ की कोठी के सामने।

४—मुहल्ला साहबगंज के मूलचन्द चम्मनलाल की, दूकान के पास।

५—साहबगंज में पं० परमेश्वरनाथ शाहपुर के मकान के पास।

६—मुआफ नाका में हरदयाल जी की।

## फर्रुखाबाद।

१—लाला सुन्दरलाल कलकत्तेवाले की बढनिया टोला।

२—दूलाराय की।

## बनारस।

१—श्री कृष्ण धर्मशाला।

२—राधाकृष्ण शिवदत्तराय की, ज्ञानवापी।

३—लच्छीराम की, फाटक सुखलाल साव।

४—लखनऊ वाले की बुलानाला।

५—मोतीलाल मंगलचन्द की बुला नाला।

६—चित्र गुप्त आश्रम, कचौड़ी गली।

## बम्बई।

१—हीराबाग, गिरगांव।

२—माधौबाग, गिरगांव।

बरेली।

१—सेठ खुन्नीलाल की।

बीकानेर।

१—मोहता मोतीराम की।

भागलपुर।

१—हरदेवदास जी की।

भुवनेश्वर।

१—हरगोविन्दराय मथुरादास डालमिया भिवानी वाले की।

मसूरी।

१—श्री सनातन धर्म } मसूरी कमेटी
२—आर्य समाज } के अधिकार में।

३—गढवाली धर्मशाला } ये लाहौर में
४—सिख धर्मशाला } कैन्टोमेन्ट में है

मदुरा।

१—एक वेश्या की स्टेशन के पास।

मैनपुरी।

१—सावित्री धर्मशाला स्टेशन से एक मील।

मोमामा।

१—भगवानदास बागला की, स्टेशन के पास।

मुंगेर।

१—रायबहादुर वैजनाथ गोयनका की, स्टेशन के पास।

मुरादाबाद।

१—लाला सांवलदास की।

२—लाला जवाहरलाल की।

मेरठ।

१—नाइन की धर्म सभा की।

२—लाला धर्म दास की।

३—लाला किशनसहाय की।

४—लाला परमानन्द की।

५—लाला सुन्दरलाल की।

६—लाला तोताराम की।

७—मुसम्मात सुन्दरकुंअर की।

८—पंचायती की।

९—रस्तोगी की।

मुलतानगंज।

१—सेठ बैजनाथमल मारवाडी की।

मानपुर।

१—प्रेमनारायणजी की।

मुगलसराय।

१—बा० रामजी दास जाटिया की।

मुहल्ला दारागंज।

१—बाबू मोतीचन्द की, मोरी।

२—बाबू रामप्रसाद चौधरी की, वकसी कला।

३—बुधसेन मङ्गलसेन की, नईबस्ती।

४—जीवनराम की, अलोपीबाग।

५—लाला शिवप्रतापसिंह की, अलोपीबाग।

६—लाला बच्चूलाल की, शिवकाटी महादेव।

७—लाला गुलजारीलाल की, अलोपी बाग।

८—महन्त जानकीदास की, मोरी।

९—रीवां के महाराज की, मिलहाजपुर।

१०—मुन्नीलाल सेठ की, मुट्ठीगंज।

११—गोमती बीबी की, अलोपीबाग।

१२—राय राधारमन की, नईबस्ती।

१३—राय शिवप्रसाद की, चौखण्डी।

१४—राय शिवप्रसाद की, अलोपीबाग।

१५—रामदास की, अलोपी बाग।

१६—राणा संग्रामसिंह की, मुट्ठीगंज।

१७—रामनाथ की, मिनहाजपुर।

१८—शेख मशीउद्दीन की, मुट्ठीगंज।

१९—तेजपाल गोकुलदास की, मोरी-वासुदेवराव की।

## मिर्जापुर।

१—बीजराम भाड़ामल की।

## मुजफ्फरनगर।

१—रायबहादुर बलदेवदास बसन्तलाल दुद्दवा वाले की सरैयागंज।

२—लछीराम की पुराना बाजार।

३—राय परमेश्वर नारायण महता की।

## मथुरा।

१—तेजपाल गोकुलदास जी की, मारू गली।

२—राजा तिलोई की, बंगाली घाट।

३—रामगोपाल मालाणी की, प्रयाग घाट।

४—हरमुखराय दुलीचन्द्र हाथरस वाले की स्वामी घाट।

५—हरदयाल विष्णुदयाल कलकत्ते वाले की, नया बाजार।

६—महाराज आवागढ की पुल के पास

७—अहमदाबाद वाले की, दामोदर भवन छाता बाजार।

८—दामोदरदास तपसीदास, विश्राम घाट के पास।

## मद्रास।

१—राजाराम स्वामी मुडलियर की।

२—वंशीलाल अबीरचंद की साहूकार पैठ।

## मनमाड।

१—दीवान बहादुर गोविन्दास मदरा वाले की।

## रामेश्वर।

१—बन्शीलाल अबीरचन्द की मन्दिर से थोडी दूर पर।

२—रायबहादुर भगवानदास बागला की रामझरोखे की सडक पर।

## रायबरैली।

१—कन्हाई शाह बाकल की।

## रानीगंज।

१—बजाज की धर्मशाला।

## लखनऊ।

१—छेदीलाल की, अमीनाबाद पार्क।

२—भोलानाथ की।

३—प्रभूदयाल जैन की, अहियागंज।

४—गूंगेनवाब की, बाग धर्मशाला।

## लाहौर।

१—मूलचन्द की।

## लुधियाना।

१—लाहौरी खत्रियों की पञ्चायती कूचा लालूमल।

## वर्द्धवान।

१—बा० शशिभूषण बोस की।

## वरियारपुर।

१—शोभाराम शिवदत्तराय की।

## विन्ध्याचल।

१—शिवनरायण बल्देवदास सिंहानिया की।

२—सारस्वत खत्रियों की।

३—चुनमुन मिश्र की।

## बृन्दावन।

१—मिर्जापुरवालों की।

२—ताराचन्द रामनाथ पूनावाले की।

## वांडी।

१—कंडा स्वामी मुडलियर ( पोन्नेरी के राजा की )।

## वैद्यनाथ।

१—मुखरामजी लक्ष्मीनारायण कानोडिया की।

२—रामचन्द्र गोयनका की।

३—हजारीमल दुदवा वाले की।

४—हरिकिशनदास पन्नालाल मदड की।

## श्रीरामपुर।

१—बा० क्षेत्र मोहनशाह जी की।

## सागर।

१—सेठ नरायणदास गेडा की।

२—केदारनाथ गरिया की।

३—दुर्गाप्रसाद मोदी की।

४—विन्द्रावन वाग धर्मशाला गोपालगंज।

५—जैन धर्मशाला बजाजी।

६—जैन धर्मशाला ( दिवालानाका )।

१—सूरजमल की।

२—स्टेशन धर्मशाला।

३—रेस्ट हौस बोध गया।

## सण्डीला।

१—राजा दुर्गाप्रसाद की।

## सहारनपुर।

१—सेठी मूलराम की।

## हाथरस।

१—लक्ष्मीनारायण की

२—सेठ बिहारीलाल की।

## हरिद्वार।

१—सदासुख गंभीरचन्द्र की।

२—विनायक की।

३—सूरजमल की।

४—सुखीराम की।

५—सिन्ध शिकार पुरी की।

६—विलास पुर की।

७—महाराज कपूर्थला की।

८—पञ्चायती धर्मशाला।

९—कराडीमल की।

१०—जयरामदास भिवाली वाले की।

११—भोलागिरि की।

१२—बाबा काली कमली वाले की।

# हिन्दुस्तान से यूरोप को जाने के जलमार्ग।

हिन्दुस्तान से युरोप को जाने का सीधा मार्ग बम्बई से है पांच लाईनों द्वारा जलयात्रा हो सकती है उनके नाम ये हैं।

(१) पी० एन्ड० ओ० लाईन।
(२) दी ऐंकर लाईन।
(३) दी सीटी एन्ड हौल लाईन।
(४) दी लायड ट्रीस्टीनो लाईन।
(५) ब्रिटिश इंडिया लाईन।

बम्बई से मारसीलीज होते हुए लण्डन को जाने के लिये कम से कम १५ दिन लगते हैं।

नेटाल लाईन स्टीमर पश्चिम की ओर जाने के लिये मिल जाते हैं कलकत्ते से भी कुछ जहाज योरुप को जाते हैं जो कोलम्बो (लङ्का) होकर जाते हैं इस तरह की लाईनें निम्न लिखित हैं।

(१) पी० एन्ड ओ० लाईन।
(२) ओरियन्ट लाईन।
(३) मीसेजरीज मेरीटाइम्स लाईन।
(४) बिब्बी. लाइन्स।
(५) एन. वाइ. के. लाईन।
(६) आस्ट्रेलियन कामनवेल्थ लाईन।
(७) रायल डच लाईन।

पी. एन्ड ओ. स्टीम नेव्हीगेशन कम्पनी का किराया

बम्बई या कराची से
लन्दन या प्लाईमाउथ तक।

| पहिला सेलून | ए. | बी. | सी. |
|---|---|---|---|
| एक तरफ का | ९५ पौं. | ८५ | ७५ |
| दोनो तरफ का | १६६ | १४९ | १३० |
| दूसरा सेलून | | | |
| एक तरफ का | ६३ | ५७ | |
| दोनों तरफ का | ११० | १०० | |

बम्बई या कराची से
मारसीलीज (फ्रान्स) तक

| पहिला सेलून | ए. | बी. | सी. |
|---|---|---|---|
| एक तरफ का | ८७ | ७७ | ६८ |
| दोनो तरफ का | १५२ | १३५ | ११९ |
| दूसरा सेलून | | | |
| एक तरफ का | ५९ | ५३ | |
| दोनो तरफ का | १०३ | ९३ | |

बम्बई या करांची से
माल्टा या जिब्राल्टर तक

| पहिला सेलून | ए. | बी. | सी. |
|---|---|---|---|
| एक तरफ का | ८९ | ७२ | ६९ |
| दोनों तरफ का | १५५ | १३८ | १२१ |
| दूसरा सेलून | | | |
| एक तरफ का | ६१ | ५५ | |
| दोनों तरफ का | १०६ | ९६ | |

कलकत्ते से लन्दन

| पहिला सेलून | ए. |
|---|---|
| एक तरफ का | ७० |
| दोनों तरफ का | १२३ |
| दूसरा सेलून | |
| एक तरफ का | ५३ |
| दोनों तरफ का | ९८ |

नोट—करांची से बम्बई जाने के लिये अलग किराया नहीं लिया जाता बल्कि यूरोप के किराये में शामिल रहता है।

ब्रिटिश इण्डिया स्टीम नेविगेशन ।

| कहां से कहां तक | पहिला सेलून | दूसरा सेलून |
|---|---|---|
| बम्बई या मद्रास से लन्दन | पौंड | पौंड |
| एक तरफ का | ६६ | ५२ |
| दोनों तरफ का | ११६ | ९१ |
| बम्बई से मारसीलीज | | |
| एक तरफ का | ६२ | ५० |
| दोनों तरफ का | १०९ | ८८ |

ऐंकर लाइन का किराया

| | | |
|---|---|---|
| बम्बई या करांची से लिवरपूल | रु० | |
| एक तरफ का | ८०० | |
| दोनों तरफ का | १४०० | |
| बम्बई से मारसीलीज | | |
| एक तरफ का | ७४७ | |
| दोनों तरफ का ( लिवरपूल से वापसी ) | १३४७ | |

सिटी एण्ड हौल लाइन का किराया

| | | |
|---|---|---|
| बम्बई या करांची से लिवरपूल | रु० | रु० |
| एक तरफ का | ८५३ | ६४० |
| दोनों तरफ का | १४९३ | ११२० |
| बम्बई या करांची से मारसीलीज | | |
| एक तरफ का | ८०० | ६१३ |
| दोनों तरफ का | १४४७ | १०८० |
| कलकत्ता से लन्दन | | |
| एक तरफ का | ९०७ | ६९३ |
| दोनों तरफ का | १५८७ | १२१३ |

बिब्बी लाइन का किराया

| | | |
|---|---|---|
| रंगून से लन्दन | पौंड | |
| एक तरफ का | ७६ | |
| दोनों तरफ का | १३२ | |
| रंगून से मारसीलीज | | |
| एक तरफ का | ६८ | |
| दोनों तरफ का | १२० | |
| कोलम्बो से मारसीलीज | | |
| एक तरफ का | ५८ | |
| दोनो तरफ का | १०१ | |

ब्रिटिश इण्डिया स्टीम नेव्हीगेशन ( चालू )

| कहां से कहां तक | | पहिला सेलून | | दूसरा सेलून | |
|---|---|---|---|---|---|
| कोलम्बो से लन्दन | | पौंड | | | |
| एक तरफ का | | ६१ | | | |
| दोनों तरफ का | | ११५ | | | |
| हेंडरसन लाईन का किराया | | | | | |
| रंगून से लिवरपूल | | पौंड | | | |
| एक तरफ का | | ६५ | | | |
| दोनों तरफ का | | | | | |
| ( ४ महीने के लिये ) | | १०० | | | |
| (दो वर्ष के लिये) | | ११७ | | | |
| लायड ट्रिस्टी नो लाईन का किराया | | | | | |
| बम्बई से ब्रिंडिसी ट्रीयस्ट और वेनिस | | पौं. | शि. | पौं. | शि. |
| एक तरफ का | | ६६ | ० | ५४ | ० |
| दोनों तरफ का | | | | | |
| ( दो साल के लिये ) | | ११५ | १० | ९४ | १० |

# विदेश जाने के लिये पासपोर्ट ।

विदेश जाने के लिये नियत किये हुये फार्म पर प्रान्तीय सरकार को अर्जी देना चाहिये। साधारणतया यह अर्जी जिला मजिस्ट्रेट द्वारा भेजी जाती है और देशी रियासतों में अर्जी पोलीटिकल रेज़ीडेन्ट या एजेन्ट–टू–दी गवर्नर जनरल को देना चाहिये।

अमरिका, जापान, इटली, फ्रान्स आदि देशों में घूमने तथा उन देशों के भीतर से जाने के लिये अनुमतिपत्र ( Visa ) उन देशों के कौन्सिल (राजदूत ) से लेना चाहिये ।

पासपोर्ट लेने के लिये अर्जी के साथ एक बयान होना चाहिये जिसकी तसदीक पोलीटिकल आफिसर, मजिस्ट्रेट, जस्टिस आफ दी पीस, पुलिस आफिसर (सुपरडेन्ट से कम न हो) या कोई नोटरी पबलिक जो भारत में रहता हो करे।

अर्जी के साथ दो छोटे अपने फोटो बिला दफती के सार्टीफिकट सहित पेश करना चाहिये।

पासपोर्ट की फीस रु० ३ है।

पासपोर्ट ४ वर्ष से अधिक अवधि के लिये नहीं मिलते उन्हें बदलाना चाहिये। एक साल के लिये बदलाने की फीस १ रु० है।

इंग्लैंड में पासपोर्ट के लिये ७ शि० ६ पेंस फीस है। बदलवाई फीस २ शि० है।

# विदेशी राजदूत ।

## ( कलकत्ता )

अमरीका ( यू. एस. )—९ एस्प्लोनेड मैनशन्स ।

आर्जेन्टाइन रिपवलिक—४ फेरली प्लेस ।

वेलजियम—४ डलहौसी स्कायर ।

डेनमार्क—४ फेरली प्लेस ।

फ्रांस—२ आकलैंड प्लेस ।

जर्मन—१ स्टोर रोड ।

ग्रीस — ६ कमर्शल विल्डिंग, क्लाइवस्ट्रीट ।

इटली—१८ बी. पार्कस्ट्रीट ।

जापान—२६-२७ डलहौसी स्कायर

नीदरलैण्ड—ई/१ क्लाइव विल्डिंग क्लाइव स्ट्रीट ।

न्यूजीलैण्ड—११ क्लाइव स्ट्रीट ।

नोरवे—२२ कैनिंग स्ट्रीट ।

पर्शिया—२२७/१ लोअर चितपुर रोड ।

पुर्तगाल—१० ओल्ड पोस्टआफिस स्ट्रीट ।

रूस— १० एसपलेनेड मेन्शन्स ।

स्पेन—२६ डलहौसी स्कोयर ।

स्वीडन— २१ वर्द्वान रोड ।

स्विजरलैण्ड—१०० क्लाइव स्ट्रीट ।

वेनीजुला—२ फेरली प्लेस ।

# भारत में अंग्रेजी शासन।

## १—चार्टर, पार्लीमेंटरी ऐक्ट, और भारतीय ऐक्ट।

भारत में अंग्रेजी शासन का संक्षिप्त इतिहास आगे दिया गया है। इस जगह जितने कानून भारतीय शासन सम्बन्धी आरम्भ से वर्तमान काल तक, इङ्गलैण्ड में अथवा भारत में पास हुये हैं दिये जाते हैं।

इन कानूनों के काल के तीन भाग हैं-(१) चारटर काल (१६००—१७६५) इस काल में ईस्ट इण्डिया कम्पनी को केवल व्यापार करने के अधिकार ब्रिटिश सरकार की ओर से दिये गये।

(२) कम्पनी द्वारा शासन काल (१७६५-१८५८) इस काल में ईस्ट इण्डिया कम्पनी को पार्लीमेंट के एक्टों द्वारा भारत में शासन करने का अधिकार दिया गया।

(३) ब्रिटिश नरेश शासन काल (१८५८ से वर्तमान काल तक)

### (१) चारटर अथवा व्यापारी काल १६००—१७६५

इस काल में १३ महत्व पूर्ण चार्टर (अधिकार पत्र) ईस्ट इण्डिया कम्पनी को ब्रिटिश सरकार ने दिये।

१—रानी एलीज़ाबेथ का चारटर (१६००)। यह चारटर सन्द अंग्रेजी व्यापारियों को भारत में व्यापार करने के लिये दिया गया। इसका उद्देश्य यह भी था कि भारत में डच व्यापारियों का व्यापार रुक जाय। इस चारटर की अवधि १५ साल की थी।

२—जेम्स प्रथम का चारटर १६०९) इसके द्वारा पहिला चारटर फिर जारी किया गया और सदा के लिये कर दिया गया।

३—क्रोमवेल का चारटर (१६५७) इस चारटर का उद्देश्य यह था कि ईस्ट इण्डिया कम्पनी को अन्य कम्पनियों से स्वतन्त्र कर दिया जावे जैसा कि इस चारटर द्वारा किया गया।

४—चार्लस द्वितीय का चारटर १६६१—यह चारटर इस उद्देश्य से दिया गया था कि चार्लस चाहता था कि चारटर से क्रामवेल का नाम हट जावे। उसने यह चारटर १६६१ में दिया और यह भी अधिकार दिया कि कम्पनी सिक्के बनावे और चलावे और जो कम्पनी के हद में अन्य व्यापारी जावें उन्हें सजा देवे।

५—चार्लस द्वितीय का चारटर १६६९। इस चारटर द्वारा (अ)-ईस्ट इण्डिया कम्पनी को बम्बई टापू दिया

गया ( अ ) कम्पनी को यह अधिकार दिया गया कि अपनी नौकरी में ऐसे सरकारी पदाधिकारियों को ले सकती है जो इसके लिये तैयार हों।

६—चार्लस द्वितीय का चारटर १६८५–इस चारटर द्वारा कम्पनी को किसी एशियाई और अमरीकन जाति से युद्ध और सन्धि करने का अधिकार दिया गया और इस कार्य के लिये फौजें भरती करने और उन्हें सिखाने का भी अधिकार दिया गया।

७—जेम्स द्वितीय का चारटर १६८६–इस चारटर द्वारा—

( क ) कम्पनी के अधिकार फिर से जारी कर दिये गये और दृढ़ किये गये और कम्पनी को एडमिरेल, वाइस एडमिरेल, और अन्य समुद्री अफसर नियत करने का भी अधिकार दिया गया।

( ख ) कम्पनी को अपने किलों में सिक्के ढालने का भी अधिकार दिया गया।

८—कम्पनी का चारटर १६८७–यह चारटर कम्पनी की ओर से था न कि ब्रिटिश नरेश की ओर से। इस साल जेम्स द्वितीय ने कम्पनी को अधिकार दे दिया था कि मद्रास में म्युनिस-पैलिटी अपने चारटर द्वारा कायम कर दे।

९—विलियम का चारटर १६९३, पिछला चारटर दृढ किया गया किन्तु यह भी शर्त रक्खी गई कि अगर नये रेग्यूलेशनों को कम्पनी एक साल के भीतर न माने तो चारटर रद्द कर दिया जावेगा।

१०—१६९८ का चारटर–इसके अनुसार एक नई कम्पनी बनाई गई।

( क ) यह कम्पनी साधारण तथा पिछले तत्वों पर ही बनाई गई केवल कम्पनी के संचालकों का नाम "डायरेक्टर" रक्खा गया।

(ख) नई कम्पनी को ही ईस्टइन्डीज में व्यापार करने का अधिकार दिया गया।

(ग) नई कम्पनी को अधिकार दिया गया कि कानून और उप–कानून (आर्डीनेन्सेज) बनावे, गवरनर नियत करे, अदालतें कायम करे और धर्म के पादरी नियत करे।

११—जार्ज प्रथम का चारटर १७२६ इस चारटर द्वारा–

(क) बम्बई और कलकत्ता में म्यूनि-सपेलिटियाँ कायम की गईं।

(ख) बम्बई और कलकत्ता में मेयर की अदालत कायम की गई।

१२—जार्ज द्वितीय का चारटर १७५३–इस चारटर द्वारा मद्रास कोरपोरेशन जो फ्रेंच लोगों के कबजे में जाने के कारण टूट गया था फिर से बनाया गया।

१३—१७५८ का चारटर-इस चारटर द्वारा कम्पनी को यह अधिकार मिला कि देशी नरेशों से जीते हुये किले, प्रदेश

अथवा प्रांत वापिस देदे या उनका योग्य प्रबन्ध करे।

## २—कम्पनी शासनकाल।

## १७६५—१८५८

इस काल के आरम्भ में ईस्ट इंडिया कम्पनी की क्या रचना थी यह जानना आवश्यक है।

### इंगलैण्ड में रचना।

कम्पनी का संचालन १६९८ के चारटर के अनुसार किया जाता था। मालिकों का एक जनरल "कोर्ट आफ प्रोप्राइटर्स" था और संचालकों का एक "कोर्ट आफ डायरेक्टर्स" थो। डायरेक्टरों की संख्या २४ थी और प्रत्येक वर्ष उन का चुनाव होता था।

### भारत में रचना।

कम्पनी के तीन प्रेसीडेन्ट कलकत्ता, बम्बई और मद्रास में कायम किये थे। प्रत्येक प्रेसीडेन्सी का शासन प्रेसीडेन्ट इन कौंसिल द्वारा चलाया जाता था। मालिकों के कोर्ट द्वारा प्रेसीडेन्ट नियत होता था और कौंसिल के मेम्बर (जिन-की संख्या ३ थी) डायरेक्टरों के कोर्ट द्वारा नियत होते थे। कुल शासन विभागों का नियंत्रण प्रेसीडेन्ट और कौंसिल के हाथों में था और उन्हीं का अधिकार फौजों पर भी था। ब्रिटिश नरेश द्वारा तीनों प्रेसीडेन्सियों में अदालतें कायम हुई थीं जिन्हें दीवानी और फौजदारी दोनों अधिकार थे।

इस काल में ६ ऐक्ट पार्लीमेंट ने पास किये।

१—लार्ड नार्थ का रेगुलेटिंग ऐक्ट १७७३।

इस ऐक्ट के निम्नलिखित परिवर्तन किये।

इंगलैंड में (क) कोर्ट आफ डायरेक्टर केवल एक साल के लिये चुना जावे।

(ख) मालिकों के वोट उनके पूंजी के अनुसार कम ज्यादा कर दिये जावें।

भारत में (ग) सुप्रीम कोर्ट कलकत्ते में कायम की गई जिसमें एक चीफ जज और ३ सहायक जज रक्खे गये।

(घ) कलकत्ता में गवरनर जनरल और ४ कौंसिलर नियत हुये जिनका अधिकार अन्य प्रेसीडेन्सियों पर भी रक्खा गया। गवर्नर जनरल नियमानुसार रिपोर्ट डायरेक्टरों को भेजे और डायरेक्टर सेक्रेटरी आफ स्टेट के यहां भेजे ऐसा नियम ऐक्ट में रक्खा गया।

२—पिट का इंडिया बिल १७८४।

इस बिल द्वारा (क) पार्लीमेंट ने ६ प्रीवी कौंसिलरों को कमिश्नर नियत किया जिनके अधिकार में कुछ भारतीय मामले सोंपे गये इन कमिश्नरों के मातहत कुछ इन्तजामी, फौजी और माली प्रबन्ध कम्पनी के बनाये गये। डायरेक्टरों का यह कर्तव्य हो गया कि इन कमिश्नरों (बोर्ड आफ कन्ट्रोल) के सामने भारत सम्बंधी कुछ कागजात पेश करें। कोर्ट आफ प्रोप्राइटर्स को

अब कोई अधिकार नहीं रहा कि कोर्ट आफ डायरेक्टर्स की कार्यवाही में हस्तक्षेप करे। भारत का शासन एक गवर्नर जनरल और ३ कौंसिलरों के हाथ में रक्खा गया।

चार्टर ऐक्ट १७९३।

इस ऐक्ट द्वारा (क) ब्रिटिश नरेश के अधिकार में यह बात रक्खी गई कि बोर्ड आफ कन्ट्रोल के सदस्य नियत करे यह सम्बन्ध नहीं रक्खा गया कि ऐसे सदस्य केवल प्रावी कौंसिलर ही हों।

(ख) कम्पनी के व्यापारी स्वत्व २० साल के लिये दृढ़ किये गये।

४—चार्टर ऐक्ट १८१३—इस ऐक्ट के अनुसार—

(क) कम्पनी के ऐसे अधिकार, कि भारत में वही केवल व्यापार कर सकती थी छीन लिये गये केवल चीन के लिये ऐसे अधिकार रक्खे गये।

(ख) कम्पनी पर यह बाध्य किया गया कि एक बिशप और दो आर्कडीकन्स नियत करे।

५—चार्टर ऐक्ट १८३३

इस ऐक्ट द्वारा कम्पनी के व्यापारी अधिकार छीनलिये गये और कम्पनी को शासक समिति बना दिया गया। चीन में व्यापारी स्वत्व भी उससे छीनलिये गये। यह भी निश्चित किया गया कि पूरे भारत के लिये एक से कानून बनाये जावें और भारतके सुप्रीम कोर्ट को अधिकार दिया गया कि वह कानून और रेगुलेशन्स तैयार करे जो भारत की सब प्रजा यूरोपियन और देशी पर लागू हों।

६—चार्टर ऐक्ट १८५३।

इस ऐक्ट द्वारा पार्लीमेंट ने कम्पनी के शासनाधिकार ऐसे समय के लिये दृढ़ कर दिये जो उसे उचित मालूम हों। बंगाल बिहार और ओडीसा की एक प्रेजीडेन्सी लेफटिनेंट गवरनर के मातहत बनाई गई। गवरनर जनरल का शासन किसी विशेष प्रेसीडेन्सी पर नहीं रहा। कोर्ट आफ डायरेक्टर्स की संख्या २४ से १८ कर दी गई।

## ब्रिटिश नरेश शासन काल।

(१८५७ से वर्तमान काल तक)

भारत में सं० १८५७ में विप्लव हो गया इस कारण अंग्रेजी सत्ता पुनः स्थापित होने पर पार्लीमेंट ने सन १८५८ में एक ऐक्ट पास किया।

(१) गवरमेंट आफ इंडिया ऐक्ट १८५८। इस ऐक्ट द्वारा कंपनी के सब शासन अधिकार छीन लिये गये और ब्रिटिश नरेश में कुल शासन अधिकार केन्द्रीभूत हुये। सेक्रटरी आफ स्टेट की सहायता के लिये एक कौंसिल बनाई गई जिसमें १५ सदस्य रक्खे गये। ८ नरेश द्वारा नियोजित और ७ कोर्ट आफ डायरेक्टर द्वारा चुने हुये। कवेनेन्टेड सिविल सर्विस में नौकरियाँ सब प्रजा के लिये खोल दी गई और परीक्षा कायम की गई। बोर्ड आफ कन्ट्रोल तोड़ दिया गया।

(२) इंडियन कौंसिल ऐक्ट १८६१-गवर्नर जनरल की एक्जीक्यूटिव

कौंसिल की रचना में कुछ परिवर्तन किया गया। और कानून बनानेवाली सभाओं की रचना में भी फेर फार किया गया।

(३) हाइ कोर्ट ऐक्ट १८६१-इस ऐक्टद्वारा सुप्रीम और सदर कोर्ट तोड़ दिये गये और, बम्बई कलकत्ता और मद्रास में हाई कोर्ट स्थापित किये गये प्रत्येक में एक चीफ जस्टिस और अधिक से अधिक १५ जज रक्खे गये।

(४) इंडिया कौंसिल ऐक्ट १८९२-इस ऐक्ट के अनुसार भारत में व्यवस्थापक सभाओं (कौंसिलों) के सदस्यों की संख्या बढ़ा दी गई और गवरनर जनरल-इन-कौंसिल को अधिकार दिया गया कि सेक्रेटरी आफ स्टेट-इन-कौंसिल की अनुमति के आधीन इन सदस्यों की नियुक्ति के लिये नियम बनावे।

५—इन्डियन कौंसिल ऐक्ट १९०९—सन् १९०९ में लार्ड मिंटो वाइसराय ने एक खलीता सेक्रेटरी आफ स्टेट (लार्ड मोरले) को भेजा जिसमें उन्हों ने यह सूचितकिया कि उस समय की राजनैतिक अवस्था विचार करने योग्य है और जनता की ओर से बराबर मांग होरही है कि उसे नागरिक के समान अधिकारमिलें और शासन में अधिक योग्य भाग लेने का अवसर प्राप्तहो। इस पर विचार करने के लिये एक कमेटी नियुक्त हुई। सुधारों की एक रचना भी तैयार हुई। प्रांतीय सरकारों से भी राय लीगई, और लार्ड मोरले ने फरवरी १९०९ में एक बिल पार्लीमेंट में पेश किया जो कुछ संशोधनों के साथ पास हुआ।

इस ऐक्ट ने दो दिशाओं में अत्यंत महत्व पूर्ण परिवर्तन किया।

ऐडीशनल (गैर सरकारी) सदस्यों की संख्या।

| नाम कौंसिल | १८९२से पहिलेअधिक से अधिक ऐडीशनल मेंम्बरों की संख्या। | १८९२के पीछे अधिक से अधिक एडीशनल मेंबरों की संख्या। | १९०९ के एक्ट द्वारा अधिक से अधि कमेंबरों की संख्या। |
|---|---|---|---|
| इम्पीरियल कौंसिल | १२ | ६१ | ६० |
| बम्बई ,, | ८ | २० | ५० |
| मद्रास ,, | ८ | २० | ५० |
| बंगाल ,, | ८ | २० | ५० |
| यू० पी० ,, | — | १५ | ५० |
| पंजाब ,, | — | — | ३० |
| बर्मा ,, | — | — | ३० |

(१) भारतीय कौंसिलों की रचना तथा कार्यों में।

(२)—प्रान्तीय सरकारों की कार्यकारिणी कमेटियों की रचना में।

कौंसिलों की रचना और कार्यों में इस प्रकार परिवर्तन हुये।

(क) सदस्यों की संख्या में वृद्धि। एडीशनल सदस्यों की संख्या बहुत बढ़ा दी गई। (ख) सरकारी और गैर सरकारी सदस्यों का औसत निश्चित कर दिया गया। (ग) सदस्य नियोजित तथा चुने हुये दोनों प्रकार के रक्खे गये।

६—गवर्मेंट आफ इंडिया ऐक्ट १९१९।

इस ऐक्ट के पास किये जाने के कारण अन्यत्र दिये गये हैं। इस ऐक्ट द्वारा केन्द्रीय सरकार के लिये दो व्यवस्थापक सन्स्थायें बना दी गईं (१) कौंसिल आफ स्टेट जिसमें धनियों तथा बड़े जमींदारों का ही प्राबल्य हैं (२) लेजिसलेटिव ऐसेम्बली। यह एक प्रकार की साधारण सभा है। प्रांतों में एक व्यवस्थापक सभा बनाई गई है और प्रान्तिक विषयों को 'रिजर्वड' (संरक्षित) और ट्रान्सफर्ड (समर्पित) विभागों में बांट दिया गया हैं समर्पित विषय "मिनिस्टरों" के हाथों में दे दिये गये हैं। चुने हुये मेम्बरों में से ही मिनिस्टर नियोजित किये जाते हैं।

### भिन्न भिन्न व्यवस्थापक सभाओं के सदस्यों की संख्या

### ( गवरमेंट आफ इंडिया एक्ट १९१९ )

| सरकार या प्रांत | निर्वाचित | नियोजित | कुल |
|---|---|---|---|
| भारत सरकार | | | |
| (१) लेजिसलेटिव असेम्बली | १०३ | ४० | १४३ |
| (२) कौंसिल आफ स्टेट | ३३ | २७ | ६० |
| मद्रास कौंसिल | ९८ | २९ | १२७ |
| बंगाल " | ११३ | २६ | १३९ |
| बम्बई " | ८६ | २५ | १११ |
| संयुक्तप्रांत " | १०० | २३ | १२३ |
| पंजाब " | ७१ | २२ | ९३ |
| विहार उड़ीसा" | ७६ | २७ | १०३ |
| बर्मा " | — | — | — |
| मध्यप्रांत वरार" | ५४ | १६ | ७० |
| आसाम " | ३९ | १४ | ५३ |

इस ऐक्ट की दफा ८४ (अ) में यह नियम रक्खा गया है कि १० वर्ष के बाद पार्लीमेंट की दोनों सभाओं की अनुमति लेकर भारत मन्त्री सम्राट के सामने ऐसे व्यक्तियों के नाम पेश करेगा जो "कमीशन" का कार्य करेंगे और इस बात की जांच करेंगे कि भारत वासियों को उत्तर दायी शासन की मात्रा कम और कितनी दी जावे। इसे "स्टेचुटरी कमीशन" कहते हैं।

इस धारा के अनुसार सन् १९२७ के अन्त में ब्रिटिश पार्लीमेंट द्वारा एक कमीशन जिसे "सायमन कमीशन" कहते हैं नियत हुआ।

इस कमीशन की सहायता के लिये प्रान्तीय कौंसिलों के मेम्बरों द्वारा कमेटियाँ प्रांत में बनाई गईं और एक केन्द्रीय कमेटी भी बनाई गई जिसके सदस्य लेजिसलेटिव ऐसेम्बली के मेंबरों द्वारा चुने गये। इस सेन्ट्रल कमेटी के सभापति सर सङ्कर नायर बनाये गये।

नोटः—स० १९१९ के ऐक्ट ने बर्मा में कौंसिल स्थापित नहीं की। स० १९२२ में एक नया ऐक्ट बनाया गया जिसके अनुसार बर्मा भी गवरनर के आधीन प्रांत बनाया गया और कौंसिल भी वहां स्थापित हुई। मेम्बरों की संख्या १०४ है जिसमें ७९ चुने हुये हैं।

---

# भारत में ईस्ट इण्डिया कम्पनी के शासक ।

गवरनर जनरल फोर्ट विलियम, बङ्गाल

| नाम | नियुक्ति |
|---|---|
| वारेन हेस्टिंग्स | २० अक्टूबर १७७४ |
| सर जान मैक फरसन | ८ फरवरी १७८५ |
| अर्ल कार्नवालिस | १२ सितम्बर १७८६ |
| सर जान शोर | २८ अक्टूबर १७९३ |
| सर एलफ्रेड क्लार्क (स्थानापन्न) | १७ मार्च १७९८ |
| अर्ल आफ मार्निंगटन (मारकुइस वेलसली | १८ मई १७९८ |
| मारकुइस कार्नवालिस (दूसरी बार) | ३० जुलाई १८०५ |
| कैप्टेन एल. ए. पी. ऐन्डर्सन, तथा सर जार्ज बारलो, बार्ट | १० अक्टूबर १८०५ |
| लार्ड मिन्टो | ३१ जुलाई १८०७ |
| अर्ल आफ मोमरा (मारकुइस आफ हेसटिंग्स) | ४ अक्टूबर १८१३ |
| जान ऐडम (स्थानापन्न) | १३ जनवरी १८२३ |
| लार्ड ऐमहर्स्ट | १ अगस्त १८२३ |
| विलियम बटवर्थ बेली (स्थानापन्न) | १३ मार्च १८२८ |
| लार्ड बेनटिंक | ४ जुलाई १८२८ |

नोटः ता० १४ नोम्बर १८३४ से लार्ड बेनटिंक गवरनर जनरल इण्डिया हुये ।

गवरनर जनरल इंडिया

| नाम | नियुक्ति |
|---|---|
| लार्ड बेनटिंक | १४ नवम्बर १८३४ |
| सर चार्लस मेटकाफ, बार्ट | २० मार्च १८३५ |
| लार्ड आकलैण्ड | ४ मार्च १८३६ |
| लार्ड एलिनबरो | २८ फरवरी १८४२ |
| विलियम विलबरफोर्स बर्ड (स्थानापन्न) | १५ जून १८४४ |
| सर हेनरी हार्डिंज (वाइकौंट) | २३ जुलाई १८४४ |
| अर्ल आफ डलहौसी | १२ जनवरी १८४८ |
| वइकौंट कैनिंग | २९ फरवरी १८५६ |

नोटः १ मई १८५४ में बङ्गाल में लेफ्टिनेंट गवरनर नियत हुआ उसी रोज से बङ्गाल प्रेसीन्डेसी का अधिकारी गवरनर जनरल नहीं रहा । ता० १ अप्रेल १९१२ को बङ्गाल में गवरनर मुकरर हुआ और लेफ्टिनेन्ट गवरनर की जगह तोड़ दी गई ।

# भारत में अंग्रेज़ी शासन।

## २—इतिहास—आरम्भ से १८५७ तक।

वर्तमान अंग्रेजी शासन के जन्म और विकास का इतिहास अत्यन्त महत्व पूर्ण है और प्रत्येक मनुष्य को जो वर्तमान राजनैतिक परिस्थिति को सूक्ष्म रीति से निरीक्षण करना चाहता है उसे ज़ानना आवश्यक है। भारत में अंग्रेजों के आने का मूल उद्देश्य अथवा कारण शासन न था किन्तु केवल व्यापार। २४ अक्टूबर सन् १५९९ ई० में अकबर के शासन काल में इंग्लैण्ड में लन्दन के व्यापारियों ने ईस्ट इण्डिया कम्पनी इस उद्देश्य से बनाई कि पूर्वी देशों से अधिक सुगमता से व्यापार कर सकें और उन्हें इंग्लैण्ड के राज्य की ओर से अधिकार पत्र ( Charter ) भी प्राप्त हुआ। इस कम्पनी का नियन्त्रण एक शासक ( Governor ) और उसके साथ दो कार्य कारिणी समितियों (१) कोर्ट आफ प्रोप्रायटर्स ( मालिकों की समिति ) और (२) कोर्ट आफ डायरेक्टर्स ( सञ्चालकों की समिति ) के हाथ में दिया गया। भारत में कम्पनी की फैक्टरियों और अन्य कार्य का प्रबन्ध तीन स्थानों से किया जाता था, मद्रास, बम्बई और कलकत्ता। प्रत्येक स्थान में एक गवरनर और कम्पनी के उच्चाधिकारियों को एक मण्डल नियुक्त किया गया जो स्वतन्त्र रूप से प्रबन्ध करता था किन्तु इस कारण परस्पर द्वेष भाव उत्पन्न होने से कार्य में बड़ी गड़बड़ी होती थी।

एक दूसरी अंग्रेजी कम्पनी ने भी दुकानें कायम कीं लेकिन १७०८ सन् के चार्टर से दोनों सम्मिलित हो गईं।

औरङ्गजेब के शासन काल के पश्चात् भारत में केन्द्रीय शासन का अन्त हुआ और देश भर में अनेक शासक प्रान्त प्रान्त में उत्पन्न हो गये। मुसलमान और मराठों के द्वन्द्व युद्ध में अनेक शाखायें फूटीं फ्रांसीसी व्यापारी और अंग्रेजी व्यापारियों की उपस्थिति ने स्थिति में अनेक ग्रन्थियां डाल दीं। परस्पर द्वेष भाव और प्रतियोगिता के कारण इन्होंने मराठों, निज़ाम, दिल्ली के मुगल बादशाहों, बङ्गाल के नवाबों के गृह युद्ध में स्वार्थ साधन के उद्देश्य को आगे रखकर पक्ष लेने को उलट फेर युक्त चाल चलना आरम्भ किया जिससे गृह युद्ध ने दधिकाधों का स्वरूप धारण कर लिया।

ईस्ट इण्डिया कम्पनी ने व्यापार के साथ २ लड़ाई का काम भी आरम्भ कर दिया और 'मिल' इतिहासकार के अनुसार अंग्रेजों ने बिना किसी कारण तञ्जोर के

नरेश प्रतापसिंह के विरुद्ध शाहाजी को जो स्वयं राज्य चाहता था सहायता की, उद्देश्य इतना ही था कि देही कोटा मिल जावे। किन्तु, लड़ाई में अंग्रेज बुरी तरह हारे। इस पर वे दुबारा लड़ने पर तैयार हुये। अन्ततः सुलह होगई और अंग्रेजों ने शाहाजी का साथ छोड़ दिया और प्रतापसिंह से जिस किले को वे चाहते थे पाया और साथ २ रियासत भी जिस की आमदनी ९००० पैगोडा थी पाई।

बङ्गाल में सिराजुद्दौला के राज्यारोहण से अंग्रेजों के स्वार्थ साधन में बाधा पड़ने लगी थी। लड़ाई का कारण पैदा होते देर न लगी। एक जमींदार ने मालगुजारी न दी इस पर नवाब की तरफ से उस पर कड़ाई हुई वह भाग कर कलकत्ता चला आया। नवाब ने उसे अंग्रेजों से मांगा। उन्होंने इनकार कर दिया इस पर १८ जून १७५६ को सिराजुद्दौला ने कलकत्ते पर चढ़ाई करके फोर्ट विलियम ले लिया। हालवेल और बहुत से अंग्रेजी सैनिक पकड़े गये। मिल इतिहासकार का कहना है कि अंग्रेज लोग स्वयं कैदियों को उसी स्थान में रखते थे जिसमें वे रक्खे गये और उन्होंने नवाब के मनुष्यों को वह जगह बताई। ऐसा कहा जाता है कि १४६ आदमी बन्द किये गये जिसमें केवल २३ आदमी जीवित रहे बाकी मर गये। इसी को "ब्लैक होल" दुर्घटना कहते हैं। यह वैसी ही दुर्घटना मालूम होती है जैसी सन् १९२१ में हुई जब मोपलाओं के दङ्गे में रेलगाड़ी के डिब्बे में अनेक कैदी भर दिये गये और उनमें से बहुत थोड़े छोड़कर सब मोपला कैदी दम घुटने से मर गये। उपरोक्त दुर्घटना के कारण अंग्रेजों में बड़ा क्षोभ उत्पन्न हुआ और क्लाइव और वाटसन दक्षिण से भेजे गये। उन्होंने नवाब से फोर्ट विलियम वापिस ले लिया और कुछ धन भी लिया।

इसी समय फ्रान्स और इंग्लैण्ड में लड़ाई आरम्भ होने से क्लाइव ने चन्द्रनगर पर धावा कर दिया। इस पर नवाब सिराजुद्दौला ने फ्रान्स की सहायता करनी चाही। क्लाइव ने यह देख कर नवाब के सेनापति मीरजाफर को यह लालच दिखाकर कि जीतने पर तुम्हें नवाब बना देंगे अपनी तरफ फोड़ लिया। यह फोड़ा फाड़ी बङ्गाल के प्रसिद्ध सेठ अमीचन्द्र के जरिये हुई थी। ३० लाख रुपया देना उसे कहा गया किन्तु उसका यह कहना था कि नवाब के खजाने से जो कुछ मिले उसमें से ५ रु० फी सैकड़ा मुझे मिले। यह बात क्लाइव के साथियों को पसन्द न थी परन्तु 'मिल' इतिहासकार कहता है कि क्लाइव ने दो संधियां बनाई जिसमें एक में अमीचन्द को कमीशन देनेका इकरार था और दूसरे में नहीं एडमिरल वाटसन चूंकि इस जाल के खिलाफ था इसलिये क्लाइव ने उसके जाली दस्तखत बना दिये। इस तैयारी के बाद नवाब से कड़े शब्दों में सब हानियों की भर पाई मांगी

गई। नवाब के इनकार करने पर क्लाइव ने धावा कर दिया प्लासी का युद्ध हुआ जिसमें मीरजाफर ने धोखा दिया और सिराजुद्दौल हार गया। मीरजाफर बंगाल का नवाब बना दिया गया। और कंपनी को २३ लाख पौंड (३.४५ करोड रुपये) का धन मिला जिस में से क्लाइब को खुद २ लाख पौंड (३० लाख रुपया) का धन मिला।

मि० ब्रुक ऐडम्स अपनी पुस्तक "ला आफ सिविलीजेशन ऐन्ड डिके" में लिखते हैं कि "प्लासीकी लडाई के बाद ही बंगाल की लूट का माल इंग्लेंड में पहुंचना शुरू हुआ और सब सिद्ध हस्तों का इस बात पर एक मत है कि इंग्लैंड को इंडस्ट्रियल रिवोल्यूशन (औद्योगिक क्रांति) १७६० में शुरू हुई।......
कदाचित जगत के आरंभ से किसी भी व्यवसाय में किसी भी देश को ऐसा लाभ नहीं हुआ जैसा आंग्ल देश को भारत की लूट से हुआ" स० १७५८ में क्लाइव गवरनर मनाया गया।

ईस्ट इंडिया कंपनी की लालच बढती गई जिसे मीरजाफर पुरी न कर सका। इस लिये उसे हटा कर उस का दामाद मीर कासिम नवाब बनाया गया कंपनी के नौकर निजी व्यापार करते थे और नाजायज़ फायदा उठाते थे। मीर कासिम ने अपनी प्रजा और अंग्रेजों के लिये (जिन्हें पहिले टैक्समाफ थे) दोनों को समान करने के लिये कस्टम टैक्स माफ कर दिये। अंग्रेज व्यापारियों को यह बुरा लगा उन्होंने मीर कासीम को १७६३ में हटा दिया और मीर जाफर को फिर नवाब बना दिया। मीर जाफर सन् १७६५ में मरा और उसका पुत्र नजीमुद्दौला नवाब बनाया गया। कंपनी के नौकरों ने नये नवाब से २० लाख रुपयेकी इनामें लेली और कुल इंतिजाम कंपनी के हाथों में देने के लिये मजबूर किया। इस के एवज नवाब को ४५ लाख रुपया पेन्शन लगा दी गई।

इसी बीच में शाह सालम द्वितीया से अंग्रेजों ने बंगाल, बिहार और उडीसा की दीवानी प्राप्त करली और उसे ३६ लाख रुपया की पेन्शन लगा दी। इस दीवानी की प्राप्ति से कंपनी को इन तीन प्रांतों में शासनाधिकार पूर्ण रीतिसे प्राप्त हो गये। इस अधिकार का सब से बडा उपयोगी कंपनी ने यह किया कि रेशम के कपडे बुनने वालों को कपडे बुनने की मनाई कर दी गई और इस मनाई को ऐसी सख्ती से बरता गया कि थोडे ही साल में बुनने का काम बिलकुल बन्द हो गया। और इंग्लैंड से बुना हुआ कपडा उलटा भारत को आने लगा।

सन् १७७३ में लार्ड क्लाइव पर हौस आफ कामन्स में रुपया खाने का अभियोग लगाया गया। वह बरी कर दिया गया परंतु दुख के कारण उस ने १७७४ में आत्मघात कर लिया।

स० १७७३ रगुलेटिंग एक्ट पास हुआ।

इस ऐक्ट के अनुसार सन् १७७४ में वारनहेस्टिंग्स गवनर जनरल बनाया गया और वह सन् १७८५ तक रहा। कंपनी की आर्थिक अवस्था अत्यन्त खराब थी। हेस्टिंग्स ने सब प्रकार से कंपनी को धनी बनाने का प्रयत्न किया। इलाहाबाद और कोरा उसने नवाब अवध को ५० लाख रुपये में बेंच दिये, दिल्ली के बादशाह को २६ लाख रुपये वाली पेन्शन बंद कर दी, अवध की बेगमों को लूट लिया। अवध के नवाब शिराजुद्दौला को हेस्टिंग्स ने ४ लाख पौंड पर अपनी अंग्रेजी फौज किराया पर देदी और रोहिला पर नवाब की फौजों से मिल कर हमला कर दिया। सारा रुहेलखन्ड बरबाद कर दिया गया। अंग्रेज लोग निष्कारण हैदरअली (मैसूर) से भी लड़े परंतु हार गये।

सन् १७८५ में वारन हेस्टिंग्स के इंगलैंड लौटने पर उस पर हौस आफ कामन्स में उपरोक्त अत्याचारों के लिये मुकद्दमा चलाया गया जो ७ वर्ष चला परंतु अंत में हेस्टिंग्स बरी कर दिया गया।

मि० मेकफारसन (कौंसिल के सीनियर मेम्बर) ने वारन हेस्टिंग्स के जाने पर २० महीने तक गवरनर जनरल का काम किया। (१७८५–८६)

लार्ड कार्नवालिस ने जो इस के बाद गवरनर जनरल हुये बंगाल में इस्तिमरारी बन्दोबस्त (Permanent Settlement) किया। (१७८३-९३)

सर जान शोर, गवरनर जनरल ने किसी से हस्तक्षेप न करने की नीति चलाई। (१७९३–९८) सर एलफ्रेड क्लार्क ने उसके जाने पर तीन महीने काम किया।

मारकुइस आफ वेलेसली सन् १७९८ में गवरनर जनरल हुये। उनका मुख्य उद्देश्य यह था कि अंग्रेजी शक्ति को भारत में सर्वोच्च शक्ति बना दें। उन्होंने देशी राज्यों के साथ सन्धियां और उप-सन्धियां करने की नीति चलाई इस नीति से धीरे २ उन्होंने करीब २ सब देशी नरेशों की रक्षा का प्रबन्ध अपने हाथों में ले लिया अर्थात् उनसे यह बात मन्जूर करा ली कि उनकी रक्षा के लिये फौजें अंग्रेज रक्खेंगे और वे ही उनकी तरफ से लड़ेंगे। देशी नरेश इसके लिये अंग्रेजों को सालाना खर्चा देंगे। यह नीति देशी राज्यों के लिये कितनी घातक सिद्ध हुई यह बताने की आवश्यकता नहीं।

इस समय मराठों की शक्ति बड़ी बलवान थी। वेलेसली ने उसे तोड़ना चाहा और बराबर दो तीन साल तक प्रयत्न करते रहे कि श्रीमन्त पेशवे उनसे उपरोक्त प्रकार की सन्धि करलें परन्तु नाना फड़-णीस प्रसिद्ध राजनीतिज्ञ इस चाल में न आये। सन् १८०० में नाना फड़णीस की मृत्यु पर मराठे सरदारों में घरेलू युद्ध आरम्भ हुआ और यह मौका देख कर वेलेसली ने श्रीमन्त पेशवे से सन्धि (बसीन) कर ली इस सन्धि के अनुसार

श्रीमन्त पेशवे ने कुछ सैनिक प्रबंध अंग्रेजों के हाथ में देदिया। इस संधि के कारण द्वितीया मराठा युद्ध छिड़ गया अंत में सेंधिया ने यमुना नदी के उत्तर का भाग अंग्रेजों को छोड़ दिया और शाह आलम दिल्ली के बादशाह को भी उन्हीं को देदिया। वेलेसली ने बादशाह को इस युद्ध का फल भी नहीं दिया वरन् उसके कुछ रहे सहे अधिकार भी नष्ट कर दिये। अंग्रेजों को भी इस युद्ध से बड़ी हानि पहुंच।

वेलेसली वापिस बुला लिये गये और लार्ड कार्नवालिस दुबारा भेजे गये कि किसी तरह शांति स्थापित करें। वे पहुंचने के बाद ही गाजीपुर में मर गये।

सर जार्ज बारलो ने कार्य गवर्नर जनरल का कुछ रोज किया। इन के शासन काल में १० जुलाई १८०६ को वेलोर में सिपाहियों ने गदर कर दिया था।

अर्ल मिंटो ने अंग्रेजी शासन को दृढ किया। जावा व मारीशस पर भी हमला किया। उन्हों ने महाराजा रंजीतसिंह "शेर पंजाब" से संधि की। इस समय भारत में सब से पहिला सत्याग्रह हुआ बनारस में हौस टैक्स लगाने जाने पर जनता ने घर छोड़ दिये और शहर के बाहर जा बसी। १५ दिन तक हड़ताल रही। सरकार को टैक्स बंद करना पड़ा।

लार्ड मोयरा (मारक्विस आफ हेसटिंग्स) के शासन काल (१८१३-२३ में श्रीमन्त पेशवे का कुछ राज्य ले लिया गया। सेंधिया से नई सन्धि की गई और होल्कर से भी उनके राज्य का कुछ भाग लिया गया। तीसरा मराठी युद्ध का यह सब फल था। इन्हीं गवर्नर जनरल के शासन काल में पुलिस टैक्स के कारण दंगा हुआ और नमक टैक्स के कारण अनेक स्थानों में दंगे हुये। नमक का मूल्य १४ आने मन से ६ रु० मन हो गया था।

लार्ड ऐम्हर्स्ट (१८२३-२८) के समय में ब्रह्म देश के अराकाना तथा अन्य प्रान्त अंग्रेजों को प्रथम बर्मा युद्ध के अन्त में मिले। गुजरात व कच्छ में अंग्रेजी राज्य के विरुद्ध दंगे हुये।

लार्ड बेंटिंक (१८२८-३४) के समय में चार्टर ऐक्ट १८३३ का पास हुआ जिसमें अन्य बातों के साथ यह तत्व भी रक्खा गया कि भारत का कोई निवासी केवल धर्म या निवास स्थान या रंग के कारण ही कम्पनी की किसी नौकरी या पद से वञ्चित न रक्खा जावेगा। बेनटिंक ने कुछ सुधार किये परन्तु देश की दरिद्रता के कारणों में वृद्धि होने के कारण देश दिन प्रति दिन दुर्बल ही होता गया।

सर चार्लस मेटकाफ (१८३५-३६) के समय में समाचार पत्रों को आजादी दी गई।

लार्ड आकलैंड (१८३६-४२) ने अफगानिस्तान में अपने एक पिट्ठू शाह शुजा को राजा बनाना चाहा और लड़ाई

की परंतु बुरी तरह हारे। इस पर वे वापिस बुलाये गये।

लार्ड एलनबर (१८४२–४४) ने अफगानिस्तान को हगया। सिंध प्रांत पर निष्कारण कवजा कर लिया।

लार्ड हार्डिंज (१८४४–४८) ने सिक्खों से लड़ाई छेड दी और लाहौर प्रान्त पर कबजा कर लिया।

लार्ड डलहौसी (१८४८–५६) ने नई नीति जिसे (जप्ती या हड़प नीति) (Policy of Lapse) कहते हैं जारी की। इस नीति से सब देशी राज्यों के वारिस अंग्रेज बन बैठे। जिस देशी नरेश की मृत्यू हुई और उसने पुत्र न छोड़ा कि वारिस ईस्ट इंडिया कम्पनी बन गई। गोद लिये हुये लड़के नाजायज माने गये क्योंकि कम्पनी के धर्म में गोद लेने की प्रथा नहीं थी। इस न्याय (अथवा अन्याय) से सतारा, नागपूर, झांसी और अवध के राज्य'हड़प' कर लिये गये।

सन् १८५३ में कम्पनी का चारटर बदल दिया गया। कोई मियाद इस में नहीं रक्खी गई सिर्फ यह लिख दिया गया कि यह चारटर तबतक जारी रहे जब तक पार्लिमेंट इसे बदल न दे। तब तक ब्रिटिश नरेश के लिये कम्पनी शासन करे।

वाइकौंट कैनिंग (१८५६–१८६२) के समय में भारत में विप्लव हुआ। इसे अंग्रेजी में "सिपाय म्युटिनी" कहते हैं परंतु वास्तव में अंग्रेजी शासन के विरुद्ध स्वतंत्रता का प्रथम संगठित युद्ध था जो अनेक कारणों से निष्फल हुआ। इस युद्ध में महारानी लक्ष्मीबाई (झांसी) नाना साहेब पेशवे, दिल्ली के शाहजादे तथा अनेक व्यक्ति सम्मिलित थे। अंग्रेजी सेना के देशी सिपाहियों का उभरना एक सामयिक बात थी। कारण पहिले से ही मौजूद थे। केयी और मेलेसन ने अपने इतिहास में कारणों को भली प्रकार दिया है।

इस साल के युद्ध के बाद देश में शांति स्थापित हुई और सन् १८५८ में भारत का शासन गवरमेंट आफ इंडिया के अनुसार ब्रिटिश नरेशके हाथों में लेलिया गया।

# वाइसराय और गवर्नर जनरल आफ इंडिया।

| नाम | नियुक्ति |
|---|---|
| १ वाइकौंट कैनिङ्ग | १ नवम्बर १८५८ |
| २ अर्ल आफ एलगिल ऐन्ड किनकारडिन | १२ मार्च १८६२ |
| ३ सर रोबर्ट नेपियर | २१ नवम्बर १८६३ |
| ४ सर विलियम० टी डेनीसन | २ दिसम्बर १८६३ |
| ५ सर जान लारेन्स | १२ जनवरी १८६४ |
| ६ अर्ल आफ मेयो | १२ जनवरी १८६९ |
| ७ सर जान स्ट्रेची | ९ फरवरी १८७२ |
| ८ लार्ड नेपियर आफ मर्चिसटाउन | २३ फरवरी १८७२ |
| ९ लार्ड नार्थ ब्रुक | ३ मई १८७२ |
| १० लार्ड लिटन | १२ अप्रेल १८७६ |
| ११ मारकुइस आफ रिपन | ८ जून १८८० |
| १२ अर्ल आफ डफरिन | १३ दिसम्बर १८८४ |
| १३ मारकुइस आफ लैन्सडाऊन | १० दिसम्बर १८८८ |
| १४ अर्ल आफ एलगिन ऐन्ड किनकारडिन | २७ जनवरी १८९४ |
| १५ लार्ड कर्जन | ६ जनवरी १८९९ |
| १६ लार्ड ऐम्पटिल | ३० अप्रेल १९०४ |
| १७ लार्ड कर्जन | १३ दिसम्बर १९०४ |
| १८ अर्ल आफ मिंटो | १८ नवम्बर १९०५ |
| १९ बैरन हार्डिङ्ग आफ पैन्सहर्स्ट | २३ नवम्बर १९१० |
| २० लार्ड चेलम्सफोर्ड | ५ अप्रेल १९१६ |
| २१ लार्ड रीडिंग | ३ अप्रेल १९२१ |
| २२ लार्ड आयर्विन | ४ अप्रेल १९२६ |

# सेक्रेटरी आफ स्टेट फार इण्डिया ।

## ( भारत मन्त्री )

| | |
|---|---|
| १ लार्ड स्टेनले | २ सितम्बर १८५८ |
| २ सर चार्लसवुड | १८ जून १८५९ |
| ३ अर्ल डिग्रे और रिपन | १६ फरवरी १८६६ |
| ४ वाइकौंट क्रेन बोर्न | ६ जुलाई १८६६ |
| ५ सर स्टैफर्ड नार्थकोट | ८ मार्च १८६७ |
| ६ ड्यूक आफ आरगाइल | ९ दिसम्बर १८६८ |
| ७ मारकुइस आफ सालसबरी | २१ फरवरी १८७४ |
| ८ वाइकौंट क्रेन ब्रुक | २ अप्रैल १८७८ |
| ९ मारकुइस आफ हारटिंगटन | २८ अप्रैल १८८० |
| १० अर्ल आफ किम्बरले | १६ दिसम्बर १८८२ |
| ११ लार्ड रैंडलफ चर्चहिल | २४ जून १८८५ |
| १२ अर्ल आफ किंबरले | ६ फरवरी १८८६ |
| १३ वाइकौंट क्रास | ३ अगस्त १८८६ |
| १४ अर्ल आफ किंबरले | १८ अगस्त १८९२ |
| १५ सर हेनरी फ्लावर | १० मार्च १८९४ |
| १६ लार्ड जार्ज हैमिलटन | ४ जुलाई १८९५ |
| १७ वाइकौंट मोरले | ११ दिसम्बर १९०५ |
| १८ अर्ल आफ क्रू | ७ नवम्बर १९१० |
| १९ वाइकौंट मोरले | ७ मार्च १९११ |
| २० अर्ल आफ क्रू | २५ मई १९११ |
| २१ अस्टिन चेम्बरलेन | २६ मई १९१५ |
| २२ ई. एस. मान्टेगू | २० जुलाई १९१७ |
| २३ वाइकौंट पील | २१ मार्च १९२२ |
| २४ लार्ड अलिवियर | २३ जुलाई १९२४ |
| २५ अर्ल आफ बर्किनहेड | ७ नवम्बर १९२४ |
| २६ वाइकौंट पील | १८ अक्टूबर १९२८ |
| २७ डबलू. वेजवुडबेन | जून १९२९ |

# भारत में अंग्रेज़ी शासन ।

## ३—इतिहास—ब्रिटिश नरेश के आधीन ।
## १८५८ से वर्तमान काल तक ।

१ दिसम्बर १८५८ को इलाहाबाद में एक बड़ा दरबार किया गया और शाही फरमान द्वारा घोषित किया गया कि रानी विक्टोरिया ने भारत का शासन अपने हाथ में लेलिया है। घोषणा में यह बताया गया कि सब की सम्पत्ति सुरक्षित रखी जावेगी और योरोपियन और भारतियों को समानाधिकार प्राप्त होंगे। उस समय भारतवासियों में से अनेकों को यह प्रतीत हुआ कि उनके दुःखों का अन्त आगया था परंतु थोड़े ही वर्षों के पश्चात यह स्पष्ट होने लगा कि पुरानी शासन पद्धत्ति में कोई विशेष परिवर्तन नहीं हुआ। कोर्ट आफ डायरेक्टर्स के बदले सेक्रेटरी आफ स्टेट का निरंकुश शासन प्रारंभ हुआ। भारतीय प्रजा निःशस्त्र कर दी गई। और भारत का शासन नौकरशाही की स्वेच्छा पर निर्भर कर दिया गया।

लार्ड कैनिंग सन् १८६२ में चले गये और उनकी जगह पर लार्ड ऐलगिन ने केवल थोड़े महीने कार्य किया।

सर जान लारेन्स (१८६२-६९) ने सुलह करने की नीति चलाई। इन के शासन काल में दो बड़े जबरदस्त दुर्भिक्ष पड़े। ओड़ीसा (१८६६) और बुन्देलखण्ड (१८६८-६९) दोनों प्रांत तबाह हो गये।

लार्ड मेयो (१८६९-७२) ने एग्रीकलचरल डिपार्टमेंट (खेती विभाग) कायम किया। इस विभाग की उपयोगिता भारत वासियों के लिये आज तक कुछ नहीं हुई है यद्यपि लाखों रुपया हर साल इस विभाग के कर्मचारियों को बड़ी २ तनख्वाहें देने में खर्च किये जाते हैं। लार्ड मेयो ने प्रान्तीय जमा खर्च के हिसाब रखने का सिलसिला चलाया। इन के शासन काल में बाबा रामसिंह ने खालसा (सिंह) लोगों को अंग्रेजों के विरुद्ध खड़ा किया परन्तु सरकार द्वारा उनका दमन किया गया। सरकारी नौकरों ने अनेक अत्याचार किये उनमें से एक उदाहरण यह है कि जलंधर के डिपुटी कमिश्नर मि० कोवन ने ४९ सिक्खों को निर्दयता पूर्वक तोपसे उड़ा दिया।

लार्ड नार्थ ब्रुक (१८७२-७६) ने भारतीयों के साथ कुछ सहृदयता प्रदर्शित की किंतु अंग्रेजी नौकरशाही ने उन का विरोध किया। इन्हीं के शासन काल में प्रिंस एडवर्ड (युवराज) भारत में भ्रमण करने आये। उनके लिये देश

भर में स्वागत के लिये नौकर शाही द्वारा प्रबन्ध किया गया। बाबू कृष्टोदास पाल ने युवराज के नाम एक खुली चिट्ठी प्रकाशित की और स्वागत करते हुये यह बताया कि नौकर शाही उन्हें भारत की असली परिस्थिति नहीं बता रही है। सारी सजावट केवल बनावट है। भारतीय दिन प्रति दिन निधन हो रहे हैं और इस निधनता का कारण दुःशासन है। अफगानिस्तान में अंग्रेजी कमीशन भेजने से इनकार करने के कारण लार्ड नार्थब्रुक ने इस्तीफा दे दिया। (१८७६)

लार्ड लिटन (१८७६–८०) के शासन काल में बड़ी फिजूल खर्ची की गई। दक्षिण भारत में जबरदस्त अकाल होने पर भी लाखों रुपया दिल्ली दरबार (१८७७) में उड़ाया गया। इसके साथ २ काबुल पर निष्कारण हमला किया गया जिसमें सर लुइ केवेगनेरी और उसके साथियों का बध हुआ और द्वितीय अफगान युद्ध छिड़ गया। रूसी हौआ बता कर फौज खूब बढ़ा दी गई, और सीमा प्रांत में बड़ी भारी फौज एकत्र की गई जो मौका पड़ने पर हार गई। देशी भाषाओं के समाचार पत्रों पर दमन आरम्भ किया गया, लङ्काशायर को प्रसन्न करने के लिये रुई के माल पर आयात कर बन्द कर दिया गया और शस्त्रों का कानून (Arms Act) बनाया गया।

लार्ड रिपन (१८८०–८४) ने देशी भाषा के समाचार पत्रों सम्बन्धी प्रेस ऐक्ट रद्द कर दिया और म्यूनिसपल और जिला बोर्ड स्थापित कराये। भारतीय और अंग्रेजी दोनों के मुकदमें भारतीय मजिस्ट्रेटों के सामने ही हो ऐसा एक बिल 'इलबर्ट बिल' इम्पीरियल लेजिसलेटिव कौंसिल में पेश किया गया जिस पर अंग्रेजों ने घोर आन्दोलन किया और यहां तक असंतुष्ट हुये कि वाइसराय को पकड़ कर और जहाज में रख कर इङ्गलैण्ड भेज देने के लिये कुछ अंग्रेजों ने सलाह भी करली। बिल इस कारण पास न हुआ। अंग्रेज खुद को भारतीयों के समान नीचे कैसे बना ले सकते थे।

लार्ड डफरिन (१८८४–९२) ने ब्रह्म देश के साथ लड़ाई छेड़ दी और रूस से लड़ने के लिये तैयारियां कीं। इन्ही वाइसराय के समय में भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेस स्थापित की गई १८८५ लार्ड डफरिन ने कांग्रेस के स्थापित होने में बड़ी कठिनाइयां डालीं और मि० ह्यूम से जो पत्र व्योहार किया वह पढ़ने योग्य है। अंग्रेजी शासन के विरुद्ध संगठित रूप से इन्हीं वाइसराय के शासन काल में पहिले पहिल आवाज उठाई गई।

लार्ड लैन्सडाऊन (१८९२–९४) ने भी लार्ड डफरिन की नीति चलाई अंग्रेजी राज्य की सीमा सब प्रकार बढ़ाने का प्रयत्न किया गया। पश्चिमोत्तर सीमा का बहुत सा प्रदेश अमीर अफगानिस्तान की इच्छा के विरुद्ध दबा लिया। मनीपुर के राजा पर भी अत्याचार किया गया काश्मीर के महाराज को भी गद्दी से

उतार दिया गया। 'अमृत बाजार पत्रिका में इस सम्बन्ध में बड़ी कड़ी आलोचनायें निकलीं यहां तक कि लार्ड लैन्सडाऊन के हाथ के लिखे हुये पत्र की एक नकल भी प्रकाशित करदी गई जिसमें उक्त वाइसराय का सरासर अन्याय दिखाई देता था। इसी के कारण "आफिसियल सीक्रेट एक्ट" पास किया गया। इस ऐक्ट के अनुसार सरकारी गुप्त चिट्ठी पत्री प्रकाशित करना जुर्म करार दिया गया।

लार्ड एल्गिन (१८९४-९९) के आने पर सरकारी जमा खर्च में सवा दो करोड़ की घटी मालूम पड़ी जिसके कारण अनेक वस्तुओं पर आयात कर लगाया गया परन्तु रुई के माल पर नहीं लगाया गया। रुपया की दर कम होते २ इस समय १ शिलिंग १ पेनी होगयी (१८९५) सीमा प्रांत पर अनेक झगड़े हुये। स० १८९५ में चितराल में जो ब्रिटिश ऐजेंट था वह घेर लिया गया मुश्किल से छुड़ाया जासका। १८९७ में बज़ीर स्वातों और मोहमदी लोगों ने मक्के पर हमला कर दिया और अफ्रीदियों ने खैबर पास रोक लिया। इस झगड़े में करीब १०००० अफसर और सिपाही मारे गये भारत पर इन सब लड़ाइयों का खर्चा लद गया और १८९६-९७ में दुर्भिक्ष के कारण भारत, अधिक दुःखी हो गया। इसी समय में बम्बई प्रांत में बड़े जोर शोर से प्लेग आरम्भ हुआ। सरकारी कर्मचारियों ने जनता से बड़ा बुरा व्यवहार किया। पूना में इसी कारण मि० रैंड का खून भी हुआ। भारत के दुःख धीरे २ अंग्रेजी शासन में बढ़ते ही गये। शासकों ने लेकिन इस ओर ध्यान ही न दिया।

लार्ड कर्जन (१८९९-१९०५) ने आकर खुल्लम खुल्ला भारतीयों के विचारों तथा इच्छाओं की अवहेलना आरम्भ कर दी। स्थानीय स्वराज्य की जड़ काट दी। भारतीयों को झूठा और नीच कहने लगे। नौकर शाही के अधिकार बढ़ा दिये। यूनिवर्सिटियों पर अफसरी अधिकार जमाया गया। प्रांतीय नौकरियों के लिये परीक्षायें जो ली जाती थीं वे बन्द कर दी गईं। इसके अतिरिक्त हिन्दू मुसलमानों में भेद डालने के लिये और बङ्गालियों का जोर तोड़ने के लिये बङ्गाल प्रांत के दो टुकड़े कर दिये गये। इस नीति से सारे देश में असन्तोष छा गया और स्वदेशी तथा बायकाट आन्दोलन बड़ी तीव्रता से चलने लगे। अदालतों का बायकाट भी किया गया और पंचायत बोर्ड भी स्थापित हुये। १६ अक्टूबर १९०५ को देश में हड़ताल हुई और विदेशी वस्तु का वायकाट और स्वदेशी के ग्रहण की शपथ लाखों मनुष्यों ने ली।

लार्ड किचनर से फौजी मुहकमें पर भारत सरकार की देख रेख सम्बन्धी झगड़े के कारण स० १९०५ में लार्ड कर्जन ने इस्तीफा दे दिया।

लार्ड मिन्टो (१९०५-१० ) के

आने से भारत में दमन नीति का स्वरूप उग्र हो गया। प्रजा के नेताओं की धड़पकड़ आरम्भ हुई अनेक बिना कारण पकड़े गये। ला० लाजपतराय निर्वासित किये गये। श्री० अरविन्द घोष तथा विपिनचन्द्रपाल गिरफ्तार हुये। लो० तिलक को कड़ी सजा दी गई। नये नये ऐक्ट पास किये गये जिनके द्वारा जनता के अधिकार कुचले गये, उदाहरणार्थ, "इकसप्लोसिव ऐक्ट" राजद्रोही सभाओं के मनाई सम्बन्धी कानून क्रिमिनल ला एमेंडमेंट ऐक्ट इत्यादि।

इस शासन काल में यदि कोई अच्छा कार्य कहा जा सकता है तो वह यह था कि कौंसिलों का स्वरूप कुछ विस्तृत कर दिया गया। इन्हें "मोर्ले मिंटो" सुधार कहते हैं।

लार्ड हार्डिंग (१९१०-१६) के समय में कोई विशेष कार्य नहीं हुआ सन् १९११ में सम्राट पंचमजार्ज भारत में आये और बङ्गभङ्ग रद्द कर दिया गया सन् १९१३ में दक्षिण अफ्रीका में भारतीयों के साथ अनुचित व्यवहार होने के कारण आन्दोलन आरम्भ हुआ। सन् १९१४ में जर्मन युद्ध शुरू हुआ और भारत से सब प्रकार की सहायता धन और मनुष्य लिये गये।

लार्ड चेम्सफोर्ड (१९१६-२१) के समय में कानून द्वारा दमन की मात्रा बहुत बढ़ गई। डिफेन्स आफ इंडिया ऐक्ट पास करके राजनैतिक आन्दोलन को दबाने का कार्य किया गया। मिसेज़ बेसेन्ट, जार्ज एरंडेल और एच वाडिया नजर कैद किये गये। होमरूल आन्दोलन ने जोर पकड़ा और कांग्रेस के दोनों पक्ष नरम व गरम लखनऊ में (१९१६) एक हो गये। भारत ने स्वराज्य की मांग एक स्वर से की। इम्पीरियल लेजिसलेटिव कौंसिल के १९ सदस्यों ने राष्ट्रीय मांग का मसौदा विलायत भेजा।

२० अगस्त १९१७ को ब्रिटिश पार्लामेंट में मि० मान्टेग्यू भारत मन्त्री ने घोषणा की।

'सम्राट के सरकार की यह नीति है और इस नीति से भारत सरकार पूर्णतया सहमत हैं कि शासन प्रबन्ध के प्रत्येक विभाग में भारतीयों की संख्या बढ़ाई जाय और क्रमशः स्वशासन की संस्थाओं की बढ़ती हो जिससे कि ब्रिटिश साम्राज्य का अंश रहते हुये भारत में उत्तरदायी शासन पद्धति का दिनों दिन विकास हो सम्राट् की सरकार ने यह निश्चय कर लिया है कि यथा सम्भव शीघ्र ही इस ओर यथार्थ कार्य किया जायगा और क्रमशः प्रकार निर्णय करने के लिये यह अत्यावश्यक है कि पहले आंग्ल देश के अधिकारियों और भारत के कर्मचारियों में पूर्णतया बहस हो ले। अतः सम्राट् की सम्मति से सरकार ने यह निश्चय किया है कि वाइसराय का निमन्त्रण स्वीकार कर मैं भारत जाऊँ और वाइसराय और भारत सरकार से इस सम्बन्ध में बहस करूँ और वाइसराय के साथ

साथ प्रान्तीय सरकारों की राय भी लूँ और प्रतिनिधिक संस्थाओं आदि के विचारों को भी सुनूं।

"यह कहना जरूरी है कि इस नीति के अनुसार उन्नति धीरे २ मंजिल दर मंजिल ही हो सकती हैं। ब्रिटिश सरकार और भारत सरकार जिनके ऊपर भारत-वासियों के कल्याण और उत्कर्ष की जिम्मेदारी है वे ही उन्नति क्रमके समय और सीमा का निर्णय करेंगे। इस निर्णय का निर्भर इस बात पर होगा कि कहां तक उन लोगों की सहायता मिलती है जिनको कि सेवा के नये अवकाश मिलेंगे और उनके उत्तरदायित्व के भाव पर कहाँ तक भरोसा किया जा सकता है।

"हमारे प्रस्तावों पर जनता की ओर से बहस और आलोचना होने का पर्याप्त अवसर दिया जायगा और ये प्रस्ताव उपयुक्त समय पर पार्लीमेंट के सम्मुख उपस्थित किये जायँगे"।

इसके पश्चात मि० मांटेगू भारत में आये और अनेक संस्थाओं के प्रतिनिधियों से मिले। राष्ट्रीय महासभा और मुसलिम लीग ने एक संयुक्त योजना पेश की जिसे "कांग्रेस लीग स्कीम" कहते हैं। मिस्टर मांटेगू ने जो रिपोर्ट पेश की उसे मांटेगुचेलम्स फोर्ड रिपोर्ट ओफ रिफार्मस कहते हैं। तीन कमेटियों ने भी इन सुधारों के सम्बन्ध में काम किया था जिनकी जांच पार्लीमेंट की दोनों सभाओं की एक ज्वाइंट कमेटी ने की। इन सब कमेटियों की सामग्री के आधार पर १९१९ में "गवरमेंट आफ इण्डिया ऐक्ट"* पास किया गया।

जब कि शासन सुधार सम्बन्धी जांच जारी थी सरकार ने एक दमनकारी ऐक्ट पास किया जिसे "काला ऐक्ट" और "रौलेट ऐक्ट" भी कहते हैं। इसका परिणाम बड़ा भयङ्कर हुआ। सारे भारत वर्ष में आग सी लग गई। असन्तोष की सीमा न रही। जबरदस्त आंदोलन खड़ा हो गया। पञ्जाब में सरकार ने आँदोलन को अत्याचारों द्वारा दबाया। जलियान-वाला बाग में निर्दोषी तथा निःशस्त्र जनता पर जनरल डायर ने गोलियाँ चलाईं। बाद को "मारशल ला" भी

---

* १९१९ के सुधारों के लिये भारत पर भार।

ब्रिटिश हाउस आफ कामन्स में ता० ३० जून १९२२ को जो ब्योरा पेश किया गया उसके अनुसार स० १९१९ के सुधारों के लिये भारत का लगभग ४६ लाख रुपया खर्च हुआ वह नीचे दिया जाता है।

| | लाख लगभग |
|---|---|
| भारत सरकार | ९.०० ,, |
| मद्रास | ५.५० ,, |
| बम्बई | ५.२५ ,, |
| बङ्गाल | ५ ७५ ,, |
| संयुक्त प्रांत | ७.७५ ,, |
| पंजाब | ५.०० ,, |
| बिहार | २.५० ,, |
| मध्यप्रांत | २.२५ ,, |
| आसाम | २. ७५ ,, |

जारी कर दिया गया। अमृतसर में इज्जतदार मनुष्यों को पेट के बल रिंगाया गया और कोड़े लगवाये गये। स्त्रियों और बच्चों पर भारी अत्याचार किया गया। ला० हरकिशन लाल, डा० किचलू प्रभृति सज्जनों को कड़ी सजायें दी गईं। महात्मा गांधी के नेतृत्व में असहयोग आन्दोलन का स्वीकार भारतीय जनता ने कर लिया और देश भर में असहयोग की हवा फैल गई इधर सरकार ने टर्की के विरुद्ध अपनी नीति प्रगट रूप से बरती जिस की वजह से भारतीय मुसलमान भी सरकार के विरुद्ध हो गये और खिलाफत कमेटी की स्थापना हुई। मुसलमानों ने भी असहयोग आन्दोलन में अग्रसर भाग लिया। अफगानिस्तान में अमीर हबीबुल्लाह खां को किसी ने मार डाला थोड़ी गड़बड़ी के बाद अमीर अमानुल्लाह खां राज्यारूढ़ हुये और उन्होंने भारत की पश्चिमोत्तर सीमा पर आक्रमण कर दिया। फलतः अंग्रेजों को अमीर अफगानिस्तान को पूर्ण स्वतंत्र मानना पड़ा।

लार्ड रीडिंग (१९२१-२६) ने शुरू में यह प्रकट किया कि वे भारत से मिल कर कार्य चलावेंगे। ये वाइसराय अंत में बड़े कूट नीतिज्ञ सिद्ध हुये। इन्हों ने महात्मा गांधी से मुलाकात की और कुछ दिनों तक असहयोग में किसी प्रकार की बाधा न डाली। किंतु थोड़े ही दिनों के बाद दमन नीति का बड़ी कड़ाई के साथ उपयोग किया। असहयोग आन्दोलन को तोड़ने के लिये उन्हों ने अनेक भारतीयों को लालच दिखा कर अपनी ओर कर लिया। स्वार्थी लोगों ने जिलों में अमन सभायें खोलीं। नरमदल वालों ने भारतीयों का साथ असहयोग में नहीं दिया और सरकार में मिले रहे। यू० पी० में व बंगाल क्रिमिनल ला एमेंडमैंट द्वारा सैकड़ोंमनुष्य गिरफ्तार किये गये। कांग्रेस के वालंटियर गैर कानूनी बना दिये गये। पंडित मोती-लाल नेहरू, श्री० सी० आर० दास तथा अन्य प्रमुख नेता जेल भेज दिये गये। आन्दोलन असह्य होने के कारण सरकार ने महात्मा गांधी पर भी राज द्रोह का मामला चला दिया और सजा दे दी। सरकार ने रेगुलेशन १८१८ का उपयोग बंगाल में किया और बिना मुकदमों के सहस्त्रों युवकों को नजर कैद कर दिया।

लार्ड रीडिंग के प्रारंभिक शासन काल में एक बड़ी भारी घटना मलाबार प्रान्त में हो गई। मलाबार के मुसलमान निवासी जो मोपला कहलाते हैं हिन्दू संगठन तथा शुद्धि कार्य के कारण भड़क उठे और दंगा फिसाद करना उन लोगों ने आरम्भ कर दिया। हिन्दुओं पर अनेक प्रकार के अत्याचार किये गये। हिन्दुओं के बच्चों और स्त्रियों को भ्रष्ट किया गया और जबर्दस्ती मुसलमान बनाया गया। सरकार ने भी मोपलाओं को अनेक

रीति से दबाया । एक दुर्घटना इस प्रकार हुई जो 'ब्लैक' होल घटना के बराबरी की कही जा सकती है । सौ से अधिक मोपला कैदी एक वैगन में जिस की लम्बाई १८ फुट और चौड़ाई ९ फुट थी भर दिये गये । उन्हें पानी नहीं दिया गया । हवा भी उन्हें नहीं मिली । ७० से अधिक दम घुटने से मर गये । रास्ते में प्यास के मारे उन्होंने एक दूसरे को काट खाया । यह दुर्घटना (१९२१) में हुई ।

इसी सन् में युवराज प्रिन्स आफ वेल्स भारत में आये परन्तु भारत भर में उनका वायकाट किया गया । इसी प्रकार भारतवर्ष की जनता ने असहयोग के कारण कौंसिलों और अदालतों का वायकाट कर दिया था ।

लार्ड रीडिंग सन् १९२६ में वापिस चले गये और उनकी जगह लार्ड आयर्विन आये । इन्होंने आनकर भारतीयों से अपील की कि वे सरकार से मिलकर काम करें । परन्तु जब सायमन कमीशन अक्टूबर सन् १९२७ में नियत हुआ उसमें एक भी भारतीय नहीं रक्खा गया । देशी राज्यों के अंग्रेजी सत्ता से सम्बन्धों की जांच के लिये एक कमेटी भी नियत हुई जिसे बटलर कमेटी कहते हैं । सायमन कमीशन का बायकाट सारी जनता ने स्वीकार कर लिया और इस वायकाट में सब प्रकार के राजनैतिक दल सम्मिलित हुये । सर्व दल सम्मेलन ने एक कमेटी नियत की जिसने भारतीय शासन का एक मसौदा तैयार किया जिसे नेहरू कमेटी रिपोर्ट कहते हैं ।

बटलर कमेटी और सायमन कमेटी की रिपोर्टों का ब्योरा अलग दिया गया है । सन् १९२८ की कांग्रेस ने नेहरू रिपोर्ट को मन्जूर करते हुये यह प्रस्ताव पास किया कि अगर ३१ दिसम्बर १९२९ तक सरकार ने नेहरू रिपोर्ट में दिया हुआ डोमीनियन स्टेटस भारत को न दिया तो कांग्रेस अपना ध्येय पूर्ण स्वाधीनता बना लेगी । सन् १९२९ में बराबर इसी शासन के प्राप्ति के लिये आन्दोलन होता रहा । लार्ड आयर्विन ने राजनैतिक आन्दोलन दबाने के लिये दो बड़े मुकदमे चलाये (१) लाहौर षडयन्त्र (२) मेरठ षडयन्त्र । इनका ब्योरा अन्यत्र दिया हुआ है । सैकड़ों मनुष्यों पर राजनैतिक मुकदमे चलाये गये और वे जेल भेजे गये । राजनैतिक वातावरण अधिक गरम हो जाने के कारण लार्ड आयर्विन विलायत गये और उन्होंने दिसम्बर १९२९ की घोषणा निकाली कि ब्रिटिश सरकार का लक्ष भारत को औपनिवेशिक स्वराज्य देने का है किन्तु उन्होंने कोई अवधि नहीं बताई कि कब दिया जायगा । भारत के नेताओं ने सन्तोष प्रदर्शित करते हुये ४ शर्तें पेश कीं जिनके मन्जूर होने पर भारतीय नेता गोलमेज कान्फ्रेंस में शरीक होंगे । शर्तें मन्जूर नहीं हुईं । फिर महात्मा गान्धी और पं० मोतीलाल

नेहरू २२ दिसम्बर १९२९ को वाइस-राय से दिल्ली में मिले। उसी रोज सुबह को किसी ने वाइसराय की ट्रेन के नीचे बिजली के तार के जरिये बम चला दिया था। दोपहर को मुलाकात में वाइसराय ने सन्तोष जनक उत्तर नहीं दिया। विवश होकर। महात्मा गान्धी ने कांग्रेस में पूर्ण स्वाधीनता का प्रस्ताव पेश कर दिया जो मन्जूर हुआ और कांग्रेस का अब ध्येय पूर्ण स्वाधीनता है।

# भारतीय शासन।

भारतवर्ष का शासन मुख्य दो भागों में विभाजित है। (१) बृटिश भारत (२) देशी भारत

नोट—भारत में कुछ ऐसे स्थान हैं जो पुर्तगाल, और फ्रांस के कबजे में है किन्तु उनके शासन का विवरण देना आवश्यक नहीं है।

### ब्रिटिश भारत का शासन

ब्रिटिश भारत के शासन का इतिहास ऊपर दिया जा चुका है। इस अध्याय में उसका वर्तमान स्वरूप दिया जाता है।

### शासन का स्वरूप।

---

### ब्रिटिश सरकार।

भारत का वर्तमान शासन ब्रिटिश सरकार के हाथों में है। कुल देश का राज्य ब्रिटिश नरेश पंचम जार्ज के नाम पर किया जाता है गवरमेंट आफ इंडिया ऐक्ट १९१९ के अनुसार वर्तमान शासन की रचना है। स० १८७६ के रायल टाईटिल ऐक्ट के अनुसार इंग्लैंड के नरेश को भारत सम्राटका पद प्राप्त है।

### सेक्रेटरी-आफ-स्टेट।

भारत के शासन के लिये ब्रिटेश पार्लीमेंट शासन की सर्वोच्च शक्ति हैं। सेक्रटरी आफ स्टेट द्वारा पार्लीमेंट भारत का शासन करती है। यह सेक्रेटरी (भारत सचिव) ब्रिटिश केबिनेट का मेम्बर होता है जो केबिनेट ब्रिटिश पार्लीमेंट की कार्य कारिणी कमेटी है। सब महत्व पूर्ण विषयों पर उसकी अनुमति भारत सरकार को अवश्य लेना पडती है। उसका वेतन स० १९१९ के सुधार ऐक्ट के अनुसार ब्रिटिश सरकार देती है पहिले भारतीय आमदनी में से देना पडता था।

पार्लीमेंट के हाउस आफ कामन्स और हाउस आफ लार्डस दोनों सभाओं द्वारा ११-११ चुने हुये २२ सदस्यों की एक स्टैंडिंग कमेटी (स्थायी कमेटी) भी पार्लीमेंट की भारतीय विषयों के संबन्ध में परामर्श देने के लिये बनाई जाती है।

### इंडिया कौंन्सिल

सेक्रेटरी-आफ-स्टेट की सहायता के लिये एक समिति है जिसे इंडिया कौंसिल कहते हैं। इस कौंसिल में कम से कम ८ और अधिक से अधिक १२ सदस्य होते हैं। इनमें से कम से कम आधे सदस्य ऐसे होना चाहिये जो भारत में १० वर्ष रह चुके हों और नियुक्त के समय भारत छोडे हुये उन्हें ५ वर्ष से अधिक न हुये हों। वे ५ वर्ष के लिये नियुक्त होते हैं और सालाना १२०० पौंड वेतन पाते है। सन १९०७ में लार्ड मोर्ले

ने कौंसिल में हिन्दुस्थानी सदस्य भी लेना आरंभ किये तब से ३ सदस्य हिंदुस्तानी होते हैं। हिन्दुस्तानी सदस्य को ६०० पौंड सालाना भत्ता भी इस वेतन के अतिरिक्त मिलता है। कौंसिल की बैठक प्रतिमास १ वार होती हैं। कौंसिल को विषय पेश करने का अधिकार नहीं है। वस्तुतः कौंसिल केवल परामर्श कमेटी है। सेक्रटरी आफ-स्टेट अनेक अंशों में स्वतन्त्र है और महत्व पूर्ण तथा गुप्त विषयों को कौंसिल के सामने पेश करने या उसे बताने के लिये वाध्य नहीं है। निम्नलिखित विषयों पर उसे कौंसिल की अनुमति लेना ही चाहिये।

(१) भारत की आमदनी का खर्च

(२) भारत के उच्च पदाधिकारियों के वेतन भत्ते पेन्शन नियम फरलो नियम सम्बन्धी परिवर्तन।

(३) आइ. सी. एस. में भारतीयों को नियुक्त करना।

(४) वाइसराय की कौंसिल के किसी सदस्य का अस्थाई नियुक्ति।

इस कौंसिल का सभापति सेक्रेटरी आफ स्टेट ही होता है। और वही उप-सभापति नियुक्त करता है।

हाइ कमिश्नर।

स० १९२० के पूर्व भारत के लिये कर्ज लेने देने का कार्य (अर्थात ऐजेन्सी कार्य) व सामान खरीदना, मुआहिदे करना, इत्यादि कब कार्य सेक्रटरी आफ स्टेट किया करता था १ अक्टूबर १९२० से वह काम सेटक्रेरी-आफ स्टेट से लेकर एक उच्च पदाधिकारी को जिसे 'हाइ कमिश्नर' कहते हैं सौंप दिया गया है। पहिले हाइ कमिश्नर स्वर्गीय सर विलियम मेयर थे। इन के हाथों में भारत सरकार के लिये स्टोर्स खरीदने का काम, भारतीय विद्यार्थियों की जांच तथा ट्रेड कमिश्नर का कार्य, सौंपा गया। उस समय से कार्य बढ़ते जाते हैं जैसे सिविल लीव अलाउंसों और पेन्शनों का अदा करना, आई. सी.एस. और फारेस्ट उम्मेदवारों की नियुक्ति पर उनकी देख रेख जो अफसर भारत से डेपूटेशन पर या शिक्षा के लिये आवें उनके लिये प्रबन्ध करना, भारत सरकार द्वारा प्रकाशित पुस्तकों तथा रिपोर्टों के बेचने का प्रबन्ध करना इत्यादि। हाइ कमिश्नर का दफ्तर ४२, ४४, व ४६ ग्रासवेनर गार्डेंस एस. डब्लू १ लन्दन में है।

हाई कमिश्नर के दफ्तर में ४०२ कर्मचारी हैं किन्तु उनमें से केवल ४४ हिन्दुस्तानी (ऐंग्लो इण्डियन सहित) हैं। कमिश्नर के दफ्तर का खर्च २,१२,९०० पौंड है।

## ब्रिटिश सम्राट तथा उनका कुटुम्ब।

हिज मोस्ट एक्सलेन्ट मैजेस्टी जार्ज दि फिफ्थ, बाइ दि ग्रेस आफ गाड आफ ग्रेट ब्रिटेन, आयरलैंड, एन्ड दि ब्रिटिश डोमिनियन्स बियान्ड सीज़, दि किंग, डिफेन्डर आफ दि फेथ, ऐम्परर आफ इंडिया—जन्म ३ जून, १८६५, विवाह ६ जौलाई १८९३—हर मिरीन हाइनेस प्रिन्सेस विक्टोरिया मेरी (ज० २६ मई १८६७); राज्यारोहण ६ मई १९१० ।

### सन्तान।

१—हिज रायल हाइनेस दि प्रिंस आफ वेलस (एडवर्ड एलवर्ट क्रिश्चन जार्ज ऐन्डरू फैड्रिक डेविड) ज० २३ जून १८९४।

२—हि॰ रा॰ हा॰ दि ड्यूक आफ यार्क (ऐलवर्ट फ्रेडेरिक आर्थर जार्ज) ज० १४ दिसंबर १८८५, वि॰ लेडी एलीजावेथ बोज लायन, २६ अप्रेल १९२३ ।

३—हि॰ रा॰ हा॰ प्रिन्सेज मेरी (विक्टोरिया एलकजेण्डरा अलाइस मेरी) ज० २५ अप्रेल १८९७, वि० वाइकौंट लेसलीस के॰ जी॰ २८ फरवरी १९२२ ।

४—हि॰ रा॰ हा॰ प्रिंस (हेनरी हेनरी विलियम फ्रेडीक एलवर्ट) ज० ३१ मार्च १९०० ।

५—हि॰ रा॰ हा॰ प्रिंस जार्ज (एडवर्ड एलेकजण्डर एडमण्ड) ज० २० दिसम्बर १९०२ ।

६—हि॰ रा॰ हा॰ प्रिंस जान ज० १२ जौलाई १९०५ मृत्यु १८ जनवरी १९१९ ।

### खजानची।

ट्रेजर ट्रकिंग ऐण्ड कीपर आफ दी प्रिवी पर्स—राइट आनरेविल सर फ्रेडरिक पोनसोनवी जी॰ सी॰ बी॰, जी॰ सी॰ वी॰ ओ॰ ।

### प्राइवेट सेक्रटरी।

ले॰ कर्नल स्टेम्फोर्ड हम, जी॰ सी॰ आइ॰ ई॰, जी॰ सी॰ वी॰ ओ॰, के॰ सी॰ एम॰ जी, के॰ सी॰ एस॰ आइ॰, आइ॰ ऐस॰ ओ॰ ।

## शाही कुटुंब की एनुयिटीज़।

| | | | |
|---|---|---|---|
| सम्राट व सम्राज्ञी का निजी खर्च | सालाना | पौंड | ११०००० |
| घरेलू कर्मचारियों को वेतन | | ” | १२५८०० |
| घर खर्च | | ” | १९३००० |
| बकस | | ” | २०००० |
| रायल बौंटी | | ” | १३२०० |
| फुटकर | | ” | ८००० |
| | जोड़ | | ४७०००० |

| | |
|---|---|
| ड्यूक आफ यार्क | २५००० |
| प्रिंसेस लुई ( डचेज आफ आरगाइल ) | ६००० |
| ड्यूक आफ कोनाट | २५००० |
| प्रिंसेस बीट्रिस | ६००० |
| एडवर्ड सप्तम की कन्याओं को | १८००० |

नोट—शाही कुटुम्ब का ऊपरी खर्च यूनाइटेड किंगडम की जन संख्या पर ४ पेन्स प्रति मनुष्य पड़ता है।

# इण्डिया आफिस।

## सेक्रटरी आफ स्टेट फार इण्डिया

मि० डब्ल्यू वेजवुडबेन साळाना पौंड ५०००

अन्डर सेक्रटरी—सर आर्थर हर्टजेल के. सी. बी. ३०००

डा० टी. ड्रमंड शील्ड १५००

## इंण्डिया कौंसिल

१ सर हेनरी व्हीलर के. सी. एस. आई. सालाना पौंड १२००
२ सर बी. राबर्टसन के. सी. एस. आई. के. सी. एन. जी. ,,
३ सर डबल्यू. एच एच. विसेन्ट, के सी. एस. आई. जी. सी. आई. ई. ,,
४ जनरल सर एच. हडसन. के. सी. बी., के. सी. आई. ई. ,,
५ सर आर ए. मेंट, के. सी. आई. ई. ,,
६ सर सी. डबल्यू. रोड्स. सी. बी. ई. ,,
७ मि० सी. एफ. गुडइलफ ,,
८ मि० आर. पी. परांजपे ,,
९ मि० एस. एन. मल्लिक सी आई ई ,,
१० नवाब सर उमरहयात खाँ ,,
११ सर आर. ई. हालैन्ड ,,

## कार्य वाहक

१ फाइनेनशियल सेक्रटरी—मि० डबल्यू रोबिन्सन सालाना पौंड १२००
२ मिलेटरी सेक्रटरी—फील्ड मारशेल जेनरल सर क्लाडजेकब ,,
३ पोलीटिकल ऐन्ड सीक्रेट सेक्रटरी—मि० एल. डी. बेकली सी. बी. ,,
४ इकानोमिक ऐन्ड ओवरसीज सेक्रटरी—मि० ई. जे. टरनर सी. बी. ई. ,,
५ सर्विसेज ऐन्ड जनरल सेक्रटरी—मि० पी. एच. डम्बेल ,,
६ जुडिशल ऐन्ड पबलिक सेक्रटरी—मि० जे. ई. फेराड सी. बी. ई. ,,
७ एकौन्टेन्ट जनरल—मि० एल. टरनर. एफ आई, ए. ,,
८ सुपरिंटेन्डेन्ट रेकार्ड—मि० डबल्यू टी. ओटविल एम. बी. ई. ,,

## इंडिया आडिट आफिस

आडीटर—मि० डबल्यू. ए. स्टर्डे सी. बी. ई. सालाना पौंड १५००

अ० आडीटर—मि० ई. एल. बाल ११००

## हाइ कमिश्नर फार इण्डिया

सर ए. सी. चटर्जी आई सी. एस. के सी. आई. ई. ३०००

सेक्रटरी—मि० जे. सी. बी. ड्रेक ओ बी. ई.

# भारतीय शासन का स्वरूप।

ब्रिटिश नरेश
हौस आफ लार्डस
हौस आफ कामन्स } = ब्रिटिश सरकार

सेक्रटरी आफ स्टेट ( इण्डिया कौंसिल )

भारत सरकार




प्रान्तीय सरकारें

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| गवर्नरी प्रान्त जिनमें<br>१ एक गवर्नर<br>२ अनेक कौंसिल<br>३ अनेक मिनिस्टर<br>४ व्यवस्थापक कौंसिल<br>( १ से ९ ) बम्बई बङ्गाल, मद्रास, संयुक्तप्रान्त, मध्यप्रदेश, बर्मा, बिहार उड़ीसा, पंजाब, आसाम. | सुपरिंटेंट पीनल सेटलमेंट पोर्टब्लियर<br>१० अंडमान और निकोबार | रेजीडेंट मैसूर एक कौंसिल सहित<br>११ कुर्ग | एजेण्ट गवर्नर जनरल<br>१२ ब्रिटिश बिलोचिस्तान<br>१३ अजमेर ( मारवाड़ ) | चीफ कमिश्नर<br>१४ दिल्ली<br>१५ उत्तर पश्चिमी |

# भारत सरकार।

वाइसराय तथा गवरनर जनरल।

भारत का शासन व्यवहारिक रीति से गवरनर जनरल इन कौंसिल द्वारा चलाया जाता है। गवरनर जनरल को वाइसराय कहते हैं परंतु इस के लिये कोई क़ानूनी आधार नहीं है। ब्रिटिश सम्राट का भारत में वह प्रतिनिधि है। इस कारण उसे यह पदवी प्राप्त हो गई है और अब यह पदवी क़ानूनी ही समझना चाहिये। गवरनर जनरल की नियुक्त ब्रिटिश नरेश द्वारा होती है और वह उन्हीं को उत्तरदायी है सम्राट की ओर से क्षमा तथा दया प्रकाशित करने के कुछ अधिकार गवरनर जनरल को हैं। भारतीय शासन के सर्वोच्च तथा कुल अधिकार उसी में केंद्री भूत हैं। सब प्रकार के कानून वह बना सकता है और भारतीय व्यवस्थापक सभाओं द्वारा बने हुये कानूनों को वह स्वयं रद्द कर सकता है इस प्रकार नये कानून बनाने की शक्ति को सर्टीफिकेशन, कहते हैं। स० १९१९ के बाद अनेक अवसरों पर दोनों प्रकार की शक्तियों का प्रयोग किया जा चुका है।

गवरनर जनरल की कौंसिल।

गवरनर जनरल की सहायता के लिये एक कार्य कारिणी समिति होती है जिसके सदस्य ब्रिटिश नरेश द्वारा नियुक्त होते हैं। साधारण तथा कुल शासन गवरनर जनरल-इन-कौंसिल द्वारा ही चलाया जाता है। क़ानूनन कौंसिल के बिना गवरनर-जनरल को कोई कार्य नहीं करना चाहिये परंतु वास्तव में ऐसा नहीं है। गवरनर जनरल स्वयं सब अधिकार वरत सकता है। कौंसिल में साधारणतः ३ सदस्य होते हैं और कमांडर इन-चीफ को मिलाकर ७ होते हैं। इस से भी अधिक हो सकते हैं। इन में से कम से कम ३ आइ. सी. ऐस होते हैं। और एक सदस्य बैरिस्टर अथवा वकील हाई कोर्ट होना चाहिये। यदि मद्रास, बम्बई या बंगाल प्रेसीडेन्सी में से किसी जगह इस कौंसिल की बैठक हो तो उस प्रेसीडेन्सी का गवरनर असाधारण सदस्य उस बैठक के लिये हो जाता है। किंतु बैठकें साधारणतया दिल्ली और शिमला में ही होती हैं।

प्रत्येक सदस्य के हाथ में एक विशिष्ट विभाग (Port Folio) होता है और वही उस विभाग का कार्य चलाता है। परंतु इन सदस्यों के नीचे जो अफ़सरी होते हैं उन्हें पूर्ण अधिकार है कि गवरनर जनरल के पास सीधे चले जावें और कोई कार्य केवल उसी की आज्ञानुसार कर दें।

इस कौंसिल का कुल कार्य बहुमत से होता है परंतु गवरनर जनरल को बहुमत न मानने का अधिकार है ऐसे अवसर पर विरोधी सदस्य अपना लिखकर पेश कर सकते हैं जो सेक्रेटरी आफ-स्टेट के यहां भेज दिया जाता है।

कार्य के विभाग इस प्रकार हैं—

१—'शिक्षा।स्वास्थ जमीन' विभाग

२—'होम' विभाग (भारतीय प्रबंन्ध इत्यादि) (Home)

३—'फाइनेन्स' विभाग (जमा खर्च

४—व्यापार विभाग (Commerce)

५—उद्योग विभाग (Industries) & Labor)

६—क़ानून विभाग (Law)

७—विदेशी संबन्ध (Foreign) यह विभाग स्वयं गवरनर जनरल के हाथ में रहता है।

८—फौजी विभाग-इस कौंसिल का सदस्य कमांडर इन-चीफ हो सकता है और बहुधा वही होता भी है उस के हाथ में फौजी विभाग रहता है।

इस कौंसिल की बैठक बहुधा एक सप्ताह में एक बार या दो बार होती है।

कौंसिल के सदस्यों की अवधि के लिये कोई नियम नहीं है। कौंसिल के सेक्रेटरी की अवधि ३ वर्ष है। सेक्रेटरी के नीचे डेपुटी और असिस्टेन्ट सेक्रेटरी तथा अन्य पदाधिकारी होते हैं।

## भारत सरकार के कार्य

केन्द्रीय सरकार के हाथों में ऐसे कार्य हैं जो पूरे भारतवर्ष से संबंध रखते हैं अथवा उनका प्रबंध समष्टि रूप में अधिक भली प्रकार हो सकता है। अन्य कार्य प्रांतीय सरकारों के हाथों में दे दिये गये हैं। प्रांतीय 'संरिक्षत' विषयों के प्रबंध में केन्द्रस्थ सरकार को हस्तक्षेप करने का पूर्ण अधिकार है परंतु 'समर्पित' विषयों में केवल निम्न लिखित कारणों से ही हस्तक्षेप किया जा सकता है।

(१) यदि केन्द्रीय विषयों का संरक्षण आवश्यक हो।

(२) यदि दो या अधिक प्रांतीय सरकारों के बीच कोई बात तै करनी हो

(३) यदि हाई कमिश्नर के कार्य संबंधी कोई कर्तव्य गवरनर जनरल का हो,

(४) यदि प्रांतीय सरकारों को करजा निकालना हो इत्यादि।

## पदाधिकारियों के वेतन।

| | | |
|---|---|---|
| गवरनर जनरल | सालाना रु० | २५६००० |
| कमांडर इन चीफ | | १००००० |
| गवरनर आफ बङ्गाल | | १२८००० |
| „ बम्बई | | १२८००० |
| „ मद्रास | | १२८००० |
| „ यू. पी. | | १२८००० |
| „ बर्मा | | १२८००० |
| „ पंजाब | | १००००० |
| „ बिहार एंड उड़ीसा | | १००००० |
| „ सेन्ट्रल प्रॉविंसिज | | ७२००० |
| „ आसाम | | ६६००० |
| मेंबर आफ गवरनर जनरल्स एक्जिक्यूटिव कौंसिल | | ८८००० |
| मेंबर आफ एक्जिक्यूटिव कौंसिल आफ गवरनर आफ बङ्गाल, बम्बई, मद्रास, बर्मा, तथा यू. पी. | | ६४००० |
| मेंबर आफ दि एक्जिक्यूटिव कौंसिल आफ दि गवरनर आफ सी. पी. | | ४८००० |
| मेंबर आफ दि एक्जिक्यूटिव कौंसिल आफ दि गवरनर आफ आसाम | | ४२००० |
| प्रेसीडेण्ट कौंसिल आफ स्टेट | | ५०००० |
| प्रेसीडेण्ट लेजिसलेटिव ऐसेम्बली | | ५०००० |
| प्रेसीडेण्ट मद्रास लेजिसलेटिव कौंसिल | | ३६००० |
| प्रेसीडेण्ट बम्बई | „ | ३६००० |
| बङ्गाल | „ | ३६००० |
| यू. पी. | „ | ४८००० |
| पंजाब | „ | ३६००० |
| सेन्ट्रल प्रॉविंसिज | „ | ३६००० |
| आसाम | „ | १२००० |

| | | |
|---|---|---|
| मिनिस्टर—बम्बई | | सालानारु० ६४०८० |
| ,, | बङ्गाल | ६४००० |
| ,, | मद्रास | ६४००० |
| ,, | यू. पी. | ६४००० |
| ,, | पंजाब | ६०००० |
| ,, | बिहार एण्ड उड़ीसा | ६०००० |
| ,, | सी. पी. | ३६००० |
| ,, | आसम | ४२००० |

## केन्द्रीय सरकार के अधिकार।

निम्नलिखित कार्यों पर केन्द्रस्थ भारतीय सरकार (Central Government) का अधिकार है। अन्य कार्य प्रांतीय सरकारों के हाथ में दिये गये हैं।

१—भारत की रक्षा और अन्य सब विषय जो सम्राट की जल और थल सेनाओं से सम्बन्ध रखती हों। जहाजी और फौजी कार्य छावनियां इत्यादि।

२—बाहिरी देशों से सम्बन्ध तथा परदेश यात्रा के नियम इत्यादि।

३—देशी नरेशों से सम्बन्ध।

४—राजनैतिक खर्च।

५—मार्गों का सम्बन्ध।

(क) रेल व म्युनिस्पेलटी के बाहर की ट्राम्वे (जो किसी नियम द्वारा प्रान्तीय न हों)

(ख) वायुयान तथा तत्सबंधी विषय।

(ग) देश के भीतर के जल मार्ग (जो नियम द्वारा निश्चित हों।)

६—जहाज इत्यादि का प्रबन्ध।

७—लाइट हौस।

८—बन्दरगाहों के अस्पताल क्वारन्टाइन।

९—बन्दर गाहों का प्रबन्ध।

१०—डाक, तार, टेलीफोन, बेतार का तार इत्यादि।

११—कस्टम टैक्स, रुई टैक्स, आय कर नमक कर तथा अखिल भारतीय आय के अन्य स्रोत।

१२—सिक्के और टकसाल।

१३—सार्वजनिक ऋण।

१४—सेविंग बैंक।

१५—हिसाब के जांच का खाता।

१६—दीवानी का कानून।

१७—व्यापार, बैंकिंग, बीमा।

१८—व्यापारी कम्पनियां और अन्य समितियाँ।

१९—उन पदार्थों के निर्माण और विनिमय पर अधिकार जो सार्वजनिक लाभ के लिये आवश्यक समझे जावें।

२०—उद्योग धन्धों की उन्नति (जो नियम द्वारा रक्षित हों।

२१–अफीम की खेती, तैयारी और बेचने का प्रबन्ध।

२२–सामान जो इम्पीरियल डिपार्टमेंट के लिये जरूरी हो।

२३–पेटोलियम और भभक के उड़ने वाली वस्तुयें।

२४–जियोलोजिकल सर्वे।

२५–खानिज पदार्थ (१९) में दिये अनुसार।

२६–ट्रेगोनोमेट्रिकल सर्वे।

२७–आविष्कार इत्यादि।

२८–कापीराईट।

२९–ब्रिटिश इंडिया के बाहर जाना अथवा परदेशों से आना इत्यादि

३०–फौजदारी कानून (जाब्ता सहित)

३१–केन्द्रीय पुलिस।

३२–हथियार और बारूद वगैरः

३३–केन्द्रीय एजेन्सी और संस्थायें (वैज्ञानिक अनुसंधान इत्यादि)

३४–गिरजों का प्रबन्ध (योरोपियन कबरिस्तान इत्यादि)

३५–सर्वे आफ इंडिया (पैमाइस)

३६–आर्कियालाजी।

३७–जूलोजीकल सर्वे।

३८–मिटियरालोजी

३९–जन गणना और सङ्ख्या निर्माण विभाग इत्यादि।

४०–सर्व देशी नौकरियाँ

४१–प्रांत सम्बन्धी ऐसा कानून निर्माण जो विशेष नियम द्वारा गवर्नर जनरल अथवा लेजिसलेटिव ऐसेम्बली ने अपने लिये रख छोड़ा हो।

४२–देश की भूमि का तबादला इत्यादि।

४३ खिताब, रसूम, आर्डर मान-मर्तबा इत्यादि।

४४–गवरनर जनरल द्वारा ली हुई गैर मनकूला जायदाद।

४५–पबलिक सर्विस कमीशन।

---

मुख्य मुख्य प्रांतीय विषय निम्नलिखित हैं—

१—पुलिस।

२—दीवानी और फौजदारीन्याय।

३—जेल।

४—मालगुजारी का लगाना।

५—शिक्षा।

६—अस्पताल और सफाई का प्रबन्ध।

७—बिलडिंगस और रोडस (मकानात और सड़कें)

८—जङ्गल।

९—म्युनिसिपेलटी और जिला बोर्ड।

# प्रांतीय शासन।

## प्रांत।

शासन के लिये ब्रिटिश भारत में १५ प्रांत हैं। इनसे ९ प्रांतों में १ गवर्नर एक एक्जीक्यूटिव कौंसिल अनेक मिनिस्टर (मन्त्री) और १ व्यवस्थापक सभा है। अन्य प्रांत चीफ कमिश्नर आदि शासकों द्वारा शासित होते हैं जो गवरनर जनरल इन-कौंसिल के प्रत्यक्ष आधीन हैं।

| प्रांत | शासन |
|---|---|
| १—बङ्गाल | गवरनर, मिनिस्टर, कौंसिलर तथा लेजिसलेटिव कौंसिल |
| २—मद्रास | ” |
| ३—बम्बई | ” |
| ४—बिहार उड़ीसा | ” |
| ५—यू० पी० | ” |
| ६—पञ्जाब | ” |
| ७—आसाम | ” |
| ८—बर्मा | ” |
| ९—संयुक्त प्रांत | ” |
| १०—उत्तर पश्चिमी सरहद्दी प्रांत | चीफ कमिश्नर |
| ११—अजमेर मारवाड़ | एजेन्ट टू गवरनर जनरल |
| १२—ब्रिटिश बिलोचिस्तान | ऐजेन्ट टू गवरनर जनरल |
| १३—कुर्ग | रेजिडेंट आफ मैसोर कौंसल सहित |
| १४—अन्डमन्स और निकोबार | सुपरडेन्ट पीनल सेटिलमेंट पोर्ट ब्लेयर |
| १५—दिल्ली | चीफ कमिश्नर |

## गवरनर।

गवरनरों की नियुक्ति सम्राट के द्वारा होती है। उनके अधिकार बड़े विस्तृत हैं और इन अधिकारों पर किसी प्रकार की बाधा नहीं। शासन के प्रबन्ध के कुछ नियम बनाने का उन्हें अधिकार होता है। संरक्षित तथा समर्पित विषयों का संचालन गवरनर करता है और उसे अधिकार है कि खास मौकों पर अपनी इक्जिक्यूटिव कौंसिल की बात न माने। व्यवस्थापक सभा के कार्य में हस्तक्षेप करने का उसे पूर्ण अधिकार है। और वह प्रश्न बिल तथा प्रस्ताव पेश करने की मनाई कर सकता है।

बंगाल, बम्बई, मद्रास, यू. पी. के गवरनर का वार्षिक वेतन रु० १२८,००० हैं किन्तु यू. पी. के गवरनर से अन्य तीन गवर्नरों के निजू कर्मचारियों का खर्च बहुत ज्यादा हैं। उनको एक मिलीटरी सेक्रेटरी, एक सरजन, एक प्राइवेट सेक्रेटरी और बहुत से ए. डी. सी. होते हैं। पंजाब यू. पी. सी. पी. आसाम बिहार और उड़ीसा के गवरनरों के लिये मिलीटरी सेक्रेटरी नहीं है और न सरजन है। ए. डी. सी. की संख्या भी कम है। पंजाब और बिहार उड़ीसा प्रांत के गवरनरों का अधिक से अधिक वार्षिक वेतन १ लाख रुपया है और सी. पी. के गवरनर का ७२,००० और आसाम के गवरनर का रु० ६६०००.है।

इकजीक्यूटिव कौंसिल ।

इकजीक्यूटिव कौंसिल के मेम्बर ब्रिटिश नरेश द्वारा नियुक्त होते हैं और उनकी संख्या अधिक से अधिक चार होती है। उसमें से एक मेम्बर ऐसा होना चाहिये जिसने सरकारी नौकरी कम से कम १२ वर्ष तक की हो इसका अर्थ यह है कि कमसे कम एक कौंसिलर आई. सी. एस. होना चाहिये। साधारण कार्यों में गवरनर को कौंसिल की बात मानना चाहिये परन्तु खास कार्यों में उसे अधिकार है कि कौंसिल का निर्णय रद्द कर दे। इस कौंसिल के सदस्य पदाधिकारी होने के कारण (Ex Officio) व्यवस्थापक सभा के सदस्य हो जाते हैं चुनाव की या नियोजित किये जाने की आवश्यकता नहीं है। इन कौंसिलरों के हाथों में "संरक्षित" [Reserved] विषयों का प्रबंध रहता है।

## मिनिस्टर ।

प्रत्येक प्रांत के लिये कुछ मिनिस्टर होते हैं जिन्हें व्यवस्थापक सभा के चुने हुये सदस्यों में से गवरनर नियत करता है। इकजीक्यूटिव कौंसिलर हमेशा मिनिस्टर से ऊंचा समझा जाता है। मिनिस्टरोंकेहाथों में "समर्पित" (Transferred) विषयों का प्रबन्ध रहता है। यदि व्यवस्थापक सभा को किसी मिनिस्टरकी नीति पसंद न हो तो असंतोष का वोट (Vote of no confidence) पास कर दे इस पर मिनिस्टर इस्तीफा दे देता है। कोई कानून ऐसा नहीं है। जिससे अवश्य ही उसे ऐसा करना पड़े केवल अपमान के भय से मिनिस्टर इस्तीफा दे देता है गवरनर का अधिकार मिनिस्टर पर पूर्ण है और वही उसे निकाल दे सकता है। गवरनर दूसरा मिनिस्टर नियत करेगा यदि उससे भी गवरनर का मत भेद होवे या कोई चुना हुआ सदस्य व्यवस्थापक सभा का मिनिस्टर होने पर रजामंद न हो तो गवरनर व्यवस्थापक सभा को तोड़ दे सकता है और जब तक दूसरी सभा न चुनी जावे वह कुछ "समर्पित" विषयों का प्रबंध कर सकता है।

मिनिस्टरों के सेक्रेटरी आइ. सी. एस. होते हैं और उन्हें गवरनर से मिलने

## प्रांतिक कौंसिलों के सदस्य।

| प्रांत | निर्वाचित | | | | | | | | | | | | | नामज़द | | | समस्त योग |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | गैर मुसलमान | | मुसलमान | | योरपियन | ऐंग्लो इंडियन | ज़मींदार | विश्व विद्यालय | खान और खेती | उद्योग और वाणिज्य | सिक्ख | ईसाई | योग | प्रबंध कारिणी सभा के सदस्यों सहित (सरकारी) | गैर सरकारी | योग | |
| | ग्राम्य | नागरिक | ग्राम्य | नागरिक | | | | | | | | | | | | | |
| बंगाल | ३५ | ११ | ३३ | ६ | ५ | २ | ५ | १ | ... | १५ | ... | ... | ११३ | १८ | ८ | २६ | १३९ |
| मद्रास | ५६ | ९ | ११ | २ | १ | १ | ६ | १ | १ | ५ | ... | ५ | ९८ | १९ | १० | २९ | १२७ |
| बम्बई | ३५ | ११ | २२ | ५ | २ | ... | ३ | १ | ... | ७ | ... | ... | ८६ | १६ | ९ | १५ | १११ |
| संयुक्त प्रांत | ५२ | ८ | २५ | ४ | १ | ... | ६ | १ | ... | ३ | ... | ... | १०० | १६ | ७ | २३ | १२३ |
| बिहार-उड़ीसा | ४२ | ६ | १५ | ३ | ... | ... | ... | १ | २ | ... | ... | ... | ७६ | १८ | ९ | २७ | १०३ |
| मध्य प्रांत | ३१ | ९ | ६ | १ | ... | ... | ३ | १ | १ | २ | ... | ... | ५४ | ८ | ८ | १६ | ७० |
| पंजाब | १३ | ७ | २७ | ५ | ... | ... | ४ | १ | ... | ३ | १२ | ... | ७१ | १४ | ८ | २२ | ९३ |
| आसाम | २० | १ | ११ | ... | ... | ... | ... | ... | ५ | १ | ... | ... | ३९ | ७ | ७ | १४ | ५३ |

का पूर्ण अधिकार है और वे गवरनर से आज्ञा लेकर बहुत से कार्य स्वयं कर दे सकते हैं।

## विभाजित सरकार।

(Diarchy)

प्रांतीय विषयों का प्रबंध उपरोक्त दो प्रकार से होता है (१) एक में गवरनर और इक्जीक्यूटिव कौंसिलर कार्य करते हैं। इन विषयों को संरक्षित (Reserved) कहते हैं। (२) दूसरे प्रकार में गवरनर और मिनिस्टर कार्य करते हैं। इन विषयों को समर्पित (Transferred) कहते हैं।

संरक्षित विषय—आबपाशी मालगुजारी अदालतें दुर्भिक्ष में प्रबंध, पुलिस जेल, सरकारी नाकरियां, टैक्स, कर्ज, इत्यादि।

समर्पित विषय—शिक्षा, सफाई खेती, स्थानिक स्वराज्य, म्युनिसिपेलिटी और डिस्ट्रिक्ट बोर्ड, उद्योग धन्धे रेजिस्ट्रेशन (मौत। पैदाइश) इत्यादि।

## व्यवस्थापक सभा।

सब प्रान्तों में व्यवस्थापक सभायें नहीं है। केवल ९ बड़े प्रान्तों (Major Provinces में व्यवस्थापक सभायें (councils हैं। प्रत्येक कौंसिलके लिये एक प्रेसीडेंट होता है और एक डिप्टी प्रेसीडेंट भी होता है। दोनों को निश्चित वेतन मिलता है। स० १९१९ का ऐक्ट जब आरम्भ हुआ, तब पहिली कौंसिल में प्रेसीडेंट सरकार द्वारा नियत हुये थे परन्तु अब चुने हुये हैं।

## कमिश्नरी, जिले और तहसील।

शासन के विचार से प्रांतों में बड़े और छोटे भाग हैं—(१) उपप्रांत, डिवीजन (२) जिले। डिवीजन का शासक कमिश्नर कहलाता है और जिलों के शासक कलेक्टर और कहीं कहीं डिप्टी कमिश्नर कहलाते हैं। इनके नीचे तहसील और तअल्लुके होते हैं जिनके शासकों को तहसीलदार सब डिप्टी, मामलतदार इत्यादि कहते हैं।

# भारत संरकार के पदाधिकारी ।

## वाइसराय ऐन्ड गवरनर जनरल आफ इण्डिया ।

हिज एक्सेलेन्सी दि राइट आनरेबिल एडवर्ड फ्रेडरिक लिन्डले वुड, बैरन आयर्विन आफ किर्वोअन्डरडेल, पी. सी. जी. एम. एस. आई., जी. एम आई ई. (४ अप्रैल १९२६)                    मासिक रुपया २१,३३३-५-४

## प्राइवेट सेक्रेटरी ।

सर जी. कनिंङ्गहैम, आई. सी. एस., सी. आई. ई. मासिक रुपया २७५०

## मिलिटरी सेक्रेटरी ।

ले० कर्नल सी. ओ. हार्वी, सी. बी. ओ. एम. सी.

## एक्जीक्यूटिव कौंसिल ।

१ होम मेम्बर—ओ. मि. जे क्रेरार सी. एस. आई.          ६६६६॥=)८
२ ला० मेम्बर—सर बी. एल. मिश्र          ,,
३ एजुकेशन हेल्थ एन्डलैण्ड—आ० खानबहादुर सर हबीबुल्ला          ,,
४ रेलवे ऐण्ड कमर्स—आ० सर जार्ज रेनी, की.सी.आई.ई. सी.एस आई.          ,,
५ फाइनेन्स—आ० सर जी. ई. मस्टर          ,,
६ इन्डस्ट्रीज ऐन्ड लेबर—आ० सर भूपेन्द्रनाथ मित्र के.सी एस आई., सी. बी. ई.          ,,
७ कमान्डर-इन-चीफ इन इण्डिया—हिज एक्सेलेन्सी          ,,
८ फील्ड मार्शल सर विलियम बर्ड वुड जी. सी. बी., जी सी. एस. जी.          ,,

## सेना विभाग ।

सेक्रेटरी—मि० जी. एम. यङ्ग          रुपया ४०००

## फाईनैन्शनल ऐडवाईजर ।

(सेना) मि० ए. एफ. एल. ब्रेन          रुपया ३२५०

## व्यापार विभाग ।

सेक्रेटरी—जे. ए. वुडहेड आई. सी. एस.          रुपया ४०००
एकाउन्टेन्ट भारत सरकार—मि. एच. डी. डबल्यू. मीकल एफ. एफ ए.          २०००

## एजूकेशन हैल्थ तथा लैन्ड विभाग।

सेक्रेटरी—मि. जी. एस. बाजपेई, सी. आई. आई. सी. एस., सी. बी. ई. मासिक रु. ४०००
ऐजूकेशनल कमिश्नर—मि. आर. लिटलहेलस २५००
इन्सपेक्टर जनरल फारेस्ट—मि. ए. राजर. ओ. बी. ई. ३२५०
डा० जनरल इण्डियन मेडिकल सर्विस—मेजर जनरल टी. एच. साइमन्स
सी. एस. आई., ओ. बी. ई. ३५००
पब्लिक हैल्थ कमिश्नर—ले० कर्नल जी. डी. ग्रेहैम आई. एम. एस. २५००
सर्वेयर जनरल—ब्रिग. आर. एच. टामस आर. ई. ३२५०
एग्रीकल्चरल ऐडवाइजर—डा० डी. क्लौस्टन एम. ए. सी. आई. ई. २७५०
डायरेक्टर जुलाजीकल सर्वे आफ इण्डिया—मेजर आर. वी. सोमोर
सीवेल आई. एम. एस. २०००
डायरेक्टर बोटेनिकल सर्वे आफ इण्डिया—मि. सी. सी. केलडर
बी. एस. सी., एफ. एल. एस.
लाइब्रेरियन इम्पीरियल लाइब्रेरी, मि. जे. ए. चेपमैन १५००
कीपर आफ दी रेकर्ड (भारत सरकार) मि. ए. एफ. एम. अबदुल
अली एम. ए. १५००

## होम डिपार्टमेंट (स्वदेश विभाग)

सेक्रेटरी—मि. एच. जी. हेग, सी. आई. ई. आई. सी. एस. मासिक रु. ४०००
डायरेक्टर इन्टैलीजेन्स ब्युरो—मि. डी. पेट्री सी. आई. ई. सी. वी. ओ. ३०००
डायरेक्टर आफ पबलिक इनफारमेशन—मि. जे. कोटमैन आई. पी. २०००

## इन्डस्ट्रीज ऐन्ड लेबर।

सेक्रेटरी—टी. रयान सी. आई. ई. ४०००

## लेजिसलेटिव विभाग।

सेक्रेटरी—मि० एल. ग्राहाम सी. आई. ई. ४०००
सोलिसिटर—टी. ई. टी. अपटन २०००

## रेलवे विभाग।

चीफ कमिश्नर—सर ए. हेडो, सी. बी. ओ. ६०००
फाइनेनशियल कमिश्नर—मि. ए. ए. एल. पार्सनस सी. आई. ई. ४०००
सेक्रेटरी—मि. आर. सी. मोस २५००

## फाइनेन्स ।

| | |
|---|---|
| सेक्रेटरी—मि. ई. बोर्डिन सी. आइ. ई. आइ. सी. एस. | रुपया ४००० |
| आडीटर जनरल—सर एफ. गान्टलेट, के. बी. ई. सी. आइ. ई. | ५००० |
| कन्ट्रोलर आफ करेन्सी, मि. एच. डेनिङ्ग. आइ. सी. एस. सी. आइ. ई. | ३५०० |

## विदेशी और राजनैतिक विभाग ।

| | |
|---|---|
| सेक्रेटरी ( विदेश )—सर डी. एस. ब्रे के. सी. आइ. ई. | रु० ४००० |
| सेक्रेटरी ( राजनैतिक )—सर सी. सी. वाटसन सी. आइ. ई. | ४००० |

## पोस्ट ऐन्ड टेलीग्राफ ।

| | |
|---|---|
| डायरेक्टर जेनरल पोस्ट ऐन्ड टेलीग्राफ—एच. ए. सैम्स, सी. आइ. ई. | ३६०० |
| मि० पी. जी. राजर्स ( स्थानापन्न ) | |

## अन्य विभाग ।

| | |
|---|---|
| डायरेक्टर जियोलोजीकल सर्वे आफ इण्डिया— सर ई. एच. पेस्को डी. एस. सी. | ३००० |
| डायरेक्टर जनरल आर्कीयालाजिकल भारत — सर जे. एच. मार्शल, सी. आइ. ई. | ३००० |
| मि० एच. हारग्रीव्स ( स्थानापन्न ) | |

# भारतीय व्यवस्थापक मंडल।

भारत में कानून तीन प्रकार के हैं:-

(१) ब्रिटिश पार्लीमेंट के ऐक्ट उदाहरणार्थ गवरमेंट आफ इंडिया ऐक्ट १९१९।

(२) गवरनर जनरल द्वारा बनाये हुए आर्डीनेंसेज (यह कानून केवल ६ माह तक लागू रहते हैं और केवल आकस्मिक आवश्यकता होने पर इन्हें बनाना चाहिये ऐसा नियम है परंतु आवश्यकता है अथवा नहीं इस बात का निर्णय पूर्णतया गवरनर जनरल पर है) उदाहरण—बंगाल आर्डीनेंस।

(३) व्यवस्थापक सभाओं द्वारा बनाए हुए ऐक्ट।

## भारतीय व्यवस्थापक मंडल।

व्यवस्थापक मंडल अर्थात (Indian Legislature) के दो भाग हैं—

(१) कौंसिल आफ स्टेट (राज्यपरिषद)

(२) लेजिस्लेटिव एसेम्बली (बड़ी व्यवस्थापक सभा)

किसी कानून को पास होने के लिये दोनों सभाओं की अनुमति होना चाहिये ऐसा साधारण नियम है।

दोनों सभाओं में निश्चित संख्या सदस्यों की होती है। कुछ नियमित संख्या तक सदस्यों के स्थान खाली रहें तो भी दोनों सभायें अपना कार्य कर सकती हैं। सरकारी नौकर चुना हुआ सदस्य नहीं हो सकता। यदि गैर सरकारी सदस्य सरकारी नौकरी कर ले तो उसका स्थान खाली हो जाता है। यदि कोई सदस्य दोनों सभाओं में चुने जावे तो एक स्थान का इस्तीफा देना पड़ता है। दोनों जगह सदस्य नहीं रह सकता।

गवरनर जनरल की कौंसिल के सदस्य दोनों में से एक सभा के सदस्य नियोजित हो सकते हैं परंतु दोनों जगह बैठने व बोलने का अधिकार उन्हें रहता है।

## निर्वाचन विधि।

सदस्यों के निर्वाचन के लिये नियम बने हुये हैं। कौंसिल आफ स्टेट और एसेम्बली के निर्वाचन क्षेत्र (Seat or Constituency) अलग २ हैं और निर्वाचक की योग्यता भी अलग २ है। कौंसिल आफ स्टेट के लिये क्षेत्र भी बड़े हैं और योग्यता भी बड़ी है।

निर्वाचन संघ (Electorate) अर्थात निर्वाचकों (वोटरों) के समूह भी अलग २ हैं और कई प्रकार के हैं— साधारण, साम्प्रदायिक (मुसलमान, अब्राह्मण यूरोपियन इत्यादि) विशेष, यूनिवर्सिटी, व्यापार, जमींदार, खान, खेती इत्यादि।

निर्वाचक संघों का विशेष ज्ञान आगे चलकर कौंसिल आफ स्टेट तथा एसेंबली के विशेष विवरण में दिया गया है।

# सदस्यों की संख्या ( प्रान्त वार )

## ऐसेम्बली और कौंसिल आफ स्टेट

| प्रान्त | | ऐसेम्बली | कौंसिल आफ स्टेट |
|---|---|---|---|
| मद्रास | निर्वाचित | १६ | ५ |
| बङ्गाल | ,, | १७ | ६ |
| बम्बई | ,, | १६ | ६ |
| संयुक्तप्रांत | ,, | १६ | ५ |
| पञ्जाब | ,, | १२ | ४ |
| बिहार उड़ीसा | ,, | १२ | ३ |
| मध्यप्रांत | ,, | ५ | २ |
| आसाम | ,, | ४ | १ |
| बर्मा | ,, | ४ | २ |
| दिल्ली | ,, | १ | — |
| कुल | निर्वाचित | १०३ | ३४ |
| भारत सरकार | नियोजित | ४१ | २६ |
| कुल | | १४४ | ६० |

## मताधिकार ।

मताधिकार ( वोट की पात्रता ) निम्नलिखित व्यक्तियों को नहीं रहती ।

१—जो ब्रिटिश प्रजा न हो किंतु देशी नरेश और उनकी प्रजा को मताधिकार है ।

२—पागल ।

३—२१ वर्ष से कम आयु वाला मनुष्य (बर्मा में १८ वर्ष से कम ) ।

४—जिसे पिनल कोड के ९वें चैपटर के अनुसार ऐसे अपराध में सज़ा दी गई हो जिसमें ६ महीने से अधिक सजा हो । दंडित होने के ५ वर्ष बाद वह निर्वाचित हो सकता है ।

५—जो निर्वाचित कमिश्नरों द्वारा चुनाव के समय रिश्वत तथा दूषित व्यवहार के लिये अपराधी ठहराया गया हो । ऐसे व्यक्ति किसी प्रांत में ३ साल और किसी में ५ साल बाद निर्वाचक हो सकते हैं ।

स्त्रियों को सभी प्रांतों में मताधिकार है ।

गवरनर जनरल इन कौंसिल को अधिकार है कि उपरोक्त अवधियां (४) व (५) को कम कर दे ।

निर्वाचकों की सूचि को Electoral Roll कहते हैं और जिन व्यक्तियों का उसमें नाम दर्ज हो वे ही वोट दे सकते हैं ।

## व्यवस्थापक सभाओं के नियम ।

कौंसिल आफ स्टेट का अध्यक्ष गवरनर जनरल द्वारा नियत होता है ।

लेजिस्लेटिव एसेम्बली का पहिला अध्यक्ष ( नये ऐक्ट के अनुसार ) गवरनर जनरल नियत करेगा जो चार वर्ष तक काम करेगा बाद को वह एसेम्बली द्वारा चुना जावेगा जिस की स्वीकृति गवरनर जनरल देगा । ( इस समय अध्यक्ष चुना हुआ ही है )

एसेम्बली एक डिपटी प्रेसीडेन्ट भी नियत करेगी ।

इन दोनों का वेतन गवरनर जनरल द्वारा निश्चित होगा अगर वह इन्हें नियत करे अन्यथा ऐसेम्बली इन के निमित्त एक्ट पास करेगी ।

कौंसल आफ स्टेट ५ साल तक और एसेम्बली ३ साल तक ( पहिली बैठक से ) जारी रहेगी ।

गवरनर जनरल को अधिकार है कि लेजिस्लेटिव एसेम्बली और कौंसिल आफ स्टेट को अवधि के पहिले ही स्थगित कर दे या उनकी अवधि बढ़ा दे

कोई सरकारी नौकर किसी सभा के चुनाव के लिये खड़ा न हो सकेगा ।

गवरनर जनरल की कौंसिल का प्रत्येक मेम्बर दोनों सभाओं में से किसी एक का मेंबर नियुक्त होगा पर दोनों में उसे बोलने का अधिकार होगा ।

यदि कोई मनुष्य दोनों सभाओं का सदस्य चुन लिया जावे तो उसे एक सभा से इस्तीफा दे देना पड़ेगा ।

इन सभाओं को भारत सम्बन्धी सब प्रकार के कानून बनाने का अधिकार है। परन्तु उन्हें सेक्रटरी आफ स्टेट की अनुमति के बिना ऐसा अधिकार नहीं है कि किसी हाईकोर्ट को तोड़ दें या किसी अदालत को फांसी देने का अधिकार दे दें।

गवरनर जनरल की अनुमति बिना निम्न लिखित विषयों सम्बन्धी कोई कानून पेश नहीं किये जा सकते:—

१—सार्वजनिक कर्ज (Public Debt) तथा सार्वजनिक आमदनी।

२—धर्म तथा धार्मिक रीतियाँ (ब्रिटिश भारत की प्रजा संबंधी)

३—सरकारी फौजों के नियम तथा नियुक्ति सम्बन्धी विषय

४—विदेशी नरेशों तथा राज्यों से सम्बन्ध।

यदि एक सभा का पास किया हुआ बिल दूसरी सभा में ६ महीने के अन्दर न पास करे तो गवरनर जनरल उस बिल को दोनों सभाओं की संयुक्त बैठक के सामने पेश करेगा।

यदि कोई बिल दोनों सभाओं ने पास कर दिया हो तो गवरनर जनरल उसे पुनः विचार के लिये उन्हीं को वापिस कर सकता है।

दोनों सभाओं के सदस्यों के विचार स्वातंत्र्य है और उनके भाषणों के कारण उन पर किसी अदालत में मुकद्दमा नहीं चल सकता।

## अनुमान पत्र (Budget)

(१) प्रत्येक वर्ष भारत के सरकारी अनुमानित आय व्यय का व्योरा दोनों सभाओं के सामने पेश किया जायगा।

(२) किसी कार्य के लिये किसी आमदनी या रुपये का खर्च बिना गवर्नर जनरल की अनुमति के पेश नहीं किया जा सकता।

(१) गवरनर जनरल-इन-कौंसिल के निम्नलिखित खर्चों के अनुमान लेजिसलेटिव ऐसेम्बली के वोटों के आधीन न रहेंगे। और उन पर वार्षिक अनुमान पत्र पर बहस के समय कोई चरचा भी नहीं हो सकती है। गवरनर जनरल इस बाधक नियम को हटा सकता है:—

१—कर्ज का सूद और किस्त।

२—ऐसा खर्च जो किसी कानून द्वारा बाध्य हो।

३—वेतन तथा पेन्शनें ऐसे कर्मचारियों की जिन की नियुक्ति सम्राट द्वारा अथवा सेक्रेटरी आफ स्टेट द्वारा होती है।

४—चीफ कमिश्नर और जुडिशल कमिश्नरों के वेतन।

५—खर्च जो गवरनर जनरल इन कौंसिल निम्न प्रकार की मदों में रख दे

(क) गिरजों का खर्च।

(ख) राजनैतिक खर्च।

(४) यदि यह प्रश्न उपस्थित हो कि कोई खर्च उपरोक्त मद में आता है या नहीं तो गवरनर जनरल का फैसला अन्तिम होगा।

डाक्टर एन. बी. खरे, एम. डी.
मि० जी आर प्रधान
,, तुकाराम जयराम केदार, बी. ए., एल एल बी.
,, राजेन्द्र सिंह एम. आर. ए. एस
पंडित काशी प्रसाद पांडे, एम. ए. एल. एल. बी.
श्री० गोकुलचन्द सिंगई
,, केदारनाथ रोहन बी. एस सी. एल एल. बी.
,, दुर्गाशङ्कर कृपाशंकर मेहता
,, उमेश दत्त पाठक
महन्त लक्ष्मी नारायण दास
सेठ शिवदास डगा
ठाकुर छेदी लाल बार-एट-ला
श्री० घनश्याम सिंह गुप्त
गजाधर प्रसाद जैसवाल बी. एस. सी, एल. एल. बी.
सेठ ठाकुर दास गोवरधन दास
चौधरी दौलत सिंह
श्री० विश्वनाथ दामोदर सालपेकर
,, दीपचन्द लक्ष्मीचन्द
,, कृष्णाजी पाण्डुरङ्ग वैद्य बी० ए० एल० एल० बी०
,, विनायक विट्ठल काली कर
,, गोविंद दामोदर चडे बी० ए० एल ०एल० बी०
,, नारायण राजाराम नगले बी० ए० एल० एल० बी०
श्री० नीलकन्ठ यादव राव देवतले
,, गनपतराव मादवराव पांडे
रावबहादुर नारायणराव कृष्णाराव केलकर
मिस्टर मजीदुद्दीन अहमद
खान बहादुर गुलाम मुहीउद्दीन बार-एट-ला
सैयद हिफाजत अली बी० ए., एल. एल बी०
सैयद यासीन सैयद लाल बी० ए०, एल. एल० बी०
श्री० श्याम सुन्दर भार्गव
सर शङ्कर राव माधव राव चिटनवीस केटी० आइ० एस० ओ०
श्री० एम० के० गोलवलकर बी०ए० एल० एल० बी०
,, एल०एच० बार्टलेट
राय बहादुर डी० लक्ष्मी नारायन

---

निर्वाचित ( बरार )

श्री० पन्नालाल बन्सीलाल
,, पुरुषोत्तम बलवन्त गोले
,, रामराव माधौराव देशमुख बारएटला
रामराव आनन्दराव देशमुख
,, बत्तमराव सीतारामजी
राव साहिब तुकाराम शिवराम कोंडे

---

नोट—कुछ सज्जन बाइ-इलेक्शनों के कारण बदल गये हैं और कुछ सज्जनों ने कांग्रेस की आज्ञानुसार त्याग पत्र दे दिये हैं ।

श्री नामदेव सदाशिव पाटिल
,, नायक दिनकर राव धारराव राजोरकर
,, यादव माधव काले
,, पाण्डुरङ्ग दीनानाथ पुंडलीक
,, महादेव पैकाजी कोल्हे
,, बापू राव कृष्णाजी पाटिल
सैयद ओविनूर रहमान बी० ए० एल० एल०बी०
मुहम्मद सफीउद्दीन बी० ए० एल० एल० बी
खान बहादुर मिरजा रहमान बेग
श्री० बाल कृष्ण गणेश खापर्डे
,, बृजलाल नन्दलाल बियानी

———o———

नियोजित सरकारी।

मि० सेवील अपटन विलत सी० आइ० ई० आइ० सी० एस०
" राल्फ एलेक्जेन्डर विल्सन आइ० सी० एस०
" हाइड क्लेरेन्डन गोवन आइ० सी० एस०
श्री० वीरेन्द्रनाथ आइ० सी० एस०
मि० रोबर्ट जोन जेफ्सन आइ० सी०एस बार-एट-ला
" रिशार्ड हेनरी बेकैट आइ० ई० एस०
कर्नल कृष्णा जी विष्णु कुकडे सी० आई आई० एम० एस०
श्री० चन्दूलाल माधव लाल त्रवेदी आइ० सी० एस०

———o———

नियोजित गैर सरकारी।

राजा ठाकुर रघुराज सिंह (पंडारिया)
मि० जार्ज पेरिस डिक सी० आइ० ई० बार-एट-ला
श्री० रतिराम (केवट दबरी) (दलित)
" गणेश अकाजी गवाई (दलित)
सुब जी उरकुड कंतगली (दलित)
" लक्ष्मण कृष्ण ओगले हिंदू मिशीनरी बोर्डिङ्ग (दलित)
मि० डी. टोम्सन
" आर० डब्ल्यू फुले० एम० ए० एल० एल० बी०

## कांग्रेस आदेशानुसार त्याग पत्र देने वालों के नाम। २०

मि० बृजलाल बियानी
" पी० बी० गोले
" किशनलाल ओंकारदास
डाक्टर एन० बी० खरे
पन्नालाल
राय बहादुर केलकर
श्री० मेहता
दीपचन्द
घनश्यामसिंह गुप्ता
केदारनाथ
रोहन खांडेकर
नारायण राव केलकर
श्री० सालपेकर
केशो रामचन्द्र खांडेकर
शिवदास डागा
महान्त लक्ष्मीनारायण
ब्यौहर राजेन्द्र सिंह
राजेन्द्र सिंह
उमेश दत्त पाठक
एन याइ देवनले

# पंजाब।

क्षेत्रफल ९९,८४६ जनसंख्या २,०६,८५,०२४

**गवरनर—**

हिज़ एकसेलेन्सी सर जोफरिड-मोंटमोरेन्सी के. सी. एस. आइ. सी. आइ. ई. आइ. सी. एस. ९ अगस्त १९२८ ८३३३।८।४

**चीफ सेक्रेटरी—**

मि० जे. जी० आफ बीजलेड रु० ३०००

**प्राइवेट सेक्रेटरी।**

मेजर आर. से. टी एस. ओ. लारेन्स

**कौंसिलर**

आ. मि० ए. मान्टेगू स्टो. ओ. बी. ई. रु० ५०००

आ० खां बहादुर मियां सर फजले हुसेन रु० ५०००

**मिनिस्टर।**

आ० सरदार जोगेन्द्र सिंह २० जनवरी १९२६।

आ. मि. मनोहरलाल ३ जनवरी १९२७

आ० मलिक फिरोज़ खां नून ३ जनवरी १९२७

## पंजाब लेजिसलेटिव कौंसिल के मेम्बरों के नाम।

निर्वाचित।

अफजल हक चौधरी

अहमद यार खां दौलताना मियां

अकबर अली पीर बी. ए. एल. एल. बी.

अली अहमद चौधरी

श्री० बलबीर सिंह, राव बहादुर ले० राव ओ० बी० ई०

श्री० बलदेव सिंह चौधरी बी. ए. बी. टी.

" बिसन सिंह सर्दार

" बोधराज लाला एम. ए. एल. एल बी.

" बूटा सिंह सर्दार बी० ए० एल० एल० बी०

श्री० छज्जूराम चौधरी सी. आई. ई.

" छोटू राम राय साहिब चौधरी बी० ए०, एल० एल० बी०

श्री० दौलत राम कलिया, राय बहादुर पंडित एम० ए० [illegible]

श्री० धनपत [illegible]

[illegible]

श्री० दुर्गा [illegible]

फैज मुहम्मद [illegible]

सर्दार फतह सिंह, [illegible]

फजल अली, खान बहादुर [illegible] एम० बी० ई०

---

नोट—कुछ सज्जन [illegible] और कुछ सज्जनों ने कांग्रेस की आज्ञानुसार त्यागपत्र दे दिये हैं।

मि. फिरोजुद्दीन खां, बी. ए., एल. एल. बी.
लाला गंगा राम राय साहिब
डा० गोकुलचन्द नारंग एम० ए०
ला० गोपालदास
मिस्टर बी० एफ० ब्रे
सरदार हबीबुल्ला
श्री० हंसराज रायजादा
,, सर्दार हरी सिंह
,, सर्दार हीरा सिंह
ला० ज्योती प्रसाद
बाबा कर्तार सिंह बेदी
श्री० केसर सिंह चौधरी
ला० केशोराम सीकरी बी. ए., एल. एल. बी
खान मुहम्मद खां बाघा मलिक
श्री सरदार कुदंन सिंह महता
,, लाभ सिंह एम० ए० एल० एल० बी०
मीर मकबूल महम्मूद, बी० ए०, बी० एल
ला० मोहन लाल बी० ए०, एल० एल० बी
श्री० महेन्द्र सिंह सरदार
सैयद मुबारक अली शाह
खान मुहम्मद अब्दुला खां
चौधरी मुहम्मद अब्दुल रहमान खां
डा० शेख मुहम्मद आलम
मुहम्मद अमीन खां, खान बहादुर, मलिक ओ० बी० ई०
मियां मुहम्मद हयात कुरेशी, खान बहादुर सी० आइ० ई०
सैयद मुहम्मद हुसेन
डाक्टर सर मुहम्मद इकबाल
खान बहादुर नवाब मुहम्मद जमाल खां लिघारी
मखदूम जादा मुहम्मद रजा शाह
शेख मुहम्मद सादिक
खान मुहम्मद सैफ उल्ला-खां, खां साहिब
श्री० पंडित नानक चन्द एम० ए०
,, सरदार नारायण सिंह बी० ए०, एल० एल० बी०
श्री० राजा नरेन्द्र नाथ, दीवान बहादुर एम० ए०
रिसालदार बहादुर नूरखां
सरदार प्रताप सिंह
मौलवी सर रहीम बक्स के. सी. आइ. ई.
श्री० चौधरी राम सिंह
मियां सादुल्ला खां
श्री० सरदार संतसिंह
राय बहादुर सेवक राम,
राय शहादत खां
सर्दार सिकन्दर हयात खां के एम० बी० ई०
नवाब तलिब मेहदी खां मलिक
मेजर बख्शी तेक चन्द
श्री० सरदार उज्जल सिंह
चौधरी अमर हयात
चौधरी यशीन खां बी० ए०, एल० एल० बी०
चौधरी जाफर उल्ला खां बी० ए०, एल एल० बी०

---

नोट—कुछ सज्जन बाइ-इलेक्शनों के कारण बदल गये हैं और कुछ सज्जनों ने कांग्रेस की आज्ञानुसार त्याग पत्र दे दिये हैं।

### नियोजित सरकारी

सर जार्ज ऐन्डरसन सी० आइ० ई०

मि० ए०आर० ऐस्थुरी ऐम०आइ० सी० ई०

मि० सी० ए० बैरन सी० ऐम० आइ०, सी० आइ० ई०, सी० वी० ओ० आइ० सी० ऐस०

मि० ऐम० वी० डिडे आइ० सी० ऐस०

मि० ऐच० डी० क्रेक सी०ऐस० आई०, आइ० सी० ऐस०

मि० वी० ऐच० डोबसन सी० वी० ई०; आइ० सी० ऐस०

मि० ऐच० डबल्यू० इमरसन सी० आइ० ई०, सी० वी० ई० आइ०सी०ऐस०

ले० कर्नल डबल्यू० ऐच० फौरिस्टर सी० ऐम० बी०, डी० पी० ऐच०, आइ० ऐम० ऐस०

मि० सी० ऐम० किंग सी० ऐस०आइ०, सी० आइ० ई०, आइ० सी० ऐस०

मि० डी० मिलने सी० आइ० ऐस

खान बहादुर नवाब मुजफ्फर खां

श्री० रामचन्द्र ऐम० बी० ई०, आइ० सी० ऐस०

मि० जे० स्मिथ वी० जी०

---

### नियोजित गैर सरकारी

खान बहादुर शेख अबदुल कादिर

मि० ऐफ० कीज बर्नी

श्री० सरदार दलपतसिंह आ० कैपटेन बहादुर आइ०ओ०ऐम०,ऐम० बी० ओ०

मि० गली ऐम० ए०

श्री० रायबहादुर सर गोपालदास भंडारी के टी० सी०आइ०ई०, ऐम०बी०ई०

श्री० अरनेस्ट मन्यादास बी० ए०

मि० ओजिन रोबटम

श्री० सरदार शिवनारायण सिंह सरदार बहादुर सी० आइ० ई०

---

### कांग्रेस आदेशानुसार त्याग पत्र देने वालों के नाम—२

मि. अफजल हक

लाला बोधराज

---

# विहार उड़ीसा ।

क्षेत्रफल—८३,१८१ वर्गमील । जनसंख्या ३,४०,०२,१८९ ।

**गवरनर—**

हिज एकसेलेन्सी सर लैन्सडाऊन स्टीफनसन के. सी आइ. ई. के. सी ऐस. आई. ५३३३।-)४

**चीफसेक्रेटरी—**

मि० ऐच. के. ब्रिसको आई. सी. ऐस. रु० ३०००

**प्राइवेट सेक्रेटरी—**

ले. ई. जे. मोन्ट गोमरी १५००)

**कौंसिलर्स ।**

आ. राजा आर. ऐन. भंगदेव सी. बी. ई.

आ० मि. जे. डी. सिफ्टन आई. सी. ऐस, सी. आइ. ई.

**मिनिस्टर्स ।**

आ. सर ऐस० मु० फकरूद्दीन २० दि० १९२६ ।

आ० मि० गणेशदत्त सिंह २० दि० १९२६

---

## विहार उड़ीसा लेजिस्लेटिव कौंसिल के मेम्बरों के नाम ।

**निर्वाचित ।**

श्री जगतनारायण लाल

सैयद अब्दुल अजीज

श्री० राजा बहादुर हरीहर प्रसाद नारायण सिंह

" राय वृजराज कृष्ण

" रजनधारी सिंह

" गुरसहाय लाल

मौलवी सैयद मुहम्मद हुसेन

श्री० राज किशोर लाल नंद केलियर

" भगवती सरनसिंह

मौलवी अहमद हुसेन काजी

श्री० सिद्धेश्वरी प्रसाद

पं० दूधनाथ पांडे

श्री० राजीव रंजन प्रसाद सिंह

सैयद सत्तार हुसेन

राव बहादुर द्वारिका नाथ ।

मौलबी अब्दुल गनी

श्री० चन्द्रेश्वरप्रसाद नारायण सिंह

" नंदन प्रसाद नारायण सिंह शर्मा

" नरसु नारायण सिंह

मौलवी सैयद मुबारक अली साहिब

श्री० हरबंस सहाय

" रामेश्वर प्रसाद दत्त

खान बहादुर मुहम्मद जान

ठाकुर रामनंदन सिंह

श्री० रामदयाल सिह

महन्त बद्री नारायण दास

---

नोट—कुछ सज्जन बाइ-इलेकशनों के कारण बदल गये हैं और कुछ सज्जनों ने कांग्रेस की आज्ञानुसार त्याग पत्र दे दिये हैं ।

श्री० दीपनारायण सिंह
मौलवी मुहम्मद इसहाक
महन्त ईश्वर गिर
श्री० शिवशङ्कर झा
" गिरीन्द्र मोहन मिश्र
" सत्य नारायण सिंह
मौलवी अब्दुल हामिद खां
श्री० रामेश्वर नारायण अग्रवाल
खान बहादुर अबदुल वहाव खां
श्री, राय बहादुर दलीप नारायण सिंह
" राजेन्द्र मिश्र
राय बहादुर लक्ष्मीनारायण सिंह
श्री० कैलाश बिहारी लाल
खान बहादुर सैयद मुहम्मद नैम
श्री० राम चरित्र सिंह
" कालिका प्रसाद सिंह
चौधरी मुहम्मद नजीरुल हसन
राय बहादुर पृथ्वीचन्द लाल चौधरी
सैयद मुईनुद्दीन मिर्जा
मौलवी मुजीबुर रहमान
श्री० प्रतापेन्द्र चन्द्र पांडे
" रामेश्वर लाल मारवाड़ी
मौलवी अब्दुलबारी
राय साहिब लोक नाथ मिश्र
मौलवी सैयद मुहम्मद नूरूल हिदा
राज राजेन्द्र नारायण भंजदेव ओ. वी. ई.
श्री० नारायण वी० रावरसमन्त
" लक्ष्मीधर महन्त
" नन्दकिशोर दास
" हर कृष्ण महताप
" गोधबरीश मिश्र
" लिंगराज मिश्र
" बृज मोहन पांडे
" जीमुत वाहन सेन
खान बहादुर ख्वाजा मुहम्मद नूर
भय्या राजकिशोर देव
राय बहादुर सरत चन्द्र राय
श्री० कृष्ण बल्लभ सहाय
" गुनेन्द्र नाथ राय
" नीलकंठ चट्टोपाध्याय
" देवेन्द्रनाथ सामन्त
" बलदेव सहाय
मि० डब्ल्यू. ओ. मेक गिरेगर
" ई० जे० फिंच
श्री० अमृतलाल ओझा

---

## नियोजित सरकारी

मि० जे. डी. सिफटन सी. आइ. ई.
" पी. सी. टेलेन्टस
" डबल्यू. एच. लुइस.
" एच. ई. होर्स फोल्ड
" ई. सी. अन्सोर्ज
" ए० ई० स्कूप
राय बहादुर विष्णु स्वरूप
मि० एच० ए० गुभाई
" वी. फोली. सी एम०आइ. ई.
" जी. ई० फावियूस सी० आइ. ई.
" डबल्यू स्वेन सी. आइ. ई.

---

नोट—कुछ सज्जन बाइ–इलेकशनों के कारण बदल गये हैं और कुछ सज्जनों ने कांग्रेस की आज्ञानुसार त्याग पत्र दे दिये हैं।

कर्नेल एच. एन्सवर्थ
म० डब्ल्यू वी. हीकोक

---

## गैर सरकारी।

राजा देवकी नन्दन प्रसाद सिंह
दीवान बेहादुर श्रीकृष्ण महापात्र
खान बहादुर शाह मुहम्मद याहिया
राय बहादुर काली पद सरकार

मि० ए. ई. डी सिल्वा
श्री० बृजनन्द दास
बाबू श्रीधर सामल
री. ई. एच. हिटले
मि० डेनियल लकरा
श्री० हरेन्द्र नाथ बनर्जी
राय बहादुर राधाकृष्ण जलन
मि० एस. एस. डे.

## कांग्रेस आदेशानुसार त्यागपत्र देने वालों के नाम। ३१

मि० जे० बी० सेन
बल्देव सहाय
दीप नारायण सिंह
कृष्ण वल्लभ सहाय
श्रीकृष्ण सिंह
रामदयालु सिंह
नन्दकिशोर दास
नीलकंठ चटर्जी
एस० एन० सिंह
राजेन्द्र मिश्र
सिद्धेश्वरी प्रसाद
रामचरित्र सिंह
रामेश्वर नारायण अग्रवाल
निरशु नारायण सिंह
लिङ्गराज मिश्र
गोदावरी मिश्र

राम नन्दन सिंह
के० बी० सहाय
हरबन्स सहाय
गिरेन्द्र मोहन मिश्र
राय बहादुर द्वारका नाथ
अब्दुल बारी
गुर सहाय लाल
नारायण बीरबर सामन्त
बृज राज कृष्ण
कालिका प्रसाद सिंह
शशीभूषण राय
रामेश्वरलाल मारवाड़ी
शिवशंकर झा
केशरी प्रसाद
कैलाश बिहारी लाल

# आसाम।

क्षेत्रफल ५३,०१५ वर्गमील जनसंख्या ७६,०६,२३०

**गवरनर—**

हिज एकसेलेन्सी सर ई. ऐल. ऐल. हैमड के. सी. ऐस. आइ सी. बी. ई. २८ जू० १९२७ रु० ५५००

**चीफ सेक्रेटरी—**

मि० जी० ई० सोम्स सी० आइ० ई० रु० २२५०

**प्राइवेट सैक्रेटरी—**

लेफ्टि जे० ऐम० डब्ल्यू० मार्टिन रु० १०५०

**कौंसिलर।**

आ० मि० ए. डब्ल्यू बौटहैम सी. आइ. ई., सी. ऐस. आई. रु० ३५००

आ० मौ. सैयद सर मुहम्मद सादुल्ला रु० ३५००

**मिनिस्टर।**

आ० मौलवी अबदुल हमीद १ अगस्त १९२९

आ० राय कनई लाल वरुआ बहादुर १ अगस्त १९२९

---

## आसाम लेजिसलेटिव कौंसिल के मेम्बरों के नाम।

**निर्वाचित।**

रि० जेम्स जो. आइ मोहन निकोलस राय
श्री० जितेन्द्र मोहन देव लस्कर
" हीरेन्द्र चन्द्र चक्रवर्ती
" वसंत कुमार दास।
" बृजेन्द्र नारायण चौधरी
" गोपेन्द्र लाल दास चौधरी
" रसिक लाल नंदी मजूमदार
" परेश लाल शोम चौधरी
राय बहादुर रमणी मोहन दास
श्रीयुत मकुंद नारायण वरुआ
" विपिन चंद्र घोष
" रोहणी कुमार चौधरी
श्रीयुत कामेश्वर दास
" महादेव शर्मा
" नबीनचंद वरदलाई
" विष्णु चरणवारा
" तारा प्रसाद चलीहा
" रोहणी कान्त हटी बरुआ
" कुलधर चलीहा
" नीलमनी फूकन
" सर्वेश्वर वरुआ
मौलवी अर्जान अली मजूमदार
" अब्दुल हामिद
" अब्दुल हामिद चौधरी
" मुनव्वर अली

---

नोट—कुछ सज्जन वाइ-इलेकशनों के कारण बदल गये हैं और कुछ सज्जनों ने कांग्रेस की आज्ञानुसार त्यागपत्र दे दिये हैं।

खान बहादुर हाजी मुहम्मद बख्त मजूमदार
मौलवी सैयद समीउर रहमान
" अली हैदर खां
" मुहम्मद अली
खां साहिब मौलवी मुहम्मद अब्दुल लतीफ एम. बी. ई.
मौलवी मिजाबर रहमान
टी. आ. मौलवी सैयद मुहम्मद सादुल्ला
मौलवी करामत अली
मि० हेमिल्टन एल्कजेन्डर गार्डनर
" एडगार स्टुवर्ट रफी
ले. क. वाल्टर डारलिंग स्माइल्स बी. ऐस. ओ. सी. आई. ई.
मि० जे. सी डवियन
" डब्ल्यू. ई. डी. कूपर
" काशी नाथ सैकिया

**नियोजित सरकारी।**

मि० जी. ई. सोम्स आई. सी. ऐस.
" ओ. एच. डीसेन आई. ऐस. ई.
" जे. आर. कनिंगहम सी. आई. ई.
" ए. फिलिप्सन आइ. सी. ऐस.
" आर. फ्रील आइ. सी. ऐस.

**गैर सरकारी।**

राय बहादुर अमर नाथ राय
" " सदानंद दोरा
खानबहादुर दीवानसाहिब अब्दुल हामिद चौधरी
मौलवी सैयदुल रहमान
मि० डोगलास स्मार्ट विदर्स
रेव० जोन सिरेडिग इवान्स
राय बहादुर राधाकांत हांडीकुई

---

## कांग्रेस आदेशानुसार त्याग पत्र देने वालों के नाम ११

मि० कामेश्वर दास
ब्रजेन्द्र नारायन चौधरी
कामिनी कुमार सेन
बसन्त कुमार दास
गोपेन्द्र लाल दास चलीहा
लक्ष्मी कान्त बरुआ
जोगेन्द्र किशोर
कुलधर चलीहा
लक्ष्वेश्वर बरुआ
नवीन चन्द्र बरदलाई
रोहनी कुमार चौधरी

# बर्मा।

क्षेत्रफल २,३३,७०७ वर्गमील जन संख्या १,३२,१२,१९६

गवरनर—

हिज एकसेलेन्सी सर एलेक्जेन्डर इनीज सी० आइ० इ०, के० सी० एस. आइ० २० दि० १९२७ रु० ८३३३।–)४

चीफ सैक्रटरी —

मि० जे० क्लेग बा० ए० ,आइ० सी० एस० रु० ३०००

प्राइवेट सेक्रटरी—

केपटेन टी. डब्ल्यू. रीज.डी. एस. ओ. एम० सी०

कौंसिलर—

आ० सर एस० ए० स्मिथ आइ० सी० एस० सी० एम० आइ० रु० ५००००

आ० सर जे० ए० मांगघी वार–एट–ला रु० ५००००

मिनिस्टर—

आ० यू० बा०यिन० ऐम०ए०, सी. एच. बी० ५ दि० १९२५

आ० मि०ली०आह याइन वार-एट-ला ”

——०——

## बर्मा लेजिसलेटिव कौंसिल के मेम्बरों के नाम।

——०——

निर्वाचित।

यू मरा टून
ऐम० जोन बीन
यू वा सीन
यू आइ मोंग
” मोंग गले
” बा यू
” पे अंग
यू टन बीन
” नी वार–एट–ला
” दी. आ. बा वा हैन. एम. आर. सी. एच० बी.
यू बापे, बी० ए०
केन्ना बेंग वलोंग
यू मांग गी, ऐम. ए. वार–एटला
ऐल० ऐच० विलिन्गटन
आर० के० घोष
श्री प्रमथनाथ चौधरी
ऐल० के० मित्तर
मिर्जा मुहम्मद रफी वार-एट-ला
ऐम० ए० ऐम० तयावजी
डा० वेंकट स्वामी
मुहम्मद आजम वार–एट-ला
जे० के० मुन्शी वार–एट–ला
सा पी चित वार–एट–ला
श्रीश्वेबा
साटा खुट
यू म्या पन

नोट—कुछ सज्जन वाइ-इलेक्शनों के कारण बदल गये हैं और कुछ ने कांग्रेस की आज्ञानुसार त्याग पत्र दे दिये हैं।

यू जेन सोंग
" चोट पू
" सा की अंग
ई० जी० मराकन
यू अंग गई
यू कला
" आन पे बार-एट-ला
" वा सो बार-एट-ला
" टुन लिन, टी० पी० एम
यू था मेडन
" पो हला
" पो थिन
" सान पे
" को गई
" पो शेन
" खांट
" क्या टुन टी० पी० एम०
" वा थव
" पो टन टी० पी० एम०
" सया
" शावे थून
" पान
" पो लू
" सया टी० पी० एम०
" वा जोन
" गंयर धान बार-एट-ला
" मि. टी० पी० एम०
" लन. सोंग ए० टी० एम०
" क्या गेंग बार-एट-ला
यू थेन मांग बी० ए०, एम० एस० एफ०
" वा वयू
" मांग मांग
" था जन
" सांग लु
" वा दीन
मि० सी० मोइन
यू वा हन
" लुगई
" पोचिट
यू सन लू
यू सीग संग
यू पू
यू पाडुन० बार-एट-ला
चार्ल्स हस्वेल कम्पगनेक एम० बी० ई०
बार-एट-ला
घोस्कर डि रहेनविली ओ० बी० ई०
बार-एट-ला
रोबर्ट सिन्कलेयर
एम० एस ओन घिनी
दी आ० मिस्टर ली० आह यीन के
आई० एस० बार-एट-ला
पेकन डानाल्ड
ले० क० यू वा केटी० आई० एम एस०
( रिटायर्ड )

---

नोट—कुछ सज्जन वाद-सूचीकरणों के कारण बदल गये हैं और कुछ सज्जनों ने कांग्रेस की आज्ञानुसार इस्तीफा दे दिये हैं।

### नियोजित सरकारी

विलियम ऐडवर्ड लौरी सी० ए० आइ० सी० ऐस०

ले० क० ऐडवर्ड बटरफील्ड, डी० ऐस० ओ० आइ० ए०

डेविड फरगूसन चामर्स आइ० सी० ऐस०

जेम्स डोगलास स्टूअर्ट ए० ऐम० आइ० सी० ई०, ऐस० आइ० ई०

वाल्टर बूथ ग्रवली ऐम० ए० आइ० सी० ऐस०

विलियम ब्राउन ब्राण्डर सी० बी० ई०, ऐम० ए०, आइ० सी० ऐस०

आर्थर इगर, बेरिस्टर ऐट-ला

ले० क० अर्नेस्ट विसेंट ऐम० बी०, सी० ऐच० बी०, आइ० ऐम० ऐस०

टोमस कूपर ऐम०ए०, आइ० सी० ऐस०

हेनरी ओसबोर्न रेनोल्डस, आइ० सी० ऐस०

चार्लस एल्फ्रेड स्नो ऐम० ए०, आइ० ई० ऐस०

कर्नेल ऐलेक्जेण्डर केम्टन ऐम० बी०, आइ० ऐम० ऐस०

मा. वेसले ऐलन वाटसन

अर्नेस्ट गौरफे पेटिल आइ० सी० ऐस०

---

### गैर सरकारी

आदम जी हाजी दाबुद मर्चेंट

ए० नारायण राव ऐम० ए०

जे० हौग मर्चेंट

डा० नसरवानजी नौरोजी पारख ऐल० ऐम० ऐस० ऐल० ऐम० ऐस० (वरोदा) आइ०ऐम०ऐस० (लन्दन)

मू पों थीन ए० टी० ऐम०

मू लुन

मू पोहन

विलियम केन्डल एजेन्ट बर्मा रेलवे

---

कांग्रेस आदेशानुसार त्यागपत्र देने वालों के नाम :

मि० ऐस० ए० ऐस० तयाबजी

## उत्तर पश्चिमी सरहद्दी प्रान्त ।

क्षेत्रफल १३४१९ वर्गमील जन संख्या २२,५१,३४०

**चीफ कमिश्नर—**

आ० सर होरेशिया नोरमन बोल्टन
के. सी. आइ. ई., सी. ऐस. आई.
रु० ५५००

**सेक्रेटरी—**

मि० सी. ऐच. गिडनी आइ. सी. ऐस.
रु० १९००

---

## दिल्ली प्रान्त ।

क्षेत्रफल ५९३ वर्गमील जन संख्या ४,८८,१८८

**चीफ कमिश्नर—**

आ. मि. जे. एन. जी. जौनसन सी. आइ. ई., आइ. सी. ऐस. रु० ३०००

# सेना ।

## थल सेना ।

भारत की थल सेना दो प्रकार की है—( १ ) अंग्रेजी ५७,३७८ सिपाही और (२) भारतीय १३६,४७३ सिपाही। सेना का शासन पूर्ण रूप से ब्रिटिश सरकार के हाथ में हैं। कमान्डर-इन-चीफ को सम्राट नियत करते हैं और लन्दन की आर्मी कौंसिल ( Army Council ) की सलाह से कमांडर-इन चीफ काम करता है।

इङ्गलैंड की भारतीय सेना का उद्भव सन् १७४८ में हुआ जब कि फ्रांसीसी लोगों की देखादेखी ईस्ट इण्डिया कंपनी ने भी कुछ सिपाही नियत किये। सन् १७७३ ई० में जब पहिले गवरनर जनरल नियत किये गये उस समय ९००० यूरोपियन और ४५००० भारती सेना में थे। मारकुइस आफ वेलेसली ने चढ़ाइयों के कारण सेना की संख्या बढ़ा दी और सन् १८५७ में फौज में ४५००० यूरोपियन और २,३५,००० भारती कर दिये सन् १८५८ में जब भारत का राज्य इङ्गलैण्ड के राजा के हाथ में गया उस समय अंग्रेजी फौज की संख्या बढ़ाकर ६२००० कर दी गई और भारतीय सिपाहियों की संख्या १,३५,००० कर दी गई।

सन् १८५९ ई० में अमलगमेशन स्कीम द्वारा ( Amalgamation Scheme ) ईस्ट इण्डिया कम्पनी की भारतीय अंग्रेजी फौज इंगलैण्ड की फौज में मिला दी गई और दोनों एक ही नियन्त्रण में हो गईं। इस कारण इंग्लैंड की सेना को जो कुछ तरक्की इत्यादि दी जाती है उसी प्रकार की तरक्की इत्यादि भारत को भी देना पड़ती है। यहां तक कि लार्ड कार्डवेल ने जो "शार्ट सर्विस सिस्टम" (Short Service System) सेना में जारी किया वह भी भारतवर्ष पर लागू हुआ और यह विचार नहीं किया गया कि इससे भारत को कितनी हानि है। सेना के लोग अन्य विभाग के कर्मचारियों से कम वर्षों तक काम करें इस बात के अतिरिक्त यह भी इस आयोजना ने किया कि प्रत्येक पैदल बैटेलियन और प्रत्येक सवार रेजीमेंट जो इंगलैण्ड के बाहर रहे उसके लिये उतनी ही सेना इंगलैण्ड में होना चाहिये। इस काम के लिये इंगलैण्ड में डीपो इत्यादि होते हैं जहां रिक्रूट भरती किये जाते हैं और सिखाये जाते हैं। इस सब का लाभ इंगलैण्ड को मिलता है और भारत को उपरोक्त आयोजना का भार झेलना पड़ता है। प्रो० फासेट की भी यह राय थी कि यह आयोजना भारत जैसे गरीब देश के लिये अन्याय युक्त है क्योंकि इंगलैण्ड जो धनवान है वह सेना की सजावट इत्यादि पर जितना खर्च कर सकता है उतना भारत नहीं कर सकता। उनकी राय में यह शिरकत वैसी ही है जैसे एक

आदमी २०००० पौंड सालाना आमदनी पाने वाला और दूसरा १००० पौंड पाने वाला एक साथ एक घर में अमीरी ठाट से एक ही प्रमाण से रहें।

सन् १९२३ में कौंसिल आफ स्टेट की दिल्ली वाली बैठक में सर दिनशा वाचा ने एक प्रस्ताव पेश किया कि सन् १८५९ की "अमलगमेशन स्कीम" रद्द कर दी जावे या उसमें काफी संशोधन कर दिया जावे क्योंकि भारत इतना भार नहीं सह सकता। सर दिनशा ने सिद्ध करके बताया कि इस बेजोड़ शिरकत से भारत की बड़ी हानि है और ३० करोड़ रुपये का नुकसान हुआ है और प्रार्थना की कि भारत को इस विषय में स्वतन्त्र कर दिया जावे परन्तु प्रस्ताव गिर गया।

इसके पहिले सन् १९१९ में भारत मन्त्री ( Secretary of State ) ने भारत की सेना का प्रबन्ध और संचालन की जांच के लिये लार्ड ईशर की अध्यक्षता में एक कमेटी कायम की थी। मई सन् १९२० में जो रिपोर्ट प्रकाशित हुई उससे तीव्र असन्तोष भारत में फैला मुख्य कारण यह था कि कमेटी ने यह सिफारिश की कि भारतीय सेना का प्रबन्ध पूरे साम्राज्य की रक्षा की दृष्टि से किया जावे। यह सिद्धान्त भारतीय नीतिज्ञों को पसन्द नहीं आया। भारतीय सेना केवल भारत की रक्षा के लिये है यही उनका कहना था।

भारतीयों को कमीशन्ड आफिसर बनाना चाहिये ऐसी सिफारिश जनरल चेसनी ने सन् १८८५ में की थी लेकिन लार्ड रोबर्ट्स ने किंग्स कमीशन का बड़ा विरोध किया जिससे वह प्रश्न वहीं रह गया। सन् १८८९ में पंजाब और बम्बई की प्रान्तीय सरकारों ने यह सिफारिश की कि भारतीय सैनिक अफसरों को ऊंची शिक्षा दी जावे। जनरल चेसनी को यह दूसरा अवसर मिला कि वह अपनी आयोजना फिर पेश करें परन्तु लार्ड रोबर्ट्स ने फिर यह राय चलने न दी। सन् १९०४ में लार्ड किचनर ने फिर यह मामला उठाया और बताया कि सेना में गदर होने की शङ्का करना अनुचित है। उन्हों ने यह भी राय दी कि एक स्कूल खोला जावे कि जिसमें कमीशन और नन-कमीशन आफिसर जो तरक्की के लिये चुने जावें शिक्षा पा सकें। इस राय पर कोई कार्य नहीं किया गया। सन् १९१८ में सरकार ने यह घोषणा की कि इंगलैण्ड के सैंडहर्स्ट कालेज में १० हिन्दुस्थानी प्रति वर्ष लिये जावेंगे।

सन् १९२१ में लेजिसलेटिव ऐसेम्बली ने सरकार की सम्मति के साथ यह प्रस्ताव पास किया कि प्रत्येक वर्ष कम से कम २५ प्रतिशत किंग्स कमीशन भारतीयों को दिये जाने चाहिये। और सैंडहर्स्ट की नाईं एक सैनिक विद्यालय भारत में खोला जावे। ईशर कमेटी की रिपोर्ट पर ऐसेम्बली में बहस होने के

बाद ही भारत सरकार ने "मिलीटरी रिक्वायर्मैन्ट्स कमिटि" नियत की जिसके अध्यक्ष लार्ड रालिंसन कमांडर इन-चीफ हुये फेब्रुअरी १९२३ में सरकार ने यह निश्चित किया कि भारत की सेना के ८ यूनिट में पूरी तौर से केवल भारतीय भरती किये जावें। सैनिक सेक्रेटरी ने यह प्रकाशित किया कि उक्त ८ यूनिटों को देशी बनाने के लिये २३ साल लगेंगे जिसका यह अर्थ निकला कि कुल सेना को देशी (Indianised) बनाने के लिये ३५० वर्ष लगेंगे। इसके बाद ( Sandhurst Committee ) सैण्डहर्स्ट कमेटी नियुक्त हुई जिसकी रिपोर्ट सं० १९२७ में प्रकाशित हुई लेकिन जो सब कमेटी जांच के लिये इंगलैंड गई थी उसकी रिपोर्ट प्रकाशित नहीं की गई क्योंकि उसमें सैण्डहर्स्ट के कुछ अधिकारियों पर कटाक्ष थे। सैन्डहर्स्ट कमेटी की मुख्य सिफारिशें यह हैं (१) सैन्डहर्स्ट में १० की जगह २० भारती प्रत्येक वर्ष लिये जाया करें। (२) सं० १९५२ तक भारत की सेना में आधे अफसर देशी हो जावें। (३) तोपखाने इन्जीनियरी सिगनल, टैंक और हवाई सेना में भारतीय कमीशन्ड अफसर बनाये जायें रायल मिलीटरी एकेडमी (वूलिच) में ८ भारती विद्यार्थी और रायल एयर फोर्स कालेज (क्रानवेल) में २० भारती विद्यार्थी प्रतिवर्ष लिये जावें (४) एक भारती सैन्डहर्स्ट (मैनिटरी कालेज) बनाया जावे जिसमें १०० विद्यार्थी सीख सकें।

## सेना का प्रबन्ध।

सेना का प्रबन्ध तथा अन्य सब ब्योरेवार वर्णन 'दि आर्मी इन इंडिया एन्ड इट्स इवोल्यूशन" पुस्तक में मिल सकता है। यहां कुछ थोड़ासा आवश्यक विवरण दिया जाता है।

१—भारतसम्राट। सम्राट का प्रतिनिधि होने के कारण भारती सेना पर उनका सब प्रकार का प्रभाव है। उनके इंडिया आफिस में मिलीटरी सेक्रेटरी होता है जो इस विभाग का सञ्चालक होता है।

२—गवर्नर जनरल-इन-कौंसिल। भारत में प्रत्यक्ष दृष्टि से कुल सेना सम्बन्धी कार्य इन्हीं का है।

३—कमांडर-इन-चीफ (बड़े जंगी लाट)। गवर्नर जनरल की कार्यकारी कौंसिल का सदस्य होता है और उसके हाथों में सेना का चार्ज होता है।

४—बड़े जंगी लाट के नीचे निम्नलिखित पदाधिकारी होते हैं।

(क) चीफ आफ दि जनरल स्टाफ।

(ख) एडजुटेन्ट जनरल

(ग) क्वार्टर मास्टर जनरल।

(घ) मास्टर जनरल सप्लाइ

इनके सेना विभाग के प्रबंध में जल सेना ( Royal Indian Marine) और वायु सेना (Royal Air Force) भी है। कमांडर-इन चीफ की सहायता के लिये एक सेना कौंसिल Army Council होती है जिसका वह अध्यक्ष होता है।

## सैनिक विद्यालय।

सैनिकों को शिक्षा के लिये तथा उनके शिक्षकों को भी शिक्षा देने के लिये निम्न लिखित विद्यालय हैं:—

| नाम | स्थान |
|---|---|
| स्टाफ कलेज | क्वेटा ( विलोचिस्थान) |
| सीनियर आफिसर्स कालेज | बेलगाँव |
| स्कूल आफ आर्टिलरी | काकुल |
| इकुईटेशन स्कूल | सागर |
| स्माल आर्म्स स्कूल | पंचमढी |
| स्कूल आफ फिजीकल ट्रेनिंग | अम्बाला |
| मशीनगन स्कूल | अहमद नगर |
| आरमी सिगनल स्कूल | पूना |
| रायल टैंक कोर स्कूल | अहमद नगर |
| आरमी स्कूल आफ एडयूकेशन | बेलगांव |
| आरमी स्कूल आफ कुकरी | पून |
| आरमी विटरिनरी स्कूल | पूना और अम्बाला |
| इंडियन आरमी सर्विस कोर ट्रेनिंग इस्टेब्लिशमेंट | रावलपिंडी |

भारतीय सैनिकों के लड़कों को झेलम और जलन्दर के किंगजार्ज रायल इंडियन मिलीटरी स्कूलों में सैनिक शिक्षा इस उद्देश्य से दी जाती है कि वे आगे सेना में नौकरी पा सकें।

### साधारण अंग्रेजी सेना।

अंग्रेजी सवार भारत में ५ रेजीमेंट अंग्रेजी सवारों की बहुवा रहती हैं प्रत्येक रेजीमेंट में २७ अफसर और ५७१ सवार होते हैं.

अंग्रेजी पैदल भारत और अदन में बहुधा ४६ बेटेलियन रहती हैं प्रत्येक में २८ अफसर और ८८२ सिपाही होते हैं।

स०१९२१ से इन अंग्रेजी पैदल की बटेलियन में कुछ देशी पैदल भी होते हैं।

तोपखानों की रचना में रायल हार्स आर्टिलरी, फील्ड, ब्रिगेड, अम्युनिशन कालम, इंडियन पैक ब्रिगेड होते हैं।

### साधारण देशी सेना।

देशी सवार—देशीसवारों की रेजीमेंट २१ हैं प्रत्येक रेजीमेंट में १४ अंग्रेजी अफसर, १९ देशी अफसर ५१२ नन-कमीशन्ड अफसर और सिपाही होते हैं। ट्रेनिंग बटैलियन्स की संख्या अनिश्चित है। पैदल सेना के साथ रिजर्व और इण्डियन सिगनल कोर भी होते हैं।

देशी पैदल—देशी पैदल सेना की संख्या इस प्रकार है:—

| | | |
|---|---|---|
| २० | पैदल रेजीमेंट जिनमें | १०४ बटेलियन |
| ३ | पायोनियर रेजीमेंट जिनमें | ११ ,, |
| १ | इण्डिपेंडेन्ट पायोनियर रेजीमेंट ( चौथी हजारा पायोनियर ) | १ ,, |
| १० | गुरखा रेजीमेंट जिनमें | २० बटेलियन |
| ३४ | | १३६ |

प्रत्येक बटेलियन में मनुष्यों की संख्या इस प्रकार हैं:—

| | अंग्रेजी अफसर | देशी अफसर | सिपाही |
|---|---|---|---|
| इन्फेन्टरी | १२ | २० | ७४२ |
| पायोनियर | १२ | १६ | ७२० |
| गुरखा | १३ | २३ | ९२० |

## इन्जीनियरिंग और मेडिकल विभाग।

सेनाओं के लिये इन्जीनियर और मेडिकल विभाग की भी आवश्यकता पड़ती है।

इंजीनियरिंग विभाग द्वारा सैनिक मकानात बनाये जाते हैं। इसी के अन्तर्गत "सेपरमाइनर" 'पायोनियस" और मिलीटरी इन्जीनियर वर्कस हैं।

मेडिकल विभाग में (१) रायल आर्मी मेडिकल कोर के अफसर (२) इण्डियन मेडिकल सर्विस के अफसर (३) इण्डियन मेडिकल डिपार्टमेंट जिसमें असिस्टंट सर्जन और सब—असिस्टेंट सर्जन होते हैं और (४) क्वीन अलेक्जेंड्रा मिलीटरी नरसिंग सर्विस फार इंडिया (५) आर्मी डेन्टल कोर (६) इंडियन ट्रूप्स नर्सिंग सर्विस (७) इण्डियन हास्पिटल कोर।

## सैनिकों के नौकरी की अवधि।

सैनिकों के लिये नौकरी के नियम और उपनियम हैं। नौकरी की अवधि इन नियमों द्वारा बढ़ाई जा सकती है।

( १ ) सवार—७ वर्ष।

( २ ) तोपखाना—६ वर्ष गोलंदाजों के लिये, ५ वर्ष गाड़ीवानों के लिये और ४ वर्ष हेवी बैटरी के कर्मचारियों के लिये।

( ३ ) एस एंड एस कोर, ७ वर्ष (ब्रह्मदेश में ५ वर्ष)

( ४ ) इंडियन सिगनल कोर—५ वर्ष

( ५ ) पैदल ( इनफेन्ट्री ) और पायोनियस (गुरखा और चौथी हजारा पायोनियस और ट्रान्स फ्रांटियर पैदलों को छोड़ कर ) ५ वर्ष सेना में और १० वर्ष रिजर्व।

( ६ ) गुरखा, ४ थी हजारा पायोनियर्स ट्रांस फ्रान्टियर पैदल और देश

पैदल(अंग्रेजी पैदलों की सेना के साथ ४ वर्ष )

( ७ ) इंडियन आर्मी आर्डिनेन्स कोर ४ वर्ष ।

( ८ ) गाड़ीवान ( मिकेनिकल ट्रांस्पोर्ट) इत्यादि ६ वर्ष ।

( ९ ) वर्कस कोर के सिपाही—२ वर्ष

( १० ) बैन्ड मैन, म्युजिशियन, ट्रम्पेटियर, ब्यूगलर, इत्यादि—१० वर्ष ।

अन्य थल सेना ।

१—फ्रान्टियर मिलिशिया और लेवीकोर-यह सेना एक प्रकार की सिविल सेना है और इसका रुपया सैनिक विभाग से नहीं दिया जाता है यह सेना उत्तर पश्चिमी सरहद्दी प्रदेश का रक्षा के लिये तैयार की गई है

२—आकजीलिरी सेना—महायुद्ध ( १९१४—१९१९ ) के पश्चात यह आवश्यकता प्रतीत हुई कि भारत में हर एक अंग्रेज सैनिक कार्य करना जाने और समय पड़ने पर सरकार की सहायता कर सकें। इसी उद्देश्य से आकजिलिअर सेना तैयार को गई है जिसमें नियम और उपनियम हैं। और स० १९२९ में एक ऐक्ट भी पास किया गया है।

३—इण्डियन टेरिटोरियल सेना—सब भारतवासियों को इस सेना में भरती होने का अवसर नहीं दिया जाता है। उद्देश यह है कि प्रत्येक भारतवासी को सैनिक शिक्षा दी जावे परन्तु अंग्रेजी शासन में जो काम भारतवासियों के लिये किया जाता है वह ऐसी उलटफेर के साथ किया जाता है कि उसका प्रत्यक्ष लाभ कुछ नहीं होता।

यह सेना दो प्रकार की है (१) प्रान्तीय (२) यूनिवर्सिटी। इनमें भारत वासियों को कुछ मास तक सैनिक शिक्षा दी जाती है। नियमों के अनुसार उन्हें भारत वर्ष की भीतर सरकार के आदेशानुसार काम करना पड़ता है और उन्हें समय पड़ने पर बाहर जाने पर भी बाध्य किया जा सकता है। जितने मास तक शिक्षा दी जाती है उस समय में कुछ साधारण वेतन भी दिया जाता है। यूनिवर्सिटी के विद्यार्थियों को कुछ नहीं दिया जाता।

प्रांतीय बैटेलियन में ६ वर्ष के लिये भरती किया जाता है। यह अवधि ४ वर्ष का भी हो सकती है। साल में २८ दिन काम करना पड़ता है।

४—देशी राज्यों की सेना—"इंडियन स्टेट फोर्स" का पहिला नाम "इम्पीरियल सर्विस ट्रूप्स" था यह वह सेना है जो देशी नरेश अपने खर्च से रखते हैं। समय २ पर यह सेना अंग्रेजी सरकार को सहायता देती रहती है। महायुद्ध के बाद देशी नरेशों ने अपनी पुनर्रचना की जिससे सेना के तीन वर्ग कर दिये गये हैं। पहिले वर्ग की सेना अंग्रेजी सेना के ढंग पर रक्खी जाती है और

अन्य दो वर्गों की शिक्षा और उनके हथियार व सामान कम दर्जे के होते हैं।

इस प्रकार की सेना की संख्या निम्न लिखित हैः—

| | |
|---|---|
| सवार | ८२२६ |
| पैदल | २०९१७ |
| तोपखाना | ८९९ |
| सैपर्स | ८४८ |
| ऊँटों की फौज | ४५९ |
| ट्रान्सपोर्ट कोर | १३९५ |
| मोटर मशीन गन बेटरी | २६ |
| | ३२,७७० |

## सैनिक अफसर।

सैनिक अफसर दो प्रकार के होते हैं (१) किंग का कमीशन प्राप्त (२) वाइसराय का कमीशन प्राप्त। दूसरी प्रकार के अफसर सब हिन्दुस्तानी होते है। प्रथम प्रकार में पहिले सब योरोपियन होते थे किन्तु अब कुछ २ देशी अफसरों को किंग का कमीशन प्राप्त हो जाता है देहरादून में प्रिन्स आफ वेल्स रायल इंडियन मिलीटरी कालेज खुला है जिस में उन भारतीयों को सैनिक शिक्षा दी जाती है जो इङ्गलैण्ड के रायल मिलीटरी कालेज सैण्डहर्स्ट में आगे सीखने जाते हैं।

## भारत पर सैनिक भार।

ब्रिटिश साम्राज्य का विस्तार भारत के रुपये से ही हुआ है इनका स्पष्टीकरण ३१६ पृष्ठ पर दिये हुये कोष्टक से होगा। ईस्ट इंडिया कम्पनी ने जो प्रदेश ऐशिया में इंगलैण्ड के लिये कमाये वे सब भारत के रुपये से ही कमाये। आइल आफ फ्रांस (मारीशस) सीलोन (लङ्का) सिंगापुर सेटलमेंट तथा बन्दर तथा अन्य द्वीप जो भारत सागर में है उन सब पर भारतीय सेना तथा धन द्वारा कब्जा किया गया। ईरान (परशिया) और अरब में पैठ, ब्रह्मदेश की प्राप्ति भी भारत ही के धन से हुई। विदेशी युद्धों का भी खर्च भारत पर ही पड़ा यह बात भी सिद्ध है।

## भारत में सैनिकों की सङ्ख्या।

### अंग्रेजी।

| | |
|---|---|
| १९१०–१४ औसत | ६९,४४० |
| १९१५ | ४४,८९१ |
| १९१६ | ६०७३१ |
| १९१७ | ८०,८२५ |
| १९१८ | ८७,९८२ |
| १९१९ | ५६,५६१ |
| १९२० | ५७,३३२ |
| १९२१ | ५८,६८१ |
| १९२२ | ६०,१६६ |
| १९२३ | ६३,१२९ |
| १९२४ | ५८,६१४ |
| १९२५ | ५७,३०८ |
| १९२६ | ५६,७९८ |
| १९२७ | ५५,६३२ |

### देशी।

| | |
|---|---|
| १९१०–१४ औसत | १३०,२६१ |
| १९१५ | ११९,९८५ |
| १९१६ | १३०,०७६ |
| १९१७ | १९१,२४२ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १९१८ | ३४१,४५८ | १९२३ | १४३,२३४ |
| १९१९ | २२९,७३१ | १९२४ | १३४,७४२ |
| १९२० | २१६,४४५ | १९२५ | १३६,४७३ |
| १९२१ | १७५,३८४ | १९२६ | १३५,१४६ |
| १९२२ | १४७,८४० | १९२७ | १३३,२०० |

निम्न लिखित युद्धों का खर्च भारत के धन से किया गया।

| युद्ध | साधारण खर्च | | असाधारण खर्च | |
|---|---|---|---|---|
| | भारत | इंगलैण्ड | भारत | इंगलैण्ड |
| प्रथम अफगान युद्ध (१८३८–४२) | कुल | कुछ नहीं | कुल | कुछ नहीं |
| प्रथम चीन युद्ध (१८३९–४०) | कुल | कुछ नहीं | कुछ नहीं | कुल |
| ईरानी युद्ध (१८५६) | कुल | कुछ नहीं | आधा | आधा |
| एबीसीनियन युद्ध (१८६७–६८) | कुल | कुछ नहीं | कुछ नहीं | कुल |
| पीराक युद्ध (१८७५) | कुल | कुछ नहीं | कुछ नहीं | कुल |
| द्वितीय अफगान युद्ध (१८७८–८०) | कुल | कुछ नहीं | बाकी कुल | केवल ५ लाख पौंड |
| इजिप्ट युद्ध (१८८२) | कुल | कुछ नहीं | बाकी कुल | केवल ५ लाख पौंड |
| सुडान युद्ध (१८८५–८६) | कुल | कुछ नहीं | कुछ नहीं | कुल |

## हवाई सेना।

हवाई सेना भी कमांडर–इन–चीफ के आधीन है और साधारण सैनिक खर्च में इसका भी खर्च रक्खा जाता है भारत में हवाई सेना को कमांडिङ्ग आफिसर "एयर वाइस मारसल" होता है। इस विभाग का मुख्य स्थान भी अन्य सेना के मुख्य स्थान पर ही होता है।

विंग्स—पेशावर, रिसालपुर, और क्वेटा में एक २ "विंग" है जहां अनेक अफसर तथा सैनिक रहते हैं

स्कड्रोन्स—'विंग' के भीतर स्कड्रोन होते हैं जिन में हवाई जहाज़ अनेक रक्खे जाते हैं और जो भिन्न २ स्थानों में होते हैं। इन के आधीन वर्क शाप इत्यादि भी होते हैं। स्कर्डान की संख्या ६ है जिन में से ५ सरहद्दी प्रान्त से क्वेटा तक हैं। और एक अम्बाला में है।

एयर क्रेफ्ट डिपो—यह एक प्रकार की सामग्री एकत्र करने का स्थान होता है।

एयर क्रेफ्टपार्क—इस स्थान में उपरोक्त डिपो से समान आता है और स्कड्रोन में बांटा जाता है।

हवाई सेना में २१८ अफसर १७५७ अंग्रेजी नन-कमीसन्ड अफसर और एयरमैन, तथा १३८ देशी आदमी हैं।

## जल सेना।

भारत में अंग्रेजी जल सेना का आरंभ १६१२ में हुआ जब ईस्ट इंडिया कम्पनी ने अपने व्यापार और फैक्टरियों की रक्षा पुर्तगाल व डच लोगों से करने के लिये फौजी जहाज रक्खे। प्रथमतः २ जहाज इंग्लैंड से भेजे गये जल सेना का नाम बदलता हुआ चला जाता है जो इस प्रकार है:—

| नाम | समय |
|---|---|
| आनरेबल ईस्ट इंडिया कम्पनीज मेरीन | १६१२-१६८६ |
| बम्बई मेरीन | १६८६-१८३० |
| इन्डियन नेवी | १८३०-१८६३ |
| बम्बई मेरीन | १८६३-१८७७ |
| हिज मेजेस्टीज इन्डियन मेरीन | १८७७-१८९२ |
| रायल इन्डियन मेरीन | १८९२-हाल तक |

भारतीय जल सेना का उपयोग इंग्लैंड ने अपने साम्राज्य के बढ़ाने में खूब किया है और उस का सब खर्च भारत वर्ष पर पड़ा है। जर्मन युद्ध में भी जलसेना से इंग्लैंड में बड़ा लाभ उठाया है।

बम्बई और कलकत्ता में डाकयार्डस थे। अब कलकत्ते का डाकयार्ड बंद कर दिया गया है।

फरवरी १९२६ में वाइसराय ने कौंसिल-आफ-स्टेट में प्रगट किया कि इस रायल इन्डिन मेरीन को रायल इन्डियन नेवी बना दिया जावे। उसके पश्चात में एक कमेटी भी बनाई गयी जिसके सभापति लार्ड रालिन्सन हुये। इस कमेटी ने अनेक सिफारशें कीं जिनका सारांश निम्नलिखित हैं—

१—इस नेवी (बेड़े) के जहाज़ ऐसे हों जो समुद्र में बम्बारी जा सकें और बढ़ सकें

२—शांति के जमाने में इस विभाग का यह काम हो कि (क) सैनिकों को सिखावें (ख) भारत सागर और

ईरान की खाड़ी में काम करें ( ग ) बन्दरगाहों का प्रबंध करे (घ) सरकार का समुद्री काम ( मालढोने का काम ) करे।

(३) इस "नेवी" में ४ स्लूप, २ पेट्रोलक्राफ्ट जहाज़, ४ ट्रालर्स २ सर्वे करने वाले जहाज़, १ डिपो जहाज आरम्भ में हों।

(४) इन कामों के लिये ६३ लाख रुपया लगेगा और इसके अलावा करीब १८ लाख अन्य कार्यों में लगेगा

( ५ ) इस समय सालाना खर्च रायलइण्डियनमेरीन पर रु० ५१,६२००० है। अब खर्च ६२,६०००० होगा।

( ६ ) देशी अफसरों को भी कमीशन दिये जावे ।

( ७ ) देशी उम्मेदवार देहरादून कालेज द्वारा लिये जावें।

भारतीय सेना पर खर्च।

भारत वर्ष गरीब देश होता हुआ भी अपनी सालाना आमदनी १३० करोड़ में से ६० करोड़ से ऊपर केवल सेना पर खर्च करता है। सैनिक वर्ग दिन प्रति दिन किस प्रकार बढ़ता जाता है यह नीचे के दिये हुये कुछ आंकड़ों से स्पष्ट होगा:—

| | |
|---|---|
| १८८४-८५ | १७,००,००,००० |
| १८९९-१९०० | २६,४०,००,००० |
| १९०९-१९१० | २८,६०,००,००० |
| १९१४-१९१५ | ३०,६५,००,००० |
| १९१६-१७ | ३३ ००,००,००० |
| १९२०-२१ | ८८,२३,२४,२५२ |
| १९२१,२२ | ७१,५४,७१०००, |
| १९२२-२३ | ६७,७२,१४,००० |
| १९२३-२४ | ६१,०४,३१,७६० |
| १९२४-२५ | ५९ ६६,५१,८७७ |
| १९२५-२६ | ६०,१३,८९,००० |
| १९२६-२७ | ५९,१७,७९,००० |
| १९३०-३१ | ५४,३५,००,००० |

## कुल सेना ( १९२८)

| | ब्रिटिश अफसर | ब्रिटिश सैनिक | देशी अफसर तथा सैनिक | अन्य | जोड़ |
|---|---|---|---|---|---|
| योद्धा (कम्बटेन्ट) | ६७७४ | ५९८२८ | १६२८९६ | ९१८२८ | ३२१३२६ |

इङ्गलैण्ड में जो खर्च भारतीय सेना सम्बन्धी देना पड़ता है वह लन्दन में "वार मिनिस्ट्री" तथा "एयर मिनिस्ट्री" को (१) ब्रिटिश सेना जो भारत में काम करती है (२) इस सेना का सफर खर्च जो भारत में जाने में लगता है (३) भारत में यह सेना जो सामान ले जाती है। (४) इङ्गलैण्ड में भारतीय सेना सम्बन्धी शिक्षा पर खर्च करना पड़ता है (५) अफसरों की छुट्टी का वेतन (६) अन्य सामान जो इङ्गलैण्ड में भारत के लिये खरीदा जाता है। इङ्गलैण्ड में जो खर्च होता है उसमें से ४,९०,००० सेना के फालतू अफसरों के वेतन देने में जाता है।

## यूरोप के कुछ देशों का सैनिक खर्चा।

( संख्या करोड़ों में )

| | | १९२५ | १९२९ |
|---|---|---|---|
| फ्रांस | पौंड | ३.४४ | ६.४५ |
| जर्मनी | " | २.८० | ३.४० |
| रूस | " | ४.१७ | ८.४० |
| यू० एस | " | ५.२१ | ५.९३ |
| इटली | " | २.१५ | २.८५ |
| इङ्गलैण्ड | " | ५.१० | ४.०० |

## भारतीय सेना पर खर्च।

| | १९२६-२७ | १९२७-२८ | १९२८-२९ |
|---|---|---|---|
| | अन्तिम हिसाब | पुनः अनुमान | अनुमान |
| फौज | ५५,८४,७१,००० | ५१,१७,३३,००० | ५२,८२,९३,००० |
| जहाजी बेड़ा | ६५,३३,००० | ८३,३६,००० | ८५,१९,००० |
| फौजी कारखाने | ४,४१,६०,००० | ४ ४०,१५,००० | ४.३६,००,००० |
| जोड़ | ६०,९१,६४,००० | ५६,४०,८४,००० | ५८ ०४,१२,००० |

नोट—सन् १९३०-३१ का अनुमान ५५ करोड़ ३५ लाख सेना खर्च है।

# पुलिस विभाग ।

देश की रक्षा के नाते पुलिस विभाग जितना आवश्यक और महत्व पूर्ण है उतना ही भारत वासी की वैयक्तिक दृष्टि से भयानक और आपत्ति जनक है। पुलिस विभाग के कार्य का दृष्टि कोण अभी तक ऐसा नहीं हुआ है कि साधारण मनुष्य आपत्ति के समय पुलिस चौकी में स्वच्छा से जावे। पुलिस के भय से अनेकों मनुष्य बडी २ घटनाओं को छिपा देते हैं क्यों कि अनेक बार सहायता मिलना तो दूर रहा रिपोर्ट करने के बाद पुलिस कर्मचारियों के अत्याचारों का पहाड़ सामने खडा हो जाता है। वह दिवस अभी निकट नहीं दिखाई देता जब कि अन्य देशों की भांति भारत की पुलिस भी रक्षक का स्वरुप धारण कर अपने प्रति विश्वास व श्रद्धा उत्पन्न करेगी।

सन् १९२३-२४ में २,०३,००० मनुष्य पुलिस विभाग में और उन पर खर्च लगभग रु० ९०,७८,००० हुआ उपरोक्त संख्या के अतिरिक्त भारतवर्ष और ब्रह्म देश में ३०,००० फौजी आदमी पुलिस का काम करते हैं।

चौकी—कुछ ग्रामों के लिये एक पुलिस चौकी हुआ करती है जिस में एक हेड कान्सटेबिल और ४ या ५ कान्सटेबिल रहते हैं इनका काम सडकों पर और गावों में गस्त करना होता है और यदि कोई घटना उनके हल्के में हो जावे तो थाने में रिपोर्ट करना उनका काम होता है।

थाना—थाने के अन्तर्गत कई एक चौकियां होती हैं जो थानेदार का हल्का कहलाता है प्रत्येक थानेमें एकसब्इन्स्पेक्टर पुलिस होता है जो उस हल्के के भीतर हर प्रकार की घटनाओं Cognizable को जांच का जुम्मेवार होता है। Cognizable घटना उसे कहते हैं जिस में अपराधी को बिना वारन्ट पुलिस पकड़ सकती है और जिस अपराध के लिये ६ मास से अधिक दण्ड दिया जावे।

देहातों में पुलिस सब इन्स्पेक्टर सब से बड़ा अधिकारी समझा जाता है और वास्तव में उसके अधिकार बहुत ही विस्तृत हैं और जनता का उसी से विशेष कर काम पड़ता है।

हल्का—४ या ५ थानों पर एक हलका इन्स्पेक्टर होता है जिस का काम विशेषतः निरीक्षण का होता हैं कभी २ आवश्यकतानुसार स्वयं भी वारदातों की जांच करता है प्रत्येक जिले में ४ या ५ हलके होते हैं और कहीं २ पर १ जिले में दो सब डिवीजन होते हैं जिनके ऊपर प्रत्येक में १ असिस्टेन्ट सुपरिन्टेन्डेन्ट पुलिस रहता है ज्यादातर हर जिले में एक डिला सुपरिन्टेन्डेन्ट पुलिस ही सब हल्कों का काम स्वयं

देखता है सार्वजनिक शांति और जुर्मों की जांच के लिये जिला सुपरिन्टेन्डेन्ट पुलिस जिला मजिस्ट्रेट को उत्तरदायी रहता है और पुलिस के इन्तजाम के लिये डिप्टी इन्सपेक्टर जेनरल और इन्सपेक्टर जेनरल को उत्तरदायी रहता है ८ या १० जिले के ऊपर १ डिप्टी जेनरल इन्सपेक्टर होता है उसके हल्के को रेन्ज कहते हैं।

प्रान्त भर की पुलिस का सब से बड़ा अधिकारी इन्सपेक्टर जेनरल पुलिस होता है जो प्रान्तीय सरकार के मातहत रहता है।

असिस्टेन्ट सुपरिन्टेन्डेन्ट पुलिस और उसके ऊपर के अधिकारी प्रायः अंग्रेज होते हैं।

कलकत्ता बम्बई और मद्रास में पुलिस प्रांतीय पुलिस से अलहदा होती है। हर एक शहर के कई विभाग होते हैं कलकत्ते में ऐसे विभाग के अधिकारी को डिप्टी कमिश्नर कहते हैं और बम्बई या मद्रास में सुपरिन्टेन्डेन्ट कहते हैं। इन विभागों में कई एक थाने होते हैं जो एक इन्सपेक्टर के चार्ज में होता है। उसके नीचे अनेक डिप्टी इन्सपेक्टर, सब इन्सपेक्टर और यूरोपियन सरजन्ट होते हैं।

दिल्ली की केन्द्रस्थ सरकार प्रांतीय पुलिस पर देख रेख डाईरेक्टर ऑफ क्रमीनल इन्टेलीजेन्स के द्वारा रखती है सी. आई. डी. अथवा C. I. D. (खुफिया पुलिस) अथवा क्रीमीनल इन्वेस्टीगेशन डिपार्टमेंट साधारण पुलिस मुहकमें से अलग है यद्यपि उसमें के पदाधिकारी सर्वसाधारण पुलिस में से लिये जाते हैं इस विभाग का काम प्रायः राजनैतिक जुर्मों की जांच राज विद्रोह तथा ऐसे जुर्मों की जांच है जो कई जिलों से सम्बन्ध रखती हो। इसका मुख्य पदाधिकारी डिप्टी इंसपेक्टर जनरल के बराबरी का होता है।

नियुक्ति—कोन्स्टेबिल की नियुक्ति साधारण मनुष्यों में से होती है। कुछ जात के लोग नहीं लिये जाते हैं और किसी २ प्रांत में कुछ संख्या कोंसटेबिलों की बाहर के प्रान्तों से निश्चित रूप से ली जाती है।

उम्मेदवार कोन्सटेबिलों को नेकचलनी और तन्दुरुसती का सार्टीफिकट पेश करना पड़ता है सन् १९०६ के पहले कोन्सटेबिल को सब इन्सपेक्टर और इन्सपेक्टर तक की जगह मिल सकती थी किन्तु अब वे केवल हेड कोन्सटेबिल हो सकते हैं। लार्ड कर्जन के कमीशन ने सन् १९०६ में यह नियम कर दिया कि सब इन्सपेक्टर की जगह के लिये उच्च जाति के लोग चुन कर लिये जाया करें। ऐसे चुने हुये सब इन्सपेक्टर एक साल या १८ महीने तक ट्रेनिंग स्कूलों में [illegible] और जिनके [illegible] किये जाते हैं [illegible] इन्सपेक्टर [illegible] बनाया जाता है। सन् १९०६ से डिप्टी सुपरिन्टेन्डेन्ट की जगह

हिन्दुस्तानियों के लिये नई बनाई गई है। कुछ इन्सपेक्टरों में से चुने जाते हैं और कुछ शिक्षित वर्ग में से सीधे ले लिये जाते हैं ऐसे लोगों को सेन्ट्रल पुलिस स्कूल में काम सिखाया जाता हैं सन् १८९३ के पहिले पुलिस के गजटेड अधिकारी फौज में से लिये जाते थे या अन्य रीति से नियत कर लिये जाते थे किन्तु सन् १८९३ ई० से यह रीति बन्द की गई और असिस्टेन्ट सुपरिंटेन्डेन्ट अधिकारी वर्ग लन्दन में परीक्षा द्वारा नियत किये जाने लगे। भारत में आकर इस वर्ग को देशी भाषा में ड्रिल कानून का इम्तिहान देना पड़ता है।

पुलिस के दो भाग होते हैं सशस्त्र और साधारण।

सशस्त्र पुलिस का काम खजानों की रक्षा, कैदियों को एक स्थान से दूसरे स्थान को ले जाना, डाकुओं के झुण्ड का मुकाबला करना, बाहरी सड़कों पर पहरा देना इत्यादि हैं।

साधारण पुलिस का काम फौजदारी सम्मन और वारण्ट तामील करना, जुर्माना उगाना, सड़कों पर आमदरफ्त का प्रबन्ध वारदातों की जांच इत्यादि।

हर पुलिस अधिकारी को ३० साल काम करना पड़ता है उसके बाद पेन्शन मिलती है।

सार्वजनिक जुर्मों की संख्या।

| सन् | सरकार के विरुद्ध जुर्म | | कतल | | डकैती | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | रिपोर्ट | सजायावी | रिपोर्ट | सजा | | |
| १९१५ | ११६५० | ४७७७ | ४७७२ | १४०३ | ४४०८ | ८७७ |
| १९१९ | ११५१८ | ४५७० | ५६४४ | १,४५७ | ५८२४ | १,३३४ |
| १९२४ | १४७४४ | ४९१३ | ५८०३ | १५३६ | ३७४६ | ७३३ |
| १९२६ | १४७५७ | ५०४८ | ६२२७ | १७५८ | ३४५० | ७४६ |

पुलिस कर्मचारियों की संख्या
तथा वार्षिक खर्च।

| प्रान्त | कर्मचारियों की संख्या | खर्च | प्रान्त | कर्मचारियों की संख्या | खर्च |
|---|---|---|---|---|---|
| आसाम | ४,३७० | २,०६५,९६९ | सी. पी. | १०,५३२ | ५,६३५,७१३ |
| बङ्गाल | २४,१७० | १३,९१२,२२४ | मद्रास | २९,४०० | १६,६५१,३६७ |
| बिहार | १४,५२३ | ७,२३,८६४ | N. W. F. | ५,४३९ | २,७३२,४०० |
| बम्बई | २२,९३० | १२,०६६,२२२ | पंजाब | २१,२३४ | १०,६६६,४०४ |
| बर्मा | १४,७५० | ९,९६८,५६३ | यू. पी. | ३३,३६१ | १४,२४५,०७५ |
| | | | जोड़ | १८२,७०९ | ९५,६६७,७०३ |

नोट—भारत में प्रत्येक १२३० मनुष्यों पर १ पुलिस कर्मचारी है।

# सर्वे ( माप विभाग )

## वनस्पति विभाग
( Botanical Survey )

भारत सरकार के बोटेनिकेल सर्वे विभाग में एक डाइरेक्टर और उसके नीचे ३ सहायक डाइरेक्टरों के सञ्चालन में हैं। ब्रह्मदेश में सिनकोना* की खेती भी इसी विभाग के हाथ में है। इस विभाग का कार्य विभिन्न उपयोगी फूल पत्तियों की जाँच और उनका नाम करण है। सन् १९१६ में भारत सरकार ने सिनकोना की खेती बढ़ाने का निश्चय किया और कर्नल ए. टी. गेज, भूतपूर्व डाइरेक्टर बोटेनिकल सर्वे आफ इण्डिया को जांच के लिये नियत किया। उनकी रिपोर्ट के अनुसार सन् १९२० से कार्य आरम्भ हुआ। इस कार्य क्रम के अनुसार ५०० एकड़ सालाना काम में लाये जाने का प्रबन्ध हुआ जिससे सन् १९२८ से ९०,००० पौंड सिनकोना पैदा होने लगेगा लेकिन सन् १९२१–२२ में बहुत वारिश होने से खेती बह गई। इस कारण रिट्रेंचमेंट कमेटी के प्रस्तावानुसार खेती का क्षेत्रफल केवल २५० एकड़ कर दिया गया है।

भारत में १६०,००० पौंड सिनकोना की सालाना खपत है और बङ्गाल और मद्रास में खेती बढ़ाई जा रही है जिस से सन् १९३० ई० में आशा है कि कुल पैदावार १२०,००० पौंड हो जावेगी। ८० लाख मनुष्य एक साल में बुखार के लिये कुनेन अस्पतालों से पाते हैं। मलेरिया से बीमार १०,०,०००,००० (दस करोड़) मनुष्य अस्पतालों में नहीं जाते हैं। इस कारण भारत में १५,००,००० पौंड सिनकोना की और आवश्यकता है। सन् १९०३ में इटेलियन सरकार ने कुनेन के दाम कम कर दिये जिस से मलेरिया से मौतें १५००० से ३००० सालाना हो गईं।

डाइरेक्टर—सी० सी० केलडर बी० एस० सी० एफ० जी० एस० क्यूरेटर इंडियन म्युजियम (देशी विभाग) डा० एस. एन. बाल पी. एच. डी सुपरिंटेंडेंट (सिनकोना खेती ब्रह्म देश) पी. टी. रसल।

## जिओलोजिकल सर्वे— अर्थात भूगर्भसर्वे

इस विभाग का काम यह है कि भूगर्भ सम्पत्ति के नकशे तैयार करे जिन का उपयोग खदानों के व्यवसाय करने वालों को होता है। अनेक प्रकार के पशुओं के ढांचे भी खोदने के समय पाये जाते हैं जो कलकत्ते के अजायब घर में रख दिये गये हैं। इन अस्थि

*नोट—Cinchona (सिनकोना) से कुनैन (Quinine) तैयार की जाती है।

पिन्जरों से इतिहासिक रीति से काल निर्णय में सुभीता होता है। इसी प्रकार अनेक प्रकार के पत्थर; और अन्य खानिज द्रव्यों का भी संग्रह किया गया है। जो गैर सरकारी लोग भी खनिज द्रव्य जांच के लिये भेजते हैं उनकी जांच बिला फीस वह विभाग कर देता है।

डायरेक्टर—ई. एच. पेस्को, एम. ए., एस सी. डी., डी. एस. सी., एफ. जी. एस. एफ. ए. एस. बी.

सुपरडेन्ट—एल. एल, फर्मर, सी. ई. पिलग्रिम, जी. एच. टिपर, जी. डि. पी. कोटर, जे. सी ब्राउन, एच. सी. जोन्स।

कीमिस्ट—डब्ल्यू० ए० के० क्रिस्टी।

## प्राणियों का ज्ञान।

## Zoological Survey

जुलाई सन् १९१६ में इण्डियन म्युजियम कलकत्ता के जुओलाजिकल एन्ड एन्थ्रापालोजिकल विभाग को विभाजित कर दिया गया। जुओलाजिकल विभाग को सरकारी प्रबन्ध में लाया जाकर उसे जुओलाजिकल सर्वे में परिवर्तन कर दिया गया और शेष विभाग इंडियन म्युजियम में जैसे का तैसा बना रहा। वैज्ञानिक रीति से नमूनों की जांच करना इस सर्वे का मुख्य

डायरेक्टर अप्रेल सन् १९२४ तक डा० अनन्डेल रहे और उनकी मृत्यु पर डा० बेनी प्रसाद स्थानापन्न अध्यक्ष हुये और जुलाई सन् १९२५ में मेजर आर. बी. सीवेल नियुक्त हुये।

## मेमल सर्वे (Mammal Survey) अर्थात स्तन्य प्राणियों का ज्ञान।

यह सर्वे सन् १९१२ में इस उद्देश्य से स्थापित की गई कि भारत वर्ष ब्रह्मदेश व लङ्का के स्तन्य प्राणियों (दुधार पशुओं) की जांच व संग्रह पर्याप्त रूप से की जा सके। इस विभाग के लिये कुछ उपयुक्त संग्रह बम्बई के 'नैचुरल हिस्टरी सुसाईटी' के अजायब घर और अन्य भारतीय अजायब घरों में मौजूद थे। सन् १८७४ में डा० जर्डन ने एक पुस्तक "मेमलस आफ इंडिया" नामक प्रकाशित की थी उसके पश्चात सन् १८८४ में आर. ए. स्टर्नडेल ने अपनी एक पुस्तक "नैचुरेल हिस्टरी आफ इंडियन मेमलस" प्रकाशित की लेकिन उसमें डा० जार्डन की पुस्तक से कुछ अधिक न था। सन् १८८१ में डा० स्लेटर (आनरेरी सेक्रटरी जुओलाजिकल सोसाइटी) ने एक प्रार्थना पत्र भारत मन्त्री को पेश किया। जिस पर अनेक विद्वानों के हस्ताक्षर थे जैसे डार्विन हुकर, हक्सले इत्यादि इस का फल स्वरूप वह पुस्तक हैं जो सन् १८८८-९० तक "फाना आफ ब्रिटिश इण्डिया" के नाम से प्रकाशित हुई और सामग्री के नाते अभी तक यही पुस्तक

सबसे उत्तम है । इसके सम्पादक डा० ब्लैन्फर्ड थे जिन्हें डा० स्लेटर आदि विद्वानों ने अपने आवेदन पत्र में मनोनीत किया था।

इस पुस्तक का ज्ञान भांडार पुराना होने से और अनेक नई वैज्ञानिक खोजों के कारण यह आवश्यक पाया गया कि मेमल सर्वे की आयोजना की जावे। सन् १९११ से १९२० तक करीब एक लाख रुपया चन्दे से एकत्र किया गया और सिंध, गुजरात, काठियावाड़, कनाडी देश, दक्षिणी महाराष्ट्र, कुर्ग, मैसूर, मध्यप्रदेश, बङ्गाल, बिहार, कुमायूं, दार्जिलिङ्ग, सिक्किम, भूटान, ब्रह्म देश आदि प्रदेशों में कार्य की प्राप्ति हुई।

महा युद्ध के प्रारम्भ में १७,००० नमूने विलायत के आजायब खाने को रवाना कर दिये गये। वहां उनका वर्गीकरण किया गया। युद्ध के पश्चात फिर कार्य आरम्भ किया गया है और प्रगति सन्तोष जनक है।

## सर्वे आफ इण्डिया।
Survey of India

सर्वे आफ इण्डिया के कार्य के अनेक विभाग हैं (१) ट्रिग्नामेट्रिकल (२) टोपोग्राफिकल (३) फोरेस्ट (४) विशेष सर्वे (५) खेतों की सर्वे (माप) प्रांतीय लैंड रेकार्ड के आधीन है

सन् १९०४ में टोपोग्राफिकल सर्वे के नकशों की स्थिति सन्तोष जनक न पाई जाने के कारण एक कमेटी नियत की गई जिसने २,१०,००० रुपया का जायद खर्च २५ साल तक करने के लिये सिफारिश की लेकिन खर्च में कमी करने के कारण भारत सरकार ने यह निश्चित किया कि साधारणतः १ इंच फी वर्गमील का नकशा उपयुक्त होगा विशेष स्थान और (रिजर्वड) जङ्गल के लिये नकशा २ इंच फी वर्गमील के प्रमाण पर और गैर मुमकिन व पत्ती जमीन का नकशा एक बटे दो इंच फी वर्गमील के प्रमाण पर बनाया जावे।

सर्वेयर जनरल आफ इण्डिया—कर्नल-कमांडेन्ट ई, ए, टेन्डी. आर. ई.

# आइ० सी० एस०

भारत के शासन में आइ सी. ऐस. इण्डियन सिविल सर्विस का बड़ा महत्व है। साधारण परगना अफसर से लेकर गवर्नर तक आइ. सी. ऐस. होता है गवर्नर जनरल के इक्जीक्यूटिव कौंसिल के ३ सदस्य आइ. सी ऐस. होते हैं और सेक्रेटरी आफ स्टेट की इण्डिया कौंसिल में भी आइ. सी ऐस. के पेन्शन प्राप्त कर्मचारी रक्खे जाते हैं।

इण्डियन सिविल सर्विस की परीक्षा इङ्गलैंड में हुआ करती है इस कारण भारतीयों को बहुत हानि होती है। सन् १८३३ में जब ईस्ट इण्डिया कम्पनी का चार्टर बदला गया उस समय यह घोषणा की गई थी कि भारतीयों को ऊंची से ऊंची नौकरी मिलने में कोई रुकावट न होगी किन्तु १९१३ तक आइ. सी. ऐस. में भारतीय ५ प्रतिशत से अधिक न हो सके।

भारतीयों को भारत से इङ्गलैंड में जाकर आइ सी. ऐस. की परीक्षा पास करना कितना कठिन है यह बताने की आवश्यकता नहीं। कांग्रेस ने अपनी स्थापना के बाद ही से इस बात का आन्दोलन करना आरम्भ कर दिया था कि भारत और इङ्गलैंड दोनों जगह परीक्षायें हुआ करें परन्तु यह बात नहीं सुनी गई।

मांटेग्यू चेम्सफोर्ड सुधार में आइ. सी ऐस. में भारतीयों की संख्या की मात्रा ३३ प्रतिशत रक्खी गई और यह नियम बनाया गया कि प्रतिवर्ष १२ भारतीय लिये जावें और ४८ तक हो जावें। "ली कमीशन" ने यह सिफारिश की कि आइ. सी. ऐस. की नौकरियों में से २० प्रतिशत प्रान्तीय कर्मचारियों को तरक्की देने के लिये सुरक्षित कर दिये जावें और ८० प्रतिशत में से ४० प्रतिशत अंग्रेजों को और ४० प्रतिशत भारतीयों को दी जावें। यह बात १९३९ तक जारी रहेगी जब तक भारतीय आइ. सी. ऐस. कर्मचारियों की संख्या अंग्रेज आइ. सी. ऐस. के बराबर हो जायेगी।

आइ. सी. ऐस की तनख्वाह पर ऐसेम्बली को वोट देने का कोई अधिकार नहीं है। पार्लीमेंट ने ऐसा ऐक्ट भी पास कर दिया है। सन् १९१९ के ऐक्ट ने भी उन कर्मचारियों की तनख्वाह, नान-'वोटेबिल' कर दी है जिन्हें सेक्रेटरी आफ स्टेट नियत करें या जो सम्राट की अनुमति से नियत हों या जो चीफ कमिश्नर और जुडिशियल कमिश्नर हों।

भारतीय नौकरियों के ३ विभाग हैं (१) आइ. सी. ऐस. (२) प्रांतीय सर्विस (३) सबार्डिनेट (मातहत) सर्विस आइ सी. ऐस. को प्रान्तीय सरकार भी नहीं हटा सकती। उसका तबादला हो सकता है और अन्य प्रकार की सजायें उसे मिल सकती हैं लेकिन वह सेक्रेटरी आफ स्टेट को अपील कर सकता है।

निम्न लिखित कोष्टक में यह प्रकट होगा कि अखिल भारतीय नौकरियों में भारतीय कितने हैं और अंग्रेजी कर्मचारियों से उनका क्या औसत पड़ता है।

| नौकरी | हिन्दुस्तानी नौकरों की संख्या | | | | | | | | सन १९२७ में हिन्दुस्तानी और यूरोपियन अफसरों का औसत | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | १९२० | १९२१ | १९२२ | १९२३ | १९२४ | १९२५ | १९२६ | १९२७ | भारती | यूरोपियन |
| इण्डियन सिविल सर्विस | १५७ | १७२ | २०८ | २२६ | २५३ | २६७ | २८६ | ३११ | २५ | ७५ |
| ,, पुलिस ,, | १९ | ३५ | ४९ | ६२ | ७९ | ९३ | ९५ | १०५ | १५ | ८५ |
| ,, फोरेस्ट ,, (जंगल) | ४ | २८ | ४२ | ५१ | ७३ | ८४ | ८९ | ९४ | २६ | ७४ |
| ,, सर्विस आफ इञ्जीनियर्स | २९१ | २८९ | २९१ | ३०१ | ३०८ | ३०१ | ३०१ | ३०४ | ४५.६ | ५४·४ |
| ,, मैडीकल सर्विस (वैद्यक) | ७९ | १२७ | १४० | १५५ | १५० | १५१ | १६१ | १६३ | २५ | ७५ |
| ,, एजूकेशनल (शिक्षा) पुरुष | ३९ | ४६ | १२१ | १२९ | १२६ | १२० | ११९ | ११५ | ४४ | ५६ |
| स्त्री | ... | १ | ५ | ९ | ९ | ९ | ६ | ७ | २६ | ७४ |
| ,, एग्रीकलचरल सर्विस (खेती) | १५ | १७ | ३३ | ४० | ३६ | ३६ | ३६ | ३६ | ३५·३ | ६४·७ |
| ,, वेटरीनरी ,, (पशु वैद्यक) | १ | १ | १ | २ | २ | २ | २ | २ | ६·७ | ९३·३ |

# भारत की सम्पति ।

भारत सरकार के आय व्यय का ब्योरा देने के पहिले हम नीचे जगत के अनेक देशों के धन का अनुमान देते हैं जिससे यह स्पष्ट हो जावेगा कि आय व्यय सम्बन्धी सरकार की वर्तमान नीति कहां तक भारत के लिये हानिकारक है और यदि भारतीय सरकार राष्ट्रीय होवे तो आय व्यय के ब्योरे में कितना अन्तर पड़ जावेगा।

जापान सरकार के संख्या शास्त्र ( Statistics ) के विभाग के प्रमुख आफिसर श्रीयुत शिमोजी ने अनेक राष्ट्रों की सम्पत्ति का अनुमान शास्त्रीय रीति से किया और निम्न लिखित राष्ट्रों के अंकड़े उन्हीं की गवेषणा के आधार पर दिये जाते हैं। उनके अंकड़े जापानी सिक्का येन के स्वरूप में हैं। १०० येन का मूल्य रुपयों में १२५ होता है।

येन = सवा रुपया

| देश | सम्पति | वार्षिक आय प्रति मनुष्य |
|---|---|---|
| इङ्गलैण्ड | ४३८३१ लाख येन | ९७७ येन |
| अमरीका | १४२५१८ ” ” | १२७२ ” |
| जर्मनी | २४९२७ ” ” | ३९८ ” |
| फ्रांस | २१९०७ ” ” | ५४९ ” |
| जापान | १२८८५ ” ” | २१८ ” |
| इटली | १०३५२ ” ” | २६० ” |
| आस्ट्रेलिया | ४५२४ ” ” | ७७१ ” |
| भारत ( हमारे अंकड़े ) | ७६५१२० ” ” | ३४ ” |

इसमें यह ध्यान रखने की आवश्यकता है कि भारत की जन संख्या ३·१८ करोड़ है। सम्पत्ति प्रति मनुष्य अनेक देशों में इस प्रकार है।

| देश | सम्पत्ति प्रति मनुष्य |
|---|---|
| भारत | ३०० रुपया |
| अमरीका ( यू. एस. ) | ५८९६ ” |
| फ्रान्स | ३७५० ” |
| इङ्गलैण्ड स्काटलैण्ड | ५७०० ” |
| जर्मन | ३१०० ” |
| रूस | १२८८ ” |
| जापान | ७५० ” |

भारतवासी की आमदनी प्रति मनुष्य बहुत कम है। एक महीने में २॥) से अधिक नहीं पड़ती क्योंकि अनेक बार जांच हुई परन्तु आमदनी बहुत कम है यही सिद्ध हुआ।

| सन् | अनुमान कर्ता | वार्षिक आमदनी | |
|---|---|---|---|
| १८७१ | दादाभाई नौरोजी | रु० | २० |
| १८८२ | बेयरिंग बारवर | ,, | २७ |
| १८९१ | सर डेविड हारबर | ,, | २७ |
| १९०० | विलियम डिगवी | ,, | १७ |
| १९११ | फिंडले शिरास | ,, | ५० |
| १९१४ | बी. एन शर्मा | ,, | ८६ |
| १९२१ | प्रो० शाहा | ,, | ४६ |

———

## वार्षिक कर।

उपरोक्त हिसाब से वर्तमान आमदनी प्रति मनुष्य प्रति दिन अधिक से अधिक =)। सवा दो आने होती है। पञ्चमांश आबादी को पेट भर अन्न नहीं मिलता है और ४ करोड़ केवल एक ही समय भोजन करते है।

ऐसे गरीब देश के गरीब निवासी पर वार्षिक कर प्रति मनुष्य इस प्रकार बढ़ता जाता है:—

| सं० | रु० आ. पा. |
|---|---|
| १८७१ | १—१३—७ |
| १८९१ | २—०—३ |
| १९११ | २—११—३ |
| १९१३ | २—१४—५ |
| १९२२ | ३—१—८ |

| | |
|---|---|
| कराची फौज | २९२२ |
| " टाटा कसाबखाना | ५८५६ |
| " " " | ३२ |
| हैदराबाद ( सिंध ) | १०१२३० |
| सक्कर | ४८९५८ |
| अहमदनगर व खानदेश | ५८०३९ |
| नासिक ( तीर्थ ) | ८०९० |
| पूना-सतारा | १७८४७ |
| बेलगांव-बीजापुर<br>धारबार-कनारा<br>लरकानानबाबशा | ७६३९८ |
| थोर-पारकर | १५७८८ |
| उत्तरीय सिंधसीमा | ७४० |
| अहमदाबाद | १४१२८ |
| कैरा-पञ्चमहल | १९५४१ |
| बडोच | ३०७६ |
| सूरत | ३८४० |
| थाना | १३०९२ |
| मीजान... | ६१७१०९ |

बिहार प्रान्त।

| | |
|---|---|
| आरा | २६५४ |
| बालासोर | १४४० |
| भागलपुर | १२०४६ |
| बकसर-छैबासा | १६७५ |
| छपरा | २५५५ |
| कटक ( तीर्थ ) | ६००० |
| दाउदनगर दरभङ्गा<br>डाल्टेन गञ्ज | ३३२९ |
| गया | १५०७३ |
| हजारीबाग ( तीर्थ ) | ६४८० |
| हाजीपुर-जगदीशपुर<br>झालदा | १४६७ |
| येन्दापाड़ो | २००० |
| किशनगञ्ज | १५६० |
| मधुबनी | ६२७८ |
| मुंगेर | ३४९९ |
| मुतिहारी-मुजफ्फरपुर | ५२६० |
| पटनाशहर | ३२८५ |
| पुरनियां-पुरलिया | २०२२ |
| रांची | ७७४५ |
| सहसराम | २२०२ |
| साहबगञ्ज-सम्बलपुर | १८४८ |
| भद्रक | ६६७० |
| धामनगर | १८२५ |
| धनबाद | ८१६४ |
| आदरा स्टेशन | १०५० |
| बभुआ | १००० |
| शाहाबाद स. डि. | २६८४ |
| पुरनिया | १२००० |
| डिहरी विक्रमगञ्ज कूथ<br>व विक्रमगञ्ज | ९१५ |
| | ११९८४३ |

संयुक्त प्रान्त ( यू० पी० )

| | |
|---|---|
| आगरा | ६६०५४ |
| अलीगढ़ | ३०२२६ |
| अलाहाबाद | १४७११ |
| अमरोहा | ६५२५ |
| अल्मोढ़ा | २०७ |
| आजमगढ़ | २१३६ |
| बहराइच | ४३९० |
| वलिया बुलन्दशहर<br>बाराबङ्की | २२८१ |
| बरेली | १६२२६ |

| | |
|---|---|
| बदायूं | ५७८५ |
| बिलासपुर | १४११ |
| कानपुर | १७१०१ |
| देवबन्द | १८४७ |
| चन्दौसी | २०९२ |
| एटा | १९०६ |
| इटावा | २९१५ |
| फतेहपुर | १७४४ |
| फैजाबाद (अयोध्याके पास) | ३०१० |
| गाजियाबाद | ३५७० |
| गाजीपुर | ८५७२ |
| गोन्डा | १४१४ |
| गोरखपुर | ४०३७ |
| हापुड | १११६ |
| जौनपुर | ३७९७ |
| कन्नौज | २३५८ |
| झांसी | ८३८३ |
| कासगञ्ज | ४८२३ |
| जलेसर | १५०३ |
| खुरजा | ३४४४ |
| ललितपुर | ६१३३ |
| लखनऊ | ११५०० |
| मेरठ | ८३५६ |
| मिरजापुर | २४९७ |
| मुरादाबाद | १३६२५ |
| मसौरी | ४३०१ |
| मथुरा ( तीर्थ ) | ४१९५ |
| मुजफ्फर नगर | २५७३ |
| नगीना | १५८७ |
| नैनीताल | २७१५ |
| कैराना | १४०९ |
| रायबरेली | १४४४ |
| सहारनपुर | १२५७३ |
| शाहाबाद | १७७२ |
| सिकन्दराबाद | १४५२ |
| सुलतानपुर टांडा | १७५६ |
| तिलहर | ३३०३ |
| उझानी | १५४७ |
| उन्नाव | १७८२ |
| नौपारा | २६६४ |
| रसरा | २१७४ |
| कान्डला | १२१० |
| कैराना | १४०९ |
| वासी | १०८५ |
| भवाना राजपुर | १०५० |
| सरधाना—कर्नलगढ़ | २६३७ |
| शिकोहाबाद | १३४१ |
| बंगरमान | १६१० |
| पुर्नी | १५७३ |

छावनी में।

| | |
|---|---|
| बरेली | २८६१ |
| लखनऊ | ६६७८ |
| दीगर जगहोंपर | १००१७ |
| अलमोड़ा | २०७ |
| परतावगढ़ | ४०० |
| उरई | ६५१ |
| कोसी | ५४५ |
| नैनीताल | ५३७ |
| शाहजहांपुर | ४३४ |
| मीजान | ३४९४१९ |

## मध्यप्रदेश व बरार।

( अपूर्ण. )

| | |
|---|---|
| अकोला | ४३४४ |
| आकोट | ३६०४ |

| | |
|---|---|
| अमरावती | २९४३ |
| आरवी | ११६४ |
| वासिम | २६६७ |
| विलासपुर | १४०० |
| बुलढाना | ८०० |
| बुरहानपुर | २३२२ |
| छिन्दबाड़ा | ११६३ |
| बालाघाट-बैतूल भन्डारा | १३०० |
| एलिचपुर | ३७९२ |
| आमगांव गोन्दिया वगैरह | १४६५७ |
| हींगनघाट | ३२४९ |
| होशंगाबाद जिला | १८०० |
| जबलपुर | १०१७९ |
| करंजा | २११६ |
| खामगांव | २०६० |
| खन्डुवा | ३२९६ |
| मुर्तिजापुर | १०३८ |
| नागपुर | ६७४२ |
| नागपुर जिला | ३४५० |
| पुलगांव आदि | ९०० |
| रायपुर शहर | १२६२ |
| सिवनी | ८०१ |
| शेगांव | १४७८ |
| वर्धा | ७३९ |
| यवतमाल | ३०८ |
| सागर जबलपुर व दमोह जिला | ६७००० |
| | १५३५६६ |

### पंजाब।

(अपूर्ण)

| | |
|---|---|
| अम्बाला | २२९४ |
| अम्बाला छावनी नहीं मालुम | |
| चिनिओट | १२७६ |
| फीरोजपुर झिरका | १२१६ |
| गुजरानवाला | १३३५ |
| गुजरात | १७६० |
| हिसार | २१२३ |
| होशियारपुर | १२२१ |
| जालंधर | ३२४३ |
| कैथल | १०२५ |
| कसूर | ६७५४ |
| लाहोर | १२७७६ |
| लुधियाना | ३८१९ |
| लायलपुर | १८४० |
| पानीपत | ५१७३ |
| रायकोट | २१७० |
| रिवाडी | ३३८२ |
| रुपड़ | १६१३ |
| सियालकोट | ५७६९ |
| बजीराबाद | २३३० |
| झप्प जलगा | ५००० |
| फीरोजपुर | २४६१ |
| फीरोजपुर छावनी नहीं मालुम | |
| दीगर जगहों पर | ८८०० |
| | ७७४००० |

### बंगाल।

| | |
|---|---|
| कलकत्ता | १६४६५२ |
| आसनसोल | ५४७५ |
| बंकुरा | ७२८ |
| बजबज | १६४४ |
| बर्दवान | ५०४७ |
| ढाका | १०४४५ |
| गार्डनरीच | ११३५२ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| कुर्सियांग | २३४३ | वीरभूमि | ४२०० |
| सुरी | १००० | दानाजपुर | ७००० |
| अलीपुर | ११३१६ | बारीसाल | १००० |
| बैरकपुर | १३११ | दीगरस्थान | ३८०० |
| जलापहाड | १०६४ | | २४८४७० |
| काकरगाछ | १०००० | | |

मद्रास प्रान्त।

| | बैल व सांड. | गाय. | बछड़े. |
|---|---|---|---|
| म्यूनिसिपल हद में | ७८१३१ | १४३३१६ | ११४२९ |
| लोकल बोर्ड हद में | नहीं मालुम | ९०६३७ | १३५०९ |
| कुल मीजान | ७८१३१ | २३३९५० | २४९३८ |

हिन्दुस्थान से ब्रह्मदेश को सूखे मांस का चालान (हन्डरवेट में)

| सन्. | बंगाल से. | बम्बईसे. | मद्राससे. | टोटल. |
|---|---|---|---|---|
| १९२०-२१ | ६८१२८ | अप्राप्त | अप्राप्त | ६८८२२ |
| १९२१-२२ | ५२५०४ | ” | ” | ५३४०६ |
| १९२३-२४ | ८०६०२ | २८७० | ” | ८३४७२ |
| १९२४-२५ | ९३४५६ | ३२५८ | ” | ९६७१४ |
| १९२५-२६ | ९६२४४ | २१४४ | २ | ९८३१९० |

नोटः—एक हन्डरवेट में ११२ रतल (पौन्ड) अर्थात ५६ सेर सूखा मांस आता है ताजे मांस से सूखा मांस चौथाई रह जाता है।

## ६६—दीनहितकारिणी सभा झांसी।

इस संस्था को झांसी के कुछ उत्साही नव युवकों ने अक्टूबर सन् १९२६ में स्थापित किया और जिसका दीन हितकारिणी सभा नाम रक्खा इसके उद्देश ये हैं—

(१) निस्सहाय व अनाथ बालकों की रक्षा करना

(२) अवलाओं और विधवाओं के धर्म की रक्षा करना।

(३) सभा द्वारा सञ्चालित संस्थाओं के रहने वालों के लाभ के लिये शिक्षालय खोलना।

(४) दरिद्राश्रम खोलना व असहाय हिन्दुओं को आर्थिक सहायता करना।

उक्त संस्था को डिस्ट्रिक बोर्ड और म्यूनिसिपल बोर्ड भी सहायता देते हैं. इस सभा की रजिस्ट्री २९-४-२९ को सन् १८६० के एक्ट नं० २१ के अनुसार हो चुकी है। सभापति-बा. श्यामाचरण जी वकील हैं। पता—झांसी।

## ६७—दयाल बाग, आगरा।

यह संस्था राधा स्वामी सम्प्रदाय अवलम्बियों ने अपनी उन्नति के लिये दिसम्बर स० १९१३ में स्थापित की है। सारे भारत में यह संस्था अनूठी है। पहिले इसका मुख्य स्थान मुरार, ज़िला शाहाबाद प्रांत बिहार में था किन्तु थोड़े ही वर्षों के बाद मुख्य स्थान वहां से हटाकर आगरा लाया गया।

स० १९१५ में ४ एकड़ जमीन लीगई जो राधा स्वामी सम्प्रदाय के पुरस्कर्ता की समाधि के सामने हैं। २० जनवरी १९१५ को इस संस्था की नौआबादी की नीव एक वृक्ष लगाकर डाली गयी।

इस समय दयाल बाग की नौआबादी ५०० एकड़ भूमि में बसी हुई है। २००० स्त्री पुरुष बालक वहां रहते हैं। दयाल बाग के संस्थापकों का उद्देश्य यह है कि स्वतंत्र रीति से राधा स्वामी मतावलम्बी आदर्श जीवन यहां बितावें और अपने सम्प्रदाय को पुष्ट करें। पहिले कार्य केवल रु० ५००० से ही आरंभ हुआ। इस समय दयालबाग में २० लाख रुपया लगा हुआ है। दयालबाग में ३ नगर बसाये गये हैं — प्रेम नगर, स्वामी नगर, और श्वेत नगर। इन नगरों के लिये बिजली वा पानी का कारखाना, आटे, व तेल की चक्कियां, खेत और फेक्टरियां, अस्पताल अर्थात सभी प्रकार की संस्थायें और कारखाने इन नगरों के लिये मौजूद हैं। नगरों के लिये बाहर से अन्न, वस्त्र, रोज की उपयोगी चीजें नहीं मंगाई जाती। किन्तु सब वस्तुयें जैसे जूते, कपड़े, फाउन्टेन पेन आदि सभी दयाल बाग के कारखानों में बनाये जाते हैं।

स० १९२७-२८ में दयाल बाग नौआबादी में रु० ४,१६,६८९ का माल बाहिर से मंगाया गया और रुपया ३,९३,६५८ का माल कारखानों और खेतों में पैदा हुआ।

राधा स्वामी सम्प्रदाय में १ लाख मनुष्य हैं और २०१ शाखायें हैं। राधा स्वामी सत्संग सभा में ४५ सदस्य भारत वर्ष भर की शाखाओं से चुने हुये रहते हैं। कार्य कारिणी सभा में १० सदस्य होते हैं सत्संग सभा की दो बैठकें प्रति वर्ष होती हैं। सभा की आमदनी खर्च १९२८—२९ में इस प्रकार था—

आय

| | |
|---|---|
| भेंट विशेष | रु० ७५ ००० |
| भेंट साधारण | रु० १२०००० |
| जमीन | रु० १३००० |
| उद्योग | रु० १४००० |
| ब्याज | रु० ४६००० |

खर्च

सालाना खर्च रु. ३०४,६०० का है जिन में मुख्य मदें निम्न लिखित हैं—

| | |
|---|---|
| केन्द्रीय सत्संग | रु० ३१७०० |
| शिक्षा उद्योग आदि | रु० १२०००० |
| लंगर ( खाना ) | रु० ११००० |
| इमारतें | रु० ९१००० |
| ब्याज | रु० ३८००० |

दयालबाग में स्कूल कालेज उद्योग धंधों के कारखाने स्वतंत्र रूप से हैं।

६८—आर्य विद्या सभा काशी।

आर्य समाज रीति पर वैदिक शिक्षा देने, संस्कृत तथा आर्य भाषा पढ़ाने और विद्यार्थियों का शुद्ध स्वावलम्बी आर्य जीवन बनाने के अभिप्राय से वैदिक आश्रम खोलने के लिये इस सभा की संस्थापना सन् १९१२ में हुई थी। पहिले इसका नाम वेद विद्यालय और दयानन्द स्कूल था। सभा के आधीन इस समय ३ संस्थायें हैं—नित्यानन्द वेद विद्यालय, दयानन्द ऐङ्गलो वैदिक हाई स्कूल तथा प्रारम्भिक ६ मित्र पाठशालायें जिनकी संख्या इस समय १७ है। सन् १९२७-२८ में २६८०४॥।)७ की आमदनी हुई और खर्च २६२३८।≈)७ हुआ। पता—काशी

६९—हिन्दुस्तानी एकाडमी प्रयाग

यह संस्था देशी भाषाओं में उत्तमोत्तम ग्रन्थ प्रकाशित करने के लिये स्थापित हुई है। इसने कुछ ग्रन्थ तैयार किये हैं किन्तु जैसा लाभ इस संस्था से होना चाहिये वैसा नहीं हुआ। पुस्तकें—हिन्दू सभ्यता पर मुसलिम सभ्यता का प्रभाव, जन्तू जगत, चर्म बनाने का सिद्धान्त, हिन्दी शायरी, मुसलिम तमद्दुन पर हिन्दुओं का असर आदि पता—प्रयाग।

७०—जात पांत तोड़क मण्डल लाहौर।

यह संस्था नवम्बर सन् १९२२ में स्थापित हुई थी श्री भाई परमानन्दजी एम. ए. ने इस संस्था की नींव डाली और आप इसके प्रधान रहे। इसका उद्देश्य आर्य जाति में वर्तमान जन्म मूलक जात पांत को तोड़कर हिन्दू मात्र को एकता के सूत्र में सङ्गठित करना है। मण्डल ने कई विवाह जात पांत तोड़ कर कराये हैं इस मण्डल के सदस्य सभी जाति के लोग हो सकते हैं। इस की शाखायें मेरठ, अजमेर, कलकत्ता, काशी आदि में हैं। मण्डल का मासिक पत्र "क्रान्ति" उर्दू में निकलता है इसके ग्राहकों की संख्या २००० के लगभग है। आज कल श्री सङ्गतराम जी मन्त्री हैं।

७१—आदि हिन्दू कानपुर।

इस संस्था के संस्थापक श्री १०८ अछूतानन्द स्वामी जी महाराज हैं। आप आदि हिन्दू (अछूत तथा शूद्र कहाने वाली जातियों) की उन्नति के लिये बहुत प्रयत्न कर रहे हैं। इस संस्था का उद्देश्य—(१) बिना मत पक्षपात के एकता प्रेम व शान्ति से काम करना। (२) सरकार के साथ सहानुभूति रखकर सब मुल्की हक हकूक दिलाना (३) साहित्य इतिहास आदि के आधार पर सर्वत्र आन्दोलन करना (४) शिल्प विद्यालय, प्रेस, पुस्तकालय, अखबार आदि से विद्या, जीवनी, हुनर, शिक्षादि का प्रचार करना। इस संस्था का एक पाक्षिक पत्र भी "आदि हिन्दू" नाम से कानपुर से निकलता है। इस सभा का

शाखायें भी कई जगह खुल रही हैं। पता—कानपुर यू. पी.

---

## ७२—आल इण्डिया केन्टोनमेंट फंड इम्पलाईज एसोसियेशन अम्बाला।

यह संस्था सितम्बर सन् १९२६ में स्थापित हुई। आरम्भ में १४३ मेंबर हुये। इसका उद्देश्य यह है कि छावनियों के फण्ड के कर्मचारियों के हितों की रक्षा की जावे। १२ अक्टूबर १९२९ को इस सभा की एक कान्फ्रेंस श्री० के. सी. राय, सी. आई. ई., एम. एल. ए. की अध्यक्षता में हुई।

---

## ७३—श्री रामकृष्ण मिशन बेलूर।

श्री रामकृष्ण परम हंस के शिष्य स्वामी विवेकानन्द ने सन् १८९९ में इस संस्था को स्थापित किया। बेलूर मुख्य स्थान बनाया गया। सन् १९०१ में बेलूर मठ के लिये स्वामी जी ने एक ट्रस्ट बना दिया।

श्री रामकृष्ण परमहंस ने सब धर्मों को परस्पर सहायक ही बताया और इसी सन्देश को जगत में फैलाना इस संस्था का उद्देश्य है। वैदिक सत्य जो उपनिषदों तथा अन्य वेदान्तिक ग्रन्थों में ग्रथित है उसी का प्रचार करना इस संस्था के कार्य कर्ताओं का कर्तव्य है। इस संस्था के कार्य कर्ता सन्यासी ही होते हैं क्योंकि स्वार्थ त्याग सेवा ही इस संस्था का ध्येय है।

इस संस्था की शाखायें कलकत्ता, बनारस, अलमोड़ा, मद्रास, बङ्गलौर, ट्रिवेंड्रम, टिरुवेला, शमलाताल, बम्बई, पटना, उटकमण्ड, मैसूर, इलाहाबाद, हिमालय ढाका, भुवनेश्वर, देहरादून, सोराबाडी (रांची) जामतारा (सन्थाल परगना), बांकुड़ा, पोन्नामपेट (कुर्ग), राजकोट, दिल्ली, नागपुर आदि स्थानों में हैं। अनेक अस्पताल इस संस्था के जारी हैं। यह संस्था प्राण रक्षा का कार्य बहुत अच्छा करती हैं।

विदेशों में शाखायें इस प्रकार हैं—

१—वेदान्त सोसायटी, न्यूयार्क।
२—वेदान्त सोसायटी, सैन फ्रांसिस के (यू. ऐस. ए.)
३—शान्ति आश्रम, केली फोर्निया।
४—वेदान्त सोसायटी, पोर्ट लैण्ड, ओरीगोन।
५—वेदान्त सेन्टर, बोस्टन (मेस.)
६—आनन्दाश्रम, लोस एन जी लीस (केली फोर्निया)
७—श्रीरामकृष्ण मठ कुआला लुम्पुर (फिडरेटेड मलाया स्टेटस)
८—वेदान्त सोसायटी, प्रोवीडेन्स।

इस संस्था की कार्य कारिणी कमेटी इस प्रकार हैं—

१—स्वामी शिवानन्द, प्रेसीडेण्ट
२— „ अखन्दानन्द वाइस प्रेसी.
३— „ शुद्धानन्द, सेक्रेटरी
४— „ शङ्करानन्द, ज्वाइंट सेक्रे.
५— „ सर्वानन्द, „

६—स्वामी धीरानन्द, कोषाध्यक्ष

७— ,, अमृतीश्वरानन्द एकाउंटैन्ट

८— ,, अभयदानन्द

९— ,, सुबोधानन्द

१०— ,, बोधानन्द

११—स्वामी विरजानन्द

१२— ,, अचलानन्द

१३— ,, महिमानन्द

१४— ,, विशुद्धानन्द

१५— ,, माधवानन्द

# भारत के प्रसिद्ध व्यक्ति ।

## वर्तमान ।

अग्रवाल, लाला गिरधारी लाल—एडवोकेट ज० १८७८, शिक्षा आग्राकालेज बी. एस. एम. लंदन, सभापति अग्रवाल सेवासमिति, मेम्बर लेजिसलेटिव एसेम्बली, डाइरेक्टर मुरादाबाद स्पिनिंग एन्ड वीविंग मिल्स (१० वर्ष तक) और बवराल काटन जिन एन्ड प्रेस कम्पनी लिमिटेड (६ वर्ष,) आरंभिक मेम्बर यू. पी. चेम्बर आफ कमर्स, चुने हुये मेम्बर, रायल सोसाइटी लंदन (१९१९) पार्लामेंट की स्पेशल गैलरी में बैठे और वेम्बली प्रदर्शनी में गये, भारत में मवेशीयों की उन्नति और रक्षा के लिये एसेम्बली में कानून पेश किया मेम्बर हिन्दुलॉं रिसर्च सोसायटी पताः-जार्ज टाऊन इलाहाबाद ।

अजमेरी, मुन्शी,-धर्मसे मुसलमान, रहन सहन हिन्दू की नाईं । पूर्वज ब्रह्मभट्ट थे । हिन्दी के अच्छे लेखक व कवि । श्री मैथिलीशरणगुप्त के परम मित्र । श्री. रवीन्द्रनाथ ठाकुर की पुस्तक 'चित्र गदा" का हिन्दी कविता में अनुवाद । तथा अन्य पुस्तकों के लेखक । पता—चिरगांव झांसी ।

अज़ीज़, शेख अब्दुल-बी. ए. एफ. पी. यू. जन्म० १८७८, प्रिंस आफ वेल्स की यात्रा के लिये रिपोर्टर १९०५-६, फैलो पंजाब यूनिवर्सिटी, मेम्बर कौंसिल आल इंडिया मुसलिम लीग, भूतपूर्व सम्पादक "आबजरवर" लाहोर ।

अडवानी, दुर्गादास भोजराज-इंजिनियर ज० १८८०, शिक्षा, डी. जे सिंध कालेज कराची, म्युनिसिपल कमिश्नर १२ वर्ष तक, सम्पादक "होमरूलर" १९१८-१९, राजद्रोह के लिये सजा १९१९, सभापति सिंध प्रांतीय कान्फ्रेन्स, मेम्बर, बम्बई लेजिस्लेटिव कौंसिल १९२३—२६, इंजीनियर और आर्कीटेक्ट, पताः बंदर रोड कराची ।

अणे, माधवराव श्रीहरि—प्रमुख राजनैतिक नेता, बरार, शिक्षा वकील, लो० तिलक के साथ के कार्यकर्ता होमरूल आंदोलन में प्रमुख, भार्गाल्यः, अध्यक्ष मराठी साहित्य सम्मेलन (१९२८) मराठी के उत्तम वक्ता तथा लेखक, असहयोग आंदोलन में प्रमुख कार्यकर्ता मेम्बर आलइंडिया कांग्रेस कमेटी, मेम्बर लेजिस्लेटिव एसेम्बली, मेम्बर नेहरू कमेटी, सर्वदल सम्मेलन १९२८, पताः-यवतमाल, बरार ।

अन्सारी, डाक्टर मुख्तार अहमद्–सभापति, राष्ट्रीय महासभा १९२७। जन्म १८८०। शिक्षा म्योर सेन्ट्रल कालेज इलाहाबाद, निजाम कालेज डेक्कन; यूनिवर्सिटी एडिनबरा; एम. बी. सी. एच. बी. ( १९०५ ); हाऊस सर्जन चेरिंग क्रास अस्पताल लंदन; टर्की को आल इंडिया मेडिकल मिशन ( १९१२–१३ ), होम रूल आन्दोलन में अग्रसर होकर काम किया, प्रेसिडेन्ट आल इंडिया मुसलिम लीग १९२०, सभापति, सर्वदल सम्मेलन १९२८। पताः–दर्यागञ्ज दिल्ली।

अन्सारी, मौलवी अब्दुल— एम. ए. एलएल. बी., जन्म० गाजीपुर शिक्षा अलीगढ़ कालेज, असहयोग में वकालत छोड़ी १९२१, सेक्रेटरी दिल्ली खिलाफत कमेटी १९२१, १ वर्ष की कैद १९२१।

अपसन, एस० जी०—जर्नलिस्ट; जन्म २५ दिसम्बर १८९२ कोटा; सम्पादक "इंडियन पिकचर मैगजीन, १९१४; 'सोसाइटीइलस्ट्रेटेड" १९१५-१६; असिस्टेंट एडीटर अन्सायर, करनाल १९१६—१९, सम्पादक "लुकर आन" १९१७–२१, 'इंडियन बिजिनेस' १९१७—२१; ईस्ट ऐन्ड वेस्ट १९२० इंडिपेंडेंट १९२२. मुसलमान हुये १९२१ सम्पादक मुसलिम औटलुक, लाहौर।

अफसरुल मुल्क, अफसरुद्दौला, अफसर जंग, मिरजा मुहम्मद अली बेग, नवाब, लेफिटिनेंट कर्नल; के. सी. आई. ई. (१९०८) सी. आई. ई. ( १८९७ ), एम. वी. ओ. ( १९०६ ); ए. डी. सी. निजाम हैदराबाद; चीफ कमांडर, निजाम की रेगुलर फौजें; जन्म औरंगाबाद (दक्षिण) कमांडर गोलकंडा ब्रिगेड (१८८५ से); कमांडर रेगुलर फोर्स ( १८९७ से ); अफगानवार (१८७९—८०) में काम किया; चीन एक्स पीडीशन (१९००); अफसेरुल मुल्क १९०३; इम्पीरियल सर्विस केवेलरी ब्रिगेड, इंडियन इक्सपीडिशनरी फोर्स, मिश्र १९१५; इंडियन केवलरी कोर और ए. डी. सी. सरजान फ्रेंच १९१५–१६; पताः—राहत मंजिल हैदराबाद दक्षिण।

अब्दुल करीम, मौलवी— बी० ए०, मेम्बर कौंसिल आफ स्टेट, सर्कारी पेंशनर, पुस्तकें, भारत का इतिहास हिन्दी उर्दू बङ्गाली और महोमेडन अम्पायर इनइंडिया इत्यादि। पताः— रांची।

अब्दुल हमीद, खानबहादुर, दीवान—बार ऐटला सी. आई. ई. ओ. बी. ई., चीफ मिनिस्टर कपूरथला स्टेट; जन्म० १५ अक्टूबर १८८१ शिक्षा, गवर्नमेंट कालेज लाहौर; स्टेट मेजिस्ट्रेट १९०८; जज १९०९; सुपरिंटेंडेंट जन संख्या गणना १९११, मन्शीर माल, फेलो पंजाब यूनिवर्सिटी, चीफ सेक्रटरी

१९१५, चीफ मिनिस्टर १९२०, कारोनेशन दरबार मेडल १९११, खान बहादुर १९१५, ओ. बी. ई. १९१८, सी. आइ. ई. १९२३, पता—कपूरथला ।

**अयोध्या सिंह उपाध्याय,**—उच्च कोटि के हिन्दी के कवि, जन्म १८६५, अध्यापक हिन्दू यूनिवर्सिटी बनारस, पुस्तकें 'ठेठ हिन्दी का ठाट' 'अधखिला फूल' 'प्रिय प्रवास' आदि अनेक ग्रन्थों के लेखक, पता—बनारस ।

**अयङ्गर, श्री निवास,**—मेम्बर लेजिसलेटिव ऐसेम्बली, ज० १८७४ शि० मदुरा तथा प्रेसीडेन्सी कालेज मद्रास, वकील १८९८, मेम्बर मद्रास सिनेट १९१२–१६, अध्यक्ष वकील एसोसियेशन एडवोकेट जनरल मद्रास; लेजिसलेटिव कौंसिल के मेम्बर और सी. आइ. ई. की पदवी कांग्रेस नेताओं की गिरफ्तारी के कारण छोड़ दी, सभापति मद्रास प्रान्तीय कान्फ्रेंस १९२०, सभापति कांग्रेस (गौहाटी) १९२६, पुस्तक कारिफार्म, पता—मद्रास ।

**अयङ्गर सी० दुरायस्वामी,**—हाइकोर्ट वकील, चितूर, मेम्बर लेजिसलेटिव ऐसेम्बली, जन्म १८७३, शिक्षा क्रिश्चन कालेज मद्रास, प्रेसीडेण्ट तालुका बोर्ड व म्यु० बोर्ड अनेक वर्षों तक, प्रेसीडेण्ट जिला कांग्रेस कमेटी, पोस्टल और आर. एम. एस. युनियन मद्रास प्रान्त के प्रेसीडेन्ट १९२९ महात्मा गान्धी को "कलकी अवतार" बताते हैं पता—चितूर ।

**अयंगर, सी० वी० व्यङ्कटरामन,**—मेम्बर लेजिसलेटिव कौंसिल मद्रास, ज० १८७३, शि० प्रेसीडेन्सी कालेज मद्रास, वकील १८९७–१९१८ प्रेसीडेण्ट अनेक बंक, डेपुटी लीडर कांग्रेस पार्टी मद्रास कौंसिल, म्युनिसिपल कौंसिलर, दान में २ लाख से अधिक की जायदाद दी, पता—धर्म विलास, कोयमबट्टूर ।

**अयंगर के० वी० रंगा स्वामी**—जमीदार और मेम्बर कौंसिल आफ स्टेट (१९२०–२५) जन्म १८८१, मेम्बर पुरानी इम्पीरियल लेजिसलेटिव कौंसिल (१९१६–२०) जमीदारों द्वारा चुने हुये, कांग्रेस मैन नैशनेलिस्ट पार्टी, राष्ट्रीय कालेज ट्रिचनापल्ली की स्थापना में सहयोग; चित्तूर कांफ्रेंस के सभापति सभापति, मद्रास प्रान्तीय कान्फ्रेंस, तथा त्रिचनापल्ली जिला कान्फ्रेंस, पता—वासुदेव विलास श्री रंगम (मद्रास प्रांत)

**अय्यर टी० पी० शेषगिरि**—जन्म १८६० शि० बी. ए., बी. एल., जज हाइकोर्ट मद्रास (रिटायर्ड १९२०) मेम्बर सिनेट मद्रास २० वर्ष तक, प्रेसीडेण्ट अनेक संस्थायें, मद्रास कौंसिल में यूनिवर्सिटी के प्रतिनिधि ५ वर्ष (१९१३ से पहिले, मेम्बर लेजिसलेटिव ऐसेम्बली (१९२०–२३) पता—मद्रास ।

**अय्यर, सी० एस० रंगा**—जर्नेलिस्ट जन्म १९ सितम्बर १८९५;

स्पेशल कारस्पांडेंट "मद्रास स्टैन्डर्ड स्पेशल रिप्रेजेन्टटिव "इंडियनपेट्रिअट" असिटुंट एडीटर वेल्थ आफ इन्डिया एडवोकेट लखनऊ १९१४ असिस्टेन्ट एडीटर "इंडिपेंडेन्ट इलाहाबाद १९१९, लीडर राइटरडिमोक्रेट" इलाहाबाद "फ्री-इंडिया झांसी, जेलयात्रा १९२१ मेम्बर आल इण्डिया कांग्रेस कमेटी १९२१, सम्पादक 'इन्डिपेन्डेन्स" लखनऊ, लेखक—"ए वायस फ्राम दि जेल" "इजिप्ट",फादर इण्डिया मदर इण्डिया का उत्तर १९२७, मेम्बर लेजिसलेटिव एसेम्बली, नाभा नरेश की ओर से इङ्गलैण्ड गये १९२५, पताः—दिल्ली।

अय्यर, सर सी० पी० रामस्वामी—लामेम्बर मद्रास गवर्नमेंट, ज० १८७९ शिक्षा-बैरिस्टर १९०३; मेंबर मद्रास कोरपोरेशन १९११ फैलो यूनिवर्सिटी १९१२; सेक्रेटरी कांग्रेस १९१७—१८; मद्रास डेलीगेट दिल्ली बार कॉंफ्रेंस मेम्बर मद्रास लेजिसलेटिव कौंसिल १९१९, एडवोकेट जनरल मद्रास; मेंबर वास्ते बनाने उपनियम रिफार्म ऐक्ट १९१९ के अनुसार। सभापति आल इण्डिया लायर्स कांफ्रेंस १९२१। मेंबर मद्रास इकजीक्यूटिव कौंसिल १९२३। मद्रास युनिवर्सिटी का कन्वोकेशन ऐड्रेस १९२४। लीग आफ नेशन्स के डेलीगेट ( जीनोवा ) १९२६ और १९२७। पताः—दी ग्रोव, केथीड्रेल, मद्रास।

अय्यर, सर पी० एस० शिवस्वामी,—के. सी. एस. आई. ( १९१५ ) सी. एस. आई. ( १९१२ ) सी. आई. ई. ( १९०८ ) ज० ७ फरवरी १८६४ शि० एस. पी. जी. कालेज तञ्जोर, प्रेसीडेन्सी कालेज मद्रास वकील १८८५ एडवोकेट जनरल मद्रास १९०७-१२। मेंबर ए० कौंसिल मद्रास १९१२-१७, वाइस चान्सलर मद्रास यूनिवर्सिटी १९१६-१८ वाइस चान्सलर बनारस हिंदू यूनिवर्सिटी १९१८-१९ पताः—सुधर्म, मयलापुर मद्रास।

अली, अशफाक—बी० ए० प्रमुख खिलाफत कार्यकर्ता, शि० एम. ए ओ. कालेज अलीगढ़ प्राइवेट सेक्रेटरी मोलाना शौकत अली, सेक्रेटरीखिलाफत सिविल डिसोबीडियंस कमेटी, पताः—सेन्ट्रल खिलाफत कमेटी, बम्बई।

अली, खानबहादुर, मीरअसद, व्यापारी, जागीरदार और मेम्बर लेजिस्लेटिव एसेम्बली, ज० १८७९, शिक्षा निजाम कालेज हैदराबाद मेम्बर इम्पीरियल लेजिसलेटिव कौंसिल १९१३—२० प्रेसीडेंट जिला राजनैतिक कान्फ्रेन्स कुडथा १९१६, प्रेसीडेंट प्रांतीय शिक्षा कान्फ्रेन्स पूना १९१९, प्रेसीडेंट मद्रास प्रान्तीय मुसलिम लीग १९१७—२० प्रेसीडेंट आल इंडिया यूनानी कान्फ्रेन्स दिल्ली प्रेसीडेंट यूनानी आयुर्वेदिक कान्फ्रेन्स हैदराबाद १९२२, इराक और पर्शिया की तीर्थयात्रा १९२८, पताः—कोस्मोपालीटन क्लब मौंट रोड, मद्रास।

अली, मुअज़्ज़म—जन्म रामपुर स्टेट, शिक्षा, रामपुर, अलीगढ और लंदन, लारीडर, ढाका कालेज, इस्तीफा देकर पटना में वकालत शुरू की, मुरादाबाद आये १९२०, असहयोग में वकालत छोड़ी १९२० सुपरडेंट सेंट्रल खिलाफत कमेटी और मेम्बर खिलाफत कमेटी की सिविल डिसओबेडियंस कमेटी, भूतपूर्व मेम्बर आल इंडिया कांग्रेस कमेटी।

अली, मुहम्मद——सम्पादक 'हमदर्द, ज० १८७८ शि० एम० ए० ओ० कालेज अलीगढ़ और लिंकन कालेज आक्सफोर्ड, चीफ एडूकेशनल आफिसर रामपुर स्टेट १९०२–०३, गाइकवाड सिविल सर्विस १९०४–१०; "कमरेड" पत्र स्थापित किया और सम्पादन किया डिफेन्स आफ इंडिया ऐक्ट द्वारा नजर कैद १९१५–१९, छोड़ दिये गये १९१९ इंडियन खिलाफ़त डेपुटेशन लंदन के अध्यक्ष १९२०, २ वर्ष की कड़ी सज़ा १९२१, सभापति राष्ट्रीय महासभा (कांग्रेस १९२३—२४) संस्थापक मुस्लिम लीग (१९०६) खुद्दाये काबा (१९१३) और नेशनल मुस्लिम यूनिवर्सिटी अलीगढ़ (१९२०) पताः दिल्ली।

अली, शौकत,—शि० एम. ए. ओ. कालेज अलीगढ़, बी. ए. सरकारी अफीम विभाग, संस्थापक अलीगढ़ ओल्ड बाइज एसोसीयेशन, अलीगढ़ कालेज के लिये धन एकत्र किया, युद्ध के समय डिफैन्स आफ इंडिया ऐक्ट द्वारा नजरकैद, खिलाफत और असहयोग आंदोलनों के प्रमुख नेता १९१९–२१, दो वर्ष की कैद कड़ी, अत्यंत वीर तथा पराक्रमी पुरुष, अध्यक्ष आल इंडिया मुसलिम कांफ्रेंस १९२८ पता–सुलतान मैन्शन, डोंगरी, बम्बई।

अलवर, महाराजा,–ज. १८८२ कर्नल हिजहाइनेस राजराजेश्वर श्री सवाई महाराज सर जयसिंह जी वीरेन्द्रदेव, जी. सी, एस आई. (१९२४,) जी. सी. आइ. ई. (१९१९), इम्पीरियल कान्फ्रेन्स में भारतीय प्रतिनिधि १९२३। पताः–अलवर।

अहमद, कबीरुद्दीनः–बैरिस्टर मेंबर लेजिसलेटिव एसेम्बली (१९२१ से) ज० १८८६; बैरिस्टर १९१० मेंबर बङ्गाल लेजिसलेटिव कौंसिल (१९२०); संस्थापक पार्लीमेंटरी मुसलिम पार्टी [एसेम्बली]; पुस्तक हैन्डबुक आफ इक्वीटी, रोमनला; पताः— हेस्टिंग्स स्ट्रीट, कलकत्ता।

अहमद, खानबहादुर मौलवी इमादउद्दीन—डिप्टीप्रेसीडेन्ट बङ्गाल लेजिसलेटिव कौंसिल, चेयरमैन डिस्ट्रिक बोर्ड राजशाही, वकील और जमींदार पताः—राजशाही।

अहमद, खान बहादुर काजी अजीजुद्दीन—सी. आइ. ई., ओ. बी. ई., आई. ऐस ओ. चीफ मिनिस्टर दतिया स्टेट, ज० ७ अप्रैल १८९१, प्रान्तीय सिविल सर्विस यू. पी. ३४ वर्ष तक, मैजिस्ट्रेट और कलक्टर बुलन्दशहर और असिस्टन्ट डायरेक्टर ऐग्रीकलचर और कमर्स यू. पी, भूतपूर्व अमीर काबुल के साथ भारत की यात्रा में डेपुटेशन पर, भरतपुर की कौंसिल आफ रिजेन्सी में रेविन्यू मेम्बर (१९१०), धौलपुर को तबादला १९१३ और सरकारी नौकरी से १९२० में रिटायर हुये किन्तु धौलपुर में जुडीशल मिनिस्टर का कार्य करते रहे, चीफ मिनिस्टर दतिया स्टेट (नियुक्ति १९२२) मेंबर कोर्ट अलीगढ़ और दिल्ली यूनिवर्सिटी ट्रस्टी आगरा कालेज मेंबर, रायल एशियाटिक सोसायटी. करीब ४० पुस्तकें उर्दू और अंग्रेजी की लिखीं, युद्ध कांफ्रेंस १९१९, और कौरोनेशन दरबार १९११ की कार्यवाही का उर्दू में अनुवाद सरकारी इच्छा से किया, पता—दतिया।

अहमद जहूर—बार-ऐट-ला सहयोगी सम्पादक "खिलाफत बुलेटिन" बम्बई, मेंबर आल इंडिया कांग्रेस कमेटी तथा खिलाफत कमेटी, मेंबर यू. पी. कौंसिल, पता—इलाहाबाद।

अहमद डा० जियाउद्दीन प्रो,—वाइस चैन्सलर मुसलिम यूनिवर्सिटी अलीगढ़, ज० १८७८, शिक्षा इलाहाबाद केम्ब्रिज तथा गोटिंजेन, मेंबर कलकत्ता यूनिवर्सिटी कमीशन, मेंबर सेंडहर्स्ट कमेटी. पता—अलीगढ़।

अहमद सैयद अशरफुद्दीन—खान बहादुर नवाबजादा, सी. आई. ई. १९२५, मेंबर लेजिसलेटिव कौंसिल और वाइस प्रेसीडेन्ट बिहार उड़ीसा हज कमेटी जन्म ६ जनवरी १८५५, शि० कलकत्ता मद्रास, इफरम कालेज कलकत्ता, ए. डी. सी, अन्तिम राजा अवध के १८७४ मैनेजर हुगली इमाम बाड़ा १८७५, लाइफ ट्रस्टी अलीगढ़ यूनिवर्सिटी और फेलो कलकत्ता यूनिवर्सिटी, पुस्तकें—तुहफये सखुन. नौ रतन, यादगार दर्दाना तवारीख मोहसिनिया. पता—नवाब कोठी बाढ, (ई. आई. आर. पटना)

अहमद हुसन सर—नवाब अमीन जंग बहादुर, ऐम. ए, बी. ऐल. सी. ऐस. आई. १९११, नवाब १९१७, के. सी. आई. ई. १९२०, मिनिस्टर इनवेटिंग निजाम, चीफ सेक्रटरी निजाम सरकार, जन्म ११ अगस्त १८६३, शि० क्रिश्चन कालेज और प्रेसीडेन्सी कालेज मद्रास, हाईकोर्ट वकील १८९० डिप्टी कलेक्टर और मैजिस्ट्रेट १८९०-९२. असिस्टैन्ट सेक्रटरी निजाम १८९३, खास सेक्रटरी निजाम १८९५, चीफ सेक्रटरी निजाम सरकार १८९६, मिनिस्टर इनवेटिंग १९१५ से, लेखक "नोटस ओन इसलाम" मासिक पत्रों में लेख. पता—अमीन मंजिल सैदबाद हैदराबाद।

**अवस्थी, रमाशंकर**—ज० मई १८१७ ई०, कांग्रेस कार्यकर्ता, तथा स्वतंत्र भारत संघ के सदस्य; उच्चकोटि के निर्भीक जर्नेलिस्ट, "अभ्युदय" तथा 'प्रताप' के भूतपूर्व सहायक सम्पादक, 'वर्तमान' दैनिक के संस्थापक; अनेक वर्षों तक सम्पादक। इस समय सञ्चालक 'वर्तमान' लेखक 'रूस की राज्यक्रांति' 'बोलशेविक लाल क्रांति' 'बोलशेविक रूस' तथा 'बोलशेविक जादूगर' इत्यादि पता—वर्तमान दैनिक' कानपुर

**आगाखां, आगा सुलतान मुहम्मद शाह**—खोजा समाज के गुरु, जन्म १८७५, महायुद्ध में सरकार को सहायता देने के कारण ११ तोप की सलामी और प्रथम वर्ग के देशी नरेश का मान प्राप्त किया, जंजीबार और ईरान की पदवियां प्राप्त, भारत, अफ्रीका और मध्य ऐशिया में अनेक शिष्य हैं, गोल्फ, घुड़दौड़ मोटर इत्यादि में बड़ी रुचि रखते हैं। पताः—आगा हाल, बम्बई।

**आंकलीकर, लेफ्टि० कर्नल अमीरुल उमरा सरदार सर अप्पा जी राव साहब शितोले देशमुख, सेना, हरदु शाह श्री**,—के. बी. ई. ( १९१९ ), सी. आई ई. १९१३ मेंबर ग्वालियर सरकार माल व खेती विभाग ( १९१८ ) ज० १८७४, शि० बेलगांव, प्राइवेट सेक्रेटरी महाराजा, ग्वालियर १८९७, महाराजा जयाजी राव सिंधिया की सबसे कनिष्ट बहिन से विवाह, वाइस प्रेसीडेन्ट कौंसिल आफ रीजेन्सी ग्वालियर सरकार, पताः—ग्वालियर।

**आचार्य, एम० के०**—मेम्बर लेजिसलेटिव असेम्बली। जन्म १८७६ हेडमास्टर १९ २-१७, मैनेजर "मद्रास स्टैंडर्ड," अनेक पुस्तकों के लेखक पताः—४६ लिंगाचेटी स्ट्रीट, जार्जटाउन, मद्रास।

**आचार्यर, सर पी० राजागोपाल**—के. सी. एस. आइ. १९२० सी. आई. ई. भारत मन्त्री की कौंसिल के मेंबर १९२५, शिक्षा मद्रास यूनिवर्सिटी, आई. सी. एस. ( १८८८ ) कोचीन के दीवान ( १८९६–१९०२ ) ट्रावनकोर के दीवान ( १९०७–१४ ) मद्रास सरकार के सेक्रेटरी ( १९२४ ) मद्रास इकजीक्यूटिव कौंसिल के मेंबर १९१७, प्रेसीडेन्ट मद्रास कौंसिल १९२१ पता—मद्रास।

**आयर्विन, लार्ड, आन० एडवर्ड फ्रेडरिक लिंडले वुड**, वाइसराय तथा गवर्नर जनरल ( इंडिया ) जन्म १८८१ विवाह लेडी डोरोथी एवलिन आगस्टा ओन्सलो सन्तति ३ पुत्र १ पुत्री शिक्षा ईटन आक्सफोर्ड पार्लीमेंटरी अंडर सेक्रेटरी कोलोनीज १९२१–२३ कुछ समय के लिये प्रेसीडेन्ट शिक्षाबोर्ड खेती के मिनिस्टर

१९२४-२५ मेंबर पार्लमेंट १९११-२५ पता—वाइसरीगल लाज दिल्ली शिमला।

आरकोट, प्रिन्स आफ, सर गुलाम मुहम्मद अली खान बहादुर—प्राचीन नवाब कार्नटक के वन्शज, जन्म १८८२, शि० न्यू-इंगटन कोर्ट आफ वार्डस इन्स्टीट्यूशन मद्रास, मेंबर मद्रास लेजिसलेटिव कौंसिल १९०४-०६ व १९०६-०७ मेंबर इम्पीरियल लेजिसलेटिव कौंसिल १९१०-१३ प्रेसीडेन्ट आल इण्डिया मुसलिम लीग (दिल्ली) पता—अमीर महल, रोयापेट्टा मद्रास।

आरोग्य स्वामी मुडालियर—आनरेबल दीवान बहादुर रायपुरम नल्लवीरन बी. ए. बी, सी. ई. राव बहादुर (१९१५) दीवान बहादुर (१९२५) मिनिस्टर पबलिक हैल्थ और एकसाइज मद्रास, ज० १८ अप्रैल १८७० शि० मद्रास क्रिश्चन कालेज आफ इंजीनियरिंग मद्रास, सरकारी नौकरी (१८९६ से १९२५) पता—मयलापुर।

आलम, डा० शेख महमूद—बार ऐट-ला, मेंबर पंजाब लेजिसलेटिव कौंसिल ज० १८९२, शि० आक्सफोर्ड और ट्रिनिटी, असहयोग में वकालत स्थगित की पुनः आरम्भ की १९२३, पंजाब कौंसिल में नेशनेलिस्ट पार्टी के नेता, प्रमुख कांग्रेस कार्य कर्ता, प्रेसीडेन्ट यूथ लीग झांसी और बङ्गाल और राजनैतिक काफ्रेंस सागर नमक कानून तोड़ने के कारण जेल पता—लाहौर।

आसफ अली—बार-ऐट-ला, एडवोकेट लाहौर हाइकोर्ट. ज० ११ मई १८८८, शि० दिल्ली, लिंकन्स इन लन्दन, प्रेसीडेन्ट दिल्ली प्रान्तीय कांफ्रेंस १९२३, म्यु० कमिश्नर दिल्ली, डिफेन्स आफ इंडिया ऐक्ट के अनुसार मुकदमा चला लेकिन छूट गये १९१८, असहयोग में वकालत स्थगित कर दी १९२०, क्रिमिनल ला एमेंडमेंट ऐक्ट के अनुसार १॥ साल की सजा, मिश्र देश, इङ्गलैंड, फ्रांस, स्विटजरलैंड, इटली, जर्मनी, टर्की आदि देशों में भ्रमण किया. ऐसेम्बली बम केस में भगतसिंह और दत्त की तरफ से पैरवी की. पता—कूचा चेलान दिल्ली।

इकबाल सर महमूद,—मेम्बर पंजाब लेजिसलेटिव कौंसिल ज० १८७७ (सियालकोट) शि० स्काच मिशन कालेज सियालकोट, गवर्नमेंट कालेज लाहौर कैंब्रिज लेकचरर ओरियंटल कालेज लाहौर, जर्मनी यात्रा पी. ऐच. डी. पदवी (म्यूनिच) प्रोफेसर अरबी भाषा लन्दन यूनिवर्सिटी प्रथम कविता हिमालयन मौंटेन (१९२१) फयासीमसर्वक प्रकाशित १९२५ उच्चकोटि के कवि. पता—लाहौर।

इन्द्र, प्रो०—स्वामी श्रद्धानन्द के सुपुत्र ज० १९ नवम्बर १८९०. वेदालंकार विद्यावाचस्पति (गुरुकुल कांगड़ी)

एम. आर. ए. ऐस. मन्त्री प्रान्तिक कांग्रेस कमेटी दिल्ली प्रधान मन्त्री अखिल भारतवर्षीय सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा आर्य समाज सेवा सचालक अर्जुन (दिल्ली) दैनिक तथा साप्ताहिक पत्र सम्पादक सार्वदेशिक (मासिक) पुस्तकें नेपोलियन बोनापार्ट महावीर गैरी बाल्डी का चरित्र आर्य समाज का इतिहास (प्रथम भाग) उपनिषदों की भूमिका. स्वर्ग देश का उद्धार (नाटक) आदि पता—दिल्ली।

इंदौर, महाराजा तुकोजीराव होलकर—ज० २६ नवम्बर १८९० शि. मेयो चीफ्स कालेज अजमेर इम्पीरियल केडिट कोर यूरुप यात्रा १९१० राज्यारोहण १९११ पुनः यूरुप यात्रा १९१३ १९२१ और १९२६ बावलामर्डर केस के कारण राज्य त्याग २७ फरवरी १९२६ मिस नैन्सी मिलर अमरीकन महिला को शुद्ध करके विवाह (१७ मार्च १९२८) पता—इन्दौर।

इंदौर महाराजा हिज हाइनेस महाराजाधिराज राज राजेश्वर सवाई श्री यशवन्तराव होलकर बहादुर—ज० ६ सितम्बर १९०८ वि० पुत्री जूनियर चीफकगल (कोल्हापुर) फरवरी १९२४ शि० इङ्गलैंड १९२०-२३ तथा पुनः ओक्सफोर्ड राज्यारोहण (१९२६) पता—इन्दौर सेन्ट्रल इंडिया।

इनीज, ओ० चार्ल्स एलेक्जेण्डर—बी. ए. आक्सफोर्ड गवरनर बर्मा १९२८ सी. ऐस. आई. (१९२१) सी. आइ. ई. (१९१९) मेंबर (कमर्स और इन्डस्ट्री) कौंसिल गवरनर जन्म २७ अक्टूबर १८७४ शि० मर्चेंट टेलर्स स्कूल लन्दन और सेन्ट जोहन कालेज ओक्सफोर्ड आई. सी. ऐस. १८९८ असिस्टैन्ट सेटिलमैंट आफीसर मलाबार (१९०१ से १९०५) अन्डर सेक्रटरी भारत सरकार (१९०७ से १९१०) कलक्टर मलाबार (१९११-१५) डायरेक्टर इन्डस्ट्रीज तथा म्यूनिशिन कन्ट्रोलर मद्रास (१९१६-१९) फुड स्टफ कमिश्नर भारत सरकार १९१९ सेक्रटरी कमर्स डिपार्टमेंट १९२०-२१ (१९२२-२३) मेंबर एक्जीक्यूटिव कौंसिल गवरनर जनरल. लेखक—मलाबार जिला गजेटियर पता—रंगून।

इमाम सर सैयद अली,—ज० १८६९ वि० १८९१ बैरिस्टर मिडिल टेम्पल १८९० स्टैंडिंग कौंसिल कलकत्ता हाइकोर्ट प्रेसीडेन्ट प्रथम अधिवेशन आल इंडिया मुसलिम लीग १९०८ मेंबर मुसलिम लीग डेपुटेशन इङ्गलेंड १९०९ मेंबर बंगाल कौंसिल १९१० फेलो कलकत्ता यूनिवर्सिटी १९०८-१२ ला मेंबर कौंसिल गवरनर जनरल १९१०-१६ जज पटना हाइकोर्ट १९१७ मेम्बर इक्जीक्यूटिव कौंसिल बिहार उड़ीसा १९१८ प्रेसीडेन्ट इक्जीक्यूटिव कौंसिल निजाम हैदराबाद १९१९ प्रथम अधिवेशन लीग आफ नेशन्स (१९२०) में

प्रथम भारतीय प्रतिनिधि; नेहरू कमेटी ( सर्वदल सम्मेलन ) के सभासद् पता—हसियन मंजिल, पटना ।

इमाम, सर सैयद हसन, बैरिस्टर, ज० ३१ अगस्त १८७१ शि० पटना और इंग्लैंड बैरिस्टर मिडिल टेम्पल १८९२' जज कलकत्ता हाइ कोर्ट ( १९१२–१६ ) प्रेसीडेंट स्पेशल सेशन राष्ट्रीय कांग्रेस १९१८, प्रेसीडेंट आल इंडिया होमरूल लीग, डेलीगेट लन्दन कान्फ्रेन्स टर्किश पीस ट्रीटी १९२१, भारतीय प्रतिनिधि लीग आफ नेशन्स १९२३ पता—हसन मंजिल पटना ।

इसमाइल, मिर्जा मुहम्मद दीवान मैसूर, ज० १८८३, शि० महाराजा मैसूर के सहपाठी ( पैलेस स्कूल, ) बी. ए. १९०५, मैसूर सर्विस ( १९०५ ) पुलिस एकौन्ट ओर सर्वे मुहकमें असिस्टंट सेक्रटरी महाराजा ( १९०८ ) हुजूर सेक्रटरी ( १९२४ ), प्राईवेट सेक्रटरी महाराजा ( १९२२ ) अमीनुल मुल्क की पदवी ( १९२० ) पता—समर पैलेस मैसूर ।

इसरार हसनखाँ,—खान बहादुर सर, सी. आई. ई. ज० शाहजहापुर १८६५ होम मेम्बर और प्रेसीडेन्ट जूडीशियल कौंसिल—भोपाल; पताः—भोपाल ।

ईश्वर सरन, मुन्शी,—मेम्बर लेजिसलेटिव एसेम्बली शि० म्योर सेन्ट्रल वकालत गोरखपुर में वकील शुरू की फिर इलाहाबाद आये कायस्थ पाठशाला तथा अनेक संस्थाओं के सहायक "लीडर" पत्र के संस्थापकों में होमरूल आन्दोलन में भाग लिया १९१८–१९ लिबरलदल के प्रमुख कार्यकर्ता नेहरू कमेटी रिपोर्ट के समर्थक सरकारी दमन के विरोध में एसेम्बली की मेम्बरी से त्याग पत्र दिया १९३० पता—इलाहाबाद ।

ईश्वरी प्रसाद, प्रो०—एम, ए. १९१४. एल. एल. बी. १९१६ डाक्टर की उपाधि ( १९२६ ) । जन्म सं० १९४८ वि० सनाढ्य ब्राह्मण शि० आग्रा कालेज आरम्भ से वड़े चतुर विद्यार्थी अनेक पारितोषक तथा स्कालरशिप प्राप्त किये मि० ब्रुक्स के युद्ध जाने पर सीनियर प्रोफेसर आगरा कालेज, १९१९ तक फिर इलाहाबाद यूनिवर्सिटी में प्रोफेसर इतिहास; "तुगलकों का इतिहास" नामक लेख पर डाक्टर की उपाधि ( १९२६ ) में मिली, रीडर, इ० यूनिवर्सिटी १९२७; "लीडर" "पायोनियर" तथा अन्य अंग्रेजी पत्रों में शिक्षा और राजनीति पर लेख लिखते हैं; प्रभा, माधुरी, सरस्वती, महारथी, भारतेन्दु आदि मासिक पत्रों में हिन्दी लेख; हिन्दी इतिहास की पुस्तकें यू. पी. पंजाब विहार, राजपूताने के स्कूल में पढ़ाई जाती हैं; हिस्ट्री आफ मेडिवियल इंडिया ( अंग्रेजी ); इस समय इलाहाबाद यूनि० में कोर्ट, एकेडेमिक कौंसिल फैकल्टी आफ आर्ट्स, आदि के सदस्य

कुछ समय तक हिन्दी परिषद्के उपसभापति; आगरा यू० के सीनेट; फैकल्टी आफ आर्ट्स; बोर्ड आफ स्टडीज इन हिस्टरी; इकजीक्यूटिव कौंसिलके सदस्य। सिनेटमें रजिस्टर्ड ग्रेजुएट के प्रतिनिधि। पता—यूनिवर्सिटी इलाहाबाद।

उपाध्याय, हरिभाऊ—ज० चैत्र कृष्ण ९ सं० १९४९ स्थान कौंरासा (गवालियर) शि० हिन्दूकालेज बनारस, महात्मा गांधी के अनुयायी, सम्पादक, "औदुम्बर" काशी (१९१२-१५). उप सम्पादक "सरस्वती" १९१६-१८ सम्पादक "हिन्दी नवजीवन" १९२१-२५ वर्तमान सम्पादक "त्यागभूमि" अजमेर। अनुवादित पुस्तकें-काबूर; रागिणी; सम्राट अशोक इत्यादि मुजफ्फरपुर के सम्पादक सम्मेलन के सभापति चुनें गये पर स्वीकार नहीं किया। हिन्दी साहित्य सम्मेलन की स्थायी समिति के सदस्य अध्यक्ष राजस्थान अछूत सहायक मंडली संचालक गांधी सेवा संघ (राजस्थान शाखा) सस्ता साहित्य मंडल के संस्थापकों में कार्य खादी प्रचार अस्पृश्यता निवारण आदि राजस्थान की सेवा के लिये अपना जीवन समर्पित पता—त्यागभूमि कार्यालय अजमेर।

एरंडेल, जार्ज सिडनी,—बीशोप लिबरल केथोलिक चर्च ज० १ दिसम्बर १८७८, शि. केम्ब्रिज यूनिवर्सिटी बि० रुकिम्णी पुत्री नीलकंठ शास्त्री मद्रास १९२० प्रिंसपल सेन्ट्रल हिन्दू कालेज बनारस ऑरगेनाइजिङ्ग सेक्रेटरी इन्डियन होमरूल लीग. मिसेज एनी विसेन्ट के सहकारी १९१७; थिओसोफिकल सोसाइटी के प्रमुख कार्य कर्ता प्रेसीडेन्ट बोम्बै स्टूडेन्टस कन्वेनशन १९१८ लेखक—निर्वाण वैड रोक्स एजूकेशन इत्यादि पता—थिओसोफिकल सोसाइटी अद्यार मद्रास।

ऐन्डरसन, सर जार्ज—के. टी सी. आई. ई. १९२० एम. ए. ओक्सफोर्ड; डाइरेक्टर पवलिक इन्सट्रकशन पंजाव १९२० से। ज० १८७६ शि० बिनचेस्टर कालेज ओक्सफोर्ड हिस्ट्री प्रोफेसर इलफिनस्टोन कालेज बम्बई। असिस्टेन्ट सेक्रेटरी शिक्षा विभाग भारत सरकार सेक्रेटरी कलकत्ता यूनीवर्सिटी कमीशन १९१८—१९ लेखक—दी एक्सपेन्शन आफ बृटिश इन्डिया शोर्ट हिस्ट्री आफ दी ब्रिटिश अमपायर। पता—ग्रान्ट लाज शिमला।

ऐन्डरूज़, सी० एफ०—प्रोफेसर इन्टर नेशनल यूनीवर्सिटी शान्ति निकेतन ज० १८७१ शि० बरमिङ्घम तथा केमब्रिज फेलो तथा लेकचरर पैनब्रोक कालेज केमब्रिज १८९९ प्रोफेसर सेन्ट स्टीफन कालेज देहली भारतीयों के कट्टर सहायक तथा प्रेमी दक्षिणी अफ्रीका में भारतीयों के लिये अमूल्य कार्य किया। पता—वोलपुर ई. आई. रेलवे बंगाल।

कच्छ,—हिज हाइनेस महाराजा (महाराव) धिराज मिरज़ान् महाराव

श्री खेंगरजी सवाई बहादुर, ज० १८६६ वि० १८८४ इम्पीरियल कान्फ्रेंस में भारतीय प्रतिनिधि(१९२१),फ्रीमैन सिटी आफ लन्दन (१९२१) और फ्रीमैन सिटी आफ वाथ (१९२१) पता—दी पैलेस भज, कच्छ।

कजिन्स, जेम्स हेनरी,—जन्म १८७३ वेलफास्ट, प्रिंसपेल ब्रह्म विद्या आश्रम; मेयर वेलफास्ट १८९१ लेखक, प्रथम पुस्तक पद्य १८९४ बि० १९०३, शि० ईस्टर्न फिलोसोफी विशेषकर वेदांत; इंगलैण्ड और आयरलैण्ड में वेदांत पर लेकचर दिये; भारत यात्रा (१९१४) "न्यू इण्डिया" में सम्मिलित होने के अभिप्राय से, मदनापल्ली थियोसिफिकल कालेज में शिक्षक १९१६; भारत में नेशनल एजूकेशन में सहायक। पता—अड्यार मद्रास।

कजिन्स, मिसेज़ मारगरेट ई.—भारत में प्रथम स्त्री मजिस्ट्रेट; जन्म १८७८ आयरलैण्ड; शिक्षा रायल यूनीवर्सिटी आयरलैंण्ड, म्यूजिक ग्रेजुयेट १९०२; वि० डा० जे० एच० कजिन्स १९०३; मेम्बर सिनेट वोमेन्स यूनीवर्सिटी; सेक्रेटरी वोमेंस इण्डियन एसोसियेशन, प्रसिद्ध सोलोपियानिस्ट लेखिका- 'अवेकिनिंग आफ एशियन वोमेन हुड' तथा अन्य लेख। इङ्गलैण्ड में स्त्रियों के मताधिकार आंदोलन में दो बार कैद पता—उडवंगलो थियोसोफिकल सोसायटी, अड्यार मद्रास।

कनिका, राजा,—आ० राजा राजेन्द्र नारायण भंज देव बहादुर ओ० बी० ई० कनिका; एम० एल. सी. ज० २४ मार्च १८८१ वि० पुत्री फयुडेटरी चीफ नयागढ़ १८८८, शि० रैविनशा कालेज कटक, किल्ला कनिक का प्रबन्ध कोर्ट आफ वार्ड्स से १९०२ में प्राप्त किया, मेम्बर बङ्गाल लेजिसलेटिव कौंसिल १९०९-१०, मेम्बर बिहार तथा उड़ीसा लेजिसलेटिव कौंसिल १९१२—१६, मेंबर इम्पीरियल लेजिसलेटिव कौंसिल, १९१६—२०; मेंबर बिहार तथा उड़ीसा लेजिसलेटिव कौंसिल १९२१—२६; प्रेसीडेंट उड़ीसा लैंड होल्डरस एसोसियेसन; वाइस प्रेसीडेन्ट बंगाल लैंड होल्डरस एसोसियेशन, वाइसप्रेसीडेंट विहार लैंड होल्डरस एसोसियेशन, मेंबर बंगाल फिशरीबोर्ड मेंबर रोयाइल एशियाटिक सोसायटी, मेंबर गवर्निङ्ग बोर्ड, राविनशा कालेज कटक, फैलो पटना युनिवर्सिटी; पता—कटक या राजकनिका उड़ीसा।

कन्ट्रेक्टर मिस, नवजबाई दोराबजी,—बी० ए० चन्दारामजी हिंदू लड़कियों की पाठशाला बम्बई की लेडी सुपरिन्टेंन्डैन्ट; जस्टिस आफ दी पीस बंबई में आनेरेरी प्रेसीडेन्सी मजिस्ट्रेट; बंबई बिश्वविद्यालय की फैलो; सहकारी सम्मितियों की मुख्य कार्य कर्ता; चीन, जापान, यूनाइटेड स्टेटस इङ्गलैंड आर्यलैंड

और यूरप में भ्रमण; समाचार पत्रों की लेखिका । पता—हार्डिंग हाउस गोआलिया टैंक रोड बम्बई ।

कन्हैयालाल,—दी ओनरेबिल मिस्टर जसटिस, राय बहादुर एम. ए. एल. एल. बी. जज हाई कोर्ट इलाहाबाद ज० १८ जुलाई १८६६ वि. श्रीमती देवी पुत्री व्यास गोकुलदास जी आगरा शि० दी म्यरि सेन्ट्रल कालेज इलाहाबाद मुन्सिफ यू पी. सिविल सर्विस २२ अप्रैल १८९१, सबोर्डीनेट जज १२०७; असिस्टन्ट सेसनं जज तथा एडीशनल जिला जज फरवरी १९०८; जिला तथा सेसन जज १२२०—२२, एडीशनल जुडीशियल कमिश्नर अवध जुलाई १९१८; जज इलाहाबाद हाईकोर्ट १९२३; १९२८-२९ वाइस प्रेसीडेन्ट एस. आफ. कन्सेन्ट कमेटी मेम्बर हिन्दू धार्मिक मंदिरों की कमेटी । लेखक—"एलीमेन्टरी हिस्ट्री आफ इन्डिया' धर्म शिक्षा हिन्दी भाषा तथा नोट जुडिशियल स्टाफ रिआर्गीनाइजेशन पता-नं० ९ एलगिन रोड, इलाहाबाद ।

**कपूरथला,**—ज० १८७२ हिज हाईनेस, महाराजा फर्जिन्द दिलवन्द रसीखुल इतीकाद दोलते इंगलिशिया राजैराजगान महाराजा जगतजीत सिंह बहादुर महाराजा, जी. सी. एस. आई. (१९११) सी. जी. आई. ई. (१९१२) औनरेरी कर्नल आर्मी तथा ओनरेरी कर्नल सिक्ख रेजीमेंट २—११ वीं; महाराजा १९११, महायुद्ध (१९१४) में सरकार को सहायता देने के कारण ११ सलामी से १५ सलामी हुई और ९००० पोंड खिराज सदा के लिये ब्रिटिश सरकार ने माफ कर दिया । पता—कपूरथला ।

कम्बली, राव बहादुर सिदापी थोटापी, प्लीडर, डिप्टी प्रेसीडेंट बंबई लेजिसलेटिव कौंसिल ज० १८८२, मेजुएट १९०३ एल. एल. बी. १९०५ वि० १८१७; मेम्बर हुबली म्यूनी १९१७ तथा उसके प्रेसीडेंट १९२३ तक; मैम्बर धारवार लोकल बोर्ड ६ साल तक; पता—हुबली ।

कर्वे, धोंडू केशव, प्रो—संस्थापक इंडियन वीमेन्स युनिवर्सिटी. ज० मई १८५८, बी. ए. स्त्रियों की उन्नति के लिये उच्चकोटिके कार्यकर्ता. विधवाके साथ विकिया १९८३, विधवा आश्रम पूना के पास स्थापित किया, स० १८९६; समाज सेवा के लिये अपना जीवन समर्पित किया है, नैशनल सोशल कान्फ्रेन्स के अध्यक्ष (१९१५) इंडियन वीमेन्स युनिवर्सिटी की स्थापना जून १९०६ पता—पूना ।

करीम भाई इब्राहीम,—सर (सेकिंड बेरोनेट) (मुहम्मद भाई करीम भाई इब्राहीम) मर्चेन्ट तथा मिलओनर ज० ११ सितम्बर १८६७ वि० सकीना-बाई. पुत्री जयराज भाई पीर भाई लीडिंग मेम्बर खोजा मुसलिम. समाज

ट्रस्टी बंबई पोर्ट १६ वर्ष; मेम्बर म्यू० कारपोरेसन २० साल; डाइरेक्टर अनेक इंडसट्रियल कन्सर्न तथा बोर्ड आफ इंडिया बैंक पता—वेलवडियर वार्डन रोड बंबई।

**करीमभाई, सर फजल भाई,** मिल ओनर तथा मेर्चन्ट बम्बई ज० १८७२, २० वर्ष से अधिक मेंबर वेट्स ऐण्ड मेजरकमेटी, मेंबर बंबई प्रोविन्शिअल कौंसिल तथा इम्पीरियल लेजिस्लेटिव कौंसिल, शेरिफ बम्बई १९२६ डेलीगेट इन्टर नेशनल फाइनेनशियल कॉंफ्रेन्स ब्रसेल्स (१९२०) पता—बंबई।

**कमलादेवी,** श्रीमती— मेंबर बङ्गाल प्रांतीय कांग्रेस कमेटी; ज० १५ फरवरी १८९५ कालीघाट; कलकत्ता बङ्गाली हिन्दी संस्कृत की पूर्ण विदुषी मेम्बर नारी कर्म मन्दिर खिलाफत कमेटी स्त्री महामण्डल इत्यादि; बङ्गाल में अनेक लेडीज कांग्रेससभायें स्थापित कीं प्रभावशाली व्याख्यान दात्री बङ्गाली तथा हिन्दी; पता—अपर सरक्युलर रोड कलकत्ता।

**करन्दीकर, ज. स.,**—जन्म १८ फरवरी १८७५ लोकमान्य टिलक के सहयोगी कार्यकर्ता, ज्योतिषशास्त्र के प्रख्यात पंडित शि० बी. ए. एल एल. बी. उपाधि तत्व भूषण अध्यक्ष प्रथम बृहन्महाराष्ट्र परिषद् झांसी १९२९ मराठी साहित्य सम्मेलन ग्वालियर में प्रमुख भाग लिया वर्तमान सहायक सम्पादक केसरी पूना; पुस्तकें-कौटिलीय अर्थशास्त्र आदि। पता—केसरी आफिस पूना।

**करन्दीकर, रघुनाथ पांडुरंग,** हाईकोर्ट वकील बम्बई प्रोफेसर ला कालेज पूना मेंबर कौंसिल आफ स्टेट ज० २१ अगस्त १८५७ खाडिलकर कुटुम्ब से दत्तक करन्दीकर कुटुम्ब १८६५ शि० सतारा और पूना सब जज १८७४ मेंबर और फोरेस्ट कमेटी १८८५ इंगलैंड यात्रा १९०८ मेम्बर बंबई कौंसिल १९११ मेंबर कांग्रेस १८८६ से १९१८ तक प्रथम इण्डियन कांफ्रेंस इलकली यार्कशायर इङ्गलैंड (१९१९) का उद्घाटन प्रेसीडेण्ट डिस्ट्रिक्ट सतारा स्वराज्य पार्टी पता—सतारा।

**करमरकर, विनायक राव** पांडोबा—ज० १८९२ शि० बंबई स्कूल आफ आर्ट १९१०-१३; कलकत्ते में शिल्पकारी का काम किया १९१६-२० स० १९२० में उच्च शिक्षा के लिये इङ्गलैंड गये ऐल्वर्ट आर्ट फौंड्री में मजदूर बनकर काम सीखा हिंदुस्थानी होने से कालेजों में जगह न मिली; अच्छा कार्य होने से रायल ऐकेडेमी में एकदम तीसरे वर्ष के वर्ग में लिये। स० १९२२ में इटली में रोम फ्लारेन्स नेपल्स पांपाई आदि नगरों में मूर्ति-निर्माण कला सीखी; भारत में लौटने पर उन्हें अधिक लाभ न हुआ; स० १९२४ से उत्तरोत्तर उन्नति हुई।

शिवाजी स्मारक के लिये शिवाजी की आश्वारूढ मूर्ति १४ फुट ऊंची निर्माण की; पता—४ वार्डन रोड बंबई।

**कबीरउद्दीन, काज़ी,**—बार-एट-ला, ज० १८७३, शि० इंगलैंड, आनरेरी सेक्रटरी लंडन यूनियन सोसायटी तथा टेंमपरेंस एसोसियेशन, लंदन; वाइस प्रेसीडेंट अनजुमन इसलाम क्लब, मैंबर बंबई कोरपुरेशन कुछ समय तक सेक्रटरी वेस्टरन इंडिया लिवरल एसोसियेशन पता—एडवोकेट बंबई।

**कस्तूरभाई लालभाई, सेठ**—मिलओनर ज० २२ दिसम्बर १८९४ शि० गुजरात कालेज अहमदाबाद आनरेरी सेक्रटरी अहमदाबाद फेमीन-रिलीफ कमेटी १९१८-१९ अहमदाबाद मिल ओनर्स असोसियेसन के उप-सभापति १९२३-२४ मिल ओनर्स असोसियेशन की ओर से लेजिसलेटिव असेम्बली में मेंबर १९२३-२६ १२ वीं इन्टर नेशनल लेवर कान्फ्रेन्स जिनेवा के चुने हुए प्रतिनिधि १९२९ पता—अहमदाबाद।

**काज़ी, सय्यद हिफाजतअली,** ज० १८९२; शि० जवलपूर अलीगढ़ और इलाहबाद बी. ए. एल. एल. बी. प्रेसीडेंट म्युनिसपल कमेटी खंडवा १९२० मिनिसटर लोकल सेल्फ गवरमेंट पवलिक वर्कस इत्यादि सी. पी. सरकार पता—खन्डवा।

**कांजी द्वारकादास,**—मेम्बर बंबई लेजिस्लेटिव कौंसल १९२१-२४ ज० १८९२ बंबई शि. एलफिनस्टोन कालेज बंबई; हॉन ट्रेजरर; आल इन्डिया होमरूल लीग; बंबई ब्रान्च १९१७-१९ ट्रेजरर चिलड्रेन्स एड सुसाइटी; आ० सेक्रेटरी; होमरूल लीग बंबई ब्रान्च १९१९; जनरल सेक्रेटरी; नेशनल होमरूल लीग; मेम्बर बंबई प्रोस्टीट्यूशन कमेटी १९२१; मेम्बर लेवर टस्यूटस कमेटी; १९२१ पता—रिजरोड बम्बई।

**कामत, बी. एस**—ज० २१ मार्च १८७१; शि. बी. ए; डेक्किन कालेज मेंबर बंबई लेजिसलेटिव कौंसिल १९१३-२० मेंबर लेजिसलेटिव एसेम्बली १९२१—२३; मेंबर रायल कमीशन एग्रीकलचर १९२७; पता—पूना।

**काले, वामन गोविन्द,**—ज० १८७६; शि. न्यूइंगलिश स्कूल तथा फरगूसन कालेज पूना; दक्षिण एजूकेशन सोसायटी पूना के लाइफ मेंबर १९०७; फेलो बंबई यूनीवर्सिटी १९२२ तक, हिस्ट्री तथा इकोनोमिक प्रोफेसर फरगूसन कालेज, मेंबर इंडियन फिस्केल कमीशन और टेरिफ बोर्ड १९२१; १९२५-२८ डी० ई० सोसायटी पूना के सेक्रटरी। लेखक-"इंडियन इंडसट्रीयल तथा इकोनोमिक प्रोवलेम्स" इन्डियन एडमिनिस्ट्रेशन" गोखले एंड इकोनोमिक

रिफोर्म' "इंडियाज वार फाइनेन्स" "अंग्लो रिफोर्म इन इंडिया" "कन्सटीच्यूशनेल रिफोर्मस इन इण्डिया" पता—फरगुशन कालेज पूना।

**कावस जी जहांगीर, सर जूनियर**—ज० १८७९ शि० सेंट जेवियर कालेज बम्बई और सेंटजान्स कालेज केम्ब्रिज, अनेक वर्षों तक मेम्बर कारपोरेशन बम्बई, प्रेसीडेन्ट बम्बई कारपोरेशन १९०२–०७, मेम्बर लेजिसलेटिव कौंसिल १९२१ पता—रेडीमनी हाउस, मलवार हिल बम्बई।

**कासिम बाजार; महाराजा सर मनीन्द्र चन्द्र नन्दी के. सी. आई. ई.**—वाइस प्रेसीडेन्ट बंगाल लेंडहोलडरस एसोसियेशन और ब्रिटिश इंडियन एसोसियेशन, कुछ समय तक कौंसिल आफ स्टेट, प्राचीन विद्या में अधिक रुचि रखते हैं. लेखक—हिस्ट्री आफ इंडियन शिपींग एन्ड मेरीटायम, ग्रेट वैष्णव ग्रन्थांज, दी इंडियन मैडीकल प्लांट इत्यादि पता—कासिम बाजार बङ्गाल।

**किचलू, सैफुद्दीन डा०**—बार-एट-ला, वकालत आरम्भ १९१३ (रावलपिंडी) विवाह १९१५ सत्याग्रह में प्रमुख भाग लिया १९१९, मारशल ला कमीशन १९१९ में जन्म कैद और देश निकाले की सजा, छोड़ दिये गये दिसम्बर १९१९, वकालत छोड़ दी १९२०, असहयोग में प्रमुख भाग लिया सेक्रेटरी मुसलिम लीग १९२८, नमक कानून में जेल यात्रा १९३०. पता—अमृतसर।

**किडवई; शेख रफीअहमद**—बिहार कांग्रेस पार्टी लेजिसलेटिव एसेम्बली ज० १८९४, शि० अलीगढ़, ला कालेज असहयोग में छोड़ दिया १९२१, सेक्रटरी यू. पी. कांग्रेस कमेटी १९२२ क्रि. ला. एमेंडमेंट ऐक्ट में सजा १ साल १९२२, मेंबर लेजिसलेटिव एसेम्बली १९२७, सेक्रटरी सर्वदल सम्मेलन १९२८ पता—मसौली, बाराबङ्की।

**किनकेड, चार्लस अगस्टस सी. पी. ओ.**—जुडीशियल कमिश्नर सिंध, ज० १८७०, आ.ई. सी. एस. १८८९, भारत यात्रा १८९१, जिला तथा सिशन जज सतारा १९१३–१८, एडीशनल जुडीशियल कमिश्नर सिंध १९१८ लेखक काठियावाड़ आउट ला, तुलसी पौधे की कहानी, (एसे ओन इंडियन सबजक्ट) दक्षिन नर्सरी कहानियां १९१४, इंडियन हीरोज १९१५, इस्तुर फकडी १९१७, भारतीय पौरानिक कहानियां १९१८, मरहठों का इतिहास (भाग १) १९१८ पन्ढरपुर सेन्ट्स कहानियां १९१९ द्वारका में श्रीकृष्ण १९२०, हिन्दू देवता १९२० राजा विक्रमादित्य की कहानी १९२१ प्राचीन सिंध की कहानी मरहठों का इतिहास (भाग २) १९२२. पता—करांची।

किशनप्रसाद राजा, — सर चीफ मिनिस्टर हैदराबाद निजाम जन्म २८ जनवरी १८६४ शिक्षा निजाम कालेज हैदराबाद मिनिस्टर सेना विभाग १८९३–१९०१ प्राइम मिनिस्टर हैदराबाद १९०१–१२ पुनः १९२७ लेखक ५७ पुस्तकें फारसी उर्दू व मराठी पता—हैदराबाद दक्षिण।

कौन, एम०—सी. आई. ई. ज० १८७४ आई. सी. एस १८९८ टोंक तथा सिरोही राज्यों में बन्दोबस्त का कार्य किया कुछ समय चीफ सेक्रटरी गवर्नमेंट प्रेसीडेन्ट यू. पी. कौंसिल १९२३--२६ कमिश्नर झांसी पता—लखनऊ।

कुर्तकोटी, डा०—ज० २० मई १८७९ हिज होलीनेस श्री विद्याशंकर भारती स्वामी जगद्गुरु शंकराचार्य कर्वीरपीठ सन्यास तथा पीठारोहण ३ जून १९१७ शि० एम ए. (भारत) तथा पी. एच. डी. (जर्मनी) धर्म मीमांसा की शैली आधुनिक परधर्मी मनुष्यों की आर्य धर्म में शुद्धि को वेदोक्त बताते हैं मिस नैन्सीमिलर अमरीकन महिला को शुद्ध किया १९२८ पता — चांसलर तिलक महाराष्ट्र विद्यापीठ पूना।

कुलकरणी: आर. के.—प्रोफेसर विक्टोरिया कालेज गवालियर शि० एम ए. (बम्बई) एल एल. बी. थिओसोफिकल सोसायटी के मुख्य कार्य कर्ता लीग आफ पेरेन्ट्स एन्ड टीचर्स के संस्थापक अफ्रीका यात्रा १९२२ शिशु शिक्षा सम्बन्धी अनेक पुस्तकों के लेखक तथा प्रकाशक अंग्रेजी तथा मराठी के उत्कृष्ट वक्ता पता—गवालियर।

कृपलानी, प्रो०—शि० एम. ए. प्रोफेसर बनारस यूनि० असहयोग में नौकरी का त्याग तथा कांग्रेस का कार्य काशी में राष्ट्रीय विद्यालय में शिक्षक वर्तमान कार्य खादी प्रचार यू. पी. चरखा संघ के प्रमुख कार्य कर्ता १९२४ ए में आप गिरफ्तार कर जेल में डाल दिये गये १९३० पता--मेरठ।

कृपलानी हीरानन्द खुशीराम--आई. सी. एस, बार-एट-ला ज० २४ जनवरी १८८८ शि० एन. एच. एकाडेमी हैदराबाद (सिंध) डी. जे. सिंध कालेज कराची तथा मेस्टन कालेज ओक्सफोर्ड असिस्टन्ट कन्ट्रोलर तथा मजिस्ट्रेट अहमदाबाद भड़ौच सूरत १९१२--१८ म्युनिसिपल कमिश्नर सूरत १९१८ से १९२० ताल्लुकदारी सेटिलमेंट आफीसर गुजरात १९२१ डिपटी म्यु० कमिश्नर बम्बई १९२१ डिपटी गवनमेंट सेक्रटरी रेविन्यू डिपार्टमेंट १९२४--२६ एक्टिंग म्यु० कमिश्नर बम्बई सिटी १९२७ पता—हैदराबाद सिंध।

कुरार, जेम्स, होम मेंबर भारत सरकार ज० १८७७ आई. सी. एस. असिस्टेंट कलक्टर सिंध मैनेजर इंकम्बर्ड स्टेटस सिंध, असिस्टेंट कमिशनर सिंध, डिप्टी म्यूनिसपिल

कमिश्नर बंबई, न्यू० कमिश्नर बंबई प्राइवेट सेक्रेटरी गवर्नर बंबई, सेक्रेटरी गवरमेंट बंबई (होम डिपार्टमेंट) एकटिंग होम सेक्रेटरी भारत सरकार १९२२-२६ पता—देहली शिमला।

कृष्णकान्त, मालवीय,—बी. ए. ( इलाहाबाद ) मेंबर आल इण्डिया कांग्रेस कमेटी १९२२–२३ मेंबर आल इण्डिया हिन्दू महासभा सेक्रेटरी यू. पी. इण्डिपेन्डेन्ट कांग्रेस पार्टी ( १९२६ ) मेंबर लेजिसलेटिव एसेम्बली ( १९२३–२६ ) टैरिफ बिल के विरोध में एसेम्बली से त्याग पत्र १९३० लेखक—संसार सङ्कट वैवाहिक अत्याचार मोरक्को, चीन, यूनान आदि का राजनैतिक इतिहास भूतपूर्व संपादक "मर्यादा" मुख्य संपादक "दैनिक अभ्युदय" तथा साप्ताहिक अभ्युदय प्रयाग पता— अभ्युदय कार्यालय प्रयाग।

कृष्णन, चरबरी—दीवान बहादुर एम. ए. ( Cantab ) बार-एट ला जज हाईकोर्ट मद्रास ज० २६ नवम्बर १८६८ वि० १८९५ शि० हाई स्कूल कनानोर गवर्नमेन्ट कालेज कालीकट; प्रेसीडेन्सी कालेज मद्रास क्राइस्ट कालेज कैंब्रिज भारत सरकार स्कोलर तथा क्राइस्ट कालेज कैंब्रिज स्कोलर मद्रास बार १८९१ केमिस्ट्री प्रोफेसर प्रेसीडेन्सी कालेज मद्रास चीफ प्रेसीडेन्सी मजिस्ट्रेट मद्रास चीफ जज खफीफा मद्रास फैलो मद्रास यूनिवर्सिटी पता—सेनिस्टन पार्क हेटिंगटन रोड मद्रास।

कृष्ण, महाशय,—बी. ए. पंजाब के प्रसिद्ध आर्य समाजिस्ट कार्यकर्ता लाला लाजपतराय के परम मित्रों में "प्रताप" प्रसिद्ध दैनिक उर्दू समाचार पत्र के सम्पादक पता—लाहौर।

कृष्णमाचार्यर, वी० टी०,—राय बहादुर दीवान बड़ौदा राज्य। ज० १८८१ शि० प्रेसीडेन्सी कालेज तथा ला कालेज मद्रास डिपुटी कलेक्टर १९०३; चीफरेविन्यू आफिसर कोचीन स्टेट १९०८–११; अंडर सेक्रेटरी गवरमेंट १९१३–१९; सौथीबरो कमेटी के साथ स्पेशल डिपुटी १९१९–२२; सेक्रेटरी मद्रास गवरमेंट पता—बड़ोदा।

कृष्णमूर्ति, जे—आर्डर आफ दी स्टार के अधिष्ठाता अनेक थियासोफिस्ट इन्हें जगत गुरु (वर्ल्ड टीचर) मानते हैं; ज. मदनपल्ले (मद्रास) ११ मई १८९५ शि० लन्दन तथा पेरिस मि० बेसेन्ट तथा मि० एरंडेल के साथ बाल्यपन से रहे; १२ वर्ष की आयु में 'एट दी फोट आफ दी मास्टर" पुस्तक लिखी लेखक अनेक पुस्तकें; उत्कृष्ट वक्ता तथा विद्वान; भ्रमण यूरोप तथा अमरीका पता—अड्यार ( मद्रास ) ईरडी ओमेन ( हालेन्ड )।

केई जार्ज रजवी,—एफ. आर. ए. एस. केसरे हिन्द प्रथम १९२१ क्यूरेटर ब्यूरो आफ एजूकेशन तथा

भारत सरकार सेक्रेटरी सेन्ट्रल एडवाजरी बोर्ड एजूकेशन, ज० १८६६, वाइस प्रिन्सिपल गवर्नमेंट ट्रेनिङ्ग कालेज इलाहाबाद, प्रोफेसर म्योर सेन्ट्रल कालेज इलाहाबाद, लेखक–इंडियन मेथिमेटिक एस्ट्रोनोमिकल औवजरवेटरी जयसिंह (इम्पीरियल आर्किलोजिकलीसीरीज) हिन्द एस्ट्रोनोमी, आर्किलोजीकल मेमोआइर्स, मेथिमेटिक तथा एस्ट्रोनोमी के एतिहासिक लेख, पत्र (लीपजिग) (सिनटिया) मिलन, रोआइल एशियाटिक सोसायटी जोर्नल. पता—शिमला ।

केलकर नरसिंह चिंतामणि—जर्नेलिस्ट तथा मेंबर लेजिसलेटिव एसेम्बली ज० २४ अगस्त १८७२ (मिरज) सम्पादक, "मराठा" तथा 'केसरी" सन् १८९६ से, मेम्बर पूना म्युनिसिपेलिटी (१५ वर्ष तक) प्रेसीडेन्ट कोसमोस ऐन्ड कोआपरेटिव क्रेडिट सोसायटीज, प्रेसीडेन्ट महाराष्ट्र प्रा० कांग्रेस कमेटी १९२२, रिस्पांसिव पार्टी के संस्थापकों में लेखक अनेक अंग्रेजी और मराठी पुस्तकें लोकमान टिलक की जीवनी तथा उनके पत्र (२ भाग) तथा अनेक पौराणिक नाटकों के लेखक, प्रेसीडेन्ट हिंदू महा सभा १९२८, टैरिफ बिल के पास होने के विरोध में लेजिसलेटिव एसेम्बली से इस्तीफा दिया १९३०. पता—केसरी आफिस पूना ।

केला, भगवानदास—प्रोफेसर गुरुकुल प्रेम महा विद्यालय, शि० बी. ए. तक १९१५, अर्थ शास्त्र तथा इतिहास के पंडित, लेखक–भारतीय शासन, भारतीय निर्माण, भारतीय अर्थ शास्त्र, देश भक्त दामोदर इत्यादि, भूतपूर्व सम्पादक प्रेम, लेखक तथा प्रकाशक भारतीय ग्रन्थमाला. पता—प्रेम महा विद्यालय वृन्दावन ।

कैरी, सर विलोबी लेन्जर—के. टी. १९२४, सीनियर रेजीडेन्ट पार्टनर वर्ड ऐन्ड को तथा एफ. डब्लू. हीलजर्स ऐन्ड को ज० १२ अक्टूबर १८७२ शि० वेलिंगटन कालेज, भारत यात्रा १९०१, वाइस प्रेसीडेन्ट बङ्गाल चेम्बर कमर्स १९२२, प्रेसीडेन्ट १९२३, बङ्गाल लेजिसलेटिव कौंसिल १९२०–२४, पैनेल डिप्टी प्रेसीडेन्ट १९२३–२४, शैरिफ कलकत्ता १९२४, डाइरेक्टर इम्पीरियल बैंक १९२२–२४ प्रेसीडेन्ट १९२४, मेम्बर ई. आई. रेलवे एडवाईजरी बोर्ड कमिश्नर कलकत्ता पोर्ट, ट्रस्टी विक्टोरिया मैमोरियल तथा मेंबर रेशियल डिस्टिंकशन कमेटी १९२२, मेंबर लेजिसलेटिव एसेम्बली १९२५. पता—बङ्गाल क्लब कलकत्ता ।

कोटला, ओन० राजा कुशलपाल सिंह—एम. ए. एल एल. बी. एल एल. डी. मेम्बर इंडियन लेजिसलेटिव एसेम्बली, ज० १५ दिसम्बर १८७२, कोटला स्टेट १९०५, मेम्बर यू. पी. लेजिसलेटिव कौंसिल १९१९ तक, मेम्बर इम्पीरियल लेजिसलेटिव

कौंसिल, रिप्रेजेंटेटिव लैंडेड एरिस्टोकेसी आगरा प्रोविन्स १९१३, स्पेशल मजिस्ट्रेट, वाइस चेयरमेन आगरा जिला बोर्ड चेयरमेन फीरोजाबाद म्युनीसिपलटी ट्रस्टी तथा मेम्बर मेनेजिंग कमेटी आगरा कालेज, तथा आगरा युनिवर्सिटी के मेम्बर पता—कोटला कोर्ट पो. आ. कोटला जि० आगरा यू. पी.।

**कोरबेट**, जी. एल. एम.—सी. आई. ई० १९२१; जुआइन्ट सेक्रटरी कमर्स डिपार्टमेंट भारत सरकार, ज० ९ फरवरी १८८१ शि० ब्रोमी ग्रोव स्कूल हर्ट फोर्ड कालेज, ऑक्स फोर्ड फर्स्ट कलास ओनर मौडिल १९०२ आई, सी. एस. १९०४ असिस्टेन्ट कमिशनर सी. पी. १९०५-०९; सेटलमेंट आफीसर सागर १९१०-१६; डिप्टी कमिशनर सी. पी. १९१६-१८; डायरेक्टर इंडस्ट्रीसज तथा डिप्टी सेक्रटरी सी. पी. १९१८; सेक्रटरी कमर्स डिपार्टमेंट, भारत सरकार १९१९-२१ दक्षिण और पूर्व अफ्रीका डेपूटेसन १९२० वाशिंगटन डिसआर्मिमेंट कान्फ्रेस १९२१ फिजी द्वीप यात्रा १९२२, डाइरेक्टर इंडस्ट्रीज तथा रजिष्ट्रार कोआपरेटिव क्रीडिट सोसाइटीज, सी. पी. १९२३; ऑफिसियेटिंग सेक्रटरी कर्मस डिपार्टमेंट भारत सरकार १९२३-२४, पता—देहली तथा शिमला।

**कोलंगोड**, दी ओन० राजा वसुदेव राजा वलियां नम्मीदी—सी. आइ. ई. (१९१५) एफ. एम. यू. (१९२१) जमीदार तथा मेम्बर कौंसिल आफ स्टेट ज. अक्टूबर १८७३, वि० सी कल्यानी अम्मा, पुत्री श्री० के. दामा मेनन ट्रावनकोर चीफ जस्टिस शि० राजा पाइ स्कूल कोलंगोड तथा विक्टोरिया कालेज, हाल घाट सीनियर मेम्बर तथा मैनेजर एरिस्टोकेटिक फार्मसी वेनजानद मलाबार, दोबाराह मेबर मद्रास लेजिसलैटिव कौंसिल रिप्रजेंटिंग लैन्ड होलडरस, के प्रतिनिधि पता—कोलगोड मलाबार डिस्ट्रक्ट।

**कोल्हटकर, अच्युत बिलवंत**
जन्म स्थान सतारा; बी. ए; एल एल बी० भूतपूर्व सम्पादक "देश सेवक" नागपुर, सम्पादक "श्रुतिबोध" वेदों का मराठी भाष्य; संस्थापक तथा सम्पादक "संदेश" व "संजय" दैनिक; मराठी के प्रसिद्ध तथा ओजस्वी लेखक; नारंगी-निशाण इत्यादि नाटक; पता—संपादक संदेश बम्बई।

**कोल्हापुर, सर श्रीराजाराम छत्रपती महाराजा**—(१९२२) जन्म ३० जुलाई १८९७; शिवाजी महाराज के वंशज; वि० १९१८ श्रीमती ताराबाई साहिब नातनी गायकवाड़; शि० हेन्डम स्कूल श्रुइंग क्रिश्चियन कालेज; रिक्रीएसनस घुड़दौड़; टेनिस शिकार; १९२७ में लैफटिनेन्ट कर्नल की उपाधि मिली पता—कोल्हापुर।

**कौल, राजा, पंडित हरीकिशन** मेम्बर इन्डियन टेरिफ बोर्ड १९२६ ज० १८६९; शि० गवर्नमेंट कालेज लाहौर असिस्टेन्ट कमिश्नर १८९० डिप्टी कमिश्नर मौंटगोमरी १९१३; स्पेशल ड्यूटी वास्ते क्रिमनल ट्राइवस रिपोर्ट १९१७ कमिश्नर रावलपिण्डी डिवीजन १९१९-२० कमिश्नर जलंधर डिवीजन १९२०-२३ रोआइल कमीशन सर्विस १९२३-२४; मेम्बर इकोनोमिक इनकुआइरी कमेटी १९२५; पता—१४ एबट रोड लाहौर ।

**खड़कसिंह, सरदार**—बी. ए. एल. एल. बी. सिख लीडर ज० स्यालकोट प्रेसीडेन्ट सिख एजूकेशनल कांफ्रेंस प्रेसीडेन्ट सिख लीग १९२०; प्रेसीडेन्ट सिख शिरोमणि गुरु द्वारा कमेटी १९२२ जेलयात्रा पता—अमृतसर ।

**खलकसिंह, श्री. राजासाहब** खनियाधाना गवालियर रेजीडेन्सी; जन्म अगहन सुदी ७ सं० १९४९ हिंदी के प्रसिद्ध लेखक अनेक मासिक पत्रिकाओं में आपके लेख प्रकाशित होते हैं; राष्ट्रीय भावों के प्रेमी; विद्वज्जनों की सहायता प्रेम तथा उत्साहपूर्वक करते हैं पुस्तक—सत्य कथा संग्रह पता—खनियाधाना ।

**खलीकुज्जमा खाँ, चौधरी**—ज० २५ दिसम्बर १८८९ शि० बी० ए. एल. एल. बी. (अलीगढ़) १९१६ असहयोग में वकालत छोड़ी १९२० मेंबर प्रान्तीय कांग्रेस कमेटी १९२१ क्रिमिनल ला एमेंडमेंट ऐक्ट में सजा १ साल चेयरमैन म्यू० बोर्ड १९२३-२६ लखनऊ के प्रमुख कार्यकर्ता स्वराजिष्ट पता—लखनऊ ।

**ख्वाजा, अबदुल मजीद**—बार एट ला प्रिंसपल नेशनल मुसलिम यूनीवर्सिटी शि० अलीगढ़ लन्दन वि० नवाब सरवलन्द जङ्ग हैदराबाद (दक्खिन) चीफ जज वकालत अलीगढ़ असहयोग १९२१ मेम्बर आल इंडिया कांग्रेस तथा खिलाफत कमेटी ६ माह जेलयात्रा पता—नेशनल मुसलिम यूनिवर्सिटी अलीगढ़ ।

**खाडलकर, कृष्णाजी प्रभाकर**—जन्मस्थान सांगली बी. ए. असिस्टेंट तथा मुख्य संपादक "केसरी" १९२१ तक (करीब २५ वर्ष तक) संस्थापक व सम्पादक लोकमान्य दैनिक १९२१; सन्स्थापक तथा सम्पादक नवाकाल दैनिक बम्बई । मराठी के प्रसिद्ध नाटक लेखक—कांचन गढची मोहना कीचक बध भाऊ बंदकी सत्व परीक्षा मानापमान इत्यादि पता—सम्पादक दैनिक नवाकाल बम्बई ।

**खापर्डे, जी. एस.**—मेम्बर कौंसिल आफ स्टेट एडवोकेट ज. १८५५ शि० बरार तथा बबई एकस्ट्रा असिस्टेंट कमिश्नर १८८५-८९ वकालत फिर आरंभ करदी वाइस चेयरमैन अम्रावती म्युनिसिपैल्टी ११ वर्ष तक मेम्बर पुरानी लेजिसलेटिव कौंसिल स्वागत

ध्यक्ष. राष्ट्रीय कांग्रेस ( अमरावती ) १८९८, वाइसप्रेसीडेन्ट इंडियन होमरूल लीग १९१८, मेंबर होमरूल डेपूटेशन इंगलेंड १९१९, बरार में राष्ट्रीय शिक्षा समिति के संस्थापक, लोकमान्य टिलक के सहयोगी, मेम्बर, कौंन्सिल आफ स्टेट दुवारा १९२५ पता—अमरावती, बरार।

खां, शफायत अहमद्– बी. ए. फर्स्ट क्लास ओनर हिस्ट्री १९१४, डी. लिट १९१९, ट्रीनिटी कालेज डबलिन यूनीवर्सिटी प्रोफेसर मोर्डन इंडियान हिस्ट्री इलाहाबाद यूनीवर्सिटी ज० फरवरी १८९३, शि० गवनमैंट हाई स्कूल मुरादाबाद, सिडनी ससेक्स कालेज कैंब्रिज, ट्रीनिटी कालेज डबलिन तथा लंदन यूनीवर्सिटी लेकचरर लंदन काऊंटी कौंसिल १९१७–१९, तथा रोआइल हिस्ट्री सोसायटी लंदन १९१९, स्कूल ओरिंटियल स्टडीज तथा किंगस कालेज युनिवर्सिटी लंदन में अनेक व्याख्यान दिये गये १९१९–२० एम. एल. सी. मुरादाबाद यू. पी. १९२४ तक, गवाही रिफार्म कमेटी के सन्मुख दी १९२४, इकोनोमिक इन्कुआरी कमेटी १९२५ तथा यू. पी. की अन्य कमेटियों में शामिल रहे. प्रेसीडेंट प्रांतीय मुसलिम शिक्षा परिषद् इलाहाबाद १९२५, चेयरमेन, कान्फ्रेन्स मुसलीम लेजिसलेटिव कौंसिल की १९२८ यू. पी. सायमन कमीशन के चुने हुये मेम्बर, प्रेसिडेन्ट यू. पी. मुकाटीम शिक्षा परिषद प्रभाग लेखक फैन्डर तथा संपादक १९२५ तक इंडियन हिस्ट्री जनरल एंगलोपोर्चगीज नेगोशियेशनस बम्बई १६६७–१६७३ की पुस्तकें सन १९२३ में प्रकाशित की ईस्टइंडियन ट्रेड सतरहवीं सदी १९२४, ब्रिटिश इंडिया हिस्ट्री सारसेज १७ वीं सदी १९२६ "आइडियलस तथा रिआलिटीज" मद्रास में १९२० में प्रकाशित की। डोल्स इन्डियन करन्सी तथा बैंकिग तथा इंगलिस एजूकेशन १६८९–१७५० १ भाग मद्रास में प्रकाशित किया जिसमें दो विभाग हैं पहले में इंडियन करन्सी तथा बैंकिंग दूसरे में अंग्रेजी एजूकेशन १६८९—१७५०, पता—यूनीवर्सिटी इलाहाबाद।

खेतान, देवीप्रसाद—मेम्बर बंगाल लेजिसलेटिक कौंसिल, ज. १८८८ सोलिसिटर कलकत्ता हाईकोर्ट १९११ प्रेसीडेंट, चेम्बर इंडियन मर्चेंट्रस कलकत्ता प्रेसीडेंट, एन्टी–इम्वेनवर्ड एमीग्रेशन लीग १९१२, सेक्रटरी मारवाड़ी एसोसियेशन ( १९२२ ), कमिश्नर कलकत्ता कोरपोरेशन, मेंबर, लेजिसलेटिव कौंसिल १९२२–२६, बोर्ड आफ इडस्ट्रीज बंगाल १९२२–एडवाइजर, इंटर नेशनल लेबर कांफ्रेंस १९२८, पता,—केनिंग स्टीट, कलकत्ता।

खेर, श्रीमंत आत्माराम गोविंद् रईस सुरसराय, चेयरमैन म्यूनिसिपल

बोर्ड झांसी। ज० १८९४, शि० बी. ए., ऐल ऐल, बी. १९१९, श्रीमन्त आत्माराम बाबा साहेब खेर राजा गुरसराय के पौत्र तथा राजा गोविन्द पन्त (बुन्देले) जालौन के वन्शज, असहयोग में वकालत त्याग दी १९२१, कांग्रेस के अनुयायी, चेयरमैन म्युनिसिपल बोर्ड प्रथम बार १९२३–२६, द्वितीय बार १९२६–२८, तृतीय बार १९२८, इनको तथा पण्डित र० वि० धुलेकर को मसजिद के सामने बाजा बजाने सम्बन्धी पुलिस द्वारा मनाई के हुकुम को न मानने पर ६ माह कैद सख्त और ५००) जुर्माना १९२३, अपील पर दोनों छूट गये, यू. पी. सरकार की अपील पर १ माह सादी कैद और ५००) जुर्माना की सजा १९२४, १० वें दिन सरकार ने स्वयं दोनों को छोड़ दिया, मेंबर आल इंडिया कांग्रेस कमेटी अनेक बार, स्वागताध्यक्ष, द्वितीय बृहन्महाराष्ट्र परिषद् १९२५, नमक सत्याग्रह के प्रथम सेनापति श्री० र० वि० धुलेकर थे जो कि १२४ धारा के अनुसार १५ माह के लिये जेल भेज दिये गये और २००) जुर्माना किया गया. उनके बाद आप ही सेनापति हैं आपने सत्याग्रह कार्य में काफी सफलता पाई है १९३० पता—झांसी।

**गर्दे, लक्ष्मण नारायण**—ज० सं. १९४६, हिन्दी भाषा के प्रसिद्ध लेखक भूतपूर्व सम्पादक "भारत मित्र" लेखक सरल गीता, एशिया का जागरण श्री कृष्ण चरित्र, वर्तमान सम्पादक "श्रीकृष्ण सन्देश" पता—बनारस।

**गंगा प्रसाद सिंह**—आखौरी विशारद ज० कार्तिक सं० १९५८, भूतपूर्व सहायक सम्पादक "विश्व दूत" (कलकत्ता) सम्पादक 'भारत जीवन' काशी, सभासद नागरी प्रचारिणी सभा काशी, जमीदार, लेखक—हिन्दी के मुसलमान कवि, देवदास, अभागिनी, माधुरी, मिश्र, दाम्पत्य जीवन, गीता प्रदीप आदि पता—काशी।

**गंगोली, नगेन्द्रनाथ**—प्रोफेसर कृषि विज्ञान और ग्राम अर्थ शास्त्र कलकत्ता वि० वि० मेंबर भारतीय रायल कृषि कमीशन, विवाह विश्व विख्यात कवि श्री रवीन्द्रनाथ ठाकुर की सबसे छोटी पुत्री के साथ, शि० कलकत्ता इलिनोइ और लण्डन. कुछ समय तक कृषि बैंक के डायरेक्टर। प्रकाशन, प्रौबलेम्स आफ इण्डियन एग्रीलचर पता—वाली गंज. सरकुलर रोड, कलकत्ता।

**गंगोली, सुप्रकाश**—श्रीयुत रवीन्द्रनाथ ठाकुर के भतीजे, आर्टिस्ट और बड़ौदा के म्यूजयम और आर्ट गैलरी के संयोजक, ज० १८६०, शिक्षा डेवटन कालेज कलकत्ता तथा योरोप, उच्च कलाओं तथा पुरातत्व की शिक्षा के लिये इम्पीरियल पुरातत्व शोधक विभाग में अस्थायी पद पर ६ वर्ष व्यतीत किये। बङ्गाल बिहार और उड़ीसा, आसाम, और छोटा नागपुर के

प्रांतों में भ्रमण करके प्राचीन समय के चित्र लिये और उनकी सूची बनाई और इण्डियन म्यूज़ियम कलकत्ता तथा उसकी शाखाओं में भारत की प्राचीन लिपि और खुदाई बगैरह की कारीगरी का अध्ययन किया, पता—पुष्पबाग बड़ोदा।

**गज़नवी, अब्दुलहलीम अब्दुल हुसैन**—मेंबर लेजिसलेटिव असेम्बली सेन्ट जेवियर कालेज, कलकत्ता; मेम्बर मैमन सिंह म्यु० बोर्ड० चेयरमैन ननगेल म्युनिसपल्टी; सन लाख और जूट का विदेश से व्यापार पता—१८ कैनल स्ट्रीट अंटाली कलकत्ता।

**ग़ज़नवी, ए० के० अबूअहमद खां**—जमीदार; ज० १८७९, १२ बर्ष की उम्र से शिक्षा के लिये आक्स फर्ड, जेनोवा और म्यूनिच के बिश्वविद्यालयों में रहे। कई वर्षों तक मेम्बर डिस्ट्रक्ट बोर्ड, मैमनसिंह, मेंबर बङ्गाल लेजि० कौंसिल, मेम्बर इम्पीरियल लेजि० कौंसिल, मिनिस्टर बङ्गाल सरकार, १९२४ पुनः मिनिस्टर बनाये गये १९२७, राजनैतिक कारणों से हेजाज पैलेस्टाइन और सीरिया गये, १९१३; हज यात्रा की, १९१३; लंडन में नेशनल इंडियन क्रिकेट क्लब कायम किया, १८८९, इन की खोज जो बङ्गाल के मुसलमानों के सम्बन्ध की थी; बङ्गाल की मर्दुम शुमारी की रिपोर्ट में शामिल की गई (१९००), पता—नार्थ हाउस, मैमनसिंह।

**गजेन्द्रगडकर, अश्वत्थामा वालाचार्य**—ज० १ अक्टूबर १७९२, शि० एम० ए०, पी. एच. डी., एम. आर ए. एस. लेखक अनेक पुस्तकें "शकुन्तला" 'हर्ष चरित' आदि; प्रोफेसर संस्कृत, एलफिस्टन कालेज; बम्बई।

**गणेशप्रसाद, डा.**—एम. ए. डी. ऐस. सी. एम. एल, सी. (इलाहाबाद यूनिवर्सिटी) हार्डिञ्ज प्रोफेसर हायर मेथिमेटिक्स कलकत्ता यूनीवर्सिटी, लाइफ प्रेसीडेन्ट बनारस मैथिमेटीकिल सोसाइटी, वेटरन इलाहाबाद यूनिवर्सिटी मैथिमैटिक एसोसियेसन, ज. १५ नौम्बर १८७६ शि० बलिया, इलाहाबाद केम्ब्रिज, गोटिन्जन; कोर्ट मेंबर कौंसिल तथा सिनेट यूनिबर्सिटी (१९२४), मेम्बर एक्जीक्यूटिव, तथा एकिडिमिक कौंसिल, तथा साइन्स फेकल्टी इलाहाबाद यूनीबर्सिटी फैलो कलकत्ता, यूनीवर्सिटी तथा वाइस प्रेसीडेन्ट, इंडियन एसोसियेशन साइन्स कल्टीवेशन लेखक, 'कोन्सटीटयूशन आफ मेटर' तथा एनालिटीकल थियोरीज आफ हीट (वरलिन १९०३) टैक्स्ट बुक्स, तथा अन्य वैज्ञानिक पुस्तकें पता—कारपोरेशन स्ट्रीट कलकत्ता।

**गणेशशंकर विद्यार्थी**,—ज० १९४७ सं०, उच्च कोटि के हिन्दी लेखक तथा बिद्वान, 'प्रताप' की स्थापना १९१३, वीरपालसिंह ताल्लुकेदार परताप

गढ़ ने मानहानि का मुकदमा प्रताप पर चलाया उसमें २७००० रुपया खर्च हुआ जेल यात्रा १९२१–२२, बड़े वीर तथा योग्य जर्नलिस्ट, मेंबर आल इण्डिया कांग्रेस कमेटी तथा मेंबर यू. पी. कौंसिल (स्वराजिस्ट) सम्पादक 'प्रताप' कानपुर १९१३ से, कांग्रेस आज्ञानुसार यू. पी. कौंसिल से त्याग पत्र दिया तथा प्रेस आर्डीनेन्स के कारण 'प्रताप' का प्रकाशन बन्द किया व नमक कानून के सम्बन्ध में जेलयात्रा १९३०. पता—कानपुर।

**गांधी मोहनदास करमचन्द**—( महात्मा ) असहयोग आन्दोलन के विधाता, जन्म २ अक्टोबर १८६९। विवाहित हैं और ४ लड़के हैं। पिता पोरबन्दर राज्य के २५ वर्षों तक दीवान रहे। बचपन में गान्धी जी को स्कूल की अन्तिम शिक्षा राजाकोट और भावानगर में दिलाई गई और बाद में वे आगे की शिक्षा के लिये इङ्गलैण्ड भेजे गये। बैरिस्टर होकर उन्होंने वकालत बम्बई और काठियावाड़ में की। एक खास मुकदमे के सम्बन्ध में उन्हें दक्षिणी अफ्रीका जाना पड़ा। वहां उन्होंने देखा कि हिन्दुस्तान के वाशिन्दों के साथ बड़ा दुर्व्यवहार किया जाता है। वे जमीन के मालिक नहीं हो सकते, परेशान किये जाते हैं और तरह तरह की बाधायें उनके सामने उपस्थित की जाती हैं। उसी समय वहां महात्मा गान्धी ने अपने देश वासियों का पक्ष लेकर बड़े जोर शोर से उनके हकों के लिये आन्दोलन शुरू किया वे उन लोगों के रक्षक बने और उन्हें सत्याग्रह के लिये तैयार किया। किन्तु इसी बीच में बार युद्ध ( १८९९–१९०२ ) प्रारम्भ हुआ और गान्धीजी ने अंग्रेजों की सहायता की। जुलु रिवोल्ट नेटाल में हुआ गान्धीजी ने अस्पताली सेना तैयार की और स्वयं भी अग्रसर हुये। युद्ध की समाप्ति के बाद शान्ति हो जाने पर उन्होंने पुनः अपने सत्याग्रह (Passive Resistance) विचारों का प्रचार किया वे और उनकी पत्नी तथा उनके बच्चे सब जेल में डाल दिये गये।

यूरोप के महा युद्ध ( १९१४ ) के प्रारम्भ होने के समय से दो वर्ष बाद तक गान्धी जी ब्रिटिश राज्य के इतने बड़े भक्त बने रहे जितना कि सम्राट का अधिक से अधिक हितैषी अंग्रेजी प्रजा का कोई व्यक्ति हो सकता था। उन्होंने घोर युद्ध के समय अंग्रेजी सेना की सेवायें कीं थीं एक बार घायल हुये थे और उनके सेवाओं का वर्णन खलीतों में भी किया गया था। यूरोप के महायुद्ध के प्रारम्भ होने के समय वे लण्डन में थे वहां उन्होंने उसी समय इङ्गलिश यूनिवर्सिटियों में पढ़ने वाले २५० हिन्दुस्तानी विद्यार्थियों का एक वालिंटियर कोर बनाया जो बिना किसी वेतन के हर प्रकार की सेवायें करने को तैयार हुये थे। बीमारी के कारण गांधीजी हिन्दुस्तान लौट आये और

यहां आकर अच्छे हुए । १९१८ में बड़े विरक्ति जनक समय में गांधी जी ने फौज की नई भर्ती के काम में अपने आपको लगाया और इतनी शक्ति से काम किया कि ९ महीने की भरती की तादाद ७ महीने में ही पूरी हो गई। गांधी जी ने खेड़ा प्रांत में किसानों का सत्याग्रह चलाया और पटना प्रदेश में निलहा साहिबों के विरुद्ध किया और दोनों में सफलता प्राप्त की।

१९१९ के रौलट एक्ट ने भारत में आग लगा दी और उसी से पञ्जाब में घोर अशांति हुई और डायर के हत्याकारणी और भयङ्कर मारकाट के कर्म हुए। इसी के साथ ही खिलाफत का झगड़ा भी खड़ा हुआ १९१९, गांधी जी का विश्वास इन सब बातों से भारत के अंग्रेजी राज्य प्रबन्ध पर से एक दम हट गया और उन्हों ने भारत में अहिंसात्मक असहयोग आंदोलन प्रारंभ किया(१९२०) जो १९२०-२२ तक चला

महात्मा गांधी सत्य और अहिंसा पर विश्वास करते हैं। सत्याग्रह आश्रम "नवजीवन" ( हिन्दी गुजराती ) तथा 'यङ्ग इण्डिया' ( अंग्रेजी ) पत्रों के संस्थापक। जेलयात्रा ( मार्च १९२२-४ फरवरी १९२४ ), प्रेसीडेन्ट, राष्ट्रीय कांग्रेस १९२५, अप्रेल १९३० में नमक का कानून तोड़ा और अनिश्चित समय के लिये जेल यात्रा। पता—सत्याग्रहआश्रम, साबरमती, अहमदाबाद

**गिडनी, लेफ्टिनेंट कर्नल हेनरी अलबर्ट जान**—मेम्बर लेजि० असेम्बली, जन्म. १८७३; शिक्षा कलकत्ता, एडिनबरा, लण्डन, केम्ब्रिज, आक्सफर्ड; इण्डियन मेडीकल सरविस में सम्मिलित हुये, १८९८; चीन की चढ़ाई में सेवा की १९००—१; नार्थ-वेस्टर्न फ्रंटियर में घायल हुए; १९१४-१५ सदस्य बम्बई कारपोरेशन, १९१८—२१; सभापति एंग्लो इंडियनों और भारत में बस जाने वाले यूरोपियनों की सभा के; सदस्य जातिगत भेद निर्णयक कमेटी; इङ्गलैंड भेजने के लिये एंग्लोइण्डियनों का डेपुटेशन बनाया, १९२५; मनोरञ्जन मुष्टयुद्ध, क्रिकेट और बिलयर्ड्स के खेल पता—थियेटर रोड कलकत्ता।

**गिडवानी, असुदोमल टेकचन्द**—वाइस चेंसलर गुजरात राष्ट्रीय विद्यापीठ, १९२१—२३; जन्म ११ सितम्बर १८९० हैदराबाद में; शि० सिंध और एलफिंस्टन कालेज, बम्बई; म्योर सेंट्रल कालेज इलाहाबाद में अर्थ शास्त्र के प्रोफेसर; महाराजा बीकानेर के प्राइवेट सेक्रेटरी; प्रिंसपिल रामजस कालेज, देहली; प्रिंसिपल गुजरात महाविद्यालय, १९२०; वाइस चांसलर १९२१; नाभा में ब्रिटिश प्रबन्धक द्वारा गिरफ्तारी, १९२३। पता—गुजरात विद्यापीठ अहमदाबाद।

**गुप्त वैद्य कृष्णदत्त**—कुष्टरोग चिकित्सक, आपने कुष्टरोग से ग्रसित

रोगियों के सम्बन्ध में बहुत कुछ अनुसंधान किया है, इसी विषय पर अनेक लेख पत्रों में प्रकाशित करते हैं, कुष्टरोग आश्रम कटनी में खोल रक्खा है, बडे दयालु तथा स्वार्थ त्यागी वैद्य, लेखक भारत कुष्ट रोग समस्या पता—कटनी ।

गुप्त, देशबन्धु—जर्नलिस्ट तथा कांग्रेस कार्यकर्ता, ज. १९०१, शि. आर्य स्कूल अम्बाला, सेंट स्टीफन्स कालेज दिल्ली; असहयोग में शिक्षा त्याग, तिलक स्कूल आफ पालिटिक्स में विद्याध्ययन १९२१-२२ दिल्ली प्रांतीय कांग्रेस कमेटी के मंत्री १९२१; जेलयात्रा १९२१–२२; संस्थापक तथा सम्पादक "तेज" दैनिक पत्र; लेखों के कारण १५३ अ० पीनलकोड में एक साल की सजा परन्तु ४ साल में मुक्त हुये; प्रांतीय हिन्दू सभा दिल्ली के संस्थापकों में; स्वामी श्रद्धानन्द के कृपा पात्र; सदस्य, अ० भा० हिन्दू सभा की कार्यकारिणी समिति, आ० इं० कांग्रेस कमेटी, आ० इं० स्वामी श्रद्धानन्द मेमोरियल ट्रस्ट; सोल डाइरेक्टर तेज दैनिक; पता "तेज" कार्यालय दिल्ली ।

गुप्त बाबू शिवप्रसाद,—बनारस के प्रसिद्ध दानवीर तथा देश भक्त ज० अषाढ कृ० ८ सं १९०० शि० बी. ए. (चतुर्थ वर्ष तक), राजनैतिक आंदोलन में प्रवेश ( १९०४-०५ ), विदेश यात्रा के लिये प्रस्थान बम्बई से ८ मई १९१४; जगत का भ्रमण, मिश्र १५ दिन, इंगलैंड व आयरलैंड ६ मास; अफ्रीका ६ मास; जापान ढाई मास; कोरिया व चीन २ मास; इसी भ्रमण में सिंगापुर की जेल में ३ मास रहना पड़ा, जर्मन युद्ध छिड़ने से पूरे यूरोप की यात्रा न हो सकी; काशी विद्या पीठ ( राष्ट्रीय संस्था) के मुख्य संस्थापक तथा सहायक ( स्थापना, माघ शु० २ सं० १९७७ ) विद्यापीठ के लिये इतनी सम्पत्ति अर्पण की है जिसकी वार्षिक उत्पत्ति लगभग ६०००० रुपया है, ज्ञानमण्डल के संस्थापक तथा संचालक (स्था० १९१८) संस्थापक, दैनिक पत्र "आज" कृष्ण जन्माष्टमी १९७७ (असहयोग आंदोलन का आरंभ दिवस) भारतमाता के मंदिर की नींव चैत्र शुक्ल १ सं १९८४ को २४ लक्ष गायत्रीजप तथा दशांग हवन इत्यादि की समाप्ति पर रक्खी। इस मंदिर में ३० फुट लम्बा और ३० फुट चौड़ा संगमरमर पत्थर पर भारत का चित्र (Relief map) जिसमें बृहत्तर भारत के कुछ कुछ भाग भी सम्मलित हैं लगाया जायगा। लागत अभी तक १२,००० रुपया लग चुकी है और २-३ हजार लगेगी। मंदिर में लगभग ५०,०९० हजार रुपया लगेगा। कुल लागत १ लाख रुपया होगी; हिन्दी भाषा के कट्टर भक्त, तथा भारत माता के सच्चे सेवक; असहयोग में पूर्ण भाग लिया, प्रेसीडेंट प्रांतीय कांग्रेस कमेटी (१९२७-२८), लेखक पृथिवी प्रदक्षिणा, पुनः वृहत् यात्रा १९२९ पता—बनारस ।

गुप्त, मैथिलीशरण — हिन्दी भाषा के प्रसिद्ध कवि, अनेक वर्षों से सरस्वती तथा अनेक मासिक पत्रों में कविता प्रकाशित होती हैं, अनेक पुस्तकों के लेखक "भारत-भारती" 'जयद्रथ-वध" "चन्द्रहास" "तिलोत्तमा" "पलासी का युद्ध" इत्यादि पता — चिरगांव, झांसी.

गुरुदत्तसिंह, (बाबा)—प्रसिद्ध कोमा गाटामारू जहाज की यात्रा की व्यवस्था करने वाले, अमृतसर जिले के एक गांव में पैदा हुये जहां आपकी कुछ एकड़ जमीन भी है, कई वर्षों पहले भारत से विदेशों में रहने और व्यवसाय करने के लिये गये और सिंगापुर और मलाया स्टेट्स में ठेकेदारी का काम किया। व्यवसाय के लिये विदेश जाने वाले सिक्खों के लिये लड़े जिन्हें आसानी से पासपोर्ट नहीं मिलता था और एक जहाजी कम्पनी स्थापित करना निश्चय किया। भारत के मजदूरों को तथा इनके व्यवसाय की उन्नति की चिन्ता में ही सर्वदा व्यस्त रहे। प्रारम्भिक अनुभव के लिये ६ महीने को एक जहाज ठेके पर लिया। १९१४ में 'कोमागाटामारू' की भयङ्कर घटना के बाद बहुत दिनों तक अपने आप को छिपाये रक्खा और पोलिसी से १९२२ तक बचते रहे और इसके बाद अपने आप जाकर गिरफ्तार हुये और कैद में डाले गये पता— अमृतसर।

गुलाबसिंह सरदार—मैनेजिंग डाइरेक्टर पंजाब जमीदार बैंक लिमि० लायलपुर, ज० १८६६, मेंबर लायलपुर म्युनिसपैलटी तथा डिस्ट्रिक्ट बोर्ड अनेक वर्षों तक, मेंबर लेजिसलेटिव ऐसेम्बली १९२०–२६, पता—लायलपुर, पंजाब।

गोखले, डी. बी.—शि० बी. ए. एल एल. बी. कांग्रेस के कार्यकर्ता सम्पादक "मराठा" १९१९ से, पता— पूना।

गोंडल महाराजा श्रीभगवन्त सिंह जी—ज० १८६५, शि० राजकुमार कालेज राजकोट और एडिनबरा, बालिकाओं की प्रारम्भिक शिक्षा अपने राज्य में अनिवार्य करने वाले सबसे प्रथम देशी नरेश। मनोरंजन, मोटर चलाना, भ्रमण यूरोप, अफ्रीका, आस्ट्रेलिया और जापान. प्रकाशन— जनरल आफ विजिट टु इङ्गलैंड, हिस्ट्री आफ आर्यन मेडीकल साइन्स। पता— हुजूर बङ्गला गोंडल।

गोपालराम,—सम्पादक 'जासूस गहमर, ज० पौष वद्य ५ सं० १९२३, हिन्दी के सुप्रसिद्ध लेखक, लेखनी बड़ी ओजस्वी तथा रोचक, करीब ६० पुस्तकें जासूसी विषय की लिखीं, "जासूस" मासिक पत्र के संस्थापक तथा सम्पादक आरम्भ से, आरम्भिक जीवन में पुलिस में नौकरी, "हिन्दुस्तान" के सहायक सम्पादक १८९१, "भारत मित्र" के

स्थानापन्न सम्पादक १८९१, श्री वेङ्कटेश्वर सम्पादक १९०१, कलकत्ते की साहित्य परिषद् से 'साहित्य सरस्वती' और 'विद्याविनोद' प्राप्त, पता—गहमर (गाज़ीपुर)

**गोविंदानद, (स्वामी)**—जन्म १८८८ हैदराबाद (सिंध) में, बम्बई विश्व वि० से ग्रेजुएट हुए; एम. ए. पास करने के बाद मुजफ्फरपुर, नागपुर और बांकीपुर के कालेजों में प्रोफेसर रहे, यूरोप के महायुद्ध के प्रारंभ में जापान जाने के लिये जहाज से रवाने हुए, कोमा गाटामारू जहाज वाले मामले में पकड़े गये. (१९१४) विना मुकदमा चलाये ही जेल में कैद रहे १९१८ तक, छूटने पर हैदराबाद (सिन्ध) में ही रहने की आज्ञा हुई। पर. यह आज्ञा १९१९ में हटा ली गई। असहयोग आन्दोलन में प्रमुख भाग लिया और सजा पाई, छूटने के वाद सिंधी दैनिक पत्र 'केसरी' प्रकाशित किया सभापति राज-नैतिक पीड़ित कानफ्रेंस कानपुर. १९२६, पता—मनसुखानी लेन, हैंदराबाद (सिंध)

**गोस्वामी, तुलसी चरण**—प्रसिद्ध असहयोगी, जमीदार, मेंबर लेजि० असेम्बली; १९२३ से। जन्म १८९८, शि० कलकत्ता, आक्सफर्ड और पैरिस, वि० मुक्त गाछा के राजा की पुत्री के साथ। पता—राजवाड़ी, बहरामपुर, रेनीपार्क, वालीगञ्ज, कलकत्ता कामाक्षी बनारस।

**गोशेन, वाइकांउट जाज गोशेन आफ हाकहर्स्ट**—गवर्नर मद्रास १९२४ से, जन्म १८६६, शि० रगवी और वेलिवल कालेज आक्सफोर्ड, न्यू साउथ वेल्स के गवरनर के प्राइवेट सेक्रेटरी रहे और सेना सञ्चालन विभाग में अपने पिता के अवैतनिक सेक्रेटरी रहे, सदस्य किंग्स वेंच सम्बन्धी रायल कमीशन १९१२, बोर्ड आफ एग्रीकलचर में संयुक्त पारलियामेंटरी सेक्रेटरी १९१८ मेंबर पार्लियामेंट ससेक्स की ओर से १८९५–१९००, लार्ड राबर्ट्स कमान्डर-इन-चीफ के ए. डी. सी., आनरेरी कर्नल और लेफ्टिकर्नल, उच्च पदवी प्राप्त; कुछ समय के लिये एकटिंग गवर्नर जनरल आफ इंडिया १९२९, बाद में इङ्गलैण्ड चले गये। पता—गवरमेन्ट हाउस, मद्रास।

**गौड़, सर हरीसिंह**—मेम्बर लेजिसलेटिव एसेम्बली, वैरिस्टर; जन्म १८७२, शि० एम. ए. एल. एल. बी. (केम्ब्रिज) एल, एल. डी. डवलिन डी. सी. एल. (आक्सफर्ड) चेयरमैन नागपुर म्युनिसिपैल्टी १९१८–२२; प्रथम वाइस चांसलर देहली यूनि०, नागपुर बार एसोसिएशन के सभापति। प्रकाशन-ला आफ ट्रान्सफर इन ब्रिटिश इंडिया पेनल ला आफ ब्रिटिश इंडिया हिन्दू को०, हिज ओनली लव, स्पिरिट आफ बुद्धिज्म, स्टेपिंग वेस्ट वार्ड आदि आदि। पता—नागपुर।

घोष, अरविन्द—जन्म कलकत्ते में १५ अगस्त १८७२, शि० सेंट पाल स्कूल दार्जिलिंग और इंगलैंड सिविल सर्विस परीक्षा में शामिल हुये, पठन पाठन की परीक्षा में पास हुये पर घुड-सवारी में फेल हो गये १८९०, किंग्ज कालेज कैम्ब्रिज में भरती हुये और ग्रेजुयेट हुये १८९२, बड़ौदा राज्य में नौकरी की और उसमें १२ वर्ष तक रहे। नेशनल कालेज कलकत्ता के प्रिन्सिपल १९०६, सम्पादक 'वन्देमातरम्' राज-विद्रोह में पकड़े गये किन्तु बरी हो गये राष्ट्रीय आन्दोलन में मुख्य भाग लिया १९०७, विद्रोह करने और षडयन्त्र बनाने के अपराध में गिरफ्तार हुये १९०८, एक वर्ष तक लगातार मुकद्दमा चलने के बाद जब निर्दोष सिद्ध हुये तब छोड़ दिये गये, आज कल वे पांडि-चेरी में रह कर योगी का जीवन बिता रहे हैं। प्रकाशक-सुपरमैन ईशोपनिषद् आइडियल आफ कर्मयोगिन, योग एन्ड इटस ओरिजिन, ब्रेन आफ इंडिया, योग साधना, लव एन्ड डेथ आदि २ पता—पांडिचेरी।

घोष, हेमेन्द्रप्रसाद्—सम्पादक 'वसुमती' ज० १८७६, शि० कलकत्ता वि० वि०, सदस्य 'वन्देमातरम्' सम्पा-दकीय संघ १९०७, मेंबर मैसोपोटेमिया जाने वाली प्रेस डेपुटेशन के १९१७, बँगला भाषा की लगभग १ दर्जन पुस्तकों के लेखक. पता—१०६।२, श्याम बाजार स्ट्रीट कलकत्ता।

घोषाल, श्रीमती सुवर्णकुमारी देवी—भारत में प्रथम स्त्री पत्र सम्पा-दिका, स्व० महर्षि देवेन्द्रनाथ ठाकुर की कन्या, जन्म १८५७, २० वर्ष की अवस्था के पहले ही एक उपन्यास लिखा जिसमें अपना नाम नहीं दिया, इसके अनन्तर शीघ्र ही 'भारती' की सम्पादिका हुईं, विधवा आश्रम स्था-पित किया, अनेक पुस्तकें लिखी हैं, इनकी कुछ पुस्तकें अनुवादित होकर इंगलैंड में भी प्रकाशित हुई हैं. पता—ओल्ड वेली गंज रोड कलकत्ता।

चक्रवर्ती, बी०— एडवोकेट कलकत्ता हाईकोर्ट, ज० १८६१, शि० कलकत्ता वि० वि० के एम. ए., कृषि सम्बन्धी छात्रवृत्ति (१० हजार रु० की) पाकर इंगलैंड गये और वहां कृषि विज्ञान की परीक्षा और बैरिस्टरी पास की, कला कौशल और व्यापार के अनेक कारबारों से सम्बन्ध, अनेक वर्षों तक बङ्गाल कौंसिल के सदस्य, बङ्गाल सरकार के मन्त्री १९२७। पता—कलकत्ता।

चटर्जी, रामानन्द—सम्पादक 'माडर्न रिव्यू' और 'प्रवासी' ज० १८६५ विश्व विद्यालय की सब परीक्षायें बड़ी योग्यता के साथ पास की और सभी में छात्रवृत्ति प्राप्त की, बी. ए. १८८७, सिटी कालेज कलकत्ता में अंग्रेजी के प्रोफेसर १८८७—९५, प्रिन्सिपल कायस्थ

पाठशाला इलाहाबाद १९९५–१९०६, इलाहाबाद युनिवर्सिटी के फेलो, यू. पी. की एंगलो इंडियन टेम्परेंस एसोसियेशन के कुछ समय तक सदस्य यू. पी. की माध्यमिक शिक्षा सुधार कमेटी के सदस्य, साधारण ब्रह्म—समाज के सभापति. 'दासी' 'प्रदीप' 'धर्म बन्धु' का सम्पादन किया, भारतीय पत्र–कला में नियमित रूप से तिरङ्गी छपाई का क्रम प्रारम्भ किया, प्रथम भारतीय पत्र—सम्पादक जो राष्ट्रसंघ के पूरे अधिवेशन में उपस्थित रहने के लिये संघ द्वारा निमन्त्रित किये गये १९२६, प्रकाशन–राजा राममोहन राय और 'नवीन भारत' होमरूल की ओर' चटर्जी चित्र–संग्रह (एल्बम) १८ जिल्दें विशाल भारत' हिन्दी मासिक के अधिष्ठाता सूरत हिन्दू महा सभा के सभापति १९२९ में इंडिया इन बोन्डेज के सम्बन्ध में १२४ ए धारा के अनुसार पकड़े गये। पता–माडर्न रिव्यू आफिस कलकत्ता।

**चटर्जी लेडी ग्लेडीस मेरी, O. B. E.**—जन्म इङ्गलैन शिक्षा यूनिवर्सिटी कालेज लन्दन, लन्दन स्कूल आफ इकोनौमिक्स एण्ड पोलिटिक्स, फिलासफी में M. A. (लण्डन) एकोनोमी में D. Sc. (लण्डन) वि० सर अतुलचन्द चटर्जी के साथ, १९२४; लन्दन के बोर्ड आफ ट्रेड में अन्वेषणमंत्री मध्य प्रान्त के स्कूलों के मुख्य इन्सपेक्टर, लन्दन की मिनिस्ट्री आफ म्यूनिशन्स के स्वास्थ्य विभाग की मुख्य सुपरिटेंडन्ट स्त्रियों और बच्चों को मजदूरी के सम्बन्ध में इंडियन गवर्नमेंट की सलाहकार (१९२०-१९२२) पता–१३१, एशे गार्डन्स, लन्दन, S. W.

**चटर्जी, सर अतुलचन्द्र**—हिन्दुस्तान के हाइ कमिश्नर, ज० १८७४ शि० प्रेसीडेंसी कालेज, कलकत्ता किंग्स कालेज, कैम्ब्रिज, आई. सी. एस. परिक्षा में फर्स्ट १८९६ भावनगर, मेडल प्राप्त (कैम्ब्रिज वि० वि० में) १८८७, यू. पी. की कोपरेटिव सोसाईटियों के रजिष्ट्रार यू. पी. के रेवेन्यू सेक्रेटरी और चीफ सेक्रेटरी; गवर्नमेंट आफ इंडिया के इंडस्ट्रीज और मिलिटरी स्टोर बोर्ड के मेम्बर; भारत सरकार के इंडस्ट्रीज विभाग के सेक्रेटरी और वाइसराय की कौन्सिल के औद्योगिक विभाग के सदस्य अन्तर राष्ट्रीय मजदूर कानफरेंस वाशिंगटन में भारत सरकार के प्रतिनिधि १९१९ जनेवा प्रतिनिधि १९२१, १९२४ १९२५; १९२६, १९२८; अन्तर राष्ट्रिय मजदूर कानफरेंस के सभापति १९२७ और उस के कार्यालय की प्रबन्धकारिणी समिति के सदस्य १९२६; राष्ट्रसंघ की बैठक में भारत के प्रतिनिधि १९२५; साम्राज्य आर्थिक संरक्षण कमेटी के मेम्बर। रचना–नोट्स आन इण्डस्ट्रीज आफ यू० पी०; मासिक पत्रों और कितने ही पत्रों में लेख। पता—४२ ग्रासवेनर गार्डन; लन्दन S. W.

चन्दा, कामिनी कुमार—एडवोकेट ज० १८६४, रायबहादुर की पदवी अस्वीकृत की १८८४, सिलचर म्यु० बो० के प्रथम गैर सरकारी चेयरमैन, कांग्रेस में प्रवेश १८८६, सूरत में पृथक हुये, लखनऊ (१९१६) में पुनः शामिल हुये, प्रथम सुरमाघाटी कांफ्रेंस के सभापति। कुछ समय तक मेंबर इम्पीरियल लेजिसलेटिव कौंसिल पता—सिलचर आसाम।

चन्द्र, निर्मलचन्द्र—सोलिसिटर और जमींदार, ज० १८८८, एम. ए और बी. एल. कलकत्ता वि० वि० म्युनिसिपल मेम्बर कलकत्ता १९२३-२६, मेंबर बङ्गाल लेजिसलेटिव कौंसिल मेंबर लेजिसलेटिव एसेम्बली १९२७, मेंबर आल इंडिया कांग्रेस कमेटी १९१९ से पता—२३ वेलिङ्गटन स्ट्रीट कलकत्ता।

चमनलाल, दीवान—एडवोकेट हाईकोर्ट लाहौर, और मेंबर लेजिसलेटिव एसेम्बली, ज० १८९२; शिक्षा गोर्डन मिशन कालेज, रावलपिंडी, फोकस्डोन लन्दन तथा पेरिस में, बैरिस्टरी १९१०, कानून में आनर्स डिगरी जेमस कालेज आक्सफर्ड से प्राप्त की १९१७, जेनरल एडीटर "कोटेरी" कला और साहित्य विषयक त्रैमासिक पत्र लन्दन, सहायक सम्पादक बाम्बे क्रानिकल १९२०, ट्रेड यूनियन कांग्रेस स्थापित की १९२०, नेशनल को जन्म दिया १९२३, अन्तर. राष्ट्रीय मजदूर कांफ्रेंस में प्रतिनिधि १९२५; ब्रिटिश ट्रेड यूनियन कांग्रेस के प्रतिनिधि १९२६ सभापति ट्रेड यूनियन कांग्रेस १९२७ टैरिफ बिल के विरोध में लेजिसलेटिव एसेम्बली से त्याग पत्र १९३०. पता—लाहौर।

चिन्तामणि, सी. वाई.—सम्पादक लीडर इलाहाबाद जन्म विजयनगरम १८८० शि० महाराजा कालेज विजयनगरम सम्पादक विजग स्पेक्टेटर १८९८ इंडियन हेरल्ड १८९९-१९०० मद्रास स्टेंडर्ड में सहायक सम्पादक हुये १९०१ "इंडियन पीपुल" में सम्पादक १९०३-१९०५ मन्त्री प्रथम इंडियन इंडस्ट्रियल कांफ्रेंस १९१५ नर्मदल के इंगलैंड जाने वाले डेपूटेशन के मेंबर १९१९ सभापति अखिल भारतीय लिबरल कांफ्रेंस १९२० मिनिस्टर यू. पी. गवनमेंट १९२१-२३, सम्पादक इंडियन डेलीमेल १९२५, सदस्य यू. पी. कौंसिल। पता—साउथ रोड इलाहाबाद।

चिटणीस, सर गंगाधर माधव—बैरिस्टर. जन्म १८८२ गवर्नमेंट एडवोकेट रायपुर C. P. १८९१ मेंबर इम्पीरियल लेजिसलेटिव कौंसिल १८९३ सभापति सी. पी. और बरार प्रान्तीय कांफ्रेंस १९०६ सभापति मध्य प्रान्तीय लेजिसलेटिव कौंसिल १९२१-२५ चेयरमैन नागपुर म्युनिसिपैलिटी १८९६-१९१८. पता—नागपुर।

**चिटणीससर शङ्करमाधव—** सभापति मध्यप्रान्तीय कौंसिल; जन्म १८६३; बम्बई बि. वि. के ग्रेजुएट; मेम्बर स्टेचुटरी सिविलियन, १८८५–१९१६, असिस्टेंट कमिश्नर, डिप्टी कमिश्नर और कमिश्नर के पदों पर रहे, सदस्य भारतीय फैक्टरी कमीशन १९०७–१९०८; मिनिस्टर सी. पी. सरकार १९२१–२४, भ्रमण—यूरोप, जापान और अमरीका, पता—नागपुर ।

**चेटी, । आर. के. शणमुखम्—** वकील और मेम्बर ले० असेम्बली, ज० १८९२ शि० क्रिश्चियन कालेज, मदरास चुने हुए सदस्य मदरास ले० कौंसिल १९२०, डिवलप्मेंट मिनिस्टरी के कौंसिल सेक्रेटरी १९२२, बम्बई, बंगाल संयुक्त प्रांत में नशा खोरी रोकने के जो उपाय किये गये हैं उनके जानने और उन पर रिपोर्ट लिखने के लिये मदरास गवरमेंट से नियुक्त किये गये १९२२, सदस्य ले० एसेम्बिली, १९२३ में भारत के नेशनल कन्वेन्शन के डेपुटेशन के साथ इंगलैंड गये । १९१४ में नई राजधानी स्थापित होने के समय आष्ट्रेलिया में भारतीय प्रतिनिधि हो कर गये । १९२७ पता—"हावर्डन" रेसकोर्स, कोयम्बटूर ।

**चोइथराम परतावराय—** सभापति सिंध प्रान्तीय हिन्दू सभा, जन्म १८८९, एल. सी. पी. एस., १९१०, डाक्टर हैदराबाद जेल; १९११, त्याग नौकरी और ब्रह्मचर्य आश्रम में शामिल हुए १९१२, मन्त्री तिलक नेशनल होमरूललीग १९१६, सत्याग्रह आन्दोलन में शामिल हुए १९१९, मेंबर कांग्रेस वर्किङ्ग कमेटी १९२१; सम्पादक 'हिन्दू' हैदराबाद ( सिंध ) १९२१, सजा हुई राजविद्रोह में १८ मास की १९२२, जेल से मुक्त हुये १९२३ में पुनः गिरफ्तार हुए मानहनि के जुर्म में सभापति सिंध प्रान्तीय कांग्रेस कमेटी १९२३-२४ हिन्दू संगठन में शामिल हुए १९२५

**चौधरी, कृष्णचन्द्रराय—** मजदूरों के सदस्य बंगाल कौंसिल १९२१ से कौंसिलर कलकत्ता कारपोरेशन जन्म १८८४ शिक्षा कलकत्ता और मैंचेस्टर संस्थापक और प्रथम मन्त्री मैंचेस्टर इण्डियन ऐसोशियेशन श्री० गोपालकृष्ण गोखले के साथ प्राईवेट सेक्रेटरी होकर राजनैतिक कार्य के लिये इङ्गलैंड गये १९०५ मि. केयर हार्डी मेम्बर पार्लीमेंट के भारत भ्रमण के समय प्राईवेटसेक्रेटरी १९०७ लन्दन में ब्रिटिश इंडियन सीमैन्स इस्टीटयूट के संस्थापक हावड़ा कुली संघ के प्रथम सभापति भारतीय प्रतिनिधि पंचम अन्तर्राष्ट्रीय मजदूर कान्फरेंस १९२३ जेनेवा के अन्तर्राष्ट्रीय न्यायालय में ( श्रमजीवी विभाग के ) एसेसर प्रकाशक—यूरोप में श्रमजीवी आन्दोलन आदि २ पता—कार्यालय चन्दननगर बङ्गाल ।

चौधरी, जोगेशचन्द्र—वैरिस्टर ज० १८६३, श्री सुरेन्द्रनाथ बनर्जी की तृतीय पुत्री से विवाह। कुछ समय तक फिजिक्स और केमिस्ट्री के लेकचरर विद्या सागर कालेज कलकत्ता में 'कलकत्ता वीकली नोटस' के सम्पादक १८९६ से, संयोजक मन्त्री भारतीय शिल्पकला प्रदर्शनी कलकत्ता १९०१–१९०२ और १९०३–१९०७; सदस्य बङ्गाल कौंसिल १९०४–०७; सदस्य लेजिसलेटिव एसेम्बली १९२१–२३. फेलो कलकत्ता यूनिवर्सिटी १९२७. पता—३ हेस्टिगज स्ट्रीट और देवद्वार ३४ बालीगंज सरकुलर रोड; कलकत्ता।

चौधरी, तुलसीराम—खद्दर प्रचार के कट्टर प्रेमी; ज० १९४६; राली ब्रदर्स के यहां कर्मचारी १९१४ तक, स्वतन्त्र व्यापार १९१४–१९१९, असहयोग आन्दोलन के समय राजनीति में प्रवेश १९१९; प्रान्तीय कांग्रेस कमेटी के मेंबर १९२२; राजनैतिक कार्य में जेलयात्रा १९२२; खद्दर का कार्य आरम्भ १९२३; संस्थापक गान्धी खद्दर कार्यालय १९२६ (दिसम्बर) पता—उभयानी।

चौधरी, धीरेन्द्रकांत लाहिरी—मेंबर लेजिसलेटिव एसेम्बली; ज० १९०० मेंबर डिस्ट्रिक्ट बोर्ड मैमनसिंह; मनोरंजन, टैनिस. पता—कालीपुर पो० आ० गोवीपुर।

चौधरी, नवाब बहादुर सैयद नवाब अली—मेंबर कार्य कारिणी कौंसिल बंगाल सरकार; ज० १८६३; १७ वर्ष तक बंगाल और इम्पीरियल लेजिसलेटिव कौंसिलों के मेंबर; मिनिस्टर बंगाल सरकार १९२१ आल इंडिया मुसलिम लीग के वाइस प्रेसीडेन्ट रहे; बंगाल मुसलिम फेडरेशन के संस्थापकों में. पता—धनवरी; जिला मैमनसिंह या बंगाल राइटर्स विल्डिगंज; कलकत्ता।

चौधरानी, मिसेज सरलादेवी—ज० १८७३, वि० स्व० पं० रामभजदत्त चौधरी (पंजाब) से १९०५, शि० कलकत्ता में; १७ वर्ष की अवस्था में बी.ए. हुई। पद्मावती सुवर्ण पदक कलकत्ता वि० वि० में सर्व प्रथम प्राप्त किया; तिलक स्वराज्य फंड में अपने सारे आभूषण दिये १९२१; अध्यक्ष हिन्दू समाज सुधार कांफ्रेंस १९२६. पता—कलकत्ता।

चौधरी, लालचन्द—लेफ्टनेंट राव बहादुर ज० १८८२; वि० श्रीमती सुशीला देवी; रोहतक जिला बोर्ड के चुने हुये वाइस चेयरमैन १९१४–१९२३ पंजाब कौंसिल के मेंबर १९२६ कौंसिल आफ स्टेट के मेंबर १९२२ मिनिस्टर पंजाब गवर्नमेंट (त्याग पत्र दिया १९२४) भरतपुर राज्य की कौंसिल के सभापति सन् १९२७ तक, पता—रोहतक पंजाब.

जगतनारायण, पंडित—वकील ज० १८६४ शि० कैनिंग कालेज लखनऊ लखनऊ म्युनिसिपैलिटी के गैर सरकारी

चेयरमैन ३१ वीं कांग्रेस की स्वा० स० के चेयरमेन मेम्बर हंटर कमेटी ( पंजाब के अत्याचारों की जांच के लिये ) लोकल बोर्डों और स्वास्थ्य विभाग के मिनिस्टर संयुक्त प्रांत १९२२–२३। पता—गोलागञ्ज लखनऊ।

जयकर, मुकुन्दराव—बैरिस्टर मेम्बर लेजि० असेम्बली अनेक शिक्षा संस्थाओं के सदस्य आर्य शिक्षा समिति के स्थापकों में से एक जो बम्बई में १८९७ में स्थापित हुई थी सभापति नासिक कॉफ्रेन्स सभापति पूना जिला कांनफ्रेंस १९१८ बम्बई होमरूल लीग की मैनेजिंग कमेटी के मेंबर १९१८ बकालत छोड़ी असहयोग में १९२० किन्तु फिर शुरू की १९२२ में सभापति सिंध हिंदू कांफ्रेंस १९२५ प्रति सहयोगी दल के स्थापकों में से एक। पता—ठाकुर द्वार बंबई।

जयरामदास दौलतराम-मेंबर बंबई कौंसिल १९२७ वकीली पास करके करांची में बकालत शुरू की किंतु राजनीतिक कार्यों में लगे रहने के कारण उसे छोड़ दिया सिंध में देश को आगे बढ़ाने वाले सभी आन्दोलनों से संबंध रहा सम्पादक हिन्दुस्तान टाइम्स देहली १९२५–२६ सेक्रेटरी हिंदू महासभा १९३० में नमक कानून भङ्ग में जेल यात्रा। पता—हैदराबाद सिंध।

जाधव, भास्करराव विठोजी राव—मेंबर बंबई कौंसिल शि० बिलसन कालेज एलफिंस्टन कालेज और गवर्नमेंट ला स्कूल। कोल्हापुर राज्य में नोकरी करके और रेवन्यू मेंबर के पद पर से रिटायर हुये। मराठा शिक्षा कांफरेंस शुरू की १९०० में और सत्य-शोधक आंदोलन को पुनर्जीवित किया (१९११) प्रांत के अब्राह्मण आंदोलन में प्रारंभ से शामिल रहे। मिनिस्टर शिक्षा बिभाग बंबई १९२४–२६ लेजि० कौंसिल के अब्राह्मण पार्टी के लीडर। पता—सतारा।

जाफर, खान बहादुर सर इब्राहीम हारून—मेंबर कौंसिल आफ स्टेट ज० १८८१ शि० डेकन कालेज पूना सभापति अंजुम ने इस-लामियां पूना बंबई प्रांतीय मुसलिम लीग संगठित की १९०८ सभापति आल इं० मुसलिम कांनफरेंस लखनऊ १९१९ मेंबर कैंटूनमेंट सुधार कमेटी मेम्बर बम्बई लेजिसलेटिव कौंसिल १९१६–१९ मेंबर इम्पीरियल कौंसिल १९१९–२०; सभापति आल इण्डिया मुसलिम शिक्षा कांनफरेंस १९२० मुसलिम युनिवर्सिटी के कोर्ट के मेंबर १९२२–२६ मेंबर हज्ज इनक्वायरी १९२७–२८; १९२२ में कौंसिल आफ स्टेट के मेम्बर फिर चुने गये। पता—ईस्ट स्ट्रीट पूना।

जिना, महमद अली—बैरिस्टर मेंबर लेजिसलेटिव असेंबली ज० १८७६ करांची में, शि० करांची व इंगलैंड एड-

वोकेट; बम्बई हाई कोर्ट १९०६, प्राइवेट सेक्रटरी दादा भाई नौरोजी के १९०६ मेंबर इंपीरियल कौंसिल, १९१०, रोलेट एक्ट के विरोध में मेंबरी से इस्तीफा १९१९, प्रेसीडेन्ट मुसलिम लीग (स्पेशल सेशन) १९२० मेंबर सुधार जांच कमेटी १९२४–२५, मेंबर सेंढर्स्ट कमेटी १९२६–२७ असेंबली दल के नेता पता—मलाबार हिल बम्बई।

जीजीभाई, सर वैरामजी—ज० १८८१, शि० सेंट ऐकजीवियर्स स्कूल और कालेज बम्बई; बंबई कारपोरेशन के सदस्य १९१४ से बंबई के शेरीफ १९२७, बम्बई सिनेमा फिल्मों के जांच करनेवाले बोर्ड मेम्बर, बम्बई में बच्चों का अस्पताल बनाने के लिए २ लाख रु० दान किया। पता—दि विल-फरिज रोड मलाबार हिल बम्बई।

जैक्सन, सर स्टेनली—गवर्नर बंगाल प्रान्त, जन्म १८७० शि० हैरी ट्रिनिटी कालेज केंब्रिज, वार आफिस के फाइनेन्स सेक्रटरी, १९२२—२३, साउथ अफ्रीका में नौकरी की १९००-२; चेयरमेन यूनियनिस्ट पार्टी १९२३; यार्क शायर के एक भाग से पार्लियामेंट के मेम्बर, १९१५-२७। पता—कलकत्ता।

जोगेन्द्रसिंह, सरदार—कृषि विभाग के मंत्री पंजाब, शकर व कर व सांढर्स्ट कमेटियों के मेंबर, ताल्लुकदार आका, संपादक इस्टऐंड वेस्ट; ग्रंथ नूरजहान कमला पता—लाहोर।

जोशी, नारायण मल्हार—मेम्बर लेजि० असेंबली, जन्म १८७९ शि० पूना, ८ साल तक शिक्षक, सर्वेंट आफ इंडिया १९०९, १९११ से सेक्रटरी समाज सेवा संघ बंबई; १९१९ से सेक्रटरी राष्ट्रीय लिबरल सभा; भारतीय समाचार पत्रों के प्रतिनिधि के हैसियत से भारत सरकार की तरफ से मेसोपोटेमिया को गये १९१७ अंतर-राष्ट्रीय मजदूर परिषद् को भारत मजदूर संघ के प्रतिनिधि स्वरूप १९२० में वाशिंगटन को और १९२१; १९२२ व १९२५ में जिनेवा को गये; कैसर-इ-हिंद रौप्य पदक १९१९; मेंबर बांबे म्युनिसिपल कारपोरेशन १९१९-२३ सी. आइ; ई. पदवी लेने से इंकार १९२१; लेजि० असेंबली में श्रमजीवियों के प्रतिनिधि स्वरूप सरकारके नियोजित मेंबर; १९२१ व १९२४-१९२७ पता—सेंवटस आफ इंडिया सोसायटी संढर्स्ट रोड बम्बई।

जोशी, सर मोरो पंत विश्वनाथ—ज० १८६१; शि० डेक्कन कालेज पूना व एल्फिन्स्टन कालेज एडव्होकेट (सी. पी. व बरार) १८८४–१९२०; होम मेंबर; सी. पी गवर्नमेंट १९२० २५ १९२८–२९ चेयरमेन; एज आफ कन्सेन्ट कमेटी पता—नागपुर सी. पी.।

जोसेफ, जार्ज—बैरिस्टर जन्म १८८७ त्रावणकोर में मेंबर; १९१८ में इंग्लेंड को गये हिन्दी डेप्यूटेशन के वकालत छोड़ी १९२०; कुछ दिन तक

संपादक इंडिपेंडेंट व यंग इंडिया; वकालत को फिर से प्रारम्भ १९२५; प्रेसीडेंट; टामिल नायडू प्रांतिक पारिषद् १९२३; सत्याग्रह के नेता; पता—कोम्बूकवम् मदुरा ।

जोसेफ, पोथन—जर्नलिस्ट ज० १८९२ दोयम संपादक "बांबेक्रानिकल" १९२० व १९२४-२६ दोयम् संपादक कॅपिटल १९२०-२४, संपादक "वोइस आफ इंडिया" एडीटर "इंडियन डेली टेलीग्राफ" १९२६; उप संपादक व डायरेक्टर बोर्ड आफ इंडिया नेशनल हेरल्ड १९२७; मेंबर; बंबई कारपोरेशन तथा प्रेसीडेन्ट; साउथ इंडियन एसोशियन बम्बई पता—बाइकुला बम्बई ।

टागोर, अवनीन्द्रनाथ—आर्टिस्ट ज० १८६१; शि० संस्कृत कालेज कलकत्ता व इंग्लैंड; उमर खयाम; रवींद्र नाथ टागोर की क्रिसेंटमून सिस्टर निवेदिता की मिथस लीजंडस आफ इंडिया के विषयों की रंगीन तसवीरें बनाई; करीब दो सो रंगीन तसवीरें तैयार की व बहुत से मेडल व पारतोषक संपादन किये; मेंबर आर्टस् एड् वहायजरी कमेटी टू बंगाल गवनमेंट संस्थापक व मेंबर एलाइड् आर्टिस्टम् असोसिएशन पता—द्वारका नाथ टागोर लेन कलकत्ता ।

टागोर, रवीन्द्र नाथ—ज० १८६१; शि० बोलपुर (बंगाल) में प्रसिद्ध अंतर्राष्ट्रीय विश्वविद्यालय "विश्व भारती" शांति निकेतन की स्थापना १९००-१ तब से यह शाला ही उन के जीवन का मुख्य कार्य हुआ है; इंग्लैंड प्रवास १९१२; अपनी बंगाली पुस्तकों में से कुछ पुस्तकोंका अंग्रेजी में अनुवाद किया जिस में गीतांजली जगत प्रसिद्ध है नोबल प्राइज फार लिटरेचर १९१३-२८ गद्य और लगभग ३० काव्य की पुस्तकों के लेखक; पुस्तकें (अंग्रेजी) गीतांजली, गार्डनर, साधना, क्रोसेन्ट-मून पोस्ट आफिस (नाटक) गोरा इत्यादि पता—शांतिनिकेतन बोलपुर बंगाल ।

टाटा, दोराबजी जमशेटजी—के. टी. सीनियर पार्टनर टाटा एंड् सन्स लिमिटेड जन्म १८५९ स्वर्गीय जमशेटजी नसरवानजी टाटा के पुत्र शि० केन्स् कालेज (आँन फेलो) कॅंब्रिज पता—स्पलनॅंड हाऊस वाडवी रोड बांबे ।

तय्यबजी, अब्बास शम्सुद्दीन-रिटायर्ड हायकोर्ट जज बड़ोदा ज० १८५४ कॅंबे शि० इग्लॅन्ड ग्यारा साल की उम्र से गये मॅट्रिक्युलेट लन्डन युनि० १८७२ बॅरिस्टर लिकन्स इन १८७५ बड़ोदा जुडीशियल सर्विस में नियुक्ति १८७९ हाईकोर्ट जज १८९३-१९१३ १९२१ में असहयोग आन्दोलन में शामिल हुये व तब से राष्ट्रीय प्रचार करते हैं पंजाब में दंगे की जांच के गै। सरकारी कमीशन के सदस्य १९१९-२०-१९३० में महात्मा गांधी

के अतराधिकारी नमक कानून तोडने के लिये वनाये गये और ५९ वालिन्टियर के साथ ता० १०–५–३० को गिरफ्तार किये गये पता—कंप, बड़ौदा।

तांबे, श्रीपाद् बलवन्त—होम मेंवर सेंट्रल प्राव्हिन्सेस् गव्हनमेन्ट ज० १८७५, शि० जवलपूर (हितकारणी स्कूल). अमरावती, ऐंगलो व्हर्नाक्युलर हाई स्कूल व एलिफन्स्टन् कालेज, वंबई अमरावती में वकालत की, अमरावती टाउन म्युनिसिपल कमेटी के मेम्बर व व्हाइस प्रेसीडेंट, प्रेसीडेंट प्रांतिक कांग्रेस कमेटी मेम्बर, सी. पी. लेजि० कौंसिल १९१७-२० व १९२४, प्रेसिडेंट सी. पी. लेजि० कौंसिल, मार्च १९२५, एकटिंग गवरनर सेन्ट्रल प्रोविन्स के १९२९ पता—नागपुर, सी. पी.

त्रावणकोर, महाराणी रीजंट एच. एच. सेथू लक्ष्मी बाई—वर्तमान महाराजा की फूफी, महाराजा नावालिग होने के कारण १९२४ से महाराणी रीजंट, उच्च कोटि के नैसर्गिक गुण व शिक्षा संपन्न, इंग्लिश अच्छी तरह से लिख व बोल सकती हैं, ज० १८९५, देवालयों में पशु वलिदान का प्रतिबंध तथा अन्य अनेक सुधारणायें की. पता—त्रिवेंद्रम्, त्रावणकोर।

तिवान, नवाब सर उमर हयातखान—जमीदार व मेंबर कौंसिल आफ स्टेट, ज० १८७४, शि० एटकिन्सन् कालेज, लाहोर, हेड अटेची टू अमीर आफ अफगानिस्तान, १९०७, मेम्बर इंपीरियल लेजिसलेटिव कौंसिल, हेरल्ड दिल्ली दरवार १९११; सरहद्दी युद्ध में भाग लिया और सा र मतंबे सरकारी खलीतों में प्रशस युद्ध उल्लेख हुआ, तीसरे काबुल युद्ध में भाग लिया, १९१९, मेम्बर ईशर कमेटी १९२०, प्रेसीडेंट हार्स ब्रीडिंग एंड शो सोसायटी आफ इंडिया, भ्रमण—अफ्रिका यूरप एशिया, तिव्वत, पता—काहा, जिला शाहपुर, पंजाब।

दत्त; अमरनाथ—मेम्बर लेजि० असेम्बली, जन्म १८७४, शि० प्रेसीडेंसी कालेज कलकत्ता, कानून पास करके वर्दवान लोकल बोर्ड, डिप्टी चेयरमेन वर्दवान सेंट्रल कोपरेटिव बैंक लि०, मेंबर कोर्ट आफ देहली युनिवर्सिटी प्रेसीडेन्ट—शुद्धि कान्फ्रेन्स, आल इन्डिया टेली ग्राफ यूनियन, वंगाल पोस्टेज कान्फ्रेन्स सम्पादक आलो। पता—केशवपुर ( वर्दवान )

दलाल, सर दादाबा मेरवानजी—इंडिया के हाई कमिश्नर इंगलैंड में १९२३–२४, ज० १८७०, मेम्बर करैंसी कमेटी १९१९ और अल्प मतवाली रिपोर्ट लिखी, चेयरमैन गवर्नमेंट सिक्योरिटी रिहैबिलिटेशन कमेटी बम्बई १९२१ मेम्बर इंडिया कौंसिल और मेम्बर रिट्रेंचमेंट (खर्च कम करने की) कमेटी, १९२२, इम्पीरियल इकोनोमिक

कांफ्रेन्स में प्रतिनिधि १९२३। पता—न्यूमैरिन लाइन्स बम्बई।

**दाउदी, मोहम्मद शफी**—जमीदार, मेम्बर लेजिसलेटिव एसेम्बली १८२४ से, ज० १८७९, कलकत्ता वि० वि० के. बी. ए. बी. एल., वकील हाइ-कोर्ट कलकत्ता और पटना, असहयोग में वकालत छोड़ी १९२०, दफा १०८ के अनुसार जमानत मांगी गई और उसे देने से इनकार करने पर एक साल की सजा हुई १९२१। पता—पो० आ० दाऊनगर जिला मुजफ्फरपुर (बिहार और उड़ीसा)

**दादा भाई, सर माणिक जी बैरामजी**—मेम्बर कौंसिल आफ स्टेट जन्म १८६५, वकालत शुरू की १८८७, एडवोकेट बम्बई हाइकोर्ट १८८७, मध्य प्रान्त में गवर्नमेंट एडवोकेट १८९१, सभापति अखिल भारती इंडस्ट्रियन कान्फ्रेंस कलकत्ता १९११, मेम्बर इम्पीरियल लेजिसलेटिव कौंसिल १९०८–१२, और १९१४–१७, कौंसिल आफ स्टेट के मेम्बर चुने गये १९२१, मेम्बर फिस्कल कमीशन १९२१, मेम्बर करेंसी कमीशन १९२५–२६, मालिक अनेक मैंगनीस की खानों के जो मध्य प्रान्त, बरार और बिहार उड़ीसा में हैं और कितने ही जिनिंग और कपास ओटने की फेक्टरियों के जो भारत के प्रान्त सभी हिस्सों में हैं। पता—नागपुर।

**दास, पं० नीलकण्ठ**—बच्चों के लिये नये ढंग पर पुस्तकें लिखने वाले, ज० १८८४, शि० रावेनशा कालेज और स्काटिश चर्च कालेज कलकत्ता, सत्यवाडी में नये ढङ्ग पर खुले मैदान में शिक्षा देने वाला एक स्थानीय प्राइवेट स्कूल स्थापन किया जो आज कल 'सत्यवाडी बिहार' कहलाता है, पुरी के अकाल में कार्य किया १९१९, पोस्ट ग्रेजुएट शिक्षा के प्रोफेसर कलकत्ता वि० वि० में नियुक्त हुये १९२०, असह-योग किया १९२१ में, सभापति उत्कल प्रान्तीय कांग्रेस कमेटी १९२२, सजा हुई ४ मास की और २०० रु० जुर्माना हुआ १९२३. एसेम्बली में चुने गये १९२४–१९२७, पता—पो० आ० साखी गोपाल, (उड़ीसा)

**दास, रजनी कान्त**—जेनेवा के राष्ट्र संघ के अन्तर्राष्ट्रीय श्रमजीवी कार्यालय के विशेष सदस्य १९२५ से, ज० १८८१, देनर (ढाका) में शि० कलकत्ता वि० वि० और ओहियो मिस्सोरी, शिकागो और विस कॉसिन विश्व विद्यालयों में, लेकचरर नार्थ वेस्टर्न वि० वि० और डिपाल वि० वि० शिकागो १९१९–२०, व्याख्याता न्यू-यार्क वि० वि० १९२०–२२, प्रोफेसर विश्व भारती, बङ्गाल १९२४–२५, पैसिफिक महासागर के किनारे के देशों में भारतीय श्रमजीवियों की मजदूरी की दशा को जांच करने के लिए गवर्नमेंट

के विशेष एजंट, १९२१–२२, भारत, यूरोप और अमरीका में बहुत दूर २ तक भ्रमण किया है। प्रकाशन 'लेवर मूवमेंट इन इंडिया; 'फैक्टरी लेवर इन इंडिया' और 'फैक्टरी लेजिस्लेशन इन इंडिया'। पता—C/O एक्स प्रेस कम्पनी १ रयूडू मोंट ब्लैंक; जेनेवा; स्विजर लैंड।

द्विवेदी, महावीर प्रसाद, पण्डित—जन्म वैशाख शुक्ल ४; स० १९२१ हिन्दी भाषा के प्रकाण्ड विद्वान तथा लेखक; "सरस्वती" मासिक पत्रिका के अनेक वर्षों तक सम्पादक; लेखक; महाभारत; वनिता विलास; नागरी भाषा रसज्ञ रञ्जन; आदि; पता—मौजा दौलतपुर; जिला राय बेरली।

दुनीचंद—बैरिस्टर और म्युनिसपिल कमिश्नर; लाहोर; ज० १८७०; शि० गवर्नमेंट कालेज; लाहौर औरग्रेज़ इन लन्दन पंजाब मार्शलला के समय देश निर्वासन; १९१९ बाद में जन्म भर कैद की सजा हुई किन्तु दिसम्बर १९१९ में छोड दिये गये;असहयग में वकालत छोड़ दी; लारेंसकी प्रतिमा के सत्याग्रह के सम्बन्ध में८ मास कैद की सजा हुई; १९२१। पता—लाहोर।

दुनी चन्द, लाला—मेम्बर लेजि० एसेम्वली जन्म १८७३ मैनेजर एंग्लो संस्कृत हाई स्कूल १९०६-१९२१ मेंबर मैनेजिंग कमेटी डी० ए० वी० कालेज लाहोर वकालत शुरु की १९२३ सभापति अखिल भारतीय शुद्धि संमेलन १९१७ क्रिमिन ला एक्ट के अनुसार गिरफ्तार हुये और ६ महीने की कैद की सजा हुई १९२२ पंजाब प्रान्तीय कांन्फ्रेन्स के सभापति हुए। दूसरी लेजिसलेटिव एसेम्वली के स्वराजिस्ट मेम्वर पता—कृपानिवास अम्बाला।

दुबे, दयाशंकर—अर्थ शास्त्र अध्यापक विश्व विद्यालय जन्म २८ जुलाई १८९६ शि० एम. ए. एल. एल. बी. इलाहाबाद परीक्षा मंत्री हिन्दी साहित्य संमेलन प्रयाग ( १० सितबर १९२८-२९ ) मन्त्री भारतवर्षीय हिन्दी अर्थ शास्त्र परिषद उप सभापति विश्व-विद्यालय ग्राम सेवा संघ सदस्य हिन्दी साहित्य गोष्ठी प्रयाग लेखक भारत में कृषि सुधार विदेशी विनिमय भारत के उद्योग धंधे निर्वाचन नियम ब्रिटिश साम्राज्य का शासन स० १९१९-२० में इलाहावाद यूनिवर्सिटी के रिसर्च स्कालर लखनऊ यूनिवर्सिटी में प्रोफेसर चार बर्ष तक पता- इलाहावाद यूनिवर्सिटी इलाहावाद।

देवधर, गोपाल कृष्ण—सभापति सर्वेंट्स आफ इंडिया सोसायटी जन्म १८७७ शिक्षा विल्सन कालेज वंबई एम. ए. वंबई वि० वि० १९०४ सर्वेंट्स आफ इंडिया सोसायटी में शामिल होने वाले प्रथम सदस्य १९०५ भारतीय पत्रों के डेपुटेशन के मेम्बर होकर

इंगलैंड गये और वहां तथा यूरोप के अन्य भागों में भ्रमण किया १९१८, पूना सेवासदन संस्था के संस्थापकों में से एक और मलाबार सहायता फंड के संयोजक १९२१, सहयोग. स्त्री शिक्षा और समाज सुधार पर कितने ही छोटे बड़े पैम्फलेट प्रकाशित किये हैं । पता—सर्वेन्ट्स आफ इंडिया सोसायटी, पूना ।

**देशपांडे गंगाधर बालकृष्ण**—लो० टिलक के सहयोगी, ज० १८७०, शि० बी. ए, एल. एल. बी. कर्नाटक प्रांत के प्रमुख कांग्रेस कार्यकर्ता, कट्टर असहयोगी तथा खादी भक्त व प्रचारक, सदस्य आल इंडिया कांग्रेस कमेटी मेंबर, होमरूल डेपूटेशन १९१७, जेल-यात्रा १९२१—२२ । पता—बेलगांव ।

**देशमुख, रामराव माधवराव**—मध्य प्रान्त की सरकार के कृषि विभाग के मिनिस्टर, जन्म १८९२ शिक्षा केम्ब्रिज में अर्थ शास्त्र और कानून, मिडिल टेम्पल से बैरिस्टरी १९१६, सी० पी० कौंसिल के मेम्बर १९२१, स्वराजिस्ट होकर पुनः चुने गये १९२४, पार्टी में मत भेद होने के कारण कौंसिल छोड़ दी १९२५, एसेम्बली में स्वतंत्र रूप से चुने गये १९२६, सी० पी० कौंसिल में प्रति सहयोगी होकर चुने गये १९२७, पता—नागपुर, सी० पी० ।

**देसाई, महादेव हीरालाल**—बी. ए. प्राइवेट सेक्रेटरी महात्मा गांधी, 'यंग इण्डिया' तथा 'नव जीवन' के सम्पादन में सहायक, सम्पादक 'इंडिपेंडेंट' इलाहाबाद. जेल यात्रा, १९२१—२२ पत्र की जमानत जब्त होने के बाद 'इंडिपेंडेंट' की हस्तलिखित प्रति प्रकाशित की, पता—साबरमती सत्याग्रह आश्रम अहमदाबाद ।

**देसाई, श्रीमती सत्यबाला**—वैज्ञानिक संगीतज्ञा, ज० १८९२, ८ वर्ष की उम्र में धार्मिक गीतों के अंश गाने लगीं थीं, सामवेद और संस्कृत की अष्टपदी के गान भी । १२ वर्ष की उम्र में स्वरों के साथ गाने में वे प्रवीण हो गई थीं । संसार का भ्रमण किया और यूरोपियन, चीनी और जापानी आदि कितने ही जन समूहों के सामने परिदर्शन के साथ संगीत पर अनेक व्याख्यान दिये । हिन्दी, संस्कृत, फारसी, गुजराती और बङ्गाली और अन्य कितनी ही भाषाओं में वे गा सकती हैं । चित्रकला में अत्यन्त प्रवीण हैं, न्यूयार्क (अमरीका) फिलेथियन सोसायटी की फेलो हैं ।

**देहलवी, अली मुहम्मद खां**—सभापति बम्बई लेजिस्लेटिव कौंसिल. जन्म १५ [illegible] १८७७ [illegible] बम्बई और [illegible] गुजरात [illegible] बकालत का [illegible]) और पालनपुर राज्य, बम्बई से [illegible] कालेज छोड़ के जज के पद का कार्य किया मिनिस्टर एग्रीकलचर १९२४—२७

प्रकाशन—"हिस्ट्री ऐण्ड ओरीजिन आफ पोलो" 'मेडीकेंसी इन इण्डिया' पता—सेक्रेटरियट, बम्बई।

ध्रुव, आनन्द शङ्कर बापूभाई प्रो०—प्रोवाइस चांसलर हिन्दू यूनिवर्सिटी बनारस, ज० सम्वत् १९२५, शि. एम. ए. एल एल. बी. (१८९१), प्रो० गुजरात कालेज व एल्फिन्स्टन कालेज आइ. ई. एस. सम्पादक सुदर्शन (१८९७), वसन्त मासिक (१९०२) हिन्दू यूनिवर्सिटी में प्रोफेसर होकर प्रवेश तदनन्तर प्रोवाइस चांसलर, संस्कृत के प्रवर विद्वान उत्तम अध्यापक समर्थ लेखक गम्भीर वक्ता, धर्मनिष्ठ सज्जन पता—हिन्दू यूनिवर्सिटी।

नटराजन, कामाक्षी—जे. पी. एडीटर "दी इण्डियन सोशल रिफार्मर" व "इण्डियन डेली मेल" बम्बई, जन्म १८६८ हेडमास्टर आर्यन हाई स्कूल ट्रिपलीकेन मद्रास. दोयम एडीटर दी "हिन्दू" मद्रास. फेलो बम्बई यूनिवर्सिटी व मेंबर सिंडिकेट (१९१६) प्रेसीडेन्ट मद्रास प्रान्तिक सामाजिक परिषद करनूल १९११ प्रेसीडेन्ट बम्बई प्रान्तिक सामाजिक परिषद बीजापुर १९१८. प्रेसीडेन्ट मैसूर परिषद् १९२१ प्रेसीडेन्ट आल इण्डिया सामाजिक परिषद् १९२७ ग्रन्थ दक्षिण हैदराबाद सेंसस् रिपोर्ट १९११ पता—टाटा का बंगला खार रोड बांदरा बम्बई।

नटेसन, जी. ए.—मेंबर कौंसिल आफ स्टेट एडीटर दी "इण्डियन रेव्हू" ज० १८७९ ग्रेजुएट १८९७ फेलो मद्रास यूनिवर्सिटी व मेंबर मद्रास कारपोरेशन माडरेट परिषद में १९१९ में सम्मिलित हुये. सेक्रेटरी मद्रास लिबरल लीग, जाइन्ट सेक्रेटरी नेशनल लिबरल फेडरेशन आफ इंडिया १९२२. एम्पायर पार्लमेंटरी डेलीगेशन के सम्बन्ध में कनाडा गये १९२८. पता—६० थम्बू चेट्टी स्ट्रीट मद्रास।

नदिया, महाराजा किशनचन्द्र राय—१९२४ से मेंबर बङ्गाल एक्जीक्यूटिव कौंसिल, ज० १८९०. शिक्षा खानगी १९१०. मेंबर प्रथम रिफार्मड् बङ्गाल लेजिसलेटिव कौंसिल प्रेसीडेन्ट नदिया जमीदार सभा. पता—दीपेलस कृष्णनगर "नदिया हाउस" २ ब्राइट स्ट्रीट बेलीगंज कलकत्ता।

नन्दी, महाराजा सर महीन्द्र चन्द्र—कासिम बाजार के महाराज बङ्गाल. ज० १८६०. कुछ समय तक मेंबर बङ्गाल लेजिसलेटिव कौंसिल, इम्पीरियल लेजिसलेटिव कौंसिल व कौंसिल आफ स्टेट. चेयरमैन डिस्ट्रिक्ट बोर्ड मुर्शिदाबाद, आनरेरी फेलो कलकत्ता यूनिवर्सिटी व लाइफ मेंबर हिन्दू यूनिवर्सिटी बनारस. बङ्गाल के कृत. समाज व अनेक संस्थाओं के पेरन. पता—राजवाडी कासिम बाजार बङ्गाल या ३०२ अपर सरक्यूलर रोड कलकत्ता।

**नरदेव शास्त्री वेदतीर्थ—** शि० शास्त्री ( पञ्जाब ) वेदतीर्थ ( कलकत्ता ) ज० २१ अक्टूबर १९२० मेम्बर प्रोफेसर महाविद्यालय ज्वालापुर (यू. पी. ) सम्पादक शंकर, लेखक— आर्य ... का इतिहास (१ व २ भाग) गीता विमर्श, का... की रामकहानी आदि; स्वागताध्यक्ष राजनैतिक कांनफ्रेंस ( १९२० ) स्वागताध्यक्ष हिन्दी साहित्य सम्मेलन १९२४ आल इण्डिया कांग्रेस कमेटी १९२३; गुरुकुल ( कांगड़ी ) में निरुक्त के प्रोफेसर; पता—देहरादून ।

**नरीमन, के. एफ.—** हाईकोर्ट वकील मेम्बर बम्बई लेजिसलेटिव कौंसिल मेंबर म्यूनिस्पिल कारपोरेशन दो मर्तबे; मेंबर लेजिसलेटिव कौंसिल बम्बई, डेवलपमेंट मुहकमे की सरकारी नौकरी की मानहानि के इल्जाम में मि० हार्वी ने मुकद्दमा चलाया लेकिन निर्दोषी पाये गये प्रेसीडेन्ट बम्बई प्रांत युवक परिषद व युवक आन्दोलन के बम्बई के नेता, नमक कानून भङ्ग के आन्दोलन में दो बार जेल १९३० पता—हिल्यूम रोड, चौपाटी बम्बई ।

**नरेन्द्र देव—** आचार्य; काशी विद्यापीठ जन्म कार्तिक सं० १९४६ विक्रम एम. ए. एल. एल. बी. पाली प्राकृत बौद्ध साहित्य के प्रकाण्ड पंडित फैजाबाद होमरूल लीग के सेक्रेटरी १९१६ विद्यापीठ में सहयोग १९२१ सम्पादक "विद्यापीठ" त्रैमासिक पता— काशी ।

**नरोत्तम मुरारजी—** व्यापारी व मिल एजेन्ट जन्म १८७७ पोर बन्दर में शिक्षा एल्फिन्सटन कालेज; भूतपूर्व शेरीफ खजांनची मांटेग्यू मेमोरियल फण्ड, सैक्रेटरी दादा भाई नौरोजी मेमोरियल मैनेजिंग एजेंट सिंधिया स्टीम नविगेशन कंपनी डिस्ट्रिक्ट कमिश्नर बम्बई वाय स्काउट्स असोसिएशन पता—शांती भवन; पेडर रोड बंबई ।

**नवानगर, जामसाहिब कुमार श्री रणजीत सिंह—** प्रसिद्ध क्रिकेट पटु; ज० १८७२; उनके चचा सर विभोजी जाम आफ नवानगर ने इन को गोद लिए; शि० राज कुमार कालेज राजकोट; ट्रिनिटी कालेज कैंब्रिज; प्रसिद्ध टेनिस पटु इ० लेनशों को पराजित किया १८९० क्रिकेट ब्लू सम्पादन किया और जंटलमैन के तरफ से प्लेज के खिलाफ खेले १८९३; नोन मरतबे एक ही सीजन में तीन हजार रनस निकाले; यार्क शायर के खिलाफ एक ही स्थान में एक ही दिन में दोड बल सेंचरीज की १८९६-१९०० में सब इङ्गलैंड में चेम्पियन बल्समन थे आस्ट्रेलिया कनाडा वा युनाइटेड स्टेट्स में क्रिकेट टीमस में गये राज्यारोहण १९०५; युद्ध में भाग लिया १९१४-१५ पता—नवानगर ।

**नाभा, महाराजा श्री गुरुचरण सिंह—** पहिले श्री रिपुदमनसिंह के नाम से ज्ञात थे; जन्म १८८३;

शि० खानगी अन्य देशों में बहुत प्रवास किया मेंबर वाइसराय की कौंसिल १९०६–८. प्रेसीडेन्ट हिन्दी राष्ट्रीय सामाजिक परिषद १९०९; युद्ध में कई फण्डों में अच्छी मदद दी. १९२३ में राज्य त्याग करना पड़ा राजद्रोह के सबब पर. १९२९ में महाराजा की उपाधि व अधिकार छीने गये और मालिक पेन्शन की रकम २५ हजार से दस हजार की गई और मद्रास प्रान्त में कोडाई केनाल के मुकाम पर रहने का हुक्म हुआ।

**नायडू, मिसेज सरोजिनी**—प्रेसीडेन्ट; इंडियन नेशनल कांग्रेस १९२५ ज० १८७९. डाक्टर एम. जी. नायडू के साथ १८९८ में शादी. दो पुत्र दो कन्यायें; शि० हैदराबाद किंग्ज कालेज लंडन; गर्टन कालेज केम्ब्रिज अंग्रेजी कविताओं के ग्रन्थ लिखे जिनका भाषान्तर करीब २ सब हिन्दुस्थानी भाषाओं में हो चुका है, कुछ ग्रन्थों का अन्य यूरोपीय भाषाओं में भी भाषान्तर हुआ है, जाइन्ट कमेटी आन रिफार्मस के सामने गवाही दी १९१९, अन्तर्राष्ट्रीय स्त्री मताधिकार परिषद जिनेवा के सामने भाषण किया १९१९. हिन्दुस्थान की प्रतिनिधि की हैसियत से दक्षिण अफ्रीका को गई मेंबर बम्बई म्युनिसिपल कारपोरेशन. प्रेसीडेन्ट बम्बई प्रान्तिक कांग्रेस कमेटी. मेम्बर आल इंडिया कांग्रेस कमेटी १९२२. डायरेक्टर इंडियन नेशनल हेरल्ड. प्रेसीडेन्ट कानपुर कांग्रेस १९२५. अब्बास तैयब जी के पश्चात् आपने नमक कानून तोड़ने के लिये धरसना पर कई वालिंटियरों के साथ धावा किया और पकड़ी गईं १९३०. पता—ताजमहल होटेल बम्बई।

**नायर, दीवाण बहादुर एम. क्रिष्नन**—भूतपूर्व दीवान त्रावणकोर व मेम्बर मद्रास लेजिसलेटिव कौंसिल ज० १८७०. हाइकोर्ट वकील; ५ साल तक चेयरमेन कलिकता म्युनिसिपैलिटी प्रेसीडेन्ट मलाबार कृषि सभा चीफ जस्टिस; त्रावणकोर ४ साल तक. पता—पालघाट मलाबार।

**नायर, सर सी. शंकरन**—ज० १८५७; शि० मद्रास; हाइकोर्ट वकील सरकारी वकील व पब्लिक प्रासिक्यूटर मद्रास सरकार, कुछ दिन तक एडवोकेट जनरल मद्रास, जज हाइकोर्ट मद्रास. कई साल मेंबर मद्रास लेजिसलेटिव कौंसिल. प्रेसीडेन्ट इंडियन नेशनल कांग्रेस अमरावती. प्रेसीडेन्ट इंडियन सोशल कान्फ्रेंस मद्रास, 'मद्रास रिव्यू' व 'मद्रास ला जरनल' के संचालक व कुछ दिन एडीटर मेम्बर गवरनर जनरल की कार्यकारिणी कौंसिल १९१८–१९. पंजाब अत्याचारों के निषेध में पद–त्याग. हिन्दी राजकीय सुधारों के विषय में भारत सरकार के खलीतों पर टीकात्मक लेख लिखे. मेम्बर कौंसिल आफ

सेक्रटरी आफ स्टेट १९१९-२१ मेम्वर कौंसिल स्टेट १९२५ चेयरमेन सेन्ट्रल लेजिसलेयर कमेटी सायमन कमीशन १९२८ चेयरमेन इंडिया सेन्ट्रल कमेटी १९२९. पता—मलाबार ।

निहालसिंह, संट—जर्नलिस्ट, जन्म पंजाव में, प्रवास व देश निरीक्षण की इच्छा से कालेज छोड़ दिया। मकान गुप्त रीति से छोड़ कर हिन्दुस्तान भर भ्रमण किया, और लेख लिखकर ही द्रव्य संपादन करते हैं, जापान व अमेरिका भ्रमण में कुछ दिन नोहीमियन मेगेजीन' के संपादक रहें, १९१० में इंग्लैंड गये अमेरिकन महिला से, जो खुद जर्नलिस्ट है; विवाह किया, पता—ग्रैन्डहोटेल, सीलोन ।

नेहरू, जवाहिर लाल—वार-एट-ला; प्रेसीडेन्ट रिपब्लिकन् कांग्रेस १९२७; जनरल सेक्रेटरी इंडियन नेशनल कांग्रेस १९२८, ज० १८८९, शि० हेरो स्कूल व ट्रिनिटी कालेज. केंब्रिज; बार-एट-ला आफदी इनरटेंपल, एडवोकेट इलाहाबाद हाई कोर्ट सेक्रेटरी होमरूल लीग इलाहाबाद १९१८; मेंवर, आल इंडिया कांग्रेस कमेटी १९१८ से, डायरेक्टर इंडिपेंडेंट, कट्टर असहयोगी; १९२१ व फिर १९२२ में कैद: दलित राष्ट्रों की कांग्रेस में हिन्दुस्तान के प्रतिनिधि, सेक्रेटरी आल इंडिया कांग्रेस कमेटी संस्थापक इंडिपेंडेन्स लीग १९२८; प्रेसीडेन्ट, ४४ वीं लाहोर कांग्रेस १९२९ नमक कानून भंग करने से ६ माह की सादी कैद १९३० पता—इलाहाबाद।

नेहरू, मोती लाल—असेम्ब्ली में कांग्रेस पार्टी के नेता; ज० १८६१; काश्मीरी सारस्वत ब्राह्मण, हाई कोर्ट परीक्षा पास करके वकालत शुरू की और जल्द अपने धन्धे में नाम कमाया, प्रेसीडेन्ट यू. पी. प्रांतिक परिषद् १९०७, मोर्ले मिंटो सुधार के बाद यू. पी. लेजि. कौंसिल के मेम्बर रहे, "इंडिपेंडेंट" के सस्थापक १९१२, प्रेसीडेंट इंडियन नेशनल कांग्रेस १९१९ पंजाब के मामले की कांग्रेस जाँच कमेटी के मेम्बर १९१९-२०, असहयोग में वकालत छोड़ दी १९२०, छः माह की कैद १९२१-२२ मेंवर सिविल डिस्ओबीडिअन्स कमेटी १९२१, मेंवर संडहर्स्ट कमेटी लेकिन् वाद में इस्तीफा दे दिया, प्रेसीडेंट नेशनल कांग्रेस १९२८, कांग्रेस आज्ञानुसार एसेम्बली से त्याग पत्र १९२९ श्रीयुत जवाहर लाल की गिरफ्तारी पर पुनः प्रेसीडेन्ट पता—आनन्द भवन, इलाहाबाद।

नेहरू, श्याम लाल—सेक्रेटरी टाउन कांग्रेस कमेटी; इलाहाबाद, ज० १८८० "इंडिपेंडेंट" "लीडर" व "लाजनल" प्रेसस इलाहाबाद के मैनेजर रहे गत पांच साल से मेम्बर म्युनिसिपेलटी, डायरेक्टर "दी डेमोक्रेट" मेंवर आल इंडिया कांग्रेस कमेटी १९२२ कैद ६ माह १९२१ पता-इलाहाबाद।

हिन्दू मुसलिम दंगे हुए और उसी मास में नागपुर में हुए। अगस्त में लाहौर, लखनऊ, मुरादाबाद, भागलपुर, नागपुर और हैदराबाद ( निजाम राज्य ) में हुए। कोहुए में सब से बड़ा दंगा हुआ जिसमें हिन्दू जनता को शहर से भागना पड़ा। सैकड़ों घर जला दिये गये और अनेक मनुष्य मारे गये और सहस्रों अत्याचार हुए। महात्मा गांधी ने घोषणा की कि ता० १८ सितम्बर १९२४ से २१ दिन का उपवास करेंगे और ऐसा किया भी चारों ओर से 'एकता कान्फ्रेंस" किये जाने की सूचना की गई। यह कान्फ्रेंस ता० २६ सितम्बर को आरम्भ हुई जिसमें हिन्दू, मुसलमान, पारसी, सिख, ईसाई, सब शामिल हुए। मेट्रोपोलिटन आफ इंडिया भी इस में शामिल हुये थे। बड़ी कठिनता से 'एकता कान्फ्रेंस' ने अनेक प्रस्ताव पास किये जिस का आशय इस प्रकार है—

(१) कोई मनुष्य धर्म सम्बन्धी पीड़ा होने पर कानून को अपने हाथ में न ले अर्थात स्वयं मार पीट से बदला लेने पर तैयार न होवे।

(२) कुल धर्म सम्बन्धी झगडे पंचायत में फैसल कराये जावें, अगर वहां न तै हों तो अदालत से तै करावें।

(३) सब धर्म पवित्र हैं और सब लोगों को चाहिए कि अपनी धार्मिक रीतियां दूसरे के विचारों का ख्याल करके बरतें।

(४) गोहत्या हिन्दू लोग जबरदस्ती बंद नहीं कर सकते। मुसलमानों को चाहिये कि इस मामले में हिन्दुओं के दिल जहां तक बने न दुखावें।

(५) मसजिद के सामने बाजा बजाना, अजान देना आदि बातें दूसरों के विचारों तथा सुविधा को ख्याल में रख कर की जावें।

(६) १५ मनुष्यों का एक पंचायत बोर्ड कायम किया गया। जिसमें सब जातियों के सदस्य रक्खे गये।

आल पार्टी लीडर्स कान्फ्रेंस

अर्थात

सर्वदल नेता सम्मेलन।

२५ अक्टूबर १९२४ को लार्ड रीडिंग ने आर्डीनेन्स नं० १ जारी किया जिसके द्वारा राजनैतिक अपराधियों की सरसरी गिरफ्तारी व खास कमिश्नरों के सामने तहकीकात की रीति पास करदी गई। इसी 'अर्डीनेन्स' के अनुसार श्री सुभाष चन्द्र बोस ( स्वराजिस्ट ) चीफ एक्जीक्यूटिव अफसर कलकत्ता कारपोरेशन तथा अन्य स्वराजिस्ट गिरफ्तार कर लिये गये। यह अर्डीनेन्स और यह गिरफ्तारियां स्वराज्य पार्टी को कुचलने के लिये ही को गईं ऐसा पं० मोतीलाल नेहरू तथा श्री० सी. आर. दास ने प्रगट किया। महात्मा गांधी ने भी इस आर्डीनेन्स की निंदा की और नवम्बर १९२४ में एक बयान गांधी दास-नेहरू के हस्ताक्षरों से प्रकाशित किया गया कि जिसके द्वारा यह सुझाया गया कि

[१] समय आ गया है कि सब राजनैतिक दल मिल जावें ( २ ) आगामी कांग्रेस [ बेलगांव ] से सिफारिश की गई कि विदेशी कपड़ों के बायकाट के सिवाय सब बायकाट बन्द कर दिये जावें [ ३ ] स्वराज्यपार्टी कौंसिलों में कांग्रेस के नाम पर काम करे। [ ४ ] कांग्रेस और सब दल रचनात्मक कार्यक्रम मानें [ ५ ] कांग्रेस का चन्दा २००० गज मासिक हाथ का कता हुआ सूत रक्खा जावे [ नोटः—यह सूत खरीद कर भी दिया जासके ]

सब राजनैतिक दलों को सर्वदल नेता सम्मेलन में आने के लिये आमंत्रित किया गया। सिवाय योरोपियन एसोसियेशन के बाकी सब दलों ने—लिबरल इंडिपेन्डेन्ट, मि० बेसेन्ट की होमरूल लीग, आदि ने-निमंत्रण मंजूर किया।

२१ नवम्बर १९२४ को यह सर्व दल नेता सम्मेलन की बैठक हुई। इस सम्मेलन ने [१] एक स्वर से "आर्डीनेन्स" पास करने के कारण सरकारी नीति की निन्दा की [ २ ] एक कमेटी नियत की जो सब राजनैतिक दलों को कांग्रेस में लाने के लिये उपाय सोचे स्वराज्य का मसौदा बनावे और सम्प्रदायिक प्रश्नों को सुलझाने के उपाय बतावे। इस कमेटी के लिये समय ३१ मार्च १९२५ तक दिया गया।

इस कमेटी की बैठक जनवरी व फरवरी १९२५ में हुई। उसने एक उप-समिति हिन्दू मुस्लिम झगड़ों के निपटारे के लिये बनाई लेकिन इस उप-समिति ने कोई कार्य नहीं किया और टूट गई। दूसरी उपसमिति जो शासन के मसौदे के लिये बनी उस की रिपोर्ट प्रकाशित हुई।

३९—बेलगांव १९२४

सभापति— महात्मा गांधी।

मुख्य प्रस्ताव -(१) स्वराज पार्टी के साथ जो समझौता पहिले महात्मा गांधी से हुआ था उसका समर्थन इस कांग्रेस ने किया ( २ ) बंगाल आर्डीनेंस पर असन्तोष प्रगट किया गया ( ३ ) असहयोग बन्द कर दिया गया।

इस कांग्रेस के पहिले यह प्रयत्न किया गया था कि कांग्रेस में सब राजनैतिक दल मिल जावें किन्तु ऐसा न हो सका।

राजनैतिक परिस्थिति १९२५

इस वर्ष में राजनैतिक आन्दोलन गिरता गया। स्वराज पार्टी का जोर अवश्य रहा। ७ जनवरी स० १९२५ को लार्ड लिटन ने बंगाल कौंसिल में "आर्डीनेंस" विषयक कानून पेश किया किन्तु स्वराजिस्ट सदस्यों ने बहुमत से गिरा दिया। लार्ड लिटन ने सार्टीफिकट द्वारा उसे पास कर दिया। कुछ दिनों के बाद स्वराज पार्टी में कुछ मेम्बरों की राय यह होने लगी कि स्वराजिस्टों को 'मिनिस्टर' बनना चाहिये। संयुक्त प्रांत में यह सवाल उठा भी किन्तु स्वराजिस्ट कौंसिल ने उसे ना मन्जूर कर दिया। १७ फरवरी १९२५ को बंगाल लेजिस्लेटिव

कौंसिल ने मिनिस्टरों के वेतन बजट में रक्खे जाने का प्रस्ताव पास कर दिया। दो मिनिस्टर नियत भी कर लिये गये। किन्तु २३ मार्च १९२५ को बजट के पेश होने पर मिनिस्टरों के वेतन ( ६९ पक्ष ६३ विपक्ष ) अस्वीकृत कर दिये। लेजिसलेटिव एसेम्बली में मि० डुरायस्वामी अयङ्गर ने बंगाल आर्डिनेन्स को रद्द करने का प्रस्ताव पेश किया जो सरकार के विरोध पर भी [ ५८—४५ वोटों से ] पास हुआ। इसी प्रकार मि० बी. जे. पटेल का बिल कि बंगाल, मद्रास, बम्बई, स्टेट प्रिजनर्स ऐक्ट १८५०. व पंजाब फ्रांटियर औटरेजेस ऐक्ट १८६७ और प्रिवेन्शन आफ सिडीशस मीटिंग्स ऐक्ट १९२१ रद् कर दिये जावें। हर प्रकार के सन्शोधनों के गिरने पर प्रस्ताव पास हुआ केवल पंजाब फ्रान्टियर औटरेजेस ऐक्ट १८६७ प्रस्ताव में से वापिस ले लिया गया क्योंकि वह उपयोगी समझा गया। मि० के. सी. नियोगी का रेलवे ऐक्ट संशोधन [ ५०–३६ वोटों से ] पास हुआ। मि० व्यंकटपति राजू का प्रस्ताव कि तुरन्त एक फौजी कालेज भारत में खोला जावे प० मालवीय के संशोधित रुप में सरकारी विरोध पर भी पास हुआ बंगाल क्रिमिनल ला एमेंडमेंट ऐक्ट को सम्राट ने स्वीकृति दे दी ऐसा सर एलेकजेन्डर मुडीमैन ने एसेम्बली में प्रगट किया और एक बिल उसी की पुष्टि रुप में एसेम्बली में पेश किया। स्वराजिस्ट और इंडिपेन्डेन्ट मेम्बरों ने उस में के कुछ भाग हटा कर पास करना चाहा लार्ड रीडिंग ने सिफारिश की कि बिल असली हालत में ही पास किया जावे किन्तु ७२–४५ वोटों से लार्ड रीडिंग की राय गिर गई कौंसिल आफ स्टेट ने लार्ड रीडिंग की इच्छानुसार बिल पास कर दिया और लार्ड रीडिंग ने ६७ वी ( २ ) गवर्मेंट आफ इंडिया ऐक्ट के अनुसार सार्टीफिकट देकर पास कर दिया।

१६ जून १९२५ को श्री० सी. आर. दास का स्वर्गवास हुआ जिससे स्वराज-पार्टी को बड़ी हानि पहुंची। किन्तु पं० मोतीलाल नेहरू ने कार्य सम्भाल लिया। सितम्बर १९२५ में आल इंडिया कांग्रेस कमेटी ने यह प्रस्ताव पास किया कि "कांग्रेस स्वयं आवश्यक राजनैतिक कार्य करे"

### ४०—कानपूर १९२५

सभापति—श्रीमती सरोजनी नायडू

मुख्य प्रस्ताव—कांग्रेस ने स्वराज पार्टी की नीति तथा कार्य क्रम को पूर्ण रूपसे अपना लिया। और जो "नैशनल डिमांड" राष्ट्रीय मांग एसेम्बली में पेश की गई थी उसे मंजूर किया।

श्रीमती सरोजिनी नायडू ने अपने अभिभाषण में कहा कि यदि अगले तीन चार महीने में सरकार ने हमारी मांग को पूरा न किया तो कांग्रेस को चाहिये कि प्रान्तीय और केन्द्रीय व्यवस्थापक सभाओं के सदस्य अपनी

मेम्बरियां छोड़ दें और सब मिलकर ध्येय प्राप्ति के लिये स्वार्थ त्याग करने पर तैयार हो जावें।

राजनैतिक परिस्थिति १९२६

कानपुर कांग्रेस के अवसर पर ही मि० केलकर, डा० मुन्जे, और मि० जयकर ने एसेम्बली से इस्तीफा दे दिया था और वे स्वराज्य पार्टी के साथ चलने पर तैयार न थे और चाहते थे कि ' रिस्पांसिव कोआपेरेशन" [ प्रतियोगी सहकारिता ] नीति का उपयोग किया जावे।

रिस्पांसिविस्ट कान्फ्रेन्स अकोला
फरवरी १९२६

सभापति—मि० एम. आर. जयकर

कांग्रेस के बाद ही रिस्पान्सिव कोआपरेशन के पुरस्कर्ताओं ने अपनी पार्टी बनाना आरम्भ की और १४ फरवरी १९२६ को अकोला [बरार] में एक कान्फ्रेंस की जिसके सभापति मि० एम. आर. जयकर हुये। मि० जयकर ने पार्टी की नीति इस प्रकार बताई, वर्तमान परिस्थिति में केवल एक ही नीति है और वह रिस्पान्सिव कोआपरेशन कि जिसका अर्थ हैं—सुधारों का उतना उपयोग करना—नाकाफी, असन्तोष जनक और निराशा जनक वे अवश्य हैं—जितना उनमें तथ्य हो और उन्हें इस रीति से काम में लाना जिससे स्वराज्य शीघ्रता से प्राप्त हो सके, सुधारों का इसलिये भी उपयोग करना कि जनता को अपने हितों के साधन के अवसर मिलें और अन्याय तथा दुःशासन से मुकाबिला करने की शक्ति पैदा हो। मि० जयकर ने यह भी बताया कि इस नीति से न तो वे किसी सिद्धान्त को ही छोड़ते है और न पीछे ही हटते हैं। सुधारों के उपयोग में ये बातें शामिल है—कौंसिलों के प्रति उत्तर—दायित्व रखने वाली सब नौकरियों को ग्रहण करना और उसके लिये इस प्रकार के वेतन लेना जो समय २ पर पार्टी के नियमों द्वारा निश्चित हों।

मुख्य प्रस्ताव—१. एक कमेटी बनाई गई जो पार्टी के कार्य क्रम को निश्चित करे। मि० जयकर, मि० देश-मुख, डा० मुन्जे, मि० एन. सी. केलकर अणे, मि० एस. बी. केलकर, [बरार] मि० जयकर वेपटिस्टा; २. पार्टी के सिद्धान्त उपरोक्त रीति पर निश्चित हुये ३. स्वराज्य पार्टी व कांग्रेस की वर्तमान नीति की निन्दा ४. पार्टी का कार्य क्रम "कांग्रेस डिमाक्रेटिक पार्टी" [ १९२० में जो स्थापित हुई था ] के कार्य क्रम की भांति ही रक्खा गया।

मार्च १९२६ में स्वराज्य पार्टी के सदस्यों ने तमाम कौंसिलों और एसेम्बली से विरोधात्मक "वाकाउट" [उठ जाना कर दिया क्योंकि सरकार ने राष्ट्रीय मांग की ओर किसी प्रकार का ध्यान न दिया। स्वराजि.. और रिस्पांसिविस्ट नेताओं ने एक दूसरे पर बड़ी टीकायें कीं। अन्त में महात्मा गान्धी को बीच

में पड़ने से एक सन्धि बनाई गई जिसे 'साबरमती' पैक्ट कहते हैं। इस सन्धि के अनुसार स्वराजिस्ट सदस्यों को मन्त्री पद स्वीकार करने की स्वतन्त्रता दे दी गई केवल यही रुकावट रक्खी गई कि अगर सरकार उन्हें पूरी संचालन शक्ति पूरा उत्तर दायित्व देने पर रजा—मन्द होवें तो मन्त्री पद लिया जावे। पं० मोतीलाल नेहरू को बम्बई व मद्रास के स्वराजिस्टों ने बड़ा बुरा भला कहा। आल इण्डिया कांग्रेस कमेटी ने इस पैक्ट को पास नहीं किया जिससे रिस्पांसिविस्ट फिर बिगड़ गये।

ला० लाजपतराय जेनेवा (यूरुप) से इसी समय लौटे किन्तु उन्हें स्वराजिस्ट नीति पसन्द न आई। उन्होंने पं० मालवीय की सहायता से एक नवीन पार्टी बनाई जिसका नाम "इण्डिपेन्डेन्ट" रक्खा गया। हिन्दू सभा के प्रोग्राम को इस पार्टी ने आगे रक्खा।

अक्टूबर १९२६ से कौंसिलों और एसेम्बली के चुनावों के लिये देश भर में आन्दोलन आरम्भ हो गया। इस समय देश की विचित्र अवस्था हो गई स्वराज्य पार्टी, रिस्पांसिविस्ट पार्टी, इंडिपेन्डेन्ट पार्टी, लिबरल पार्टी; हिन्दू सभा, मुसलिम लीग, खिलाफत पार्टी; दक्षिण में अब्राह्मण पार्टी, अनेक दलों के उम्मेदवार खड़े हुये और आपस में सब प्रकार के झगड़े होने लगे। चुनाव का फल स्वरूप अच्छा न हुआ। स्वराज पार्टी ने हर प्रान्त और एसेम्बली में अधिक संख्या में मेम्बर पाये किन्तु बहुमत सिवाय मद्रास के और कहीं नहीं पाया।

### ४१—गोहाटी १९२६

सभापति—श्रीनिवास अयङ्गर

इस कांग्रेस में ला० लाजपतराय और श्री० जयकर शामिल नहीं हुये। स्वामी श्रद्धानन्द को एक मदांध मुसलमान अबदुल रशीद ने दिल्ली में मार डाला यह समाचार कांग्रेस में फैलने पर हिन्दू मुसलिम एकता को बड़ा धक्का पहुंचा।

मुख्य प्रस्ताव—(१) कांग्रेस ने सरकारी पद (मन्त्री पद आदि) को ग्रहण करना अस्वीकृत किया और जब तक 'राष्ट्रीय मांग' की पूर्ति न की जाय और बङ्गाल के नजर बन्द कैदी न छोड़े जायें तब तक सरकारी बजट ना मन्जूर किया जाया करे। (२) राष्ट्रोन्नति के लिये कौंसिल और एसेम्बली में प्रस्ताव पेश करने व समय २ पर पार्टी की आज्ञानुसार बहस करने की भी अनुमति कांग्रेस ने दे दी (३) सर्व साधारण को राजनैतिक शिक्षा, चरखा और खद्दर का प्रचार (४) जातियों में परस्पर ऐक्य (५) कांग्रेस मैन सब रोजाना खद्दर पहना करें ऐसा प्रस्ताव दुहराया गया।

पूर्ण स्वातन्त्र्य कांग्रेस का ध्येय है ऐसा प्रस्ताव इस साल भी पेश हुआ किन्तु महात्मा गान्धी ने विरोध करके उसे गिरा दिया।

राजनैतिक परिस्थिति १९२७

सन् १९२७ के आरम्भ में हिंदू मुसलिम वैमनस्य बहुत बढ़ गया । स्वामी श्रद्धानन्द की हत्या के कारण राजनैतिक वातावरण अत्यन्त दूषित होगया । काकोरी डकेती नामक मामला भी इसी काल में चला जिसमें भारत के अनेक युवक गिरफ्तार कर लिये गये सरकार की ओर से डकेती को राजनैतिक स्वरूप दिया गया और अमानुषिक सजायें अनेक अभियुक्तों को दी गईं मिस मेयो की 'मदर इंडिया' नामक पुस्तक प्रकाशित होने से भारत में खलबली मचगई । ऐसी असत्यता पूर्ण और अपमान जनक पुस्तक भारतीय संस्कृति के लिये कभी पहले किसी ने नहीं लिखी थी । 'रंगीला रसूल' पुस्तक पर सरकार ने फोजदारी कानून के अनुसार पुस्तक रचियता पर मुक़दमा चलाया और उसे सजा हुई । लेजिसलेटिव असेम्बली और कौंसिल में स्वराज्य पार्टी का जोर जैसा पहिले था वैसा नहीं रहा एसेम्बली में श्रीयुत हर बिलास शारदा ने लड़कियों के विवाह की उम्र निश्चित कर दी जावे इसके सम्बन्धी कानून पेश किये ।

अक्टूबर १९२७ में ब्रिटिश पार्लीमेंट ने स्टेचुटरी कमीशन 'सायमन कमीशन' कायम किया । जिसमें सब अंग्रेज मेंबर ही रक्खे गये । भारत में इस पर बड़ा असन्तोष उत्पन्न हुआ । भारतबासी जिस सिद्धांत पर स्वभाग्य निर्णय के लिये आंदोलन कर रहे हैं उसी सिद्धांत पर पार्लीमेंट ने आक्रमण किया कमीशन में भारतियों को कोई भाग नहीं मिला इसी से स्पष्ट है कि भारतियों की आवाज का निरादर किया गया । सब राजनैतिक दलों ने एक स्वर से कमीशन के वायकाट को घोषित कर दिया । देशीराज्यों से व अंग्रेजी सरकार से कैसा सम्बन्ध है इसकी जांच के लिये एक कमेटी (बटलर-कमेटी) नियत की गई इसके कारण भी बड़ा असन्तोष फैला ऐसी परिस्थिति में अगली कांग्रेस मद्रास में हुई । साइमन कमीशन और बटलर कमेटी का संक्षिप्त वर्णन आगे दिया हुआ है ।

४२— मद्रास १९२७

सभापति—डा० एम. ए. अन्सारी ।

मुख्य प्रस्ताव—(१) पूर्ण स्वातंत्र्य कांग्रेस का ध्येय है । (२) हिन्दू मुसलिमऐक्य (३) ब्रिटिश माल का वायकाट (४) चूंकि स्वराज्य निर्णय के तत्व के विरुद्ध कमीशन नियत किया गया है । इस कारण कांग्रेस निश्चित करती है कि स्वाभिमानी भारत के लिये केवल एक ही मार्ग है कि कमीशन का बायकाट करे । इस लिये [क] कमीशन के भारत में आने के दिन देश भर में जलूस आदि से विरोध प्रकट किया जावे [ख] कमीशन के वायकाट के लिये देश व्यापी आंदोलन किया जावे । [ग] कमीशन के सामने राजनैतिक नेता, कौंसिल व एसेम्बली के गैर सरकारी सदस्य गवाही

न दें और न उनसे निजी मुलाकातों से सहयोग करें उनके साथ भोजादि में शरीक न हों। [घ] कौंसिल व एसेम्बली के गैर सरकारी सदस्य कमेटियों में शामिल न हों और कमीशन के खर्च के लिये वोट भी न दें। [ङ] जब तक कमीशन भारत में रहे तब तक कांग्रेसी मेंबर कौंसिलों में और एसेम्बली में हाजिर न हों केवल उस समय हाजिर हो सकते हैं अगर गैर हाजिरी से उनकी जगह खाली होने की सम्भावना हो या वर्किङ्ग कमेटी राष्ट्रीय कार्य के लिये जरूरी समझे। (४) संयुक्त साम्प्रदायिक चुनाव को तत्व मान्य किया गया (५) सरहद्दी प्रांत और ब्रिटिश बिलोचिस्तान में सुधार कानून लागू कर दिया जावे। (६) प्रांतों की रचना भाषा भेद पर होना चाहिये कर्णाटक सिंध और आंध्र प्रांत नवीन बनाये जावें।

४३—कलकत्ता १९२८

सभापति—पं० मोतीलाल नेहरू

मुख्य प्रस्ताव—(१) ला० लाजपतराय हकीम अजमल खां, ला० सिन्हा की मृत्यु पर शोक। (२) लाहौर में सायमन कमीशन जाने पर पुलिस अत्याचारों की निन्दा। (३) लन्दन और न्यूयार्क में जो कांग्रेस कमेटियां खुली है उनकी स्वीकृति तथा अफ्रीका और इंगलैण्ड में और कायम की जावें इसकी सिफारिश। (४) कांग्रेस का विदेशी विभाग कायम किया गया जो उन देशों से सम्बन्ध रक्खेगा जो साम्राज्यवाद के कारण दुख उठा चुके हैं या उठा रहे हैं। (५) वर्किङ्ग कमेटी एक एशिया के देशों का संघ कायम करने का प्रयत्न करे और १९३० में एक सम्मेलन बुलावे। (६) चीन को बधाई (७) मिश्र, सीरिया, फैलेसटाइन और इराक से सहानुभूति। (८) लीग अगेन्स्ट इम्पीरियलिज्म से सहानुभूति। (९) वर्तमान भारत सरकार भारतीयों की प्रतिनिधि नहीं है। आगामी युद्ध में भारतीय साथ न देंगे।। (१०) बिदेशी वस्तुओं का बहिष्कार। (११) बारडोली के लोगों को तथा श्री० वल्लभ भाई पटेल की प्रशंसा तथा बधाई। (१२) सरकारी कामों का वहिष्कार। (१३) देशी रियासतों में उत्तरदायी राज्य कायम हो। (१४) ५ बङ्गालियों के जेल में मृत्यु पर उनके परिवारों से समवेदना। (१५) महात्मा गांधी द्वारा पेश किये हुये स्वराज्य सम्बन्धी प्रस्ताव का सारांश—देश की राजनैतिक स्थिति को देखते हुये यह कांग्रेस नेहरू कमेटी की तैयार की हुई शासन पद्धति को ३१ दिसम्बर १९२९ तक स्वीकार करली है अगर उस समय तक ब्रिटिश पार्लीमेंट ने उसे स्वीकार न किया या उसे इस तारीख से पहिले ही अस्वीकार कर दिया तो ऐसी दशा में कांग्रेस देश को इस बात के लिये तैयार करके कि सरकार को न तो टैक्स दिया जावे और न कोई और मदद दी जावे अहिंसात्मक असहयोग सङ्गठन शुरू कर देगी।

नोट—इस प्रस्ताव पर श्री० सुभाष चन्द्र बोस ने सन्शोधन पेश किया कि पूर्ण स्वाधीनता ही हमारा ध्येय होना चाहिये जैसा कि मद्रास कांग्रेस ने पास किया। पं० जवाहिरलाल ने समर्थन किया।

वोट लेने पर सन्शोधन के पक्ष में ९७३ वोट और विपक्ष में १३५० वोट आये इस कारण मुख्य प्रस्ताव पास हुआ।

(१६) कांग्रेस कार्य क्रम।

# राजनैतिक परिस्थिति १९२९

भारत के इतिहास में सन् १९२९ महत्त्व पूर्ण वर्ष है। कांग्रेस ने प्रस्ताव द्वारा "डोमीनियन स्टेटस" दे देने की अवधि ब्रिटिश सरकार को एक वर्ष की दी थी इसके अनुसार आन्दोलन आरम्भ हुआ। महात्मा गान्धी ने रचनात्मक कार्य क्रम को सफल बनाने के लिये भारतवर्ष का दौरा शुरू किया। पहिले दौरा मद्रास में किया और बहुत सा रुपया खद्दर प्रचार के लिये उन्हें भेट किया गया। बंगाल के दौरे में एक घटना होगई। कलकत्ते के एक पार्क में व्याख्यान के समय उन्होंने विदेशी वस्त्रों की होली जलाई जिस पर इनकी गिरफ्तारी हुई। जमानत पर छूटने पर वे रंगून चले गये फिर वापिसी में उन पर १ रुपया जुर्माना किया गया देश में हलचल मच गई। इसी समय पंजाब में नौजवान सभा के कुछ सदस्य पकड़े गये २० मार्च को देश भर में मेरठ षडयन्त्र केस के सम्बन्ध में मजदूर दल के नेता गिरफ्तार हुये। श्री० भगतसिंह और श्री० बी. के. दत्त ने एसेम्बली में बम फेंका जिसके कारण उन पर मुकदमा चला और उन्होंने एक सनसनी दार बयान अदालत में पेश किया। देश में क्रान्तिकारी लहर फैल गई। सांडर हत्या के सम्बन्ध में अनेक युवक पकड़े गये। राजनैतिक कैदियों के साथ अच्छा व्यवहार होना चाहिये इस तत्त्व को लेकर श्री० भगतसिंह व श्री० दत्त व श्री० यतीन्द्रनाथ दास तथा अन्य अभियुक्तों ने जेल में अनशन कर दिया। मुकदमे में अभियुक्तों की अनुपस्थिति के कारण गड़बड़ी पड़ने पर सरकार ने जाब्ता फौजदारी में सन्शोधन पेश किया किन्तु पास न हुआ। अनशन के कारण श्री० यतीन्द्रनाथ दास बहुत कमजोर होगये जनता ने उन्हें छोड़ देने के लिये आंदोलन किया। किन्तु सरकार ने बिला जमानत न छोड़ा। अन्त में श्री० दास की मृत्यु हुई और उनकी लाश लाहौर से कलकत्ता ले जाई गई। राजनैतिक परिस्थिति में लाहौर षडयन्त्र केस (सांडर हत्या) और मेरठ षडयन्त्र केस के कारण बड़ा अन्तर पड़ गया। भारत वर्ष में युवक संघों का जोर बहुत बढ़ गया। भुसावल में झांसी के दो युवक

सदाशिव व भगवानदास बंब रखने के संबन्ध में पकड़े गये। उन पर मुकदमा जलगांव में चला।। अदालत के बाहर भगवानदास ने रिवालवर से फनीन्द्र नाथ और जैगोपाल सुखविरों पर गोलियां चलाईं जैगोपाल घायल होगया राजनैतिक परिस्थिति में बहुत गड़बड़ी होने से लार्ड अर्विन वाइसराय इंङ्गलैण्ड गये। लौटकर उन्होंने वक्तव्य निकाला जिसमें ब्रिटिश शासन का ध्येय भारत को डोमीनियन स्टेटस देना हैं। ऐसा बताया और गोल मेज़ कान्फ्रेन्स की योजना भी कही। सर्वदल के नेताओं ने दिल्ली में सभा की। उन्होंने गोलमेज कांफ्रेंस में शामिल होने के पहिले ४ शर्तें रक्खीं।(१) कान्फ्रेन्स में "डोमीनियन स्टेटस" का स्वरूप ही निश्चित किया जावेगा। अवधि की बावत कोई बात न होगी (२) राजनैतिक कैदो छोड़ दिये जावें (३) कांग्रेस ध्येय के मानने वालों के सदस्य बहुत संख्या में होंगे (४) डोमीनियन स्टेटस का वर्ताव तुरंत शुरू होगा। नेताओं की ओर से यह कहा गया कि इन ४ शर्तों को मानते हुये सरकार विज्ञप्ति निकाले परन्तु इङ्गलैण्ड में जो वक्तव्य उत्तरदायी अधिकारियों ने दिये उनसे यह स्पष्ट हुआ कि ब्रिटिश सरकार "डोमीनियन स्टेटस" तुरंत देने के लिये तैयार नहीं है। इस पर महात्मागांधी तथा अन्य नेताओं ने वक्तव्य प्रकाशित किया कि बिना इन चार शर्तों के पूरे हुए भारत गोलमेज़ कान्फ्रेन्स में शरीक न होगा। ता० २३ दिसम्बर १९२९ को महात्मा गांधी और पं० मोतीलाल नेहरू से लार्ड अर्विन से दिल्ली में वात चीत हुई किंतु कोई संतोषजनक बातचीत न होसकी। इसके पश्चात लाहौर कांग्रेस में महात्मा जी नेपूर्ण स्वराज्य का प्रस्ताव रक्खा जो ३१ दिसम्बर १९२९ की रात को ठीक १२ बजे पास हुआ। जिस रोज लार्ड अर्बिन से वात चीत महात्मा जी से होने वाली थी उसी रोज किसी ने लोर्ड अर्विन की रेल के नीचे बिजली के जरिये बम्ब चलाया लेकिन कुछ विशेष हानि नहीं हुई।

**सांडर हत्या केस के अभियुक्त।**

| | नाम. | स्थान. |
|---|---|---|
| १. | सुखदेव | लायलपुर |
| २. | किशोरीलाल रतन. | होशयार पुर |
| ३. | शिव बर्मा. | सहारनपुर |
| ४. | गयाप्रसाद. | कानपुर |
| ५. | जयदेव. | सहारनपुर |
| ६. | यतीन्द्रनाथ दास | कलकत्ता |
| ७. | भगतसिंह | देहली |
| ८. | बटुकेश्वरदत्त | बर्दवान |
| ९. | कमलनाथ त्रिवेदी | कलकत्ता |
| १०. | यतीन्द्रनाथ सानयाल | इलाहाबाद |
| ११. | अजयराम | स्यालकोट |
| १२. | देशराज | लाहौर |
| १३. | प्रेमदत्त | गुजरात |
| १४. | सुरेन्द्रनाथ पांडे | कानपुर |
| १५. | महावीरसिंह | इटावा |
| १६. | अजयकुमार घोष | कानपुर |

जो अभियुक्त फरार हैं जैसे

| नाम | स्थान |
|---|---|
| १. भगवती चरण | लाहौर |
| २. यशपाल | धर्मशाला |
| ३. विजय कुमारसिंह | कानपुर |
| ४. चन्द्रशेखर आजाद | बनारस |
| ५. रघुनाथ | बनारस |
| ६. कैलाशपति | आजमगढ़ |
| ७. कुन्दनलाल | बनारस |
| ८. कैलास | झांसी |
| ९. सत्य गुरुदयाल अवस्थी | कानपुर |

जो मुखबर हैं और जिनको सरकार ने छोड़ रक्खा है--

| | |
|---|---|
| १. जयगोपाल | लाहौर |
| २. हंसराज | ,, |
| ३. आमचरनदास | कपूरथला |
| ४. ललितकुमार मुकर्जी | इलाहाबाद |
| ५. बृह्मदत्त | कलकत्ता |
| ६. फनीन्द्रघोष | कलकत्ता |
| ७. मनमोहन मुकर्जी | चम्पारन |

---

## कांग्रेस के मुख्य नियम ।

१—कांग्रेस का ध्येय पूर्ण स्वातन्त्र्य है।

२--प्रत्येक भारतवासी स्त्री पुरुष जिसकी आयु १८ वर्ष से कम न हो और जो कांग्रेस के ध्येय को मानता हो कांग्रेस का सदस्य बन सकता है।

३—प्रत्येक सदस्य को चार आना चन्दा अथवा २००० गज हाथ का कता हुआ सूत देना चाहिये। सूत अखिल भारतीय चरखा संघ को दे दिया जाता है। चन्दे का वर्ष १ जनवरी से ३१ दिसम्बर तक होता है।

४—प्रांतीय कांग्रेस कमेटी कांग्रेस के लिये प्रतिनिधियों के चुनाव का प्रबन्ध करती है।

५—प्रांतीय कमेटियां निश्चित धन आल इण्डिया कमेटी को देती हैं।

६—कांग्रेस की बैठक के अधिवेशन से कम से कम ६ मास पहिले स्वागत समिति बनना चाहिये।

७—स्वागत समिति को डेलीगेटों [प्रतिनिधियों] की फीस का आधा हिस्सा मिलता है। यह फीस १) होती है।

८—आल इण्डिया कमेटी के मेंबर को १०) वार्षिक देना होता है।

९—आल इण्डिया कमेटी में ३५० सदस्य होते हैं जो संख्या प्रत्येक प्रांत को बांट दी गई है।

१०—कांग्रेस का प्रेसीडेण्ट अगले साल आल इण्डिया कमेटी का अध्यक्ष होता है।

११—कमेटी में १५ मेंबर होते हैं जिसमें ५ पदाधिकारी और १० सदस्य आल इण्डिया कमेटी द्वारा चुने हुए होते हैं।

---

## आलइन्डिया कांग्रेस कमेटी १९३०।

### वर्किङ्ग कमेटी।

अधिकारी मेम्बर ५

प्रेसीडेण्ट

पं० जवाहर लाल नेहरू इलाहाबाद।

खजांची

श्री जमनालाल बजाज बम्बई — श्री० शिवप्रसाद गुप्त बनारस

जनरल सेक्रटरी

डा० सैयद महमूद छपरा — श्री प्रकाश बनारस

निर्वाचित मेंबर १०

श्री० जयराम दास दौलतराम — श्री वल्लभ भाई जे. पटेल

डा० बी० पट्ट भी सीताराम — श्री० जे. एम. सेन गुप्ता

श्री. एम. के गांधी — डा० सत्यपाल

मौलाना अबुल कलाम आजाद — सरदार शारदूल सिंह

पं० मोती लाल नेहरू — श्री. सी. राजगोपालाचार्यर

### आल इन्डिया कांग्रेस कमेटी १९३०

अधिकारी मेंबर १४

प्रेसीडेन्ट

१ पं० जवाहर लाल नेहरू

भूतपूर्व प्रेसीडेन्ट

२. पं० मोतीलाल नेहरू — ६. मौलाना अबुल कलाम आजाद

३. पं० मदन मोहनमालवीय — ७. मौलाना मुहम्मद अली

४. एम ए. अंसारी — ८. महात्मा गांधी

५. श्री०, सी. वीजैराघवाचार्यर — ९. श्रीमती सरोजिनी नायडू

१०. श्री एस श्रीनिवास अयङ्गर

जनरल सेक्रटरी

११. सैयद महमूद — १२. श्री श्री प्रकाश

खजानची

१३. श्री जमनालाल बजाज — १४. श्री० शिवप्रसाद गुप्त

## निर्वाचित मेंबर ३५० ( प्रांत २१ )

### अजमेर—७

१. श्री चन्द्रकाप्रसाद तिवारी अजमेर
२. श्री हरिभाउपाध्याय अजमेर
३. श्री नरसिंहदास अजमेर
४. श्री गौरीशंकर भार्गव अजमेर
५. श्री० वलवंत सांवलराम देशपन जैपुर
६. श्री० विट्ठलदास बजाज भोपाल
७. श्री त्रिम्बक दामोदर पुस्तके उज्जैन

### आँध्र—२४

१. „ श्री. एन नारायण मूर्ति जिला गंजम
२. „ टी. विश्वनाथम् विजगापट्टम
३. श्री. के. सुवेरयन्यम् कड़ापा
४. ए. गोविन्दाचारी एलोर
५. बी० पट्टाबी. सीताराम मछलीपट्टम
६ „ ए. कालेश्वर राव बेजवादा
७. श्री. के. सूर्यनारायण मूर्ति चौधरी गंतूर
८. „ के कल्यान राव नीलोर
९. „ के. नागेश्वर राव मद्रास
१०. श्री डी. नारायण राजू एलोर
११. „ जी. वी. पुन्नाई, शास्त्री. गन्तूर
१२. „ डा० नजीर अहमद गोदावरी
१३. जनाव घोष वेग साहब गंतूर
१४. श्रीमती कमला देवी कोकोनाड़
१५. श्री. एम. गुरुवुलू गंजम
१६. एम अन्नीहा नाइडू कोकोनाड़ा
१७. श्री० के. वेंकटप्पा पंतरू गंतूर
१८ श्री० एस. रामास्वामी चौधरी गन्तूर
१९. „ बी० शम्भू मूर्ति कोकानाडा
२०. श्री काला वकट राव गोदावरी
२१. डा. वी. सूभरामन्यम गोदावरी
२२. श्री. एन वी. एल. नरसिंह राव गंतूर
२३. श्री. सी. वी. रंगम चेटी चित्तूर
२४. श्री. एम. तिरूमलराव कोकोनाड़ा

### सिंध—६

१. स्वामी गोविन्दानन्द किरांची
२. चोइथ रामगिडवानी हैंदरावाद सिंध
३. श्रीयुत प्रभुदास एस तोलानी „
४. श्री० के. पुन्ना कारांची
५. श्री. श्री कृष्णदास लला करांची
६. श्री. अर्जुनदास मोतवानी सिंध
७ जैरामदास दौलतराम हैंदरावाद सिंध
८. आर. के. सिद्ध किरांची
९. श्री. नारायणदास आनन्द जी विचार किरांची

### आसाम—५

१. टी. आर फूकन गोहाटी
२. खाली
३. श्री कुलधर चलीहा जोरहट
४. श्री रोहनी कुमार चौधरी गोहाटी
५. श्री० गोपीनाथ वरदुलोई

### बिहार—३३

१. श्री कृष्णसिंह सिंहा मुंगेर
२. श्री राजेन्द्रप्रसाद पटना

३. श्री० रामदयालु सिंह मुजफ्फरपुर
४. श्री० मथुराप्रसाद पटना
५. डा० सैयद महमूद छपरा
६. मौ० अब्दुल बारी पटना
७. शाह मुहम्मद जुबैर मुंगेर
८. श्री० विपिन बिहारी वर्मा मोतीहारी
९. ,, कुंवर कालिकाप्रसाद सिंह मुंगेर
१०. खाली
११. स्वामी सहजानन्द सरस्वती पटना
१२. श्री० दीपनारायन सिंह भागलपुर
१३. मौ० जहूरुल हसन हसमी ,,
१४. श्री० रामविनोद सिंह सारन
१५. ,, बलदेव सहाय पटना
१६. शाह मुहम्मद वजीर ,,
१७. मौ० अबदुल घनी सारन
१८. श्री० जगत नरायन लाल पटना
१९. श्री० जनान साहा पटना
२०. श्री० बाबू अनुग्रह नारायण सिंह मुजफ्फरपुर
२१. सरदार हरिहर सिंह शाहाबाद
२२. श्री० नारायन प्रसाद सिंह सारन
२३. ,, दीपनारायन सिंह मुजफ्फरपुर
२४. ,, चतुरानन दास दरभङ्गा
२५. ,, प्रजापति मिश्र चम्पारन
२६. ,, राघ बिहारी लाल भागलपुर
२७. ,, रामचरित्र सिंह मुंगेर
२८. ,, विनोदानन्द झा सन्थाल
२९. ,, पुनयानन्द झा पूर्निया
३०. खाली
३१. श्री० पुर्णाचन्द्र मित्र रांची
३२. ,, हरिप्रसाद सिंह जमशेदपुर
३३. ,, जिमुत बाहन सेन पुरुलिया

## बंगाल—४८

१. श्रीमती बसन्ती देवी कलकत्ता
२. ,, हेमाप्रभा मोजूमदर टिप्परा
३. ,, लतिका बोस कलकत्ता
४. मौ० मुहम्मद अबदुल्लाहील बाकी दिनाजपुर
५. मौ० अली अहमद वालो इसलामाबादो कलकत्ता
६. मौ० गयासुद्दीन अहमद मैमनसिंह
७. मौ० सैयद असादुद्दौला शिराजी पबना
८. मौ० ए. के. गुलाम जिलानी ढाका
९. मौ० मुहम्मद मुहसिन अली कलकत्ता
१०. मौ० मुहम्मद कासिम ,,
११. मौ० अतीफुर रहमान मुधारमी बोगरा
१२. मौ० मुक्लेश्वर रहमान कोमीला
१३. मौ० जान मुहम्मद कलकत्ता
१४. चौधरी मुअज्जम हुसैन फरीदपुर
१५. मौ० अफताब हुसैन जौस्दार नदिया
१६. मौ० अफताब उद्दीन चौधरी बोगरा
१७. मौ० सैयद उज्जमान कलकत्ता
१८. मौ० मुजीबर रहमान फूलपुरी ,,
१९. मौ० अबदुल मालिक ,,
२०. मौ० अबदुररहमान सैयदी ,,
२१. मौ० सिराजुल हक ,,
२२. श्री० सुभाष चन्द्र बोस ,,
२३. ,, किरनशंकर राय ,,

२४. श्री जलजुन नियोगी कलकत्ता
२५. " जे. एम. दास गुप्त "
२६. " पुरुषोत्तम राय "
२७. " नृपेन्द्र चन्द्र बनर्जी "
२८. " सतीन्द्रनाथ सेन वारीसाल
२९. " पूरनचन्द्र दास फरीदपुर
३०. " सुरेन्द्रमोहन घोष मैमनसिंह
३१. डा० कुमुदशङ्कर राय कलकत्ता
३२. श्री बसन्तकुमार मजूमदार कोमिला
३३. श्री हरि कुमार चक्रवर्ती कलकत्ता
३४. " विपिन विहारी गांगोली "
३५. " गोपेन्द्रलाल राय "
३६. " सुरेशचन्द्र दास "
३७. श्री कुमार देवेन्द्रलाल खां मिदनापुर
३८. " हेमचन्द्र घोष कलकत्ता
३९. " ललितमोहन दास कलकत्ता
४०. " कामिनीकुमार दत्त कोमिला
४१. " सुरेन्द्रमोहन मैत्रा राजशाही
४२. " ललितमोहन सान्याल बोग्रा
४३. " सतीशचन्द्र दास गुप्त २४ परगना
४४. " नलिनीमोहनराय चौधरी कलकत्ता
४५. " निर्मल चन्द्र चुन्दर "
४६. डा० विधान चन्द्र राय "
४७. श्री जे. ऐम. सेन-गुप्त "
४८. " बाबा गुरुदित सिंह "

## बरार—७

१. खाली
२. डा० एन. एस. परांजपे एवटमल
३. श्री. बी. जी. खापरडे अमरावती
४. खाली
५. श्री पी. बी. गोले अकोला
६. " ब्रिजलाल वियानी अकोला
७. " पन्धरीनाथ अमबुलकर खामगांव

## बरमा—१२

१. श्री यू. टोक कयी मौलमीन
२. " यू. सा ह्लैंग सेक्रेटरी बर्मा
३. " मनीलाल हिम्मतलाल ठाकुर रंगून
४. श्री सुरेन्द्रनाथ बनर्जी टौंगू
५. " अखिलानन्द ब्रह्मचारी क्यौकटागा
६. " एच. एम, वत्त कन्ट्रेक्टर रंगून
७. श्री रन्छोदास एच, गांधी रंगून
८. " सी. वी. गलिअरा "
९. " यू. एल. गांगोली मर्चेन्ट सेमयो
१०. खाली
११. श्री श्यामसुन्दर चक्रवर्ती कलकत्ता
१२. " वी. मदनजीत रंगून

## सी. पी. हिन्दुस्तानी—१२

१. श्री सेठ गोविन्ददास जबलपुर
२. " द्वारका प्रसाद मिश्र जबलपुर
३. " रवीशङ्कर शुक्ल रायपुर
४. " घनश्याम सिंह गुप्त दुर्ग
५. श्री वासुदेव राव सूबेदार सागर
६. " ब्रिजमोहनलाल वर्मा छिन्दवाड़ा
७. " माखनलाल चतुर्वेदी खण्डवा
८. " गिरजाशङ्कर अग्निहोत्री मण्डला

९. श्री बद्रीनाथ दुबे — जबलपुर
१०. सेठ दीपचन्द — बेतूल
११. डा० शिवदुलारे मिश्र — बिलासपुर
१२. श्री० पांडुरंग डोंडगांवकर — द्रग
१३. „ शिव शंकर सहाय — बिलासपुर

---

## सी. पी. मराठी—७

१. श्री० एम. वी. अभ्यङ्कर — नागपुर
२. „ भगवानदीन — „
३. सेठ पूनमचन्द रंका — „
४. डा० एन. बी. खरे — „
५. श्री० खुशालचन्दजी खजांची — चांदा
६. „ नीलकंठ राव देशमुख — पुलगांव
७. „ एन. एम. वटवई — नागपुर

---

## बम्बई सिटी—७

१. श्री० एम. एन. टलपाडे — बम्बई
२. „ गनपति शंकर एन. देसाई — „
३. „ के. एफ. नरीमैन — „
४. „ एस. ए. ब्रेलवी — „
५. श्री० बालूभाई टी. देसाई — बम्बई
६. अबीद अली जाफर भाई — „
७ श्री० मुन्शी मिरजा मुहम्मद अली — बम्बई

## देहली—७

१. मौलाना अरीफ हसवी — देहली
२. लाला शंकरलाल — „
३. मि० आसफ अली — „
४. मि० फरीदुल हक अन्सारी — „
५. श्री० विश्नुचन्द्र — मुजफ्फरनगर
६. रघुवीर नारायण सिंह — हापड़
७. खाली

---

## गुजरात—१२

१. श्री० वल्लभ भाई जे. पटेल — अहमदाबाद
२. „ महादेव हरिभाई देसाई — साबरमती
३. „ गोपालदास अम्बादास देसाई — बोरसद
४. „ अब्बास एस. तैयबजी — बड़ौदा
५. „ चन्दूलाल मनीलाल देसाई — भड़ौंच
६. „ मनीलाल वल्लभजी कोठारी — ओरावरनगर
७. श्री० दयालजी नानाभाई देसाई — सूरत
८. „ हरिप्रसाद पीताम्बरदास मेहता — अहमदाबाद
९. „ इमाम अबदुल कादिर बावजीर — साबरमती
१०. „ कल्यानजी वी. मेहता — सूरत
११. „ फूलचन्द बापूजी शाह — नदियाद
१२. „ कालीदास जसकरन झावेरी — अहमदाबाद

---

## करनाटक—१६

१. डा० एन. एस. हार्डीकर हुबली
२. श्री० वामनराव नायक हैदराबाद
३. श्री० श्रीनिवासराव कौजलगी बीजापुर
४. श्री० होसकुप्पा कृष्णराव कादुर
५. ,, एच. एस कौजलगी बेलगांव
६. ,, एस. आर. मंगलावाधी बीजापुर
७. ,, एम. आर. केम्भवी ,,
८. ,, गंगाधर राव देशपांडे बेलगांव
९. डा० डी. आर. हुलवेलकर जमखांडी
१०. श्री० के. रंगा आयङ्गर तुमकुर
११. खाली
१२. श्री० आई. वासुपलप्पा बिलारी
१३. खाली
१४. श्री० करनाद सदाशिवराव मंगलौर
१५. ,, के. टी. भाशयम आयङ्गर बंगलौर
१६. डी. वी. बेलवी बेलगांव

## केरल—८

१. श्री० के. केलप्पन नायर मलाबार
२. ,, के. मधवानर कालीकट
३. ,, कुरुर नीलकंठन नुम्बुदीरीपद त्रीचुर
४. श्री० पी. के. कन्हैशंकर मेनोन कालीकट
५. खाली
६. श्री. वी. कृष्ण मेनोन तेलीचेरी
७. ,, के. टी. कुन्हीरमन नेम्बियर कनारा
८. ,, के. वी. सुबरामनिया ऐय्यर पालघाट

## महाराष्ट्र—१६

१. खाली
२. श्री० एल. बी. भोपतकर पूना
३. ,, आर. पी. करांदीकर सतारा
४. ,, जी. वी. केतकर पूना
५. ,, डी. वी. दिवेकर ,,
६. ,, एस. डी. देव ,,
७. ,, एस. के. अलटेकर सतारा
८. डा० एम. बी. वेलकर बम्बई
९. श्री० छोटेलाल आर. शराफ थाना
१०. खाली
११. श्री० जे. के. मेहता थाना
१२. ,, बी. जी. खेर बम्बई
१३. ,, आर. एन. मंडलीक कोलाबा
१४. खाली
१५. श्री० पी. एम. साठे रत्नागिरि
१६. ,, डी. वी. गोखले पूना

## उत्तरी पश्चिमी सरहद्दी सूबा—४

१. हाकिम अबदुल जलील पेशावर
२. डा० चारुचन्द्र घोष ,,
३. बाबा लाल बादशाह ,,
४. श्री० स्वराज्य सेवक डेरा इसमाइल खाँ

———

## पंजाब—३३

१. डा० सत्यपाल लाहौर
२. मौलाना अब्दुल क़ादिर ,,
३. डा० मुहम्मद आलम ,,
४. सरदार सारदूल सिंह कवीश्वर लाहौर
५. ला० दुनीचन्द अम्बाला
६. डा० खां चन्द देव लाहौर
७. लाला दुनीचन्द ,,
८. सरदार किशन सिंह ,,
९. मास्टर नन्दलाल लायलपुर
१०. मौलाना जफर अली खां लाहौर
११. लाला पिंदी दास ,,
१२. श्री सरजदीन प्रचा ,,
१३. ला० श्यामलाल रोहतक
१४. मास्टर सुनमराय जालंधर
१५. मेहता आनन्द किशोर लाहौर
१६. मौलवी हबीबुर रहमान अमृतसर
१७. ला० गिरधारी लाल दिल्ली
१८. खाली
१९. ला० लालचन्द फलक लाहौर
२०. ला० चिन्तराम थापर लायलपुर
२१. डा० परशुराम शर्मा लाहौर
२२. मौलाना दाउद गज़नवी लुधियाना
२३. श्री एच. एम. चटर्जी लाहौर
२४. हकीम नूरदीन लायलपुर
२५. पं० श्रीराम शर्मा रोहतक
२६. श्री० हसमदीन अमृतसर
२७. ला० रूपलाल पुरी ,,
२८. मि० सरदुलसिंह कवीश्वर लाहौर
२९. कोमरेड हसन इलाही ,,
३०. कोमरेड रामकृष्ण ,,
३१. मास्टर धारासिंह अमृतसर
३२. बाबा निहाल सिंह लाहौर
३३. कोमरेड धन्वन्तरि ,,

## टामिल नाडू—२५

१. एस. सत्य मूर्ति एम. एल. सी. मद्रास
२. सी. एन. मथुरङ्ग मुडालियर चिंगलपुर
३. श्री सी पिरुमल स्वामी रेडियर अर्काट
४. श्री. के. विशम अयंगर मद्रास
५. सी वैंकट रङ्गम नायडू एम. एल. सी, मद्रास
६. एम. भक्तवत्सलम मद्रास
७. श्री. के. एस. गोपालकृष्ण मद्रास
८. एस वैंकटा राम मद्रास
९. श्री एम एस सुबराम अय्यर मद्रास
१० खाली
११ ए वेदरतनम् पिल्ले तंजोर
१२ मौली सफी मुहम्मद मद्रास
१३ डब्लू एस श्री निवास राव अर्काट
१४ श्री पी एम पालन स्वामी पांडरम सलीम
१५ श्री ए. रंगास्वामी अयंगर मद्रास
१६ श्री वी. सी. गुरुनाथ मुदालियर मद्रास
१७ श्री एन अन्नामलाई पिल्ले अर्काट
१८ श्री सी राजगोपाल चार्यर सलीम
१९ मिसेज ए लक्ष्मीपति मद्रास

२० श्री आर चिनास्वामी मद्रास
२१ एन एस वरदाचारी कोइमवटूर
२२ श्री सी एस स्वामीनाथ चेटियर तंजोर
२३ डा (मिस) पिचमुथु मदूरा
२४ श्री सी आई पट्टावीरमन मद्रास
२५ मि. ओ कन्दास्वामी चेटियर मद्रास

## संयुक्त प्रान्त—४६

१ श्री बालकृष्ण शर्मा कानपुर
२ डा. कैलाशनाथ कटजू इलाहाबाद
३ श्री पुरुषोत्तम दास टंडन ,,
४ श्री गणेशशंकर विद्यार्थी कानपुर
५ श्रीमती उमा नेहरू इलाहाबाद
६ आचार्य जे. बी. कृपलानी मेरठ
७ सम्पूर्णनन्द बनारस
८ श्री गजानंद मारवाड़ी गाजीपुर
९ श्री विंध्यवासनी प्रसाद गोरखपुर
१० मौल्वी मसूद अली नदंवी आजमगढ़
११ श्री० सीताराम शुक्ल बस्ती
१२ आचार्य नरेन्द्र देव बनारस
१३ मि० रफी अहमद किदवई बाराबंकी
१४ श्री० मोहनलाल सकसेना लखनऊ
१५ खाली
१६ मि० सैदुर्रहमान किदवई ,,
१७ श्री० चन्द्रभान गुप्त ,,
१८ ,, दामोदर स्वरूप सेठ बरेली
१९ ठाकुर पृथ्वीराज सिंह ,,
२० मौलवी मुहम्मद अहसन साहब बिजनौर
२१ श्री० हरगोविन्द पन्त अलमोड़ा
२२ ,, नरदेव शास्त्री ज्वालापुर
२३ चौधरी बिहारीलाल देहरादून
२४ श्री० कृष्णदत्त पालीवाल आगरा
२५ आचार्य युगलकिशोर मथुरा
२६ श्री० चन्द्रधर जौहरी आगरा
२७ ,, भगवान दयाल मैनपुरी
२८ हकीम बृजलाल वरमन मथुरा
२९ श्री० रघुनाथ विनायक धुलेकर झांसी
३० कुंवर हरप्रसादसिंह बांदा
३१ दीवान शत्रुधन सिंह हमीरपुर
३२ श्री० गोविन्द वल्लभ पन्त नैनीताल
३३ ,, गौरीशंकर मिश्र इलाहाबाद
३४ ,, कमलापति त्रिपाठी बनारस
३५ ,, तसद्दुक पु. के. शेरवानी इलाहाबाद
३६ ,, चौधरी धर्मवीरसिंह मेरठ
३७ ,, बद्रीदत्त पांडे अलमोड़ा
३८ ,, मुजफ्फर हुसेन इलाहाबाद
३९ ,, कृष्णचन्द्र शर्मा बनारस
४० ,, हरिहरनाथ शास्त्री कानपुर
४१ सरदार नरमदा प्रसाद सिंह इलाहाबाद
४२ श्री० नारायण प्रसाद अरोड़ा कानपुर
४३ डा० मुरारीलाल ,,
४४ श्री० स्वराज्य प्रकाश इटावा
४५ ,, विश्वनाथ शर्मा बनारस
४६ डा० भगवानदास मिरजापुर

## उतकल—१२

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ श्री० गोपवन्धु चौधरी | कटक | ७ श्री० हरिकृष्ण महताब | बालासोर |
| २ " राजकृष्ण बोस | कटक | ८ " नन्दकिशोर दास | " |
| ३ पं० नीलकंठ दास | पुरी | ९ " अटलबिहारी आचार्य | कटक |
| ४ " लिंगराज मिश्र | पुरी | १० " गोविन्द चन्द्र मिश्र | " |
| ५ श्री० जीवरामजी कलयानजी कोठारी | बालासोर | ११ " मुकुन्द प्रसाद दास | बालासोर |
| ६ " निरञ्जन पतनायक | गञ्जम | १२ " भागीरथी महापत्र | कटक |

## सब-कमेटी—३

१ श्री० जैरामदास दौलतराम हैदराबाद
२ " सी. राज गोपाला चार्युर तिरचेंगोडू
३ श्री० जमना लाल बजाज कालवादेवी बम्बई

—:—

नोटः—चुनाव के झगड़ों के लिये पञ्चायत अभी मुकर्रर नहीं हुई है ।

## प्रान्तीय कांग्रेस कमेटियों के दफ्तरों के पते ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ सेक्रेटरी, | अजमेर | प्रां० कां० क०, | अजमेर ( राजपूताना ) |
| २ " | आन्ध्र | " | आन्ध्रा-भवन वेजवाड़ा (मद्रासप्रेसीडेंसी) |
| ३ " | आसाम | " | गोहाटी |
| ४ " | बिहार | " | सदाकत आश्रम पोष्ट दीघाघाट पटना |
| ५ " | बङ्गाल | " | ११६ बोबाजार स्ट्रीट कलकत्ता |
| ६ " | बरार | " | अमराबती |
| ७ " | बर्मा | " | २४ मर्चेंट स्ट्रीट पो० बौक्स ८३१ रंगून |
| ८ " | बम्बई सिटी | " | कांग्रेस हाउस ३९२ A गिरगांव बैक रोड बम्बई, |
| ९ " | सी. पी. हिन्दुस्तानी | " | १७४, सिविल लाइन जबलपुर |
| १० " | सी. पी. मराठी | " | महल नागपुर |
| ११ " | दिल्ली | " | दिल्ली |
| १२ " | गुजरात | " | अहमदाबाद |
| १३ " | कर्नाटक | " | मारकेट रोड धारवार (बम्बई प्रेसीडेन्सी) |
| १४ " | केरल | " | मातृभूमि बिल्डिङ्ग कालीकट ( मद्रास प्रेसीडेन्सी ) |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १५ | सेक्रटरी | महाराष्ट्र | प्रा० कां० क० | पूना सिटी |
| १६ | ,, | उत्तर पश्चिमी सरहद्दी प्रान्त | ,, | पेशावर |
| १७ | ,, | पंजाब | ,, | ब्रेडला हाल लाहौर |
| १८ | ,, | सिन्ध | ,, | तिलक कांग्रेस भवन फौजदारी रोड हैदराबाद ( सिन्ध ) |
| १९ | ,, | तामिल नाद | ,, | म्हाजन सभा हाल माउन्ट रोड मद्रास |
| २० | ,, | संयुक्त प्रान्त | ,, | बनारस कैन्ट |
| २१ | ,, | उत्कल | ,, | पो० आ० चांदनी चौक कटक |

## सम्बद्धित समितियां।

१ मि० सी. बी. वकील सेक्रेटरी लंडन ब्रांच इण्डियन नेशनल कांग्रेस; ३० जोहन स्ट्रीट बेडफोर्डरो लंडन डब्ल्यू. सी.

२ मि० रहमान अल्लाह हुमायू सेक्रेटरी काबुल कांग्रेस कमेटी काबुल अफगानिस्तान

३ दी ज्वाइंट आ० सेक्रटरी, सौथ अफ्रीकन इंडियन कांग्रेस पो० बौक्स २०२ नेटाल ( सौथ अफ्रीका )

४ मि० टी. मागनका कुनका; सेक्रेटरी गोआ कांग्रेस कमेटी कन्सौलिम गोआ ( इंडिया )

५ मि० ए. एम. सहाय, सेक्रटरी कोबे ब्रांच इंडियन नेशनल कांग्रेस पो० बौक्स नं० ३१२ कोबे ( जापान )

## इम्पीरियलिज्म के विरुद्ध संघ।

हरन वी. चट्टोपाध्याय, सेक्रटरी लीग अगेन्स्ट इम्पीरियलिज्म २४ फ्रेडरिकस्टरसे बरलिन एस. डब्ल्यू. ४८ ( जर्मनी )

## बरलिन समाचार प्रकाशन विभाग।

हरन ए. सी. एन. नम्बियर बरलिन डब्ल्यू. ८ ( जर्मनी )

# प्रान्तीय कांग्रेस कमेटियां।

## बम्बई।

प्रेसीडेन्ट

मि० सरोजनी नायडू बम्बई

वाइस प्रेसीडेन्ट

जहांगीर बी, पटेल बम्बई ६

जोआन्ट ऑन० सेक्रेटरी

१ के बी. सेलुगिरि

२. आर. एच. निम्बकर बम्बई ४

खजानची

आर. कृष्णा अय्यर

आडीटर

मेसर्स आ. सी. मेहता एन्ड को

## बंगाल।

प्रेसीडेन्ट

सुभाष चन्द्र बोष कलकत्ता

वाइस प्रेसीडेन्ट

१ निर्मल चन्द्र चुन्दर कलकत्ता

२ ललित मोहन दास ,,

३ जोगेन्द्रचन्द्र चक्रवर्ती ,,

४ मौलवी मुहम्मद अकरम खां साहब कलकत्ता

सेक्रेटरी

हरिकुमार चौधरी कलकत्ता

असिस्टेंट सेक्रेटरी

१ अश्वनीकुमार गांगोली कलकत्ता

२ सत्यप्रिय वनर्जी ,,

३ मौलवी शम्शुद्दीन अहमद ,,

खजानची

कुंवर डी० एल० खां

आडीटर

मि० एस० एम० सेन गुप्त

मि० एन० आर० सरकार

## पंजाब

प्रेसीडेन्ट

मौलाना अब्दुल कादर कासुरी लाहौर

वाइस प्रेसीडेन्ट

१ डा० सत्यपाल लाहौर

२ डा० मुहम्मद आलम ,,

३ सरदार किशन सिंह ,,

खजानची

लाला केदारनाथ सहगल लाहौर

जनरल सेक्रेटरी

डा० खां चन्द देव लाहौर

आफिस सेक्रेटरी

१ डा० परशुराम शर्मा लाहौर

२ ला० पिण्डी दास ,,

सेक्रेटरी

१ मेहता आनन्द किशोर पञ्जाब

२ लाला छबीलदास ,,

३ सरदार मङ्गल सिंह लाहौर

## संयुक्त प्रान्त

सभापति

श्री० गणेश शङ्कर विद्यार्थी

प्रधान मन्त्री

श्री० श्रीप्रकाश ( स्थानापन्न आचार्य

नरेन्द्र देव )

मन्त्री

१ श्री मोहनलाल सक्सेना ( स्थानापन्न श्री कमलापति )

२ श्री श्रीकृष्णदत्त पालीवाल ( स्थानापन्न श्री कृष्णचन्द्र शर्मा )

कोषाध्यक्ष

श्री० विश्वनाथ शर्मा

---

## उत्कल।

प्रेसीडेंट

हरेकृष्ण महताब

सेक्रेटरी

१ गोपबन्धु चौधरी कटक

२ राजकृष्ण बोष

खजानची

अतल बिहारी आचार्य

आडीटर

जगन्नाथ राठ

---

## बिहार

प्रेसीडेन्ट

राजेन्द्र प्रसाद पटना

वाइस प्रेसीडेन्ट

१ दीपनारायन सिंह भागलपुर

२ रामदयाल सिंह

३ श्रा. शाह मुहम्मद जुबैर मुन्घेर

जनरल सेक्रेटरी

श्री कृष्ण सिंह मुंघेर

असिस्टेन्ट सेक्रेटरी

१ मथुराप्रसाद पटना

२ जीमत वाहन सेन

३ रामनारायण सिंह

खजानची

सारंगधर सिंह वकील पटना

---

## महाराष्ट्र

प्रेसीडेन्ट

एल. बी. भोपटकर पूना

वाइस प्रेसीडेंट

१ डा० एम. बी. वेलकर बम्बई २

२ एस. एस. नायक थाना

३ पी. के. शिरालकर सितारा

४ एन. पी. पाटनकर नासिक

सेक्रेटरी

१ डी. बी. दिवेकर पूना

२ आर. एन. मंडलीक कोलाबा

३ डी. के. गोसावी सतारा

४ पी. वी महाजन कल्यान

खजांची

१ डी. वी. गोखले पूना

२ जी० के० फडके कल्यान

आडीटर

एस० आर० केतकर पूना

---

## सी. पी मराठी

प्रेसीडेंट

एम. बी. अभ्यङ्कर नागपुर

वाइस प्रेसीडेन्ट

भगवान दीन जी नागपुर

जनरल सेक्रेटरी

पूरनचन्द रम्का नागपुर

जुआन्ट सेक्रेटरी

एन० एम० घटबई हींगनघाट

खजानची

सेठ जमनालाल बजाज　　　　　वारधा

## करनाटक

प्रेसीडेन्ट

आर० आर० दिवाकर एम० ए० एल० एल०, बी०

वाइस प्रेसीडेन्ट

१ एस० वी० कुन्नजलगी
२ आई० बसनपालय
३ के० रङ्गा अयङ्गर

सेक्रेटरी

१ डा० एन० एस० हरडीकर
२ एच० एस० कुन्नजलगी
३ आर० एस० हुकरीकर

खजानची

डा० वी० एस० उमचजी

## देहली

प्रेसीडेन्ट

डा० एम० ए० अन्सारी　　　　दिल्ली

वाइस प्रेसीडेन्ट

१ हकीम बृजलाल　　　　मथुरा
२ ला० शङ्करलाल　　　　दिल्ली
३ डा० बाबू राम गर्ग　　मुजफ्फर नगर

जनरल सेक्रेटरी

प्रो० इन्द्र　　　　दिल्ली

ओरगनाईजिंग सेक्रेटरी

मि० फरीदुल हक अंसारी　　　　दिल्ली

## एन. डब्ल्यू. एफ.

प्रेसीडेन्ट

सैयद आगालाल बादशाह

वाइस प्रेसीडेन्ट

१ मि० अब्दुल रहीम खाँ
२ मि० अब्दुल गफ्फार खाँ
३ मि० हबीब उल्ला खाँ

जनरल सेक्रेटरी तथा खजानची

डा० सी. सी. घोष

असिस्टेंट सेक्रेटरी

हकीम अब्दुल जलील नदवी

## केरल

प्रेसीडेंट

के. मधवन नैयर बी. ए. बी. एल. एडवोकेट　　　　कालीकट

सेक्रेटरी

पी. के. कन्हई शङ्कर मेनन बी. ए., बी एल. वकील　　　　कालीकट

खजानची

टी. वी. सुन्दर अइयर बी. ए. बी. एल. वकील　　　　कालीकट

## तामिल नाडु

प्रेसीडेन्ट

एस. श्रीनिवास अयङ्गर एम. एल. ए. मद्रास

वाइस प्रेसीडेन्ट

सी. एन. मथुरङ्गा मुडालियर　　मद्रास

सेक्रेटरी

१ सी. मरुदवनम पिल्ले　　जि० तञ्जोर
२ मि० बसीर अहमद सैयद　　मद्रास

खजानची

सी. वी. व्यंगटेरामन अयंगर कोयमबटूर

मैनेजर

एस. व्यंकटरामन

---

## सिन्ध

प्रेसीडेन्ट

स्वामी गोविन्दा नन्द

---

## आंध्र

प्रेसीडेंट

टी. प्रकाशम मद्रास

सेक्रेटरी

के. नागेश्वर राव मद्रास

---

## हिन्दुस्तानी मध्यप्रदेशीय।

प्रेसीडेन्ट

१ सेठ गोविन्दास (गिरफ्तार)

२ केशव रामचन्द्र खांडेकर (गिरफ्तार)

३ घनश्याम सिंह गुप्त (मौजूदा प्रे०)

सेक्रेटरी

१ द्वारकाप्रसाद मिश्र (गिरफ्तार)

२ रामशङ्कर मिश्र (मौजूदा से०)

---

## आसाम

प्रेसीडेन्ट

टी. आर. फोकन गोहाटी

वाइस प्रेसीडेंट

१ एन. सी. बरदलोई गोहाटी

२ मौलवी फैजनूर अली

३ कुलधर चलीहा जोरहट

जनरल सेक्रेटरी

एम. तम्यवुल्ला साहब गोहाटी

खजानची

सुरेन्द्रनाथ बरूआ

---

## बर्मा

सेक्रेटरी

बी. मदन जीत रंगून

---

## गुजरात

प्रेसीडेन्ट

वल्लभ भाइ जे. पटेल (जेल) अहमदाबाद

सेक्रेटरी

१ महादेव एच. देसाई (जेल)

२ मल्लीलाल वी. कोठारी ( " )

३ जीवनलाल एच. दीवान

---

## बरार

प्रेसीडेन्ट

वीर वामनराव जोशी अमरावती

वाइस प्रेसीडेन्ट

१ मि० ब्रिजलाल बियानी अकोला

२ डा० एस. जी. पटवर्धन अमरावती

सेक्रेटरी

वैद्य पन्धरीनाथ दामोदर मूले अमरावती

---

नोटः—जहां तक ब्योरा मिल सका दिया गया गिरफ्तारियों के कारण बहुत से परिवर्तन हो रहे हैं।

## आल इण्डिया स्पिनर्स एसोसियेशन

कार्यकारिणी समिति ।

१ महात्मा गांधी प्रेसी० साबरमती
२ सेठ जमनालाल बजाज खजा० बार्धा
३ श्रीसी. राजगोपालाचार्यर तिरचंगोदू
४ " राजेन्द्र प्रसाद पटना
५ " गङ्गाधरराव बेलगांव
६ " कोन्डा वेन्कटप्पाया गन्तूर
७ " बल्लभभाई जे. पटैल सूरत
८ " सतीस चन्द्र दास गुप्त सोदेपुर
९ पं० जवाहर लाल नेहरू इलाहाबाद
१० श्री वी. वी. जेराजनी ए. आई. एस. ए. बम्बई २
११ डा० बी. सुबरामेनिअम सीतानगरम्
१२ श्री सन्तनम तिरचंगोदू
१३ " मनीलाल वी. कोठारी जोरावर नगर ( काठियाबाड़ )
१४ श्री शङ्करलाल जी. बेंकर मिर्जापुर

## हिन्दुस्तानी सेवादल

आल इण्डिया वालिण्टियर बोर्ड ।

१ मि० बी. साम्बमूर्ति प्रेसी. कोकनाडा
२ " वामनराब आर. नायक खजाँची बेगमपट
३ डा० एन. एस. हार्डीकर जनरल सेक्रेटरी हुबली
४ मि० सुभासचन्द्र बोस कलकत्ता
५ पं० जवाहरलाल नेहरू इलाहाबाद
६ डा० एम. ए. अन्सारी दिल्ली
७ मि० श्री प्रकाश बनारस
८ डा० एस. सत्यपाल लाहौर
९ मि० जी. हरिसर्वोत्तम राव नन्दयाल
१० मि० प्रतुल चन्द्र गांगोली ढाका
११ मि० वी. वी. सूबेदार सागर
१२ मनीलाल कोठारी साबरमती
१३ सरदार मङ्गल सिंह लाहौर
१४ मि० कमलादेवी चट्टोपाध्याय पूना
१५ कुमारी लज्जावती जालन्धर
१६ प्रोफे० जनान शाहा पटना
१७ बा० राजेन्द्र प्रसाद पटना
१८ मि० के. भश्याम एडवोकेट मेलपुर
१९ डा० गोपीचन्द भार्गव लाहौर
२० डा० वी. वी. अठल्ये सतारा
२१ ... ...

# नेशनल लिबरल फिडरेशन ।

## ( नरम दल सभा )

सन् १९०७ के पहिले से ही कांग्रेस में दो दल ( गरम और नरम ) बन गये थे । गरम दल में वे लोग थे जो राष्ट्रीय आन्दोलन को प्रबलता से चलाना चाहते थे और स्वदेशी व बायकाट [illegible] का पूर्ण रीति से उपयोग करना चाहते थे । इस दल के नेता लो० बाल गंगाधर तिलक, श्री० अरविन्द घोष, श्री० विपिन चन्द्र पाल प्रभृति सज्जन थे । नरम दल में वे थे जो धीमी चाल से चलना चाहते थे और सरकार से [illegible] पर तैयार न थे और न किसी [illegible] सरकारी रोष का मुकाबला करने को ही तैयार थे । स० [illegible] सूरत कांग्रेस में यह दो दल [illegible] से पृथक २ दिखाई देने लगे और कांग्रेस में गड़बड़ी मच जाने के कारण कांग्रेस की बैठक न हुई । बाद को कांग्रेस नरम दल वालों के हाथों में ही रही । स० १९१६ में आपसी समझौता होने पर लखनऊ की कांग्रेस में गरम दल के नेता सम्मिलित हुए । किन्तु यह एका बहुत दिन न चला । स० १९१७ में मि० मांटेग्यू ( भारत मन्त्री ) ने घोषणा की कि ब्रिटिश सरकार का उद्देश्य भारत को स्वराज्य देने का है किन्तु उसकी मात्रा तथा समय ब्रिटिश पार्लमेंट निश्चित करेगी । स० १९१८ में मांटेग्यू चेम्सफोर्ड रिपोर्ट प्रकाशित हुई तभी से नरम और गरम दलों में अधिक अन्तर पड़ गया । प्रश्न यह आगे आया कि सुधारों की उपरोक्त का किस प्रकार स्वागत करना चाहिये । गरम दल चाहता था कि रिपोर्ट बिल्कुल अस्वीकार कर दी जावे । नरम दल इस के लिये तैयार न था ।

अगस्त १९१८ में कांग्रेस का विशेष अधिवेशन बम्बई में हुआ जिसमें मांटेग्यू चेम्सफोर्ड रिपोर्ट पर विचार किया गया किन्तु उसमें नरम दल के लोग न आये । उन्हों ने अपनी एक अलग कांग्रेस कायम की जिस का नाम "आल इंडिया माडरेट कांफ्रेंस" रक्खा गया । यह बैठक श्री सुरेन्द्र नाथ बनर्जी के सभापतित्व में बम्बई में हुई इस कांफ्रेंस में यह निश्चय कर लिया गया कि कांग्रेस से अलग रह कर ही नरम दल अपना काम करेगा । दिसम्बर में फिर कांफ्रेंस हुई और इस का नाम "आल इंडिया लिबरल फिडरेशन" हुआ । बाद का नाम "नैशनल लिबरल फिडरेशन" हो गया ।

१९१८ दिसम्बर को कांफ्रेंस [illegible]

यह खास रीति से प्रगट किया गया कि सुधार रिपोर्ट से देश का लाभ है और भारतवासियों को राजनैतिक क्षेत्र में तथा प्रबन्ध क्षेत्र में अनेक सुविधायें दी गईं हैं और यह लिबरल दल उसे स्वीकार करने पर तैयार है।

नैशनल लिबरल फिडरेशन ने अपना ध्येय वही रक्खा था जो उस समय कांग्रेस का था। कांग्रेस ने सन् १९२० व १९२७ में दो बार अपना ध्येय बदला जिसे फिडरेशन नहीं मानता।

स० १९१९ ई० में जो अधिवेशन नैशनल फिडरेशन का हुआ उसके प्रस्तावों का सार दिया जाता है जिससे उनकी दृष्टि वर्तमान गवर्नमेण्ट आफ इण्डिया ऐक्ट की ओर क्या स्पष्ट होगी। इस अधिवेशन के सभापति सर पी० एस शिवस्वामी अय्यर थे।

( १ ) मि० मांटेग्यू को उनकी बुद्धिमत्ता पर बधाई।

( २ ) लार्ड सिन्हा को बधाई ( रिफार्म ऐक्ट पास कराने तथा पीस कान्फ्रेंस में शामिल होने के कारण )

( ३ ) पार्लीमेंट की जुआइन्ट कमेटी को बधाई।

( ४ ) केन्द्रीय सरकार में उत्तरदायित्व नहीं है इस पर अफसोस प्रगट किया गया और स० १९१९ के सुधार ऐक्ट को साधारण रूप में 'निश्चित व ठोस' मात्रा ( Definite and-Substantial Step ) उत्तरदायी शासन की बतलाई गई।

( ५ ) टर्की से सन्धि व खिलाफत सम्बन्धी प्रश्नों के निपटारे में देर होने पर खेद प्रगट किया गया।

( ६ ) पंजाब में जनता द्वारा किये हुये अत्याचारों पर घृणा और सरकारी कर्मचारियों द्वारा किये हुये अत्याचारों पर रोष प्रगट किया गया।

( ७ ) सरकारी कर्मचारियों को जिन्होंने अत्याचार किये हों सजा देने की सिफारिश की जावे।

( ८ ) कार्य कारिणी कमेटी को 'हन्टर कमेटी की रिपोर्ट' पर ( जो आगे प्रकाशित होगी ) उचित कार्यवाही करने का अधिकार दिया तथा अन्य विषयों पर उचित कार्यवाही करने का भी अधिकार दिया गया।

इसके बाद स० १९२० में कांग्रेस ने असहयोग आन्दोलन आरम्भ किया और स० १९२१ में तीव्रता से आंदोलन चलने लगा। लिबरल दल इस में शामिल नहीं हुआ। स० १९२१ व १९२२ के अधिवेशनों में असहयोग, सविनय आज्ञा भंग करना ( Civil Disobedience ) बायकाट आदि का निषेध किया गया।

इस दल का उद्योग केवल वैध ( Constitutional ) आन्दोलन द्वारा ही राजनैतिक स्वत्वों को मांगना है। ( Direct Action ) प्रत्यक्ष कार्य के यह दल विरुद्ध है। कौंसिलों में प्रवेश करके कार्य करना इस दल का मुख्य कार्य क्रम है। इस दल ने निम्न-

लिखित विषयों पर अपने प्रस्तावों द्वारा ज़ोर दिया हैं ।

(१) प्रान्तीय स्वराज्य ।

(२) सरकारी नौकरियों में केवल भारतवासी ही हों।

(३) केन्द्रीय सरकार में विस्तृत अधिकार ।

(४) फौजों में देशी अफसरों की नियुक्ति।

(५) सरकारी आमदनी व खर्च का उचित प्रमाण में होना ।

सर पी. सी. एस. शिवस्वामी अय्यर मि० सी. वाइ. चिन्तामणि, डा० सर तेज बहादुर सप्रू, श्री० श्रीनिवास शास्त्री सर मोरोपन्त जोशी प्रभृति सज्जन इस संस्था के आधार स्तम्भ हैं ।

सन् १९२८ में सायमन कमीशन के वायकाट में लिवरल दल शामिल हुआ है और उसने सब प्रकार से कमीशन का वायकाट किया है । नेहरू कमेटी की तैयारी तथा सर्वदल सम्मेलन की कार्यवाही में भी नरम दल के नेताओं ने अग्रसर भाग लिया है । सन् १९२८ का अधिवेशन प्रयाग में श्री० चिमनलाल सीतलवाद की अध्यक्षता में हुआ श्री० सी. वाई. चितामणि स्वागताध्यक्ष थे ।

मुख्य प्रस्ताव—( १ ) स्वराज्य की मांग और सरकार को चेतावनी (प्रस्तावक डा० तेजबहादुर सप्रू) (२) साम्प्रदायिक प्रश्नों का फैसला जो नेहरू रिपोर्ट ने किया है उसका समर्थन (३) देशी रियासतों में उत्तरदायी शासन होना चाहिये तथा नेहरू रिपोर्ट के इस सम्बन्ध में विचारों का समर्थन (४) श्री० चिंतामणि व श्री० कुन्जरु आगामी साल के लिये मन्त्री चुने गये ( ५ ) आगामी अधिवेशन मद्रास में होगा ।

---

## मुसलिम लीग ।

मुसलिम लीग की स्थापना सन् १९०६ में हुई । इसके पहिले मुसलमानों ने राजनीति में बहुत कम भाग लिया सर सैयद अहमद की नीति थी कि मुसलमानों को राजनीति में न पड़ना चाहिये इसलिये उन्होंने शिक्षा की ओर ही ध्यान दिया । कुछ मुसलमान कांग्रेस में आते रहे किन्तु मुसलमान समाज शामिल नहीं हुआ ।

सन् १९०६ के करीब जब कौंसिल सुधार का प्रश्न छिड़ा उस समय मुसलमानों ने अपने स्वत्वों की रक्षा का विचार किया और हिज हाइनेस दी आगाखां के नेतृत्व में वाइसराय के पास एक मुसलमान शिष्ट मंडल गया और अपनी मांग लिखकर पेश की। उसी समय मुसलमानों ने यह भी सोचा कि राजनैतिक प्रश्नों को जो विशेषतः मुसलमानों से सम्बन्ध रखते हैं सोचने तथा उन पर विचार करने के लिये यह आवश्यक है कि कांग्रेस से भिन्न एक संस्था कायम की जावे । इन्हीं कारणों से मुसलिम लीग की स्थापना हुई ।

उद्देश्य ।

मुसलिम लीग के उद्देश्य निम्न-लिखित रक्खे गये—

(१) ब्रिटिश सरकार के प्रति मुसलमानों का ओर से राजभक्ति बढ़ाना तथा सरकारी कार्यों से यदि कोई भ्रम उत्पन्न हो तो उसे हटाना।

(२) भारतीय मुसलमानों के राजनैतिक तथा अन्य हितों की रक्षा करना और नम्र भाषा में उनकी आवश्यकताओं और उनके कष्टों को सरकार के सामने रखना।

(३) उपरोक्त ध्येयों के आधीन मुसलमानों और अन्य समाज वालों से मित्रता बढ़ाना।

सन् १९१२ व स० १९१३ में परिस्थिति में अन्तर पड़ने से मुसलमानों के विचारों में परिवर्तन हो गया। पहिले कार्य कारिणी सभा की बैठक में और पीछे वार्षिक अधिवेशन में मुसलिमलीग के ध्येयों में "भारत के लिये स्वराज्य शासन की प्राप्ति" का ध्येय भी जोड़ दिया गया।

इस परिवर्तन पर बड़ा वादविवाद हुआ और वृद्ध मुसलमान विशेषतः इस परिवर्तन के विरुद्ध थे।

मुख्य स्थान लखनऊ में है। एक ब्रांच लन्दन में भी है।

स० १९१८ में मांटेग्यू चेलम्सफोर्ड रिपोर्ट प्रकाशित हुई। उसके पहिले मुसलिम लीग ने कांग्रेस के साथ स्वराज्य की एक योजना बनाई [ जिसे "कांग्रेस-लीग स्कीम" कहते हैं ] जो मि० मांटेग्यू के सामने पेश की गई थी।

स० १९१९ की अमृतसर कांग्रेस के समय मुसलिम लीग की राजनीति और कांग्रेस की नीति में कुछ भेद नहीं रहा।

स० १९१९ के स्वागताध्यक्ष डा० सैफुद्दीन किचलू थे जिन्हें सरकार ने पंजाब हत्याकांड के समय कड़ी सजा दे दी थी और जो लीग की बैठक के थोड़े ही पहिले छोड़ दिये गये थे। हकीम अजमलखाँ प्रेसीडेंट थे। यह अधिवेशन कांग्रेस के साथ अमृतसर ही में हुआ था।

हकीम अजमलखाँ ने खिलाफत तथा इसलामी पवित्र स्थानों के सम्बन्ध में बताया कि ब्रिटिश सरकार की नीति ठीक नहीं है। किसी भी गैर-मुसलिम शक्ति का इसलामी पवित्र स्थानों पर किसी प्रकार का अधिकार जमाने का हक नहीं है।

स० १९१६ में में कांग्रेस और लीग के बीच एक 'पैक्ट' हो गया था जिसके द्वारा मुसलमानों की प्रतिनिधि संख्या कौंसिलों में निश्चित कर दी गई थी। यही पारस्परिक प्रतिनिधि प्रतिशत औसत मुसलमानों के लिये गवर्नमेंट आफ इण्डिया ऐक्ट [१९१९] में स्वीकृत कर लिया गया था।

खिलाफत कमेटी स० १९२० में स्थापित होने से मुसलिम लीग का अस्तित्व मिट सा गया था। अप्रैल स० १९२३ मि० भुरंग्री के सभापतित्व

में बैठक हुई किन्तु आवश्यक संख्या में सदस्य उपस्थित न हुये इस कारण सभा न हो सकी। स० १९२४ में मि० जिन्ना ने यह सोचकर कि खिलाफत प्रश्न का अन्त हो गया है मुसलिम लीग को पुनर्जीवित किया। यह अधिवेशन लाहौर में उन्हीं के सभापतित्व में हुआ। स० १९२५ का अधिवेशन अलीगढ़ में सर अब्दुर्रहीम के सभापतित्व में हुआ। सर अबदुलरहीम ने मुसलमानों को अपने अतीत की याद दिलाकर उन्हें उत्तेजित किया। स० १९२६ के अधिवेशन में खान बहादुर शेख अबदुल कादिर (सभापति) ने कांग्रेस व लीग के बीच एक राउंडटेबल कांफ्रेंस किये जाने की सिफारिश की जिस कान्फ्रेंस में लेजिसलेटिव एसेम्बली के मुसलमानों की प्रतिनिधि संख्या निश्चित हो जावे मि० एम, ए. जिन्ना ने मुख्य प्रस्ताव पेश किया जिसमें 'स्टेचुटरी कमीशन' के नियत किये जाने की मांग सरकार के सामने पेश की गई अन्य प्रस्तावों द्वारा बंगाल के कैदियों को छोड़ना, दक्षिणी अफ्रीका में भारतीयों के कष्ट निवारण आदि की मांगें की गई।

सन् १९२७ में सायमन कमीशन नियत हुआ और साथ २ सवदल सम्मेलन की योजना भी देश की ओर से हुई। मुसलिम लीग में दो भाग हो गये और सर मुहम्मद शफी ने लीग को अपने कब्जे में करना चाहा और कोशिश की कि सायमन कमीशन का बायकाट न हो। उन्होंने यह भी प्रयत्न किया कि नेहरू कमेटी रिपोर्ट को मान्यता न दी जावे। साम्प्रदायिक प्रतिनिधित्व पर उन्होंने मत भेद आरम्भ कर दिया। सर मुहम्मद शफी ने अधिवेशन अलग भी कराया इस पर महाराजा साहब महमूदाबाद ने इसका तीव्रता से विरोध किया दिल्ली में सन् १९२८ में सब दल मुसलिम सम्मेलन का अधिवेशन सर आगा खाँ के सभापतित्व में हुआ। ६०० प्रतिनिधि और ३००० दर्शक उपस्थित थे स्वागत कारिणी के सभापति हकीम जमील खाँ (हकीम अजमल खाँ के पुत्र) थे।

मुख्य प्रस्ताव—साम्प्रदायिक प्रतिनिधित्व सम्बन्धी प्रस्ताव पास किया गया। सम्मेलन ने "एसेम्बली में ३३ प्रतिशत मेंबर मुसलमान होने चाहिये" ऐसी मांग का समर्थन किया।

---

## खिलाफत कमेटी।

सन् १९२० में मौ० शौकतअली ने महात्मा गान्धी की सहायता से 'खिलाफत कमेटी' का निर्माण कर यह संस्था स्थापित की। इस संस्था द्वारा हिन्दुओं से अपील की गई कि मुसलमानी पवित्र स्थानों की रक्षा तथा खिलाफत प्रश्न को सुलझाने के लिये वे मुसलमानों की सहायता करें। महात्मा गांधी ने देशव्यापी आन्दोलन इस सम्बन्ध में किया। फलतः हिंदू खिलाफत आंदोलन

श्री रतनसिंह—डाक्टर मदन लाल आदि सज्जन उपस्थित थे।

सहानुभूतक तार तथा पत्र पढ़कर सुनाये जाने के बाद अनेक प्रस्ताव पास हुये जिन में से मुख्य २ ये हैं।

(१) चरखारी राज्य की दशा की जांच के लिये ब्रिटिश गवर्मेन्ट से अनुरोध: (२) राज्य की आय का ८० प्रतिशत प्रजा के लिये और केवल २० प्रतिशत राज घराने के लिये आदि।

---

## दरभंगा जिला संगीत सम्मेलन

दरभंगा—३० अगस्त १९२९

श्री ब्रजकिशोर प्रसाद वकील की अध्यक्षता में उक्त सम्मेलन हुआ, स्वागताध्यक्ष श्री हरबंश सहाय ने प्रतिनिधियों का स्वागत किया।

मुख्य प्रस्ताव—(१) संगीत के उन्नति के लिये मुनिसिपल व जिला बोर्ड से सहायता की प्रार्थना (२) जगह २ स्कूल खोलना आदि २।

---

## बंगाल हिन्दू कान्फ्रेन्स

ढाका—२८ अगस्त १९२९

यह कान्फ्रेन्स बड़े समारोह के साथ श्री नरसिंह चिंतामणि केलकर की अध्यक्षता में हुई आपने हिन्दुओं की वर्तमान स्थिति पर महत्व पूर्ण भाषण दिया जिस में उनकी कमजोरियों का स्पष्ट चित्र खींचा। आपने बतलाया कि इस समय हिन्दु समाज को दो बातें अवश्य करना चाहिये (१) हिन्दू समाज को शक्ति शाली बनकर आत्मरक्षण करना हो तो उसे अपना पुनः संघठन करना आवश्यक है और ऐसा करते हुये उसे उचित सामाजिक सुधार भी करना चाहिये (२) हिन्दुओं को राजनैतिक स्वराज्य प्राप्त करना है इस लिये कि यह स्वराज्य प्राप्त करते हुये हिन्दु समाज के साथ अन्याय न हो और उसे कोई हानि न पहुंचे इस के लिये यह आवश्यक है कि लोकमत तैयार किया जाय।

मुख्य प्रस्ताव:—(१) सब जातियों को बराबर समझना (२) सारदा बिल (३) प्रत्येक हिन्दू को स्त्रियों के सम्मान की रक्षा अपना प्रथम कर्तव्य समझना चाहिये (४) अस्पृश्यता आदि २ प्रस्ताव पास हुये।

---

## ८ वीं यू. पी. पोस्टल (डाक) वर्कर्स कान्फ्रेन्स

कानपुर—८ सितम्बर १९२९

उक्त कान्फ्रेन्स मुन्शी नारायण प्रसाद अष्ठाना की अध्यक्षता में हुई डाक विभाग के कई उच्च कर्मचारी उपस्थित थे।

स्वागताध्यक्ष राय बहादुर विक्रमजीत सिंह एम. एल. सी. ने सब प्रतिनिधियों का स्वागत करते हुये कहा कि डाक विभाग के कर्मचारियों के कामका समय घटाना चाहिये और उनका वेतन बढ़ाना चाहिये।

सभापति ने अपने भाषण द्वारा इन को अपनी शिकायतों और कष्टों को दूर करने के लिये मिलकर आंदोलन करने की सलाह दी।

सर माल्कम हैली तथा अन्य सज्जनों के सहानुभूति सूचित तार पढ़े जाने के बाद अनेक उपयुक्त प्रस्ताव पास हुये।

---

## १ संयुक्त प्रांतीय युवक कांफ्रेंस

लखनऊ—१५ सितम्बर १९२९

स्वागताध्यक्ष चौधरी खली कुज्जमा, अध्यक्ष चेयरमैन म्युनिसिपल बोर्ड लखनऊ ने प्रतिनिधियों का स्वागत करते हुये बताया कि देश की स्वतंत्रता युवकों के प्रयत्न पर ही निर्भर है इनको राष्ट्रीय जीवन का नाश करने वाले साम्प्रदायिक भाव को दूर करना चाहिये।

सभानेत्री श्रीमती सरोजिनी नायडू ने अपने भाषण में युवक संघ आदर्श पूर्ण स्वाधीनता की चर्चा की आपने बतलाया कि पूर्ण स्वाधीनता का मतलब संसार के अन्य राष्ट्रों से बिल्कुल अलग होना कदापि नहीं है बल्कि इस का मतलब संसार के अन्य राष्ट्रों के साथ बराबर के आधार पर अपनी इच्छा के अनुसार काम करना है अन्त में आपने सब को चेतावनी देते हुये कहा कि खाली बातें करने से काम न चलेगा. सब को सचाई के साथ काम करना चाहिये।

सभा में संयुक्त प्रान्त के सब हिस्सों के प्रतिनिधि उपस्थित थे, पण्डित जवाहर लाल नेहरू भी उपस्थित थे सभा की बैठक वीर भाई यतीन्द्र दास की मृत्यु पर शोक और उसके प्रति सम्मान प्रगट करती हुई दूसरे दिन के लिये सभा स्थगित कर दी गई।

दूसरे दिन की बैठक में बहुत से प्रस्तावों पर वाद विवाद हुआ तथा वे स्वीकृत हुये।

मुख्य प्रस्तावः—(१) पं० जवाहर लाल नेहरू ने यह प्रस्ताव पेश किया कि सम्मेलन की राय में भारतवासी स्वराज्य तभी प्राप्त कर सकते हैं जब कि एक व्यक्ति का दूसरे को तथा एक दल का दूसरे को दबाना बन्द हो जाय तथा सार्वजनिक लाभ के लिये पारस्परिक सहयोग से सभा की नई रचना की जाय. समाज की इस रचना की सहायता के लिए वे पुराने सामाजिक धार्मिक और आर्थिक प्रथाओं से दूर कर दी जांय जिन का प्रचलित रहना अनावश्यक हानिकारक और देश की उन्नति में बाधक है (२) जन्मना तथा बंश परम्परा के अनुसार जाति प्रथा, जो हिन्दु समाज को कमजोर करने और उसे असंख्य उपजातियों में बांटने का कारण है (३) कुछ जातियों को अस्पृश्य बने रहना और अस्पृश्यता का कड़ा रिवाज (४) सामाजिक और कानूनी दृष्टि से स्त्रियों का अयोग्य समझना जिससे वे सामाजिक जीवन में भाग नहीं [illegible] [illegible] [illegible] खर्चीली विवाह प्रथा, ऐसे और कई

प्रस्ताव जैसे बेकारी दिवस मनाना, साम्प्रदायिकता से दूर रहना विवाह अवस्था आदि २ पास हुये।

आगामी कान्फ्रेन्स के लिये कानपुर का निमन्त्रण स्वीकार किया गया।

## लखनऊ जिला राजनैतिक कान्फ्रेंस

लखनऊ—२६ सितम्बर १९२९

स्वागत समिति के अध्यक्ष श्री० मोहनलाल सक्सेना ने प्रतिनिधियों का स्वागत करते हुये कहा कि सब लोगों को मिल कर कांग्रेस के कार्यक्रम को पूरा करने की कोशिश करना चाहिये १५० वर्ष में ब्रिटिश शासन के कारण भारत की जो दुर्दशा हो गयी है उससे मुक्ति पाने का एक मात्र उपाय यही है कि वर्तमान स्थिति में किसी को भी हिन्दूराज्य या मुसलिम राज्य का विचार भी न करना चाहिये बल्कि सबको मिलकर भारतीय स्वराज्य के लिये कोशिश करना चाहिये।

श्रीमती सरोजिनी नायडू ने सभा-नेत्री का आसन वन्देमातरम की ध्वनि के बीच ग्रहण करते हुये कहा कि हमारे स्वराज्य के मार्ग में केवल एक ही बड़ी रुकावट है और वह है हिन्दू मुसलमानों का झगड़ा। आपने बतलाया कि कुछ हिन्दुस्तानियों की नजर में कौंसिलों और सरकारी नौकरियों के झगड़े स्वराज्य पाने से ज्यादा महत्व के हैं। यह बात हिन्दुस्तानियों के लिये कितनी लज्जा की है।

श्री पट्टाभी सीतारामैया ने वर्तमान राजनैतिक स्थिति पर भाषण दिया।

मुख्य प्रस्ताव—(१) लाला लाजपत राय, पं० गोकर्णनाथ मिश्र, द्वारका प्रसाद की मृत्यु पर शोक, (२) शहीद यतीन्द्र दास और भिक्षु विजय की मृत्यु पर शोक और सम्मान, (३) सरकार की नीति की घोर निन्दा आदि २ उपयुक्त प्रस्ताव कान्फ्रेंन्स ने पास किये।

## यू. पी. ट्रेडयूनियन कान्फ्रेंन्स

कानपुर—१४ सितम्बर १९२९

स्वागताध्यक्ष श्री रामरतन गुप्त ने प्रतिनिधियों का स्वागत करते हुये हिन्दुस्तान में मजदूर संगठन की आवश्यकता तथा उसके प्रभाव पर भाषण दिया।

सभा में श्रीमती सरोजिनी नायडू श्रीयुत मोहनलाल सक्सेना, पुरुषोत्तम दास टंडन, मौलाना हसरत मोहानी, प्रिन्सपल सोसाइी लाला छबीलदास (लाहौर) र० बि० धुलेकर (झांसी) आदि सज्जन उपस्थिति थे।

श्रीयुत गणेश शङ्कर विद्यार्थी जी ने पं० जवाहर लाल को सभापति बनाने का प्रस्ताव किया जिसका हसरत मोहानी ने अनुमोदन किया।

सभापति पं० जवाहर लाल ने अपना भाषण आरंभ किया। आपने अपने भाषण में मजदूरों की कमजोरी को बतलाते हुये कहा कि चाहिये तो यह था कि सभापति उन्हीं में से होता क्योंकि वह अपनी उन्नति को दूसरे के बजाय अच्छी तरह से सोच सकता है और अपनी कमजोरियों को दूर

कर सकता है। आपने कहा कि मजदूरों के लिये हड़ताल ही एक यशस्वी हथियार है जिसको कि वे हमेशा अपनी कठिनाइयों को दूर करने के लिये काम में ला सकते हैं। बाद में आपने कहा कि Whitely Commission व्हिटले कमीशन का वहिष्कार करना चाहिये क्योंकि इन कमीशनों से हिन्दुस्तान को कुछ भी फायदा नहीं हो सकता है मसलन आपने कहा कि हिन्दुस्तान में Agricultural Commission आया परन्तु उससे कुछ भी फायदा नहीं हुआ।

सभापति के भाषण के बाद सहानुभूति सूचक तार पढ़े गये और श्रीमती सरोजिनी नायडू का एक छोटा सा भाषण हुआ उसके उपरान्त पहिले दिन की बैठक का काम समाप्त हुआ।

दूसरे दिन की बैठक का काम श्रीमान् र० वि० धुलेकर की अध्यक्षता में हुआ। चूंकि पं० जवाहरलाल नेहरू लखनऊ को यू. पी. युवक कांफ्रेंस के लिये चले गये थे।

सभापति र० वि० धुलेकर जी ने सब प्रस्तावों पर दृष्टि डालते हुये यह विश्वास दिलाया कि यह सभा इस प्रान्त में मजदूर संगठन करने के लिये और उनको विदेशी शासन और आर्थिक कठिनाइयों से छुटकारा दिलाने के लिये पूरा २ उद्योग करेगी।

मुख्य प्रस्ताव—( १ ) हिन्दुस्तान के आगामी राज व्यवस्था में मजदूरों के हकों पर पूरा २ ध्यान दिया जावे (२) गवर्नमेंट की दमन नीति जो कि Trade Dispute Act Public Safty ordinance से मजदूर दल को दबाने पर निन्दा (३) मजदूर संगठन (४) Whitely Commission व्हिटले कमीशन का वहिष्कार आदि २

---

## ३३ वीं तामिल नायडू प्रान्तीय कान्फ्रेन्स

वेदारण्यम् (मद्रास) ३० अगस्त १९२९

श्री मारुतदमन पिल्ले एम. एल. सी. स्वागताध्यक्ष और श्रीयुत एस. श्रीनिवास अइयंगर एम. एल. ए. ने सभा आरम्भ की।

स्वागताध्यक्ष ने अपने भाषण में प्रतिनिधियों का स्वागत करते हुये कांग्रेस के काम को जोर के साथ करने की अपील की और बारडोली विजय की चर्चा की।

श्रीनिवास अइयंगर ने सभा आरंभ करते हुये हिन्दुस्तान की वर्तमान स्थिति पर और सायमन कमीशन के वहिष्कार पर दृष्टि डालते हुये कहा कि हमको पूर्ण स्वतन्त्रता की तरफ बढ़ना चाहिये आपने आगे कहा कि मेरा विश्वास मुझे बाध्य करता है कि कांग्रेस का संगठन और नीति को स्वराज्य प्राप्ति के लिये पूरी तौर से उसे आधुनिक पाश्चात्य तरीकों से बदलना चाहिये।

सभापति सरदार वल्लभ भाई पटेल

ने अपने भाषण में असहयोग आंदोलन को शुरू करने की अपील की और ... ही हमारे आंदो- ... कर दिया । कौंसिल ... राक्षस है और अगर हम ... माया में फसे रहें तो यह हम सबको खा जायगा । अन्त में आप ने कहा कि हमको कांग्रेस के ध्येय को बदलने की कोई जरूरत नहीं है क्योंकि वह ध्येय हमारे दूरदर्शी और अच्छे लीडरों का बनाया हुआ है ।

कान्फ्रेंस के साथ खादी प्रदर्शनी भी हुई थी जिसमें अनेक प्रकार की खादी आई थी और जिसका उद्घाटन समारम्भ श्री० सी. राजगोपालाचार्य ने किया था ।

अनेक प्रस्ताव पास हुये परन्तु कांग्रेस का ध्येय बदलने के प्रस्ताव पर बहुत गर्मागर्म बहस हुई आखिर वह प्रस्ताव रद्द हो गया ।

---

## २ री संयुक्त प्रांतीय संगीत परिषद्

**कानपुर—२३ फरवरी १९२९**

स्वागत समिति के अध्यक्ष श्री० पं० चम्पाराम मिश्र डिप्टी डायरेक्टर आफ इंडस्ट्रीज ने आगत सज्जनों का स्वागत करते हुये आपने संगीत कला की उत्पत्ति व उसका ह्रास कैसे हुआ इसका एक स्पष्ट चित्र खींचा और बतलाया कि इसके पुनः उद्धार के लिये युवक समाज को पूरा २ ध्यान देना चाहिये ।

सभापति श्री राय साहब गोपीनाथ ... में प्राचीन ... के ... अपने ... किये

श्रीमान् पं० विष्णु दिगम्बर जी तथा अन्य गवइयों ने अपने मधुर गाने से सभा को प्रसन्न किया ।

मुख्य प्रस्ताव—( १ ) परिषद् के कार्य चलाने के लिये एक समिति बनाई गई (२) एक अखिल भारतीय स्वर-लिपि के प्रचार के लिये भिन्न २ संगीत समाजों और विद्यालयों के विद्वानों को एकत्र किया जाय और एक स्वर लिपि को नियत करने की चेष्टा की जाय (३) पुराने ख्यालादि के ध्वनि के अनुकूल भाव पूर्ण नई कवितायें बनाई जावें (४) प्राचीन भारतीय वाद्यों को एकत्र तथा उनके प्रचार करने का प्रयत्न किया जाय ।

---

## ११ अब्राह्मण कानफीडूरेशन

**नेलोर—५ अक्टूबर १९२९**

स्वागताध्यक्ष श्री० रामचन्द्र रेडी एम. एल. सी. ने प्रतिनिधियों का स्वागत करते हुये राष्ट्रीय उन्नति के लिये कोई प्रोग्राम रखने के लिये अपील की ।

सभापति मुनूस्वामी नायडू ने अपने भाषण में कहा कि अब्राह्मण आन्दोलन ब्राह्मणों के प्रतिकूल नहीं हैं बल्कि प्रत्येक जाति के साथ समानता पाने के लिये है । आपने कहा कि जो ब्राह्मण

इस पार्टी के ध्येय को मानने के लिये तैयार हैं उन्हें इसमें शामिल करने में कोई नुकसान नहीं है।

अनेक उपयुक्त प्रस्ताव पास हुये।

---

## अब्राह्मण सोशयल सामाजिक कान्फ्रेन्स

नेलोर—६ अक्टूबर १९२९

स्वागताध्यक्ष श्री० यादीअली ने अपने भाषण में बतलाया कि विद्या के विना सामाजिक उन्नति होना असम्भव है। आपने परदा प्रथा को हटाने की भी प्रार्थना की।

सभापति श्री० रामा स्वामी मुडालियर ने सामाजिक हिन्दू मुसलिम कुरीतियों पर बिचार करते हुये कहा कि सिर्फ प्रस्ताव पास करने से काम न चलेगा।

मुख्य प्रस्ताव— (१) यतीन्द्रनाथ की मृत्यु पर शोक (२) अस्पृश्यता (३) शारदा बिल आदि प्रस्ताव पास हुये।

---

## २२ बिहारी विद्यार्थी कान्फ्रेन्स

पटना—८ अक्टूबर १९२९

उक्त कान्फ्रेंस प्रोफेसर एस. वी. पुणतांबेकर की अध्यक्षता में बड़े समारोह के साथ हुई। आपने अपने भाषण में कहा कि वर्तमान शिक्षा प्रणाली रियासती ढंग पर है जो कि राष्ट्रीयता के भावों के विरुद्ध है। बाद में आपने विद्यार्थियों के कर्तव्यों पर अपने बिचार प्रगट किये।

मुख्य प्रस्ताव—(१) स्वदेशी वस्तुओं का प्रचार (२) ग्राम संगठन (३) व्यायाम आदि २

---

## अखिल बंगाल विद्यार्थी कान्फ्रेन्स

मैमनसिंह—३० सितम्बर १९२९

डा० आलम की अध्यक्षता में उपरोक्त कान्फ्रेंस बड़े समारोह के साथ हुई कांफ्रेंस में उपस्थिति अच्छी थी। प्रतिनिधि प्रत्येक जिले से आये हुये थे। सभापति ने उत्तेजित भाषण दिया जिसमें आपने साम्प्रदायिक वैमनस्य का अन्त करने के लिये कहा और सब लोगों से स्वराज्य की लड़ाई लड़ने के लिये जो कि १ जनवरी से शुरू होने वाली है तैयार होने के लिये कहा।

अनेक उपयुक्त प्रस्ताव कांफ्रेंस ने पास किये।

---

## ११ वीं सिख लीग कांफ्रेन्स

लायलपुर—१२ अक्टूबर १९२९

मास्टर तारासिंह की अध्यक्षता में उक्त कांफ्रेंस का ११ वां अधिवेशन लायलपुर में हुआ। कांफ्रेंस का पंडाल प्रतिनिधि और जनता से भरा हुआ था।

स्वागताध्यक्ष ने प्रतिनिधियों का स्वागत किया बाद में सभापति मास्टर तारासिंह ने भाषण दिया जिसमें आपने

कांग्रेस के साथ सहयोग करने के लिये अपील की और कहा कि वर्तमान समय में सब को एक साथ मिल कर स्वराज्य की लड़ाई लड़ना चाहिये । स्वराज्य मांगने से कभी भी नहीं मिल सकता और न कि इनाम की वतौर भी मिल सकता है वल्कि हमको उसको छीन कर लेना पड़ेगा । आपने नेहरू रिपोर्ट की चर्चा करते हुये कहा कि यह एक कमजोर समझौता है। हम लोग न तो हिन्दुस्तान में अंग्रेजी राज रक्खेंगे और न मुसलमान राज्य स्थापित होने देंगे। अन्त में आपने कहा कि सम्प्रदायिक झगड़े मिटाने से ही मिट सकते हैं न कि और बढ़ाने से।

कान्फ्रेन्स में दो पार्टियां होने के कारण कोई भी प्रस्ताव पास नहीं हो पाया और कांन्फ्रेन्स का कार्य खतम होगया।

## २ री अखिल पंजाब विद्यार्थी कांफ्रेन्स ।

लाहौर—१८ अक्टूबर १९२९

उक्त कांफ्रेन्स का अधिवेशन बड़े समारोह के साथ लाहोर में हुआ । दो हजार से ज्यादा विद्यार्थियोंने कान्फ्रेन्स में हिस्सा लिया जनता की भी उपस्थिति बहुत थी। सभापति श्री सुभाष चन्द्र बोष का जुरूस बड़ी शान के साथ शहर में निकाला गया था।

स्वागताध्यक्ष मिस. तुलसी बी. ए. ने प्रतिनिधियों का स्वागत किया। कांफ्रेन्स में किरण दास ( यतीन्द्र दास का भाई ) और डा० किचलू डा० गोपी चन्द सरदार नवल सिंह आदि २ उल्लेखनीय सज्जन भी उपस्थिति थे।

वन्देमातरम्, इन्कलाब, जिन्दावाद के नारे के साथ सभापति ने अपना भाषण आरंभ किया। आपनें भगतसिंह और दत्त की तारीफ करते हुये कहा कि अब हमको किसी भी प्रकार की दमन नीति से न दवना चाहिये आपने यतीन्द्र नाथ दास की मृत्यु की चर्चा करते हुये कहा कि उसकी मृत्यु ने सिर्फ हिन्दुस्तान को ही नहीं जगा दिया है वल्कि बङ्गाल और पञ्जाब से एक घनिष्ट नाता जोड़ दिया है ।

अन्त में अनेक सहानुभूतिक तार पढ़े गये, अनेक उपयुक्त प्रस्ताव भी पास हुये।

## हरदोई जिला राजनैतिक कांफ्रेन्स ।

हरदोई १० अक्टूबर १९२९

बन्देमातरम् के गान के साथ २ कांफ्रेंस का अधिवेशन श्री पुरुषोत्तम दास टंडन की अध्यक्षता में वड़े समारोह के साथ हुआ।

स्वागताध्यक्ष कुंवर जङ्गबहादुर सिंह ने एक छोटा योग्य भाषण देते हुये प्रतिनिधियों का स्वागत किया।

सभापति ने राष्ट्रीय महासभा का इतिहास पर दृष्टि डालते हुये बताया कि हमको अपनी ताकत खूब बढ़ाना

चाहिये और मजबूत सङ्गठन करना चाहिये क्योंकि बिना शक्ति के कमजोर राष्ट्र को स्वतन्त्र होने का कोई अधिकार नहीं है।

म० गांधी जी ने अपने भाषण में कहा कि हम लोग प्रस्ताव तो पास कर देते हैं परन्तु उन पर चलते नहीं इस कमजोरी ने हमारी राष्ट्र उन्नति में बहुत ही बाधा डाली है यदि १९२१ में हम अपने वायदों को पूरा कर देते तो स्वराज्य बहुत पहले ही प्राप्त कर चुके होते। बाद में आपने हिन्दू मुसलिम एकता पर जोर दिया और युवकों से कहा कि अब उनका काम करने का समय आगया है क्योंकि अब की साल सभापति युवक जवाहर लाल हैं।

मुख्य प्रस्ताव—(१)लाहौर कांग्रेस में लेजिसलेटिव में जाने व न जाने के सम्बन्ध में कोई प्रस्ताव न रक्खा जाय (२) सरकार की दमन नीति की निन्दा (३) परदा प्रथा (४) अस्पृश्यता (५) राउण्डटेबिल कांफ्रेंस का वहिष्कार हो जबतक कोई योग्य समझौता न हो जाय (६) यतीन्द्रदास व पुंगि बिजया की मृत्यु पर शोक प्रकट किया गया।

---

## इण्डियन रेलवे कांफ्रेन्स।

शिमला—१२ अक्टूबर १९२९

सर अरनेस्ट जेकसन B. B. and C. I. Ry. के एजेन्ट की अध्यक्षता में उक्त कांफ्रेंस हुई। आपने अपने एक विस्तृत भाषण में रेलवे का खर्चा कम करना, रेलवे कामगारोंकी तकलीफें, बिना टिकट का सफर आदि २ बातों पर विचार प्रकट किये।

कांफ्रेंस के उल्लेखनीय सज्जन सर आलटन टेड्डो, मिस्टर टी. जी. रन्बूल, सर जार्ज रेनी आदि २ थे।

अनेक उपयुक्त प्रस्ताव पास हुये।

---

## आल इण्डिया केण्टोनमेंट कांफ्रेंस

दिल्ली—अक्टूबर १९२९

यह कांफ्रेंस श्रीमान् आर. सी. राय एम. एल. ए. की अध्यक्षता में हुई आपने एक बहुत विस्तृत, बिद्वत्ता पूर्ण भाषण दिया जिसमें आपने केन्टोनमेन्ट के सम्बन्ध में बहुत सी बातों का उल्लेख किया। आपने बतलाया कि कि मुझे सिविलमिलीटरी के ट्रेड यूनियन में विश्वास नहीं है।

सभा में १३ केन्टोनमेंट्स के प्रतिनिधि सम्मलित हुये।

कांफ्रेंस में अनेक उपयुक्त प्रस्ताव पास किये गये।

---

## देहरादून जिला राजनैतिक कांफ्रेंस

देहरादून—१७ अक्टूबर १९२९

उक्त कांफ्रेस का अधिवेशन बन्देमातरम् की जय ध्वनि के साथ एक सुन्दर सजे हुये पांडाल में आरम्भ हुआ प्रथमतः श्रीमान द्वारकानाथ रैना ने प्रतिनिधियों का स्वागत किया।

सभापति पुरुषोत्तमदास टण्डन ने एक प्रभावशाली भाषण द्वारा सम्पूर्ण सामाजिक और राजनैतिक वर्तमान परिस्थिति का ज्ञान करवाया । आपने कहा कि १९१७ अगस्त की घोषणा का कोई अर्थ नहीं जब तक कि हिन्दुस्तान के आधीन पूर्ण रीति से सरकारी कोष और वैदेशिक सम्बन्ध न आ जाय। हम (हिन्दुस्तानी) केनाडा और आस्ट्रेलिया के समान स्वराज्य से तनिक भी कम पर कभी भी सन्तुष्ट नहीं हो सकते ।

मुख्य प्रस्ताव— ( १ ) कौंसिल वहिष्कार ( २ ) स्वदेशी प्रचार तथा विदेशी वहिष्कार (३) अस्पृश्यता (४) साम्प्रदायिक झगड़ों का अन्त आदि २

## अखिल भारतीय जाट क्षत्रिय कांग्रेस

आगरा—२० नवम्बर १९२९

स्वागताध्यक्ष श्री० ठाकुर टीकम-सिंह जी बी. ए. एल एल. बी. वकील ने अपने भाषण में जाटों का भरतपुर के साथ सम्बन्ध, भरतपुर की वर्तमान हालत, जाटों की जाति रक्षा आदि २ विषयों पर अपने बिचार प्रगट किये।

सभापति राय साहब श्री० चौ० छोटूरामजी बी. ए. एल एल. बी. एम. एल. सी. ने अपने प्रभावशाली भाषण में भरतपुर राज्य का प्रबन्ध, जाटों की हक तलफियाँ, धाऊ परिवार की स्थिति आदि २ विषयों पर दृष्टि डाली।

मुख्य प्रस्ताव—( १ ) स्वर्गीय श्री १०८ महाराजा श्री० बृजेन्द्र सवाई कर्नल सर कृष्णसिंह जी तथा राजमाता महारानी साहिबा और श्री महाराज रामसिंह जी की अकाल मृत्यु पर शोक (२) ठाकुर मालसिंह जी की मृत्यु पर शोक ( ३ ) सारदा कानून का समर्थन (४) Land alienation act संयुक्त प्रांत में जारी हो ( ५ ) जाट जाति के युवकों को मिलीट्री कालेज में भेजने की सुविधा (६) भरतपुर राज्य के सम्बन्ध में बहुत प्रस्ताव पास हुये।

## ६ वीं हिंदुस्तानी सेवा दल कांग्रेस

लाहोर—२७ दिसम्बर १९२९

स्वागताध्यक्ष लाला दुनीचन्द ने प्रतिनिधियों का स्वागत करते हुये आपने सेवादल की उत्पत्ति तथा सेवा का चित्र खींचा और कहा कि इस संस्था को स्काउट आंदोलन से अलग रखना चाहिये क्योंकि स्काउट आंदोलन राष्ट्र विरुद्ध संस्था है। अन्त में आपने युवकों से इसमें शामिल होने की अपील की।

सभापति श्री० एस. श्रीनिवास आयंगर ने सबको धन्यवाद देते हुये कहा कि वर्तमान स्थिति में फौजी शिक्षा अत्यन्त आवश्यक है फौजी शिक्षा पाये हुये थोड़े भी मनुष्य बहुत बड़ा कार्य कर सकते हैं। आपने इटली का उदाहरण देते हुये कहा कि मुसोलिनी की अध्यक्षता में रहने वाले थोड़े फौजी शिक्षा पाये हुये लोगों ने इटली स्वतंत्र कर दिया।

करीब २ नौ प्रान्तों से प्रतिनिधि लोग आये हुये थे। झण्डा अभिवन्दन का समारोह पं० जवाहरलाल के हाथों से बड़े शान शौकत से हुआ था।

कांफ्रेंस में अनेक उपयुक्त प्रस्ताव पास किये गये।

---

## अखिल भारतीय ट्रेड यूनियन कांग्रेस

नागपुर—३० नवम्बर १९२९

यह कांफ्रेंस बड़े समारोह के साथ पं जवाहरलाल की अध्यक्षता में हुई उपस्थित व्यक्तियों में श्री० सुभाषचन्द्र, वसु, कुलकर्णी; गिरि, गिनवाला जोशी; देश पांडे आदि २ नाम उल्लेखनीय हैं।

स्वागताध्यक्ष श्रीमान् रुईकर ने अपने भाषण में प्रतिनिधियों का स्वागत करते हुये सरकार की दमन नीति का विरोध और व्हिटले कमीशन के बायकाट का समर्थन किया।

सभापति पं० जवाहरलाल ने अपने भाषण में मजदूरों की कमजोरी का दृश्य खींचते हुये कहा कि मैं चाहता हूं कि मजदूरों के नेता मजदूरों के अन्दर ही पैदा हों उनको स्वयं अपना काम अपने पैरों खड़े होकर करना चाहिये।

मुख्य प्रस्ताव—(१) नेहरू रिपोर्ट की निंदा और राउण्ड टेबिल कांफ्रेंस का वहिष्कार (२) व्हिटले कमीशन का वहिष्कार (३) मजदूरों का प्रजातन्त्र स्थापित करना (४) थर्ड इन्टर नेशनल नामक विदेशी साम्यवाद संस्था, व्यवसाय संघ व कांग्रेस से सम्बद्धित की जाय।

चूंकि श्रीमान् जोशी और चमनलाल व्हिटले कमीशन के मेंबर थे। इसलिये उनको उक्त प्रस्ताव ठीक नहीं मालूम हुये। उन्होंने "आल इण्डिया ट्रेड यूनियन फिडरेशन आफ यूनियन" नाम से एक नई संस्था स्थापित की जिन्होंने उक्त प्रस्तावों के विरुद्ध प्रस्ताव पास किये।

---

## सी. पी. युवक कांफ्रेंस

नागपुर—२९ नवम्बर १९२९

उक्त कांफ्रेंस का अधिवेशन श्री० सुभाषचन्द्र बोस की अध्यक्षता में हुआ आपने भाषण में युवक आन्दोलन का ध्येय बतलाते हुये कहा कि उसका उद्देश्य युवकों के जीवन को नवीनता प्रदान करना और उसके मन में आदर्श की स्फूर्ति फूक देना है। इसी आदर्श से जीवन के उद्देश्य और महत्व में नवीनता आ जायगी। यह आदर्श स्वाधीनता के भावों से ओत प्रोत है। स्वाधीनता और आत्म सन्तोष को एक दूसरे से अलग नहीं किया जा सकता। स्वाधीनता के बिना आत्म सन्तोष असम्भव है और स्वाधीनता का मूल्य इसलिये हैं कि उससे आत्म सन्तोष होता है और सब आवश्यकताओं की पूर्ति होती है।

मुख्य प्रस्ताव—(१) यतीन्द्रनाथ दास की मृत्यु पर शोक (२) दमन

नीति की निन्दा (३) श्रम जीवी कमीशन का बहिष्कार (४) किसानों की आर्थिक और सामाजिक उन्नति (५) शारदा एक्ट समर्थन आदि २।

---

## जात पात तोडक कान्फ्रेन्स

लाहौर—३० नवम्बर १९२९

डाक्टर गोकुल चन्द नारंग एम. एल. सी. के सभापतित्व में उक्त कान्फ्रेन्स का अधिवेशन हुआ, सभापति ने कार्यारम्भ करते हुये कहा कि जब तक जात पात का झगड़ा रहेगा तब तक हिन्दु संघठन शुद्धि या अच्छूतोद्धार सभंव नहीं है।

मुख्य प्रस्ताव—(१) हिन्दू युवकों को चाहिये कि वे देश की भलाई के लिये जहां तक होसके अन्तर्जातीय विवाह करने की प्रतिज्ञा करें (२) जात पात तोडक मंडल के कार्य को आर्य समाज अपने हाथ में लेवे आदि २।

---

## काशी महिला परिषद्।

बनारस—१० दिसम्बर १९२९

मिसेज पद्मा बाई राव (प्रिन्सिपल थियोसाफिकल विमेन्स कालेज) ने सभानेत्री का आसन ग्रहण किया था सभा में अनेक प्रतिष्ठित घरानों की स्त्रियां उपस्थित थीं।

मुख्य प्रस्ताव—(१) श्री हरविलास सारदा, सहवास वय कमेटी के सदस्यों, गवर्नमेन्ट तथा कुल स्वतंत्र राज्यों ने भारत की बालिकाओं के विवाह की अवस्था बढ़ाने पर हार्दिक कृतज्ञता। (२) शारदा कानून को फलदायक बनाने के लिये कमेटी स्थापित की जाय (३) म्युनिसिपल बोर्ड से बलहीन बच्चों को पौष्टिक भोजन के देने की प्रार्थना आदि २।

---

## आल इंडिया सनातन धर्म कान्फ्रेन्स

मदरास—३० नम्बर १९२९

पं० श्याम सुन्दर चक्रवर्ती के सभापतित्व में उक्त कान्फ्रेन्स का अधिवेशन बडे समरोह के साथ हुआ.।

सभा में उल्लेखनीय सज्जन लोग श्री एम. के. आचार्य, सत्य मूर्ति, टी., आर. रामचन्द्र आय्यर, सी. बी. श्री निवास आयगांयर आदि २।

मुख्य प्रस्ताव—(१) शारदा कानून का निशेध (२) शारदा कानून सरीखे कानून के पास करने के लिये कम से कम चार पंचांश ४ बटे ५ की राय होना चाहिये (३) वय सहवास कमेटी की निन्दा (४) भारत के भावी शासन विधान में सब जातियों का धार्मिक विश्वास और प्रथा के सम्बन्ध में पूर्ण स्वाधीनता रहे आदि २

---

## बम्बई प्रांतीय युवक कान्फ्रेन्स

अहमदाबाद—१४ दिसम्बर १९२९

श्रीमान् सुभाष चन्द्र बोस की अनुपस्थिति के कारण उक्त कान्फ्रेन्स श्रीमती कमला देवी चट्टोपाध्या की

अध्यक्षता में हुई. आपने अपने भाषण में कहा कि वर्तमान संसार में युवक आन्दोलन एक प्रभावशाली तथा एक जबरदस्त ताकत है। हिन्दुस्तान सरीखे मुल्क में इस आन्दोलन की खासकर आवश्यकता है। इस आन्दोलन के काम तो असंख्य हैं परन्तु इसको थोड़े शब्दों में कहा जाय तो "स्वतन्त्रता प्राप्त करना है" आपने कहा कि युवकों को चाहिये कि वे पूर्ण स्वाधीनता प्राप्त करें और औपनिवेशिक स्वराज्य के बखेड़े में न पड़ें।

मुख्य प्रस्ताव—(१) भारत लक्ष्य तुरन्त पूर्ण स्वाधीनता प्राप्त करना है। (२) यह सम्मेलन लाहौर कांग्रेस से सिफारिश करता हैं कि वह स्वाधीनता की घोषणा करे (२) नेताओं से प्रार्थना हैं कि वे सरकार से समझौता न करें अगर समझौता किया गया तो युवक समझौता न मानेंगे और स्वतन्त्रता की लड़ाई जारी रक्खेंगे (३) राइफिल क्लब कायम किया जाय (४) जाति प्रथा उठा दी जाय।

---

## इण्डिपेन्डेन्स (स्वाधीनता) कांफ्रेंस

अहमदाबाद—१६ दिसम्बर १९२९

मनोनीत सभापति श्री जमनादास मेहता की अध्यक्षता में हुआ। आपने कहा कि मुझे आशा नहीं है कि ३१ दिसम्बर १९२९ से पहिले औपनिवेशिक स्वराज्य मिलेगा। साइमन कमीशन और गोलमेज कांफ्रेंस से हिन्दुस्तान को कोई आशा न रखनी चाहिये। भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेस का लक्ष्य पूर्ण राष्ट्रीय स्वाधीनता होना चाहिये। अन्त में आपने कहा कि ऐसा समय शीघ्र ही आवेगा जब कि वर्तमान सरकार के मुकाबिले में दूसरी सरकार कायम करने की जरूरत होगी। हमारा मार्ग अहिंसा मय होगा।

मुख्य प्रस्ताव—(१) भारत का लक्ष्य शीघ्र ही पूर्ण स्वाधीनता प्राप्त करना है (२) जो लोग पूर्ण स्वाधीनता के समर्थक हैं वे व्यवस्थापक सभाओं से इस्तीफा दे दें (३) वाइसराय की घोषणा पर हस्ताक्षर करने वालों की निन्दा आदि २

---

## प्रथम मैसूर स्टेट युवक कांफ्रेन्स

बङ्गलौर—७ मई १९२९

उक्त कांफ्रेंस का उद्घाटन समारंभ करते हुये श्री० कृष्णराव ने कहा कि प्रत्येक युवक को कांग्रेस के बतलाये हुये कार्यक्रम को पूरा करने के लिये अत्यन्त प्रयत्न करना चाहिये।

स्वागताध्यक्ष श्री० के. टी. भाष्यम् आयंगर ने प्रतिनिधियों का स्वागत किया। आपने अपने भाषण में युवक आन्दोलन की आवश्यकता, शिक्षा, राजनैतिक स्थिति आदि २ पर अपने विचार प्रगट किये।

सभापति श्री० वी. व्यंकटय्या एम. एल. सी. ने वन्देमातरम् की ध्वनि

गूंजने के बाद अपना प्रभावशाली भाषण आरंभ किया. आपने संसार के युवक आन्दोलन का जिक्र करते हुये कहा हिन्दुस्तान का युवक आन्दोलन राष्ट की उन्नति का निशान है. नव युवकों नें १९१४ की World war के वाद अपनी जिम्मेदारी समझी और उन्हें इस बात का विश्वास हो गया कि पुरानी दुनियां इस संसार में शान्तता स्थापित करनेके लायक नहीं है वे लोग इस काम में लग गये. जिनेवा में जो लोग Disarmament Conference में गये हुये थे वे लोग अच्छी तरह समझ गये कि दुनियां में शान्तता विना युवक लोगों के राष्ट्र की मदद के नहीं स्थापित हो सकती है ।

आपने कहा कि हिन्दुस्तान के युवकों के सामने बहुत वडी २ समस्यायें हैं जैसे सामाजिक, राजनैतिक आदि २ जिनमे उनको लड़ना हैं अन्त में आपने कहा युवकों को मातृभूमि को छुडाने के लिये तन मन धन से कार्य करना चाहिये ।

मुख्य प्रस्ताव [१] यह सभा मैसोर के महाराज को आदर के साथ धन्यवाद देती है [२] लाला लाजपत, राय डा० के. डी. शास्त्री की मृत्यु पर शोक [ ३ ] सारदा विल तथा विधवा विवाह का समर्थन [४] खद्दर का प्रयोग तथा हिन्दी भाषा की शिक्षा पर जोर दिया गया [ ५ ] डा० हार्डीकर पर गवर्नमेंट की १४४ धारा लगाने पर निन्दा [६] युवकों में व्यायाम रुचि वढाना [ ७ ] प्रत्येक युवक को जात पात के झगडोंको छोडकर भारत माता को वन्धन छुडाने के लिये लग जाना चाहिये । (८) युवकों को मजदूर आन्दोलन में मदद देना चाहिये आदि २

---

## ५ वीं करनाटक डिविजिनल कोआपरेटिव कान्फ्रेन्स

धारवार—नम्वर १९२९

श्रीयुत औनरेवल बी. रामदास पंटलु बी. ए. बी. एल. मेम्वर आफ कौंसिल आफ स्टेट की अध्यक्षता में हुई ।

हिज एक्सेलेन्सी सर फ्रेड्रीक सेक्स बम्बई ने सभा का उद्घाटन किया ।

सभापति ने एक बहुत बडा प्रभावशाली तथा विद्वत्ता पूर्ण भाषण दिया ।

कान्फ्रेन्स ने अनेक उपयुक्त प्रस्ताव पास किये ।

---

## आल इण्डिया "डिप्रेस्ड क्लास" दलित जातिय कान्फ्रेन्स

लाहौर (लाजपत नगर) २५ दिसंवर १९२९

स्वागताध्यक्ष वा. पुरुषोत्तम दास टण्डन ने अपने भाषण में कहा कि यद्यपि कान्फ्रेन्स ने अछूतोद्धार को अपना मुख्य प्रोग्राम वनाया है फिर भी अछूत अपनी दशा अपने आप ही

सुधार सकते हैं। उन्हें देश की बढ़ती हुई दरिद्रता से छुटकारा पाने के लिये देश में होने वाले स्वाधीनता के आन्दोलन में साथ देना चाहिये। गवर्नमेंट उनकी सच्ची हितचिन्तक नहीं है क्योंकि उसने अछूतों की शिक्षा के लिये १ करोड़ रुपया देने के विषय में लालाजी के प्रस्ताव का विरोध किया था।

सभापति म० गांधी का भाषण बड़ा ही मार्मिक तथा सुन्दर था आपने कहा कि अछूतों को अपनी उन्नति आप करनी चाहिये। वाइसराय स्पेशल ट्रेन बम दुर्घटना के सम्बन्ध में आपने कहा कि बमों से स्वाधीनता न मिलेगी क्या कोई तुम्हारी स्वाधीनता और उन्नति को रोक सकता है?

अछूतों को बुरी आदतें छोड़ने तथा शान्ति के साथ कार्य करने का उपदेश देते हुये आपने कहा कि जबरन मन्दिरों में घुसना सत्याग्रह नहीं है। जो जबरन मन्दिर में घुसते हैं उनमें सच्ची ईश्वर भक्ति नहीं है।

अन्त में आपने कहा कि स्वराज्य पाने की कुन्जी न तो लन्दन में है और न वाइसराय के पास है बल्कि तुम्हारे ही हाथ में है।

मुख्य प्रस्ताव—( १ ) सार्वजनिक संस्थायें, सड़कें, कुवे; और सरकारी नौकरियां बिना किसी जाति भेद के हरएक के लिये खोल दी जायँ ( २ ) जयकर के अस्पृश्यता बिल का समर्थन किया गया ( ३ ) अस्पृश्यता दूर करने के निश्चय के लिये अछूतों को बधाई आदि।

---

## इण्डियन नेशनल सोशल कांफ्रेंस

लाहौर (लाजपतनगर) २६ दिसम्बर १९२९

उक्त कांफ्रेंस का अधिवेशन सभापति श्री० हर विलास सारदा की अध्यक्षता में हुआ।

आपने अपने भाषण में कहा कि भारतवर्ष में आजकल सामाजिक और राजनैतिक आन्दोलन अपनी २ तीव्र गति से चल रहा है। दोनों आन्दोलन का परस्पर घनिष्ट सम्बन्ध है। सामाजिक सुधारों के बिना राष्ट्रीय जीवन उन्नति नहीं कर सकता।

आपने प्राचीन भारत की सामाजिक स्थिति पर दृष्टि डालते हुये कहा कि भारतीय समाज में दो बड़े दोषों ने घर कर लिया है ( १ ) स्त्रियों ( २ ) अछूतों के अधिकारों की सर्वथा उपेक्षा की गई।

अन्त में आपने देश युवकों को सामाजिक कुरीतियों के दूर करने की प्रार्थना की।

मुख्य प्रस्ताव—(१) सब सम्प्रदाय वाले आपस में मेल बढ़ाने का उपाय करें ( २ ) विधवाओं के उत्तराधिकार सम्बन्धी बिल का समर्थन ( ३ ) परदा प्रथा का विरोध ( ४ ) बहु विवाह का विरोध (५) एक जाति को दूसरे प्रान्त से

विवाह सम्बन्ध जोड़ने पर जोर दिया गया।

---

## मध्य प्रांतीय हिन्दू सम्मेलन

विलासपुर—२१ दिसम्बर १९२९

उक्त सम्मेलन का अधिवेशन श्री० जगतनारायन लाल के सभापतित्व में हुआ। डा० मुन्जे, बाबा सावरकर तथा अन्य लोग उपस्थिति थे।

मुख्य प्रस्ताव—(१) अगर मुसलमानों को और अधिकार देने के लिये नेहरू रिपोर्ट पर फिर विचार हुआ तो हिन्दू महा सभा को चाहिये कि वह नेहरू रिपोर्ट को स्वीकार न करे (२) सर्व दल सम्मेलन के समय हिन्दू महा सभा के भी प्रतिनिधि बुलाये जायँ। (३) सिन्ध को अलग प्रान्त बनाने का घोर विरोध किया गया (४) शुद्धि; संगठन, गो रक्षा, अखाड़ा आदि के बारे में कई प्रस्ताव पास हुये।

---

## पंजाब व सीमा प्रांतीय हिन्दू कान्फ्रेन्स

लाहौर—२५ दिसम्बर १९२९

श्री० केलकर के सभापतित्व में पंजाब व सीमा प्रान्तीय हिन्दू सम्मेलन हुआ।

सम्मेलन में आचार्य प्रफुल्लचन्द्र राय; श्री० हरविलास सारदा, श्री० रामानन्द चटर्जी आदि सज्जन सम्मिलित थे।

सभापति ने एक बड़ा प्रभावशाली तथा सुन्दर व्याख्यान द्वारा नेहरू रिपोर्ट को मानने के लिये कहा और हिन्दू महा सभा और राजनीति के सम्बन्ध में अपने विचार प्रगट किये।

मुख्य प्रस्ताव—(१) वाइसराय की स्पेशल को बम से उड़ाने का प्रयत्न करने तथा साम्प्रदायिक प्रतिनिधित्व की नीति की निन्दा (२) पंजाब कौंसिल द्वारा स्वीकृत अकौंट्स बिल का विरोध [३] कौंसिलों में स्त्रियों के लिये स्थान सुरक्षित रखने की सिफारिश [४] पंजाब तथा सीमा प्रान्त में हिन्दुओं से तहसील में हिन्दू सभा स्थापित करने की अपील आदि २

---

## आल इण्डिया ह्यूमेनिटेरियन कान्फ्रेन्स

त्रीवनड्रम [ मद्रास ] २० दिसम्बर १९२९

राय बहादुर कृष्ण आयङ्गर ने प्रतिनिधियों का स्वागत किया। जनता की उपस्थिति बहुत थी।

सभानेत्री श्री मधुलक्ष्मी रेडी डिप्टी प्रेसीडेन्ट मद्रास लेजिसलेटिव एसेम्बली ने अपने भाषण में कहा कि यह बड़े शोक की बात है कि हिन्दुस्तान सरीखे देश में बच्चों की जिंदगी तथा उनके साथ बुरा वर्ताव रोकने के लिये कोई एक्ट या कायदा नहीं है। हिन्दुस्तान में हर साल बहुत से बच्चे मर जाते हैं आपने अस्पृश्यता के विषय में भाषण करते हुये कहा कि वह हिन्दू जाति के

लिये कलंक की बात हैं कि वे मनुष्यों को कुत्ते और बिल्ली से भी बुरे समझें।

अनेक उपयुक्त प्रस्ताव सभा में पास हुये।

---

## लिबरल फिडरेशन ।

मदरास २९ दिसम्बर १९२९

नेशनल लिबरल फिडरेशन का ११ वां अधिवेशन मदरास में सर फीरोज सेठना के सभापतित्व में हुआ लगभग २०० प्रतिनिधि उपस्थित थे जिनमें श्री श्रीनिवास शास्त्री, सर चिम्मनलाल सीतल वाड़, सर तेज बहादुर सप्रू, सर एम. एम. चिंटनवीस, श्री. सी. वाई चिंतामणि, डाक्टर एनी बेसेन्ट आदि के नाम उल्लेखनीय हैं। सर राम स्वामी स्वागताध्यक्ष थे।

स्वागताध्यक्ष सर राम स्वामी ऐयर ने कहा कि लिबरलों को ब्रिटेन पर विश्वास रखना चाहिये और हमको वाध्य आन्दोलन द्वारा स्वराज्य प्राप्त करना चाहिये। आपने भारतीय रियासतों तथा अशिक्षता के वारे में अपने विचार प्रकट किये।

सभापति सर फीरोज सेठना ने एक विस्तार पूर्वक तथा नीतिनिपुण भाषण दिया। आपने स्वतंत्रता आन्दोलन के सम्बन्ध में कहा कि यह आन्दोलन हमारे दल को पसन्द नहीं हैं और हम औपनिवेशिक स्वराज्य के पक्षपाती हैं।

वायसराय की घोषणा के सम्बन्ध में उल्लेख करते हुये कहा कि ब्रिटिश सरकार के प्रस्ताव को अस्वीकृत करना भारत के हक में भूल होगी इसलिये हमको राउण्डटेबिल कांफ्रेंस के प्रस्ताव को मन्जूर कर लेना चाहिये आपने यह भी कहा कि अगर राउण्डटेबिल कान्फ्रेंस ने तत्काल पूर्ण जिम्मेदारी सरकार स्थापित करने या औपनिवेशिक पद प्राप्त करने का प्रश्न निकाल दिया गया तो हम राउण्डटेबिल कांफ्रेंस में भाग न लेंगे।

अन्त में आपने मुसलमानों की साम्प्रदायिक प्रतिनिधित्व की मांगों पर आश्चर्य प्रकट किया।

मुख्य प्रस्ताव—(१) राउण्डटेबिल कांफ्रेंस, औपनिवेशिक स्वराज्य की मांग जोरों से रखने के लिये आवश्यक मसाला इकट्ठा करने को सर शिवस्वामी ऐयर, सर पी. सी. राम स्वामी ऐयर, श्री. टी. रङ्गाचारियर, श्री. सी. वाई चिन्तामणि, सर मोरो पन्त जोशी, सर चिम्मनलाल शीतलवाड़, सर शङ्करराव और सर तेज बहादुर सप्रू की कमेटी बनाई गई। (२) देशी नरेशों से अपने राज्यों की शासन प्रणाली का पूर्ण संगठन करने। (३) पूर्वी अफ्रीका के उपनिवेशों के सम्बन्ध में विल्सन रिपोर्ट का विरोध तथा हिल्टन यंग की सिफारिशों का समर्थन (४) वायसराय की की स्पेशल ट्रेन बम दुर्घटना की घोर निन्दा और सकुशल बच जाने के कारण बधाई (५) नारायण विष्णु गोखले, सर गङ्गाधर चिटनवीस और जसटिस

गोकर्णनाथ मिश्र की मृत्यु पर शोक (६) वायस राय की घोषणा का स्वागत तथा राउण्डटेबिल कान्फ्रेन्स में लिबरल दल के प्रतिनिधि भेजने का निश्चय (सर तेज बहादुर सप्रू का प्रस्ताव ) आदि २

## अखिल भारतीय ईसाई सम्मेलन

लाहौर—३० दिसम्बर १९२९

रेवरेन्ड वी. ए. नाग की अध्यक्षतामें उक्त कान्फ्रेन्स का अधिवेशन हुआ. आपने भाषण देते हुये कहा कि भारत की राजनैतिक अवस्था बडी तेजी से बदल रही है यह नहीं कहा जासकता कि कल क्या होगा । लेकिन हमारे लिये यह खुशी की बात है कि ब्रिटिश सरकार का ध्येय भारत में औपनिवेशिक स्वराज्य कायम करना है ।। भारतीय ईसाइयों का कर्तव्य है कि वे गोलमेज कान्फ्रेन्स का सहृदय स्वागत करें । हमें मजदूर सरकार पर विश्वास करना चाहिये ।

कान्फ्रेन्स ने गोलमैज कान्फ्रेन्स के निमंत्रण को स्वीकार करने तथा अन्य अनेक उपयुक्त प्रस्ताव पास किये ।

## आल इण्डिया खिलाफत कान्फ्रेन्स

लाहौर—३१ दिसम्बर १९२९

स्वागताध्यक्ष सर जुलफिकार अली खां ने सब प्रतिनिधियों का स्वागत करते हुये कहा हिन्दू देश के शासन में मुसल्मानों को बराबर अधिकार नहीं देना चाहते । उन्होंने राजनैतिक संस्था से ही शुद्धि और संगठन का आन्दोलन खडा किया है अन्त में आपने मुसलमानों से मत भेद भूल कर इस्लाम के लिये मिल कर कार्य करने की अपील की. ।

सभा में मौलाना मुहम्मद अली, मौलाना शौकत अली, मौलाना हसरत मोहानी, मिस्टर अब्दुल कादिर, सर मुहम्मद शफी और हाजी अब्दुल्ला हारुन आदि के नाम उल्लेखनीय हैं ।

सभापति नवाब इस्माईल खां ने अपने भाषण में मुसलमानों से अपील की कि, वे धन् जन से खिलाफत कान्फ्रेन्स की मदद करें । आल इंडिया मुस्लिम कान्फ्रेन्स की मांगे स्वीकार होने पर ही देश की जातीय समस्या का समाधान हो सकता है । आपने वायसराय की घोषणा का स्वागत किया तथा शारदा एक्ट का विरोध किया ।

अनेक उपयुक्त प्रस्ताव सभा में पास हुये ।

---

## पंजाब देशी प्रजा कान्फ्रेन्स

लाहौर—२७ दिसम्बर १९२९

श्री. पी. एल. चुडकर के सभापतित्व में उक्त कान्फ्रेन्स का अधिवेशन बडे समारोह के साथ हुआ ।

सभापति ने अपने भाषण में कहा कि मैसूर ट्रावन कोर, कोचीन को छोड कर सभी देशी राज्यों में राजाओं और एजेन्टों की ताना शाही चल रही है राजा लोग अपने ऐश आराम में ही

प्रजा के धन को नष्ट करते हैं पञ्जाब की देशी रियासतों में स्त्रियों और लड़कियों की मान रक्षा करना असंभव है आपने कहा कि इन सारी बुराइयों का कारण ब्रिटिश नीति हैं जो न राजाओं का न प्रजा का हित कर सकती है।

अन्त में बटलर कमेटी की निन्दा करते हुये कहा कि बिना प्रजा की अनुमति लिये गोलमेज कांफ्रेंस में जो निर्णय होंगे उन्हें मानने के लिये प्रजा बाध्य नहीं हो सकती हम राज्यों में स्वराज्य प्रणाली चाहते हैं।

सभा में अनेक उपयुक्त प्रस्ताव पास किये गये।

---

## पंजाब किरती किसान कांफ्रेंस।

लाहौर—३० दिसम्बर १९२९

श्री० अधिकारी (जो कि डा० अधिकारी अभियुक्त मेरठ षड़यन्त्र केस के भाई हैं) की अध्यक्षता में उक्त कांफ्रेंस का अधिवेशन हुआ। सभामंडप दर्शकों से खचा खच भरा हुआ था।

मुख्य प्रस्ताव—( १ ) तपस्वी यतीन्द्रनाथ दास की मृत्यु पर शोक तथा सम्मान (२) निर्वाचित अध्यक्ष श्री रैंडिव को हाल में दी गई सजा पर बधाई (३) मजदूर आन्दोलन के प्रति सरकार की नीति की निन्दा (४) मजदूरों को और किसानों को साम्राज्य वाद के लाभ के लिये भविष्य में होने वाली लड़ाइयों में बिलकुल शामिल न होना चाहिये (५) जोतने वालों को ही जमीन की मिल्कियत का अधिकार दिया जाय तथा कारखानों में मजदूरों को अधिकार मिलना चाहिये (६) नेहरू रिपोर्ट का खंडन (७) मेरठ केस के अभियुक्तों को छुड़ाने के लिये जोरदार आन्दोलन किया जाय (८) ट्रेडयूनियन कांग्रेस को छोड़ने वाले नेताओं के कार्य की निन्दा (९) दिल्ली के अकाल पीड़ितों से लगान वसूल करने के कार्य की निन्दा।

---

## अखिल भारतीय मेडिकल कान्फ्रेंस

लाहौर—२७ दिसम्बर १९२९

डाक्टर विधानचन्द्र राय के सभापतित्व में उक्त कांफ्रेंस का अधिवेशन बड़े समारोह के साथ हुआ। देश के भिन्न २ स्थानों से अधिक संख्या में आये हुये लोगों में आचार्य प्रफुल्लचन्द्र राय, श्री भाकले, श्री डी. एच. राय, श्री शोधी डाक्टर मालाकंशन कौल, मेजर भाटिया महाराज किशन आदि उल्लेखनीय हैं। बहुत सी स्त्रियां भी सभा में उपस्थिति थीं।

सभापति जी ने अपने व्याख्यान में उन विषयों पर प्रकाश डाला जो कि वर्तमान समय के डाक्टरों में हलचल पैदा किये हुये है। ब्रिटेन की जनरल मेडिकल कौंसिल के भारतीय डाक्टरों की डिग्री स्वीकार न करने के प्रश्न पर आपने कहा कि इण्डियन मेडिकल असोसियेशन इस बात पर अच्छी तरह विचार करे और डाक्टरों से प्रार्थना करे कि इंगलैंड की बनीं दवायें वे काम में न लावें।

मुख्य प्रस्ताव—(१) औषधालयों में इंगलैण्ड की बनी चाजें न रक्खी जायँ (२) भारत में 'आल इण्डिया मेडिकल कौंसिल' नाम की संस्था कायम की जाय (३) परिशोध का कार्य जारी किया जाय (४) विभाग में स्त्री शिक्षा का अच्छा प्रबन्ध किया जाय (५) कांफ्रेंस ने उन सामाजिक सुधारों पर भी जोर दिया जिनसे मनुष्यों का स्वास्थ्य ठीक रहे आदि २

---

## राष्ट्रीय मुसलिम कान्फ्रेंस

लाहौर (लाजपतनगर) ३० दिसम्बर १९२९

चौधरी अफजल हक की अध्यक्षता में उक्त कांफ्रेंस का अधिवेशन बड़े समारोह के साथ हुआ। मंडप खूब भरा हुआ था उपस्थित सज्जनों में ये नाम उल्लेखनीय है—मौलाना जफर अली खां, मौ० हबीबुल रहमान, राजा फीरोजुद्दीन और अताउल्ला शाह बोखारी।

सभापति ने अपने भाषण में कहा कि मुसलमानों को अपना कार्य क्रम बना लेना चाहिये। हम लोग कांग्रेस के साथ काम कर रहे हैं और अब कांग्रेस पूर्ण स्वाधीनता का प्रस्ताव पास करना चाहती है। नेहरू रिपोर्ट रद्द हो जायगी और कोई साम्प्रदायिक भेद नहीं रक्खा जायगा। वह विधान मजदूर विधान होगा। जो लोग भारी त्याग करेंगे उन्हीं को अधिक अधिकार होगा।

मुख्य प्रस्ताव—(१) मुसलमान देश हित के लिये त्याग करें और जो नेहरू रिपोर्ट के कारण कांग्रेस से अलग हो गये हों वे फिर आ जायँ और कन्धे से कन्धा लगाकर काम करें। आदि २ अनेक उपयुक्त प्रस्ताव कांफ्रेंस में पास किए गए।

---

## अखिल भारतीय पुस्तकालय सम्मेलन

लाहौर—२७ दिसम्बर १९२९

श्री० रामानन्द चटर्जी की अध्यक्षता में इस कांफ्रेंस की कारवाई हुई आपने वर्तमान समय में पुस्तकालय से होने वाली सहायता का वर्णन किया और कहा कि पुस्तकालय ऐसी संगृहीत वस्तुओं का अजायब घर न होना चाहिये जिससे किसी को लाभ न हो। उसे सर्व साधारण में शिक्षा प्रचारक संस्था बना देनी चाहिए। किन्तु इस आशा पर बैठ नहीं रहना चाहिए कि लोग आकर शिक्षित हों।

बड़ौदा राज्य पुस्तकालय के श्री० नूतन मोहन दत्त ने बड़ौदा राज्य पुस्तकालय का इतिहास बताते हुए उसके द्वारा शिक्षा प्रचार के तरीके का वर्णन किया।

मुख्य प्रस्ताव—(१) लाला लाजपतराय, मुदालियर चेट्टी और अमेरिका के श्री० जानकाटन की मृत्यु पर शोक (२) सरकार से भारतवर्ष के हर शहर और ग्रामों में रात्रि पाठशाला के साथ

साथ वाचनालय और पुस्तकालय खोलने का अनुरोध और नरेशों और जमींदारों से पुस्तकालयों को आर्थिक सहायता देने की अपील आदि २ प्रस्ताव पास हुये।

---

## ४४ वीं इण्डियन नैशनल कांग्रेस

लाहौर—२९, ३०, ३१ दिसम्बर १९२९

२५ दिसम्बर १९२९ का शाम के ४ बजे पं० जवाहरलाल नेहरू मनोनीत सभापति राष्ट्रीय कांग्रेस लाहौर पहुंचे। उनके स्वागत के लिये स्वागत समिति के सभापति डा० किचलू, सरदार शार्दूल सिंह कविश्वर, लाला दुनीचन्द तथा कई प्रभावशाली सदस्यों के अतिरिक्त लगभग दो लाख से ज्यादा मनुष्य स्टेशन पर उपस्थित थे।

पं० जवाहरलाल जी को एक सफेद तेजस्वी घोड़े पर बैठालकर जुलूस सारे शहर में निकाला गया। साथ में एक सौ अश्वारोहियों का दल भी था। सारा शहर अच्छी तरह से सजाया गया था। अफ्रीका से आये हुये दो पत्रकार भी प्लेटफार्म पर जुलूस की शोभा देख रहे थे

### राष्ट्रीय झण्डा

राष्ट्रीय झण्डा ता० २९ दिसम्बर १९२९ को प्रातःकाल १० बजे पण्डित जवाहरलाल ने फहराया। आपने एक छोटे से भाषण में बतलाया कि यह झण्डा हिन्दुस्तान की स्वतन्त्रता का निशान है और इसकी रक्षा करना प्रत्येक भारतवासी का धर्म है।

इस अवसर पर खादी की प्रदर्शिनी हुई थी जिसका उद्घाटन समारम्भ सर पी. सी. राय ने किया था।

### कांग्रेस का कार्यक्रम

इस कांग्रेस में विदेशों से बहुत सन्देश आये थे। काबुल से राजा महेन्द्र प्रताप ने बड़ा उत्साह जनक सन्देशा भेजा। श्री० रासबिहारी बोस ने जापान से सन्देशा भेजा। नैरोबी (दक्षिण अफ्रीका); फिजी, पेरिस और बर्लिन की कांग्रेस कमेटियों ने भी सन्देशे भेजे थे। आयर्लैण्ड के भी नेता मि० डीवेलर तथा इङ्गलैण्ड के स्वतन्त्र मजदूर दल ने भी सन्देश भेजा था। सेन फ्रांसिस्को की हिन्दुस्तान नेशनेलिस्ट सोसायटी तथा मि० फेनर ब्राक ने भी सन्देशे भेजे थे।

श्रीमान् डा० किचलू स्वागताध्यक्ष ने प्रतिनिधियों का स्वागत किया आपने एक बहुत सुन्दर तथा विद्वत्ता पूर्ण भाषण देते हुये राष्ट्रीय कांग्रेस का वर्तमान समय तक का इतिहास बतलाया और कहा कि अब हमारे सामने कोई जबरदस्त कार्यक्रम होना चाहिये जिससे हम अपनी कई वर्षों की गुलामी का अन्त कर सकें। सिर्फ दो वर्ष के ही असहयोग आन्दोलन ने ब्रिटिश सरकार की नींव को हिला दिया है। देश की वर्तमान स्थिति के लिये आल पार्टीज कान्फ्रेंस बेकाम है। अन्त में आपने कहा कि अब हमको

साम्प्रदायिक झगड़ों को छोड़कर स्वतन्त्रता के युद्ध में लगजाना चाहिये।

पं० जवाहर लाल नेहरू का भाषण बड़ा प्रभावशाली था उन्होंने देश परिस्थिति पर सब तरह से विचार करते हुये बतलाया कि अब परिवर्तन का युग आगया है। सारा संसार नवीनता की ओर जारहा है तो यह कोई आश्चर्य की बात नहीं है कि हमारा भारतवर्ष भी अपने को स्वतन्त्रता रूपी नवीनता को पाने के लिये आन्दोलन करे।

आपने कहा हमारी स्वाधीनता का अर्थ कलकत्ता कांग्रेस १९२८ के अनुसार औपनिवेशिक स्वराज्य था और जिसके लिये सरकार को एक साल का समय भी दिया गया था परन्तु अब साल खतम हो गया और अब उसका अर्थ ब्रिटिश प्रभुत्व और ब्रिटिश साम्राज्यवाद से पूर्णतः मुक्त होना है और उसके प्राप्त करने के लिये हम को खूब प्रयत्न करना चाहिये।

आपने कहा मैं साम्यवादी और प्रजातन्त्र वादी हू और बादशाहों और राजाओं की प्रथा में विश्वास नहीं रखता। मैं उस प्रणाली का भी समर्थक नहीं जिसके कारण आधुनिक "कारखान दार राजा" उत्पन्न हुआ करते हैं। जिन्हें पुराने जमाने के राजाओं से बढ़कर लोगों के माल पर अधिकार रहता है और जिन का ढङ्ग पुराने जमाने के लूटपाट मचाने वाले स्वेच्छाचारी गिरोहों के सरदारों से भी बदतर हैं।

हमारे सामने तीन बड़ी समस्यायें हैं (१) अल्प संख्यक समुदायों की, (२) देशी रियासतों की (३) मजदूरों और किसानों की।

पहिली समस्या के सम्बन्ध में आपने कहा कि इन अल्प संख्यक समुदायों को अपनी बातों और कार्यों से हमें पूर्ण विश्वास दिलाना चाहिये कि उनकी संस्कृति और परम्परा पर कोई भी आघात न पहुँचने पावेगा।

दूसरी समस्या के सम्बन्ध में जो कुछ आपने कहा उसका अर्थ यह है कि बहुत से राजालोग समझते हैं कि हम को शासन का अधिकार ईश्वर से मिला है इसी कारण वे अपनी इच्छानुमार प्रजा की भलाई बुराई का ध्यान न देते हुये राज्य करते हैं परन्तु मैं कहता हूं कि यह उनका दोष नहीं है बल्कि उस प्रणाली का है जिसके कारण वे राजा बने हैं। इस दलित प्रणाली का अन्त होगा ही। देशी रजवाड़े शेष भारत से अलग होकर नहीं रह सकते। रियासतों के भविष्य का निर्णय करने का अधिकार उनकी प्रजा तथा उनके शासकों के सिवा किसी दूसरे को नहीं हो सकता। कांग्रेस अभी स्वयं स्वभाग्य निर्णय की स्वाधीनता का दावा करती है तब रियासतों के निवासियों के इस सम्बन्ध के दावे को वह अस्वीकार नहीं कर सकती।

तीसरी समस्या किसान और मजदूरोंकी है यही सब से बड़ी समस्या है. आपने कहा हमारा राष्ट्रीय आन्दोलन इन्हीं के ऊपर निर्भर है इनके हित की रक्षा करना देश की हित की रक्षा करना है. अन्त में आपने कहा कि उन की दुर्दशा ब्रिटिश साम्राज्य के प्रताप तथा हमारी वर्तमान सामाजिक व्यवस्था के कारण है. ।

आपने कहा कि देश में साम्राज्य वाद और पूंजी वाद के रहते कभी भी शान्ति नहीं हो सकती।

अन्त में आपने देश के गुप्त षडयन्त्र के सम्बन्ध में भाषण देते हुय कहा कि अब तो हम अपने देश को विदेशियों के पंजे से छुडाने के लिये प्रकाश्य (खुले) षडयंत्र रचने लगें हैं। देश के सभी भाइयों और बहनों को इस षडयन्त्र में शामिल होने का निमंत्रण दिया जाता है।

मुख्य प्रस्ताव—(१) शहीद यतीन्द्र और पुंगी विजय के आत्म बलिदान की प्रशंसा और उनके परिवारों के साथ सहानुभूति (२) श्री गोकर्ण नाथ मिश्र, श्री बरुआ, और श्री लाहडी की मृत्यु पर शोक (३) वायस राय ट्रेन को बंम से उडाने वाले कार्य पर शोक तथा वायसराय और उन की पत्नी बचजाने पर को बधाई (४) कलकत्ता कांग्रेस के प्रस्तावानुसार यह कांग्रेस घोषणा करती है कि स्वराज्य का अर्थ पूर्ण स्वतन्त्रता होगा, इस लिये औपनिवेशिक स्वराज्य सम्बन्धी नेहरू योजना अब खतम होती है ! अब आशा की जाती है कि सभी दल जो नेहरू रिपोर्ट के कारण अभी तक जुदा थे तथा जो कि शामिल थे पूर्ण स्वतन्त्रता की प्राप्ति का प्रयत्न करेंगे (५) कौंसिलों का बहिष्कार (६) वायसराय की घोषणा के उत्तर में निकाले गये पार्टी नेताओं के वक्तव्य का समर्थन करते और वायसराय ने समझोते के लिये जो प्रयत्न किया उस की प्रशंसा करते हुये और पण्डित मोती लाल नेहरू तथा अन्य नेताओं और वायसराय के बीच जो बातें हुई हैं उन पर भी विचार करते हुये इस कांग्रेस की राय है कि वर्तमान परिस्थिति में गोलमेज कान्फ्रेन्स में प्रतिनिधि भेजने से कोई लाभ नहीं हैं। (७) श्रीयुत शापुर जी सकलत वाला तथा अन्य भारतीयों को पास पोर्ट न देने के लिये गवर्नमेन्ट की निन्दा (८) भारत सरकार द्वारा लिये गये ऋण का स्वतंत्र भारत उसे अदा करने को बाध्य न होगा (९) ईस्ट आफ्रिका जहां पर भारतीय विपत्ति में फंसे हुये हैं, जाने के लिये श्रीमती सरोजिनी नायडू को बधाई (१०) देशी राज्यों में भी स्वराज्य होना चाहिये. (११) सिक्खों, मुसलमानों, तथा अन्य अल्प संख्यकों को विश्वास दिलाया जाता है कि स्वाधीन भारत में उनके अधिकार पूरी तौर से सुरक्षित रक्खे जायगें.

(१२) आल इंडिया कांग्रेस कमेटी को यह अधिकार दिया जाता है कि वह जब मुनासिब समझें सर्वानिय कानून भंग जिस में टैक्स न देना भी शामिल है का आन्दोलन करें. (१३) आगामी कांग्रेस का अधिवेशन करांची में मार्च में होगा. (१४) कांग्रेस कार्य क्रम

नोटः—४ नम्बर का प्रस्ताव बहुत बाद विवाद के बाद ३१ दि० तारीख को रात में पास हुआ पण्डित जवाहर लाल की अध्यक्षता में ठीक १२ बजे एक बडा जलूस स्वतंत्र घोषणा के स्वरुप में निकाला गया जो सारे शहर में घूमा।

---



# भारतवर्ष के उद्योग धन्धे ।

## कृषि ।

भारतवर्ष कृषि में प्रधान देश है। ७५ प्रतिशत मनुष्य कृषि में लगे हुये हैं। भारतवर्ष से अन्य देशों को अनेक प्रकार के अनाज, तिलहन, जूट आदि पदार्थ जाते हैं। सारे जगत में यहां का जूट जाता हैं। रुई की उपज सारे जगत में द्वितीय श्रेणी में है। जगत को ४० प्रतिशत चाय भारत देता हैं।

गेहूं, चाबल, चना, ज्वार मुख्य खाद्य पदार्थ हैं।

### कृषि में लगे हुये मनुष्य ।

| प्रान्त व राज्य | कृषि में लगे हुये मनुष्य | ओसत प्रति १००० | कृषक और उनके सहायकों का प्रति शत औसत | |
|---|---|---|---|---|
| | | | कृषक | सहा-यक |
| भारत | २२४१०९११० | ७०९ | ४५ | ५५ |
| अजमेर मारबाड़ | २४८१२२ | ५०१ | ६५ | ३५ |
| अंडमान नीकोबार | १०४२३ | ४०० | ६० | ४० |
| आसाम | ७०२७८७१ | ८८० | ४५ | ५५ |
| विलोचिस्तान | ५३६६९९ | ६७१ | ३२ | ६८ |
| बङ्गाल | ३६७९२४५५ | ७७३ | ३२ | ६८ |
| बिहार और उड़ीसा | ३०२७१२२५ | ७९७ | ४८ | ५२ |
| बम्बई | १६४८५२७१ | ६१६ | ५३ | ४७ |
| बरमा | ९३१६०६७ | ७०७ | ५० | ५० |
| मध्य प्रदेश और बरार | ११८६३९९१ | ७४२ | ५९ | ४१ |
| कुर्ग | १३६२९४ | ८३१ | ६१ | ३९ |
| दिल्ली | १३८६६४ | २८४ | ३१ | ६९ |
| मद्रास | ३ २९३१६५ | ७०८ | ४९ | ५१ |
| उत्तरी पश्चिमी सरहद्दी सूबा | १४८८७३५ | ६५० | ३३ | ६७ |
| पञ्जाब | १४८०४२४१ | ५९० | ३४ | ६६ |
| आगरा व अवध | ३४८७०१०८ | ७५० | ५४ | ४६ |
| बड़ौदा राज्य | १३६०७४६ | ६४० | ४० | ६० |
| कोचीन ” | ४९१५१७ | ५०२ | ४१ | ५९ |
| गवालियर ” | २०६१९७० | ६४७ | ६६ | ३४ |
| हैदराबाद ” | ६२१५९२७ | ४४९ | ५३ | ४७ |
| काशमीर ” | २६ ७९०४ | ८०३ | ३७ | ६३ |
| मैसूर ” | ४७४७६४० | ७९४ | २५ | ७५ |
| ट्रावनकोर ” | २०४६८७९ | ५११ | ३१ | ६९ |

भारतवर्ष का जो क्षेत्रफल भिन्न २ पदार्थों की खेती में लगा हुआ है और उससे जो उपज होती है वह नीचे दिये हुये कोष्टक से मालूम होगी।

क्षेत्रफल एकड़ में

| खेती के पदार्थ | १९२०–२१ | १९२३–२४ | १९२५–२६ | १९२६–२७ |
|---|---|---|---|---|
| चावल | ७८१२०२७० | ७७२००७११ | ८०१७१५५८ | ७६६०७ |
| गेहूं | २०३६७७८७ | २४२९४६४७ | २३९७९०५७ | २४५६९ |
| जौ | ६२६८१७१ | ७१८११४४ | ६६१००७२ | ६८२५ |
| जुवार | २२६९०३१८ | २११३८१७२ | २०६१६७५१ | २१२४८ |
| बाजरा | १२०८२०२३ | १३६७४६७० | १२२६९३८१ | १४०६२ |
| रागी | ४२३८९५७ | ४२२०४४० | ३८८१३९७ | ३८५२ |
| मक्का | ६२०५९२० | ५८४१६९३ | ५५०४३६७ | ५९४३ |
| चना | ९४६३४३२ | १४४३७९१२ | १४३२५ ९४ | १३९७३ |
| अन्य अनाज व दाल | २७५३३१६५ | २९०१०७७१ | २८७०८५४४ | २९६०० |
| चीनी | २७०५७७३ | ३०४४७११ | २८०२००६ | ३०४७ |
| कहवा | ९५५०१ | ९५९९५ | ९५१६६ | ९२ |
| चाय | ६६०७५१ | ७१३१६१ | ७२८८५७ | ७४३ |
| अलसी | २०५३८५८ | २५५९४७३ | २५२४०७८ | २३२५ |
| तिल | ३७०७०६७ | ३५२५४१७ | ३४०९१२८ | ३१७२ |
| मस्टर्ड | ४२३२८२२ | ३९२००३५ | ३०८८९४८ | ३२८० |
| अन्य तिलहन | ४२०२८२४ | ५००८८९४ | ६१३३८५४ | ६२२२ |
| रुई | ११६६५३९५ | १७४१४२४९ | १८१८६१६६ | १५६८७ |
| जूट | १५०५५२७ | २७३७९३१ | २९२३४०८ | ३६१० |
| अन्य | ६८३५२१ | ८२९६३० | ९१००९८ | ८०५ |
| नील | ३२८८२९ | १०७२३४ | १३३६१८ | १०४ |
| अफीम | १२२८८८ | १२७४५२ | ८३०३० | ५९ |
| तमाखू | १०५०६८५ | १०६५६५६ | १०६४८६२ | १०५५ |
| खली | ८६०८२१९ | ८८२६४३८ | ८९३२३५८ | ८९४० |

## पैदावार का औसत

| खेती के पदार्थ | | १९१९-२० | १९२३-२४ | १९२५-२६ | १९२६-२७ |
|---|---|---|---|---|---|
| साफ चावल | टन | २७६५६००० | ३०१००००० | ३०६३७००० | ३०६२५ |
| गेहूँ | ,, | ६७०६००० | ७१६९००० | ८७०४००० | ९०९५ |
| कहवा | पौंड | २२४५४००० | १८१५७९०० | २२१०६७०० | ३४२८६८०६ |
| चाय | ,, | ३४५३३९६०० | ३४७८६२००८ | ३६३५०६६०० | ३९२९१७ |
| रुई ४०० पौं गट्ठा | | ३६००००० | ३८१२००० | ६२५०००० | ४९६० |
| जूट ,, ,, | ,, | ५९१५००० | ७९८८००० | ८९४०००० | १०१८० |
| अलसी | टन | २७०००० | ४६१००० | ४०१००० | ४०७ |
| मस्टर्ड | ,, | ८५९००० | ११८९००० | ९१०००० | १०५१ |
| तिल | ,, | ३८२०.०० | ४२७००० | ४२६००० | ४६९ |
| मूंगफली | ,, | १०२२००० | १४३८००० | १९९९००० | २०३५ |
| नील | हंडर. | ४३७०० | १७८०० | २८२०० | १८१०० |
| ऊख | टन | २५२२०.०० | २४५३००० | २९७७००० | ३४०० |
| रबड़ | पौं. | १३७८९००० | ८३२२००० | १९९७८२०० | २३००२७०० |

## सरकारी मालगुजारी।

| प्रान्त तथा जमीदारी की किस्में | मालगुजारी प्रति जन | | | मालगुजारी जो पूरे क्षेत्रफल पर वसूल की जाती है |
|---|---|---|---|---|
| मद्रास | रु० | आ० | पा० | रुपया |
| रैयतवारी | २ | १ | ९ | ५९९७३३३८ |
| जमीदारी ( परमानेंट सेटलमेंट ) | ० | १२ | ५ | ६६६९०४३ |
| कुछ इनाम गांव | ० | ८ | ९ | — |
| बम्बई १९२५--२६ | | | | |
| रैयतवारी | | | | ३९२२७०८८ |
| जमीदारी तथा भैयाचारा | २ | १० | १ | |
| टैम्पोरेरी सेटलमेंट | | | | १३२७७८६ |
| बङ्गाल १९२२--२३ | | | | |
| जमीदारी (परमानेंट सेटलमेंट) | ० | १० | २ | २०९०७९५२ |

## सरकारी मालगुजारी चालू ।

| प्रान्त तथा जमींदारी की किस्में | मालगुजारी प्रति जन | | | मालगुजारी जो पूरे क्षेत्रफल पर वसूल की जाती है |
|---|---|---|---|---|
| जमींदारी ( टेम्पोररी ) सेटिलमेंट | | | | ६०७४०११ |
| संयुक्त प्रान्त १९२१–२२ | | | | |
| जमींदारी तथा भैयाचारा ( टेम्पोररी | १ | ९ | ७ | |
| सेटिलमेंट ) | | | | ६३४७'३३१५ |
| जमींदारी ( टेम्पोररी सेटिलमेंट ) | १ | १ | ९ | ५५८०२४० |
| पंजाब १९२५–२६ | | | | |
| जमींदारी ( टेम्पोररी सेटिलमेंट ) | २ | ८ | ४ | ४९४२२७६३ |
| बर्मा १९२५–२६ | | | | |
| रैयतवारी | ४ | १५ | ३ | ३८२१३७६८ |
| बिहार और उड़ीसा १९२१–२२ | | | | |
| जमींदारी ( परमानेन्ट सेटिलमेंट ) | | | | १०६९१४०३ |
| जमींदारी ( टेम्पोररी सेटिलमेंट ) | ० | ७ | ४ | ४५३९४४६ |
| मध्यप्रदेश व बरार १९२५–२६ | | | | |
| रैयतवारी | | | | ९४६५४५७ |
| जमींदारी तथा भैयाचारा | १ | ९ | ५ | — |
| टेम्पोररी सेटिलमेंट | | | | ११०४३९७१ |
| सरकारी जंगल | | | | — |
| आसाम | | | | |
| रैयतवारी | | | | ७५४९७८७ |
| जमींदारी तथा भैयाचारा | १ | ७ | ३ | |
| टेम्पोररी सेटिलमेंट | | | | ६१८७३१ |
| जमींदारी ( परमानेन्ट सेटिलमेंट ) | | | | ३७६४९७ |
| उत्तर पश्चिमी सरहदी सूबा | | | | |
| जमींदारी टेंपररी सेटलमेंट | १ | २ | २ | २३५३५५४ |
| अजमेर मारवाड | | | | |
| जमींदारी तथा भैयाचारा | १ | ७ | ० | |
| ( टेम्परी सेटलमेंट ) | | | | १९८५७१ |
| जमींदारी परमानेन्ट सेटलमेंट | ० | १० | ११ | ११४७३४ |
| कुर्ग | | | | |
| रैयतवारी | २ | ६ | १ | २८१७०० |
| देहली १९२५–२६ | | | | |
| जमींदारी टेंपररी सेटलमेंट | ० | १४ | ७ | ४४६२२३ |

## रुई की उपज।

| प्रान्त व राज्य | १९२८-२९ | |
|---|---|---|
| | एकड़ (हजार) | ४०० पौण्ड के गट्ठ (हजार) |
| बम्बई | ७६२७ | १३३८ |
| मध्य प्रदेश व बरार | ४९७२ | १३०१ |
| मद्रास | २४६७ | ५३४ |
| पंजाब | २८२५ | ६१६ |
| संयुक्त प्रांत | ७१५ | २५५ |
| बर्मा | ३१५ | ५६ |
| बंगाल | ७९ | १८ |
| बिहार और उड़ीसा | ७८ | १४ |
| आसाम | ४४ | १७ |
| अजमेर मारवाड़ | ४४ | २१ |
| उत्तरीं पशिचमी सरहदी सूबा | १७ | ४ |
| दिल्ली | २ | १ |
| हैदराबाद | ४०१९ | ८९५ |
| मध्यभारत | १३०१ | २४५ |
| बडोदा | ७९३ | ७० |
| गवालियर | ६४५ | १०७ |
| राजपूताना | ४६५ | १२३ |
| मैसूर | ७६ | २३ |
| योग | २६४८४ | ५६३८ |

## कच्ची रुई का निर्यात (वज़न हण्डरेडवेटों में)

| देश | १९२५-२६ | १९२६-२७ | १९२७-२८ | १९२८-२९ |
|---|---|---|---|---|
| इङ्गलैंड | ८०३६२० | ३०९२८० | ५३२००० | ८६११८० |
| जर्मनी | ७७७६०० | ५१६५६० | ९१५९८० | ११५७५०० |
| नीदरलैंड | १६९४८० | १०५५६० | १२५५६० | १८०९४० |
| बेलजियम | ८६८२०० | ५६६७०० | ८२०३२० | १२३७५४० |
| फ्रान्स | ६८७८०० | ४४०३६० | ६५९७०० | ७२७५२० |
| स्पेन | २६०२८० | १९२५०० | ९११४६० | २७०७८० |
| इटली | १६२८७६० | १०८८४०० | ११८०५२० | १३७१६८० |
| आस्ट्रिया | ६९०० | ३६४० | २०० | ७६० |
| सीलोन | २४४०० | १५१०० | १८१४० | १९४०० |
| इन्डोचाइना | १५५९६० | ७४२८० | १३८२६० | ५५१२० |
| चीन | १९४८१६० | ७४८०३०० | ३९८९८० | १५४०७८० |
| जापान | ७४४४५४० | ६५७७४६० | ४४०९९०० | ५७५०१६० |
| यूनाइटेड स्टेट्स अमेरीका | ११०६४० | ७४७०० | ११६१८० | १६७९६० |
| अन्य देश | १७६६० | २०९२० | १८३८० | १५६०० |
| योग | १४९०४००० | ११३८५७६० | ९५५३५८० | १३२५५९२० |

भारत में कपड़ा अत्यन्त प्राचीन काल से बनता है। यहां के कपड़े इतने अच्छे बनते थे कि रोमन साम्राज्य से लाखों रुपया भारत में आते थे। आधुनिक काल में इङ्गलैंड देश में इस कदर कपड़ा छींट, मलमल आदि जाता था कि इंग्लैंड ने कानून द्वारा भारत के कपड़े की आयात बन्द करना १७०१ से आरंभ की। १८३८ में मिल खोलने का प्रयत्न हुआ किन्तु असफल रहा। १८५६ में भारत में पहिली मिल खोली गई उस समय से भारत में मिलें बढ़ती जाती हैं

## भारत में मिलों की बढ़ती।

| सन | मिलें | स्पिडलें | करघे | मजदूरों का दैनिक औसत | कतीं हुई रुई का औसत | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | हंडरेडवेड | गट्ठा ३९२ पौं |
| १८८० | ५६ | १४६१५९० | १३५०२ | ४४४१० | १०७६७०८ | ३०७६३१ |
| १८९० | १३७ | ३२७४१९६ | २३४१२ | १०२७२१ | ३५२९६१७ | १००८४६२ |
| १९०० | १९३ | ४९४५७८३ | ४०१२४ | १६११८९ | ५०८६७३२ | १४५३३५२ |
| १९०५ | १९७ | ५१६३४८६ | ५०१३९ | १९५२७७ | ६५७७३५३ | १८७९२४४ |
| १९१० | २६३ | ६१९५६७१ | ८२७२५ | २३३६२४ | ६७७२५३५ | १९३५०१० |
| १९१५ | २७२ | ६८४८७४४ | १०८००९ | २६५३४६ | ७३५९२१२ | २१०२६३२ |
| १९२० | २५३ | ६७६३८७६ | ११९०१२ | ३११०७८ | ६८३३११३ | १९५२३१८ |
| १९२५ | ३३७ | ८५१०६३३ | १५४२०२ | ३६७८७७ | ७७९२०८५ | २२२६३१० |
| १९२६ | ३३४ | ८७१४१६८ | १५९४६४ | ३७३५०८ | ७३९६८४४ | २११३३८४ |
| १९२७ | ३३६ | ८७०२७६० | १६१९५२ | ३८४६२३ | ८४६०९४२ | २४१७४१२ |
| १९२८ | ३३५ | ८७९४१७२ | १६६५३२ | ३६०९२१ | ७०३४२३७ | २००९७८२ |

## भारत की मिलों में कने हुये सूत का बजन ( पौंडों में )

| नम्बर ( कौंट ) | १९२६–२७ | १९२७--२८ | १९२८--२९ |
|---|---|---|---|
| १—१० | ११४६३४७३० | १०५९८३१८३ | ७८८८७७३४ |
| ११—२० | ४०१०३६१२५ | ३८८८१६८९४ | ३०३१३५८८० |
| २१—३० | २४८३१०९७५ | २६३०७११३५ | २१३०१३२३६ |
| ३१—४० | २७६५६८५३ | ३३७५७०९७ | ३७४८८१९७ |
| ४० से ऊपर | ११५३१४५८ | ११९४१८२१ | १००२९०४८ |
| अन्य | ३९३६०९२ | ६१७०२४३ | ५७२९२४२ |
| जोड | ८०७११६९३३ | ८०८९४०३७३ | ६४८२८३३३७ |

## भारत मे बुना हुआ कपड़ा।

| | १९२६-२७ | १९२७-२८ | १९२८-२९ |
|---|---|---|---|
| भूरे तथा साफ थान | | | |
| पौंड | ३८१,७११,३६५ | ४०३,४६७ ८९० | ३३०,९२५,३७६ |
| गज | १,५७७;२३७,७७४ | १,६७५,०११,५८३ | १,४०९,५१२,५५२ |
| रंगीन थान | | | |
| पौंड | १४५,३२०,४७६ | १४८,२९७,६२१ | १०२,१७५,८९८ |
| गज | ६८१,४७८,२९१ | ६८१,५५३,२२२ | ४८३,६७६,१०३ |
| थान भूरे तथा रंगीन | | | |
| पौंड | ४,१५१,३०२ | ४२०५,१४७ | ३,३३०,९६० |
| गज | १,००६,५४८ | ९९२,१०७ | ७८६,००८ |
| मोजे वनियान आदि | | | |
| पौंड | ९८३,३०८ | १,२१३,८७० | १,४८०,९९१ |
| दर्जन | ३५११९१९ | ४३८,२३७ | ४४८,८०९ |
| मिश्रित | | | |
| पौंड | ४,२८९,१४२ | ५,८२७,५४६ | ४,४०३ ५१९ |
| रुई रेशम तथा ऊन से मिश्रित | | | |
| थान | २,३१३,७६० | ४.७९४.००२ | ३ २११ ७६२ |
| जोड़ पौंड | ५३८,७६९,३५३ | ५६७,८०६,०४५ | ४४५,५२८,५०६ |
| गज | २,२५८;७१६ ०६५ | २,३५६;५६४,८०५ | १.८९३,२६८,६५५ |
| दर्जन | १ ३५८ ४६७ | १,४३०,३६४ | १,२३४,८१७ |

### विदेशी कपड़ों की आयात

| | करोढ़ |
|---|---|
| १९१८—१९ | ५७.४१ |
| १९१९—२० | ५६.१२ |
| १९२०—२१ | ९६.३६ |
| १९२१—२२ | ५४.६७ |
| १९२२—२३ | ६६.७१ |
| १९२३—२४ | ६४.७९ |
| १९२४—२५ | ७९.९० |
| १९२५—२६ | ६२.३० |
| १९२६—२७ | ६१.६३ |
| १९२७—२८ | ६१.९३ |

प्रत्येक भारतवासी के लिये प्रति वर्ष केवल १३ गज कपड़े का औसत पड़ता है। यदि केवल पिछले १० वर्ष का औसत लिया जावे तो केवल ९ गज प्र.त मनुष्य पड़ता है।

### जूट।

जूट के व्यापार का महत्व वर्तमान काल में अत्यन्त अधिक है। रिशडा (बंगाल) में स० १८५५ में पहिली जूट मिल खोली गई और १८५९ में भाप की शक्ति से चलने वाला लूम (करगा) लगाया गया। इस समय

४००० टन प्रति दिन जूट का कपड़ा तैयार होता है। यह कपड़ा बोरे वगैरः के बनाने में काम आता है।

जूट की मिलों की संख्या

| औसत | चालू मिलों की संख्या | मजदूरों का दैनिक औसत (हजारों में) |
|---|---|---|
| १८८० | २१ | २८.८ |
| १८९० | २६ | ६४.३ |
| १९०० | ३६ | ११४.२ |
| १९१० | ६० | २०८.४ |
| १९१८–१९ | ७६ | २७५.५ |
| १९२०–२१ | ७७ | २८८.४ |
| १९२३–२४ | ८९ | ३३०.४ |
| १९२४–२५ | ९० | ३४१.७ |
| १९२५–२६ | ९० | ३३१.३ |
| १९२६–२७ | ९३ | ३३३.६ |

जूट की निर्यात

| | जूट की बुनाई कीमत लाख रुपयों में |
|---|---|
| १८८० | १२४.५ |
| १८९० | २८९.३ |
| १९०० | ८२६.५ |
| १९१० | २०२४.८ |
| १९१५ | ४०१९.३ |
| १९२० | ५२९९.४ |
| १९२५–२६ | ५७५२.१ |
| १९२६–२७ | ५२८३.३ |
| १९२७–२८ | ५३२१.८ |
| १९२८–२९ | ५६५६.४ |

## ऊन।

भारत में ऊन बहुत उत्पन्न होता है और तिब्बत, नैपाल, अफगानिस्तान से भी आता है। सन् १९२८–२९ में कच्चे ऊन की आयात ५० लाख रुपए की थी और कच्चे ऊन की निर्यात ४८९ लाख रुपए की थी। देश में कच्चे ऊन और ऊनी कपड़े की निर्यात ५ करोड़ ९० लाख ७१ हजार की थी और आयात ५ करोड़ १ लाख ८७ हजार की थी।

भारत में अनेक स्थानों पर अच्छे २ कालीन बनते हैं। पंजाब और कशमीर में अच्छे कम्बल व दुशाले बनते हैं।

भारत में सन् १९०० से ऊन की मिलें खुलीं। मिलों की संख्या बढ़ती जाती है।

मिलों की संख्या आदि

| | सन् १९०२ में | १९१७ में |
|---|---|---|
| संख्या | ३ | ५ |
| पूंजी | ३८५००० | २५६५०००० |
| करघे | ६२४ | ११५५ |
| स्पिंडल | २३८०० | ३९६०८ |
| मजदूर | २५५९ | ७८२४ |
| वजन जो तैयार हुआ— | | |
| पौंडों में | २१४८००० | ९७४४२६४ |

इस समय ९ ऊन की मिलें हैं और ऊनी कपड़े की तैयारी तथा खपत दोनों बढ़ गई हैं। जर्मन महायुद्ध में इन मिलों ने बहुत कपड़ा तैयार किया। लालिमली और धारीवाल ऊनी कपड़ा सारे भारत में खूब चलता है। कानपुर की जुग्गीलाल कमलापति मिल में भी ऊनी कपड़ा तैयार होने लगा है। इन मिलों के अतिरिक्त मुजफ्फर नगर में अच्छे कम्बल और मिरजापुर व झांसी में अच्छे कालीन तैयार होते हैं। पहिनने के ऊनी कपड़े मिलों में और काश्मीर देश में करघों से तैयार होते हैं।

## रेशम।

भारत में प्राचीन काल से रेशम के उत्तमोत्तम वस्त्र बनते आये हैं। तीन प्रकार के रेशमी कीड़े खास भारतीय हैं (१) टसर (२) मूगा (३) एंडी। अन्य प्रकार के रेशमी कीड़े भी पाये जाते हैं।

सूरत, बनारस, एवला, भड़ोंच, मद्रास, जैसोर आदि नगरों में रेशमी काम वहुत अच्छा बनता है। भारत से अन्य देशों को रेशम भेजा जाता है। सन १९१५-१६ में साढ़े २७ लाख रु० का व सन् १९१६-१७ में ५५ लाख रु० का रेशम भेजा गया। १९२८-२९ में कच्चे रेशम की निर्यात २७ लाख रु० की थी और रेशमी कपड़े की ४ लाख रुपये की थी कच्चे रेशम और रेशमी कपड़े की आयात (१९२८-२९) ५ करोड़ ६७ हजार रुपये की थी। नकली रेशम के कपड़े भी इटली इङ्गलैंड हालैंड आदि से लगभग ४ करोड़ ७७ लाख रुपये के भारत में आते हैं।

## तिलहन का व्यापार।

भारतवर्ष से अन्य देशों को करीब ३० करोड़ रुपये का तिलहन प्रत्येक वर्ष जाता है। सिवाय वड़े शहरों के तेल बहुधा बैल के कोल्हुओं द्वारा ही निकाला जाता है। इस प्रकार के कोल्हू ग्राम २ में पाये जाते हैं।

भारतवर्ष में तिलहत से बची हुई खली का उपयोग साबुन वगैरः बनाने के काम में नहीं किया जाता इस कारण बहुतसा तिलहन अन्य देशों को वड़े सस्ते दामों में चला जाता है। यदि तेल निकलने के बाद की बची हुई खली का भी उपयोग मूल्यवान वस्तुयें बनाने में हो तो तिलहन इतना अधिक बाहर न जा सकेगा।

### तिलहन की निर्यात। टन (हजार)

| | १९२५—२६ | १९२६—२७ | १९२७—२८ | १९२८—२९ |
|---|---|---|---|---|
| अलसी | ३०८ | १९२ | २२२ | १५७ |
| रेपसीड | ३१२ | ९४ | ६६ | ७७ |
| मूंगफली | ४५५ | ३६८ | ६१३ | ७८८ |
| अंडी | ११० | १०२ | १२२ | १२१ |
| बिनौला | १९७ | ५१ | १५३ | १३१ |
| तिल | ४० | २ | ११ | ३० |
| अन्य | २८ | २९ | २३ | २४ |
| जोड़ | १२५० | ८३८ | १२१० | १३२८ |

## चाय।

चाय की उपज अधिकतर आसाम बङ्गाल और दक्षिणी भारत में होती है। सन् १९२८ की उपज लगभग ४० करोड़ ४० लाख पौंड है जिसमें से आसाम ६१ प्रतिशत उत्पन्न करता है, बङ्गाल (उत्तरी

भारत ) २५ प्रतिशत और दक्षिणी भारत केवल १४ प्रतिशत उत्पन्न करता है।

लगभग ४ लाख २७ हजार २ सौ एकड़ जमीन आसाम में, २ लाख १८ हजार ७ सौ एकड़ उत्तरी भारत में और १ लाख २७ हजार १ सौ एकड़ दक्षिणी भारत में चाय की खेती में लगी हुई है। करीब २ सब रुपया विदेशियों का ही इस व्यवसाय में लगा हुआ है।

सन् १९२८-२९ में २६ करोड़ ४ लाख ४४ हजार रु० की चाय हिन्दुस्तान से बाहर गई और ७४ लाख २२ हजार रु० की चाय बाहरी देशों से हिन्दुस्तान में आई। नीचे के कोष्टक से उपज, निर्यात तथा देश में खर्च कुछ वर्षों का ज्ञात होगा—

चाय की उपज हजार पौंड में

| | १९२६ | १९२७ | १९२८ |
|---|---|---|---|
| आसाम | २४१९८२ | २३५८८८ | २४६०१८ |
| उत्तरी हिन्दुस्तान | ९९८०४ | १०१९२३ | १००४७५ |
| दक्षिणी ,, | ५११४७ | ५३१०९ | ५७२७२ |
| मीजान | ३९२९३३ | ३९०९२० | ४०३७६५ |

चाय की निर्यात हजार पौंड में

| | १९२६--२७ | १९२७--२८ | १९२८--२९ |
|---|---|---|---|
| चिटगांव और कलकत्ता बन्दरगाह से | ३०४९५७ | ३१५१०९ | ३०९८४५ |
| मद्रास बन्दरगाह से | ४४१७२ | ४६१४२ | ४९५०३ |
| बंबई, सिन्ध, बरमा से | १३७३ | ७६१ | ४३६ |
| मीजान | ३५०५०२ | ३६२०१२ | ३५९७८४ |

## काफी।

काफी अधिकतर दक्षिणी भारत में ही उत्पन्न होती है और विदेशों में ही इसकी अधिक खपत है।

सन् १९२७-२८ में २७३८१५ एकड़ जमीन काफी की खेती थी और ३५५00000 पौंड के करीब काफी उत्पन्न हुई।

काफी की निर्यात

| | हण्डरेडवेट ( हजार ) |
|---|---|
| १९२३—२४ | २१८ |
| १९२४—२५ | २४२ |
| १९२५—२६ | २०५ |
| १९२६—२७ | १५० |
| १९२७—२८ | २७७ |
| १९२८—२९ | ११८ |

## कोयला ।

भारत में कोयला बहुतायत से पाया जाता हैं । सबसे अधिक कोयला बङ्गाल विहार उड़ीसा व गोंडवाने में होता है । हैदराबाद में सिंगरेनी खान है और मध्य प्रान्त में भी खानें हैं ।

### खानों से कोयले की निकासी ( टन )

| प्रान्त | १९२७ | १९२८ |
|---|---|---|
| आसाम | ३२३३४२ | २९८०८९ |
| बिलोचिस्तान | १४४४४ | १७९३१ |
| बङ्गाल | ५५५४९९० | ५६३९९९३ |
| बिहार और उड़ीसा | १४५१७८६६ | १४८२७४५३ |
| मध्य भारत | २१७६६१ | २१८७५० |
| मध्य प्रदेश | ६६६७५८ | ७३२३५३ |
| हैदराबाद | ७०७२१३ | ७३४७६५ |
| पञ्जाब | ६२७०४ | ४६१५२ |
| राजपूताना | १७३५८ | २७३८६ |
| योग | २२०८२३३६ | २२५४२८७२ |

## नमक ।

भारत वर्ष में चार प्रमुख स्थानों में बनता है. [१] पहाडी नमक कोहाट [ पंजाब ] में [ २ ] सामर झील राजपुताने में [ ३ ] कच्छ की खाडी से [ ४ ] बम्बई, मदरास के कारखानों से ।

पंजाबमें पहाडी नमक इतना अधिक होता है कि सैकड़ों वर्षों तक देश को नमक की कभी कमी नहीं पड सकती है. बम्बई और मदरास में समुद्रों के किनारों पर सूर्य की गर्मी द्वारा नमक अपने आप तैयार होता हैं. बंगाल में हवा में नमी होने के कारण नमक तैयार नहीं होसकता है. इस पर भी भारत में १ करोड ४७ लाख रुपया का नमक सन् १९२८–२९ में आया. ।

भारत में जितना नमक पैदा होता है उस का आधा भारत सरकार स्वयम्

बनवाती है और बाकी का ठेकों द्वारा बनवाती है. वर्तमान अवस्था में नमक पर सवा रुपया मन का कर लगा हुआ है. १९२९--३० के बजट के अनुसार सरकार को नमक से ६३४६४००० रु० कर मिलने की आशा है. भारत में सन् १८८८ में नमक पर कर नहीं था.।

## मोटरें व बाईसिकलें

३१ मार्च १९२९ तक निम्नलिखित हैं।

| | संख्या |
|---|---|
| मोटरें व टैक्सी | ११६६२५ |
| मोटर साइकिलें | २५८७४ |
| लोरीं | ३०१८१ |
| योग | १७२६८० |

इस से यह स्पष्ट होगा कि प्रत्येक बर्ष भारत से अधिक माल जाता है और कम आता है। यह अधिक माल जो करीब १५० करोड रुपये का विदेशों को जाता है। इस के कारण अनेक हैं।

## मोटर की आयात।

| | | |
|---|---|---|
| १९२६-२७ | २.९४ करोड रु० | |
| १९२७-२८ | ३.५४ | „ |
| १९२८-२९ | ६.१८ | „ |

## भारतीय व्यापार।

| सन | आयात [हजार] | निर्यात [हजार] |
|---|---|---|
| १९२४ २५ | २४६६८५४ | ३८४६६५३ |
| १९२५-२६ | २२६१७७८ | ३७४८४२१ |
| १९२६-२७ | २३१२२०८ | ३०१४३५८ |
| १९२७-२८ | २४९८४६६ | ३१९१५३५ |
| १९२८-२९ | २५३३०१० | ३३०१२७९ |

## १९२८—१९२९

| | आयात रुपया (लाख) |
|---|---|
| रुई का कपड़ा | ६३२४ |
| रुई का सूत | ६२९ |
| कच्ची ऊन व कपड | ५०२ |
| नकली रेशम | ४७७ |
| कच्ची रेशम व कपड़े | ५०१ |
| धातु व धातु के बर्तन | २६९८ |
| लोहा व स्टील | २०२४ |
| अन्य धातु | ६७४ |
| मशीन व कलें | १९४३ |
| मोटरें | ७७२ |
| शक्कर | १६०९ |
| मट्टी का तेल | १०७० |
| खाद्य पदार्थ | ६२१ |
| शराब | ३५७ |
| कागज़ | ३३० |
| रसायन | २४८ |
| नमक | १४७ |
| कोयला | ३३ |
| माचिस | १७ |

## १९२८—२९

| | निर्यात रुपया (लाख) |
|---|---|
| जूट व जूट का कपडा | ८९२५ |
| रुई व कपडा | ७९४२ |
| आटा व नाज | ३१६९ |
| चाय | २६६० |
| तिली | २९६३ |
| चमडा | १८८७ |
| कच्ची ऊन | ४८९ |
| तेल | ८७ |
| धातु | ८९१ |
| लोहा | २११ १ बटे २ |

## भारत के बाज़ार में अंग्रेजी माल ( रुपयों में )

| | सन १९२० | १९२३ | १९२६ |
|---|---|---|---|
| तम्बाकू | १४१९७८८० | १७७७८९५९ | २१९८४५४४ |
| खिलोने | ९१९८८५० | १३७१२२३ | १४६५५७६ |
| जूते | १५५६२८० | १८०९८८४ | ३०५९२५६ |
| बाजे | ४४२५९० | ७४०९५२ | १०५४५६५ |
| जवाहिर | ९४६९३० | १३५१२२३ | ३००४६४३ |
| साबुन | ११२२२७४० | ११४५६८५७ | १३८३६४४२ |

भारत के विदेशी ब्यापार का ५१.४ प्रतिशत भाग इंग्लैंड के हाथ में है. जरमनी के हाथ में ५,९, जापान ८.९ अमरीका यूनाइटेडस्टेट ६.७ है। अन्य देशों के हाथ में बहुत थोडा है।

---

## खादी।

भारत वर्ष के व्यापार में खादी का स्थान सदा से महत्व पूर्ण रहा है। विदेशी कपडे भी सब निवासियों की कपडों की आवश्यकता पूरी नहीं करते देश में लाखों चरखे और सहस्त्रों करघे चलते ही जाते हैं।

किन्तु विदेशी मिलों के करडों के आक्रमण से लाखों कोरी व जुलाहे जिनका रोजगार केवल कपडा बिनना था बेकार हो गये हैं। और देश को निर्धनता बढती जाती है।

भिन्न २ उद्योगों में भारतवासी इस प्रकार लगे हुऐ हैं।

| | | |
|---|---|---|
| खेती | ७०.९ प्रतिशत | |
| व्यापार | ६.० | ,, |
| ढुलाई ( रेल आदि ) | २.० | ,, |
| प्रबन्ध | २.० | ,, |
| मिल फैक्टरियां आदि | २.० | ,, |

इस से स्पष्ट है कि इतने वर्षों में "मशीनयुग" ने भी १ प्रतिशत से अधिक मनुष्यों को काम न दिया और न पेट भरा।

भारत में जुती हुई जमीन २२५ करोड एकड हैं खेती में लगे हुये मनुष्यों के लिये १ एकड प्रति मनुष्य पड़ती है। भारत के खेतों ( होल्डिंग ) का औसत इस प्रकार है—

| प्रान्त | एकड |
|---|---|
| आसाम | २.९६ |
| बगाल | ३.१२ |
| बिहार उड़ीसा | ३.०९ |
| बम्बई | १२.१५ |
| बर्मा | ५.६५ |
| मध्य प्रदेश | ८.४८ |
| मद्रास | ४.९१ |
| पश्चिमोत्तर प्रान्त | ११.२२ |
| पंजाब | ९.१८ |
| यू. पी. | २.५१ |

यह कहने की आवश्यकता नहीं कि ७०.१ मनुष्यों को मिलें व फेक्टरियां काम नहीं दे सकतीं। न इतने मनुष्य छोड़कर शहरों में आकर मिलों में काम कर सकते हैं। इस कारण महात्मा गांधी का कहना है कि खादी द्वारा ग्राम में रहने वाले ग्रामवासियों को ऐसा सहायक उद्योग दिया जा सकता है जो उन्हें खेती से बचे हुये समय में ही कुछ धन सम्पादन करने में सहायता दे। चरखा और खादी पर इसी कारण बहुत जोर देते हैं। उनका कहना है कि यदि कोई मनुष्य शहर में आकर मजदूरी करे तो उसकी मजदूरी से चरखा से सूत कातने की आमदनी की तुलना नहीं हो सकती। चरखा चलाना केवल 'सहायक उद्योग' है किन्तु बड़ा ही शक्तिवान उद्योग है।

असहयोग आन्दोलन (१९१९) के आरम्भ में ही महात्मा गांधी ने चरखा व खादी का प्रचार आरम्भ किया। सितम्बर सन् १९२५ में अखिल भारतीय चरखा संघ महात्मा गांधी के प्रयत्नों द्वारा कायम हुआ।

आज कल भिन्न २ प्रान्तों में लगभग १००० कार्य कर्ता खादी का काम कर रहे हैं और जो संघ निजी रूप में चल रहे हैं उनकी संख्या ज्ञात नहीं हुई। परन्तु जो संस्थायें आल इण्डिया स्पिनर्स एसोसियेशन व जो पबलिक संस्थायें स्पिनर्स एसोसियेशन से सहायता पा रही हैं वे निम्नलिखित हैं—

आल इण्डिया स्पिनर्स एसोसियेशन

| | |
|---|---|
| सेन्ट्रल आफिस | ९ |
| टेकनिकल डिपार्टमेंट | ८ |
| आंध्र | ४६ |
| बिहार | ७७ |
| बम्बई भांडार | २० |
| बर्मा | २ |
| करनाटक | २६ |
| महाराष्ट्र | ४१ |
| पंजाब | २६ |
| राजस्थान | २८ |
| टामिलनाद | १४४ |
| यू. पी. | ३० |
| उटकल | ५२ |
| | ५११ |

सहायक संस्थायें

| | |
|---|---|
| खादी प्रतिष्ठान | ९५ |
| अभय आश्रम | ६३ |
| प्रवतक संघ | १५ |
| खलिसपुर आश्रम | १२ |
| विद्याश्रम | १७ |
| आराम बाग खादी कार्य | ५ |
| गान्धी आश्रम त्रिचंगोडू | १० |
| गान्धी आश्रम मेरठ | १३ |
| | २३० |

निजी संस्थाओं के भी कार्य कर्ता १००० हैं जो भारत के २६० स्थानों में विभाजित हैं। जिनमें से ११० स्थानों में खद्दर तैयार होता है और अन्यों में बिक्री होती है जो अगले पृष्ठ में दी हुई हैं-

| प्रान्त | तैयारी | बिक्री |
|---|---|---|
| आंध्र | २१ | १४ |
| बिहार | ९ | १६ |
| बंगाल | १७ | २० |
| बम्बई | — | २ |
| बर्मा | — | १ |
| देहली | ३ | २ |
| गुजरात | ६ | ३ |
| कर्नाटक | ७ | १० |
| महाराष्ट्र | ६ | २४ |
| पंजाब | ६ | १२ |
| राजस्थान | ९ | ३ |
| टामिलनाद | १७ | २५ |
| केरल | २ | ३ |
| यू. पी. | ३ | ६ |
| उटकल | ४ | ९ |
| | ११० | १५० |

लगभग ३००० ग्रामों में इस संघ द्वारा काम जारी है जिसमें ७०१ कर्दार, ९०२७२ स्पिनर और ४६७२ वीवर काम करते हैं।

सन् १९२७–२८ में २४ लाख रु० का खद्दर तैयार हुआ जिसमें ८ लाख की कच्ची रुई खरीदी गई और २ लाख अन्य कार्यों में खर्च हुआ और शेष १४ लाख मजदूरों को दिया गया।

खद्दर की तैयारी व बिक्री १९२७–२८

| प्रान्त | तैयारी रु० | बिक्री रु० |
|---|---|---|
| आंध्र | २९४०८३ | ३७१६९८ |
| बिहार | २१२४४१ | २४३३५९ |
| बंगाल | ३२८६०९ | ४१०६३२ |
| बम्बई | — | ३०६२५८ |
| बरमा | — | २५४५१ |
| देहली | १६७५८ | १९८०९ |
| गुजरात | ३७६४९ | ९५८३५ |
| करनाटक | ७३९७० | ११२१९३ |
| काशमीर | २२२१९ | — |
| महाराष्ट्र | ३७०३६ | १९५५९० |
| पंजाब | ८४६९२ | १०७५३८ |
| राजस्थान | १४१७१० | १४१४७३ |
| टामिलनाद एंड केरल | ९९७४६६ | १०२३२२१ |
| यू. पी. गांधी–आश्रम | ११६३६५ | १९७०२६ |
| उटकल | ५३३८४ | ५८२५१ |
| | २४१६३८२ | ३३०८६३४ |

# साइमन-कमीशन की रिपोर्ट।

साइमन कमीशन की रिपोर्ट का पहिला भाग १० जून सन् १९३० को प्रकाशित हुआ जिसका सारांश नीचे दिया जाता है।

### रिपोर्ट का सारांश।

## पहिला भाग।

रिपोर्ट के इस भाग के आरम्भ में साइमन कमीशन ने कहा है, कि इसमें जो बातें कही गई हैं; वह मित्रभाव और स्वच्छता से कही गई हैं। हमारा काम फैसला करना नहीं; बल्कि जिस विलायती पार्लीमेंट ने यह कमीशन संगठित किया है; उसके और इङ्गलैण्ड राज के सामने अपनी सिफारिशें उपस्थित करना है। इस रिपोर्ट के निकलने के बाद और विलायती पार्लीमेंट के अन्तिम फैसले से पहले इस रिपोर्ट पर उभयपक्ष सविशेष रूप से विचार कर सकते हैं। भारत बहुत बड़ा देश है। उसमें जुदा-जुदा भाषाओं और सम्प्रदायों के मनुष्यों का निवास है। फिर भी, ब्रिटिश सरकार के प्रभाव से इस महादेश में जाति और भाषा का ऐक्य स्थापित हो रहा है। शिक्षित लोगों में अङ्गरेज़ी भाषा विचार-विनिमय का साधन बनाई जा रही है। राजनैतिक विचार के भारतवासी भारत को जातीय सूत्र से बांधने का बड़ा यत्न कर रहे हैं। हमें इस यत्न को तुच्छ समझना न चाहिये। इसमें सन्देह नहीं कि ऐसे विचार के लोगों की संख्या बहुत थोड़ी है। इसमें भी सन्देह नहीं, कि ऐसे विचार के लोगों के नेता उन करोड़ों भारतियों के सम्बन्ध का विशेष ज्ञान नहीं रखते, जो राजनीति का मर्म्म ही नहीं समझते। फिर भी यह स्वीकार करना ही होगा, कि यह छोटासा राजनैतिक दल समग्र जातीय भारत का प्रतिनिधित्व कर रहा है और यही भारतीय के जातीय भावों के जगाने और उनकी शक्तियों के केन्द्रीभूत करने का व्रत ग्रहण किये हुये है।

यद्यपि इधर भारत की बड़ी उन्नति हुई है; फिर भी, भारतीय ग्रामों के अधिवासी अपनी उसी पुरानी दशा में है। उनके साधन बहुत ही थोड़े हैं। यह अशिक्षित हैं फिर भी चालाक हैं। वह सब पुराने आचार विचार के प्रति बड़ी श्रद्धा रखते हैं। उन्हें साम्राज्य का 'अधिवासी' या 'सिटिजन' बनाने से पहले उनके जीवन पर अवश्य विचार करना चाहिये। उनमें जो राजनैतिक सुधार फैलाया जाय; वह हठात् नहीं; बहुत ही धीरे २ फैलाया जाय। जो ग्रामीण नगरों में आके कल-कारखानों में मजदूरी करते हैं; उनके निवास की

सुव्यवस्था परमावश्यक है । अब शिक्षित भारतवासियों की ओर ध्यान देना चाहिये । इनकी स्थिति निराली ही है इन सबकी कामनायें पाश्चात्य कामनायें हैं और इन्हें यह अपने पूर्वीय देश और उसके अधिवासियों के साथ संयुक्त करना चाहते हैं । भारतीय कुलीन धनी पुरुष भी कम नहीं । इनका सारे भारत पर बड़ा प्रभाव है ।

यह दोनों सम्प्रदाय एक दूसरे से बिलकुल जुदा है । इनके आचार-बिचार शादी गमी; रहन सहन सभी में भेद दिखाई देता है । कुछ लोगों की शिकायत है कि व्यवस्थापक सभाओं के सदस्यों का साम्प्रदायिक चुनाव ही दोनों सम्प्रदायों के बीच उपस्थित होने वाले वैमनस्य का कारण है । किन्तु मैं ऐसा नहीं समझता । मेरी समझ में अगर चुनाव की यह व्यवस्था मिटा दी जाय तो भी दोनों सम्प्रदायों के बीच का वैमनस्य कभी न मिटेगा । चुनाव का अलगाव आज से नहीं, दीर्घ काल से चला आता है । इसलिये मैं तो जुदा चुनाव का ही पक्षपाती हूं । मेरी समझ में इन दोनों सम्प्रदाया के बीच का झगड़ा राजनैतिक अधिकारों के लिये ही है । सिख सम्प्रदाय भी उपेक्षा योग्य नहीं । गत ३० साल में इस सम्प्रदाय ने आशातीत उन्नति की है । यद्यपि यह सम्प्रदाय पंजाब में ही सीमावद्ध है, फिर भी, इसकी उपयोगिता में कोई सन्देह नहीं । अछूतों और देशी ईसाइयों की ओर से उपेक्षा करने से भी काम न चलेगा । रह गये भारतीय यूरोपियन । यह सब बहुत थोड़े हैं सही, किन्तु इन्हीं के यत्न से भारत में इतने थोड़े समय में इतना बड़ा परिवर्तन हो गया है । भारतीय स्त्रियों के स्वत्वों की ओर भी ध्यान देने की बड़ी आवश्यकता है । भारतीय स्त्रियों की स्थिति का परिवर्तन समग्र भारत में परिवर्तन उपस्थिति कर सकता है । इस समय भारतीय स्त्री शिक्षकों की संख्या बहुत ही कम है । फिर भी इन्हीं की सहायता से देश की कन्याओं की शिक्षा की व्यवस्था की जा सकती है । भारतीय स्त्रियों की अज्ञानता के कारण उनकी जो क्षति हो रही है, उसे देख के रुयें खड़े हो जाते हैं । भारत तब तक उस उन्नति को प्राप्त न कर सकेगा, जब तक भारतीय स्त्रियां भी शिक्षिता न हो जायँगी । ब्रह्म और भारत के बीच प्रत्यक्ष अलगाव है । देशी राज्यों के सम्बन्ध में अगले भाग में कुछ बातें लिखी जायँगी ।

भावी भारतीय सैन्य का संगठन बड़ा ही आवश्यक विषय है । भारत को सबसे बड़ा भय उसके उत्तर पश्चिम सीमान्त से है । अगर भारत स्वराज्य प्राप्त उपनिवेश बन गया; तो इस सीमांत की ओर से उसे सदा सशंक रहना पड़ेगा भारत को भीतरी अशान्ति से रक्षा पाने के लिये फौजों की आवश्यकता है । तीसरी बहुत बड़ी दिक्कत यह आयगी कि भारत की किस जाति से रंगरूट

लिये जायें। यहां ऐसी जातियों की भी कमी नहीं, जिनसे सिपहगरी के लिये रङ्गरूट लिये ही नहीं जा सकते। बडी आवश्यकता इस बात की है; कि भारत में एक जातीय सैन्य तय्यार की जावे। इस सैन्य से भारतीय भीतरी झगड़ों के मिटाने में सहायता की जावे। नेहरू रिपोर्ट ने भारतीय सैन्य के सम्बन्ध में जो बातें कही हैं। वह स्वीकार नहीं की जा सकती। इस विषय में अङ्गरेजों और भारतवासियों दोनों को विचार-पूर्वक कार्य्य करना चाहिये।

अन्त में इस रिपोर्ट में दूसरा के द्वितीय और तृतीय भाग में निकलने वाली बातों का हाल कहा गया है। सिवा इसके स्थानीय स्वराज्य यानी म्युनिसिपलिटी और कारपोरेशन, भारतीयों की आकांक्षा: सरकारी कर्मचारी आदि विविध विषयों पर ऐसी ही बातें कही गई हैं। अन्त में कहा गया है, कि अंगरेज बहुत समय से स्वाधीनता भोग रहे है; ऐसी दशा में उनका भारतीयों की स्वाधीनता-स्पृहा देख के आनन्दित होना स्वाभाविक है। भारत की सामाजिक कुप्रथा और अर्थसंकट ही उसकी अवनति का कारण है। इन दोनों दूषणों का निवारण भारतवासी अपने हाथों कर सकते हैं। भारतीयों को चाहिये, कि इन दोनों दूषणों का दोष दूसरो पर कम; किन्तु अपने ही ऊपर अधिक रक्खें।

---

## दूसरा भाग।

साइमन कमीशन की रिपोर्ट का दूसरा भाग, जिसमें कमीशन की सिफारिशें है, २४ जून १९३० को प्रकाशित हुआ। इसमें ३१६ पृष्ठ हैं और कमीशन के सभी सदस्य सिफारिशों के सम्बन्ध में एकमत हैं। कमीशन का कहना है कि "इस रिपोर्ट के तैयार करने में हम लोगों ने भारत की इधर कई महीने की घटनाओं की चर्चा नहीं की है। सच तो यो है कि सारी मुख्य-मुख्य सिफारिशें इन घटनाओं के पहले ही तय हो चुकी थीं और सर्वसम्मति से ये सिफारिशें तय हुई थीं। इधर की घटनाओं के कारण हम लोगों ने रिपोर्ट की एक लाइन भी नहीं बदली है।"

गत २७ मई को ही रिपोर्ट पर कमीशन के सदस्यों के हस्ताक्षर हो चुके थे और यद्यपि इस में यत्र-तत्र कई सदस्यों के व्यक्तिगत रूप से विचार भिन्न हैं तथापि यह रिपोर्ट सर्वसम्मति से तैयार हुई है। कमीशन के सदस्यों ने इस बात पर बहुत जोर दिया है कि "हम लोगों ने जो शासन विधान तैयार किया है उस पर सम्पूर्ण रूप से विचार करना चाहिये और लोगों को समझ लेना चाहिये कि 'रिपोर्ट के किसी एक अंश का दूसरे अंश से जो सम्बन्ध है उसका ख्याल न करके हम लोग किसी अंश विशेष के ही लिये सिफारिश करते।"

## रिपोर्ट १२ भागों में विभक्त है

रिपोर्ट के पहले परिच्छेद में कमीशन की सिफारिशों के मूल सिद्धान्त पर प्रकाश डाला गया है जिससे यह स्पष्ट मालूम होता है कि इस स्कीम में मुख्य ध्येय रक्खा गया हैं। अखिल भारतीय फेडरेशन ( संघबद्ध राज्य ) का क्रमशः विकाश, जिसमें सभी प्रान्त इसके अङ्ग होंगे और सभी स्वाधीन होंगे। वाइसराय सम्राट के प्रतिनिधि स्वरूप रहेंगे और सेना पर अधिकार इनका ही रहेगा और देशी राज्यों के साथ सम्राट के प्रतिनिधि की हैसियत से आपका ही सम्बन्ध रहेगा। प्रान्तीय सरकार यूनिटरी ढङ्ग की होगी और सभी विभाग मिनिस्टरों के हाथ में रहेंगे। मिनिस्टर निर्वाचित भी हो सकते हैं और नामजद भी पर अल्प संख्यक जातियों की रक्षा; किसी जाति व समुदाय के विरुद्ध कानून बनने से रोकने और शान्ति तथा सुव्यवस्था आदि की देख भाल के लिये गवर्नर को विशेष अधिकार रहेंगे।

### प्रान्तीय शासन व्यवस्था

रिपोर्ट के दूसरे परिच्छेद में गवर्नर के प्रान्तों की शासन व्यवस्था पर राय जाहिर की गई है। कमीशन की सिफारिश है कि इन प्रान्तों में कौंसिल के सदस्यों की संख्या बढ़ाई जाय और पृथक निर्वाचन की प्रथा जारी रक्खी जाय और साम्प्रदायिक विवादों का अब तक नये ढङ्ग से कोई सन्तोष जनक समझौता न हो जाय तब तक लखनऊ ऐक्ट के अनुसार ही व्यवस्था कायम रक्खी जाय। मत दाताओं की संख्या बढ़ाकर तीन गुना कर देने के लिये सिफारिश की गई है और इसके लिये 'फ्रेंचाइज कमेटी' नियुक्त किये जाने का प्रस्ताव किया गया हैं। प्रान्तों की सीमा पर बिचार करने के लिये 'बौंडरीज कमेटी' नियुक्त करने की भी सिफारिश की गई है। बीच में यदि नया प्रान्त बने तो उसके लिये भी शासन विधान की स्कीम बताई गई है।

### पश्चिमोत्तर सीमा प्रांत में सुधार

तीसरे भाग में पश्चिमोत्तर सीमा प्रान्त और खास २ स्थानों की शासन व्यवस्था पर बिचार किया गया है। पश्चिमोत्तर सीमा प्रान्त में कानून बनाने और टैक्स आदि लगाने के प्रश्न पर बिचार करने के लिये कौंसिल स्थापित करने की सिफारिश की गई है पर साथ ही यह भी कहा गया है कि शासनाधिकार चीफ कमिश्नर के ही हाथ में रहेगा और सुधार की दृष्टि से पिछड़े हुये स्थानों के शासन का भार भारत सरकार के हाथ में सौंपने की भी सिफारिश की गई हैं।

### भारत सरकार का संघटन।

रिपोर्ट के चौथे हिस्से में भारत सरकार के संघटन पर विचार किया गया हैं। इसमें सिफारिश की गयी हैं कि

ऐसेम्बली फेडरल ढङ्ग की हो और इसके सदस्यों की सख्या करीब २८० रक्खी जाय। ये सदस्य समान अनुपात के आधार पर चुने जायंगे और इनको चुनने का अधिकार प्रान्तीय कौंसिलों के सदस्यों को ही होगा। ऐसेम्बली और राष्ट्र परिषद् के काम वही रहेंगे जो अभी हैं। राष्ट्र परिषद् के सदस्यों का भी चुनाव परोक्ष निर्वाचित प्रथा के ही अनुसार होगा। ऐसेम्बली के साथ केन्द्रीय शासक मण्डल का सम्बन्ध वैसा ही रहेगा जैसा अभी है। हां इतना अन्तर अवश्य होगा कि ऐसेम्बली में सरकारी सदस्य अब उतनी तादाद में नहीं रहेंगे जितनी तादाद में अभी हैं। केन्द्रीय शासक मण्डल को सम्राट नहीं बल्कि गवर्नर जनरल ही नियुक्त करेंगे और इसमें व्यवस्थापिका परिषदों में से भी एक या एक से अधिक सदस्य लिये जा सकते हैं। प्रान्तीय और केन्द्रीय व्यवस्थापिका परिषदों में जिस तरह अभी कितने ही विषयों पर वोट देने का अधिकार हैं और कितने ही पर वोट देने का अधिकार नहीं है वैसा ही इस नये विधान के अनुसार भी रक्खा जाय, ऐसी सिफारिश की गयी है। इस बात पर बहुत जोर दिया गया है कि केन्द्रीय सरकार को खूब सुदृढ़ बनाये रखना चाहिये और सुधारों की आजमायश प्रान्तों में ही होनी चाहिये।

### आत्मरक्षा की समस्या।

कमीशन की रिपोर्ट के पांचवें भाग में भारतरक्षा की समस्या से सम्बन्ध रखने वाले प्रश्नों पर विचार किया गया है। कमीशन ने इस सम्बन्ध में सिफारिश की है कि बाहरी आक्रमणों से रक्षा करने और अन्तरङ्ग शान्ति कायम रखने के लिये वाइसराय के मातहत में इम्पीरियल सेना रखने के लिये भारत और इङ्गलैण्ड के बीच समझौता होना चाहिये और इस सेना के लिये इम्पीरियल अधिकारियों के हाथ में काफी धन देना चाहिये इससे यह स्पष्ट है कि अब जङ्गीलाट भारत सरकार के सदस्य नहीं रहेंगे, बल्कि ये अब वाइसराय के मातहत में रहेंगे।

### बर्मा का पृथक्करण।

रिपोर्ट के छटे हिस्से में कमीशन ने बर्मा को हिन्दुस्तान से अलग करने की शिफारिश की है पर हिन्दुस्तान की तरह वहां की पूर्वोत्तर सीमा के लिये इम्पीरियल सेना रखने की सिफारिश की गयी है।

### देशी रियासतों से सम्बन्ध।

सातवें परिच्छेद में इस बात पर विचार किया गया है कि भारत सरकार का देशी राज्यों से कैसा सम्बन्ध रहेगा। कमीशन ने शिफारिश की है कि जिन प्रश्नों का ब्रिटिश भारत और देशी रजवाड़े दोनों से सम्बन्ध है उन पर विचार करने के लिये एक कौन्सिल कायम होनी चाहिये।

## इण्डियन फाइनेन्स।

आठवें भाग का शीर्षक है 'इंडियन फाइनेंस' और इसमें अर्थनैतिक सम्बन्ध के लिये मि० लेटन की स्कीम पर विचार किया गया है। इस स्कीम में एक खास बात यह है कि फेडरल ऐसेम्बली को परोक्ष टैक्स लगा कर प्रान्तीय फड इकट्ठा करने की तरकीब बताई गई हैं।

## आई० सी० एस० का भविष्य

रिपोर्ट के नवें भाग में आई० सी० एस० वालों की सर्विस का भविष्य में क्या हाल होगा इस पर बिचार किया गया है। इस सम्बन्ध में कमीशन ने ली कमीशन की सिफारिशों का समर्थन किया है। दशवें भाग में हाईकोर्ट की व्यवस्था और ग्यारहवें हिस्से में भारत सरकार और ब्रिटिश सरकार के पारस्परिक सम्बन्ध पर बिचार किया गया है। कमीशन ने इण्डिया कौंसिल के संघटन में कुछ रद्दोबदल करने की सिफारिश की है।

## निरंकुश शासक मण्डल

बारहवें भाग में उपसंहार है। इस तरह भारत सरकार के शासक मंडल में नये ढङ्ग की व्यवस्था की सिफारिश की गई है पर साथ ही यह भी कहा गया है कि शासक मण्डल भारतीय व्यवस्थापिका परिषद् के सामने उत्तरदायी नहीं होगा भारत सरकार का संघटन फेडरल ढङ्ग का तो अवश्य होगा पर वर्तमान शासन यन्त्र ज्यों का त्यों बना रहेगा और प्रान्तों में स्वराज्य की आज़मायश होगी

## प्रान्तों में दो कौंसिलों का प्रश्न

प्रान्तों में दो कौंसिलें स्थापित करने के सम्बन्ध में कमीशन ने कुछ सिफारिश नहीं की है क्योंकि इनकी राय में सभी प्रान्त इस पर एक मत नहीं हैं कमीशन ने भावी शासन विधान पर बिचार करते हुये कहा है कि नई स्कीम ऐसी होनी चाहिये कि उत्तरदायित्व पूर्ण शासन की ओर अग्रसर होने के लिये फिर इनक्वायरी की जरूरत न पड़े क्योंकि किसी निश्चित समय के बाद जांच होने की पहिले ही व्यवस्था रखने से इसका परिणाम अच्छा नहीं होता। सभी का इसी ओर ध्यान रहता है कि भविष्य में जो जांच कमीशन बैठेगा उसके सामने अपने अधिकार का प्रश्न रखना चाहिये जिससे अधिक से अधिक अधिकार मिलें। इस कारण भिन्न २ जातियों में पारस्परिक द्वेष बढ़ गया है।

## प्रान्तीय स्वराज्य की मांग

कमिश्नरों का कहना है कि प्रांतीय स्वराज्य के लिये जो मांग पेश की जाती है उसका एक कारण यह तो अवश्य है कि प्रान्तों में राजनैतिक चेतना बढ़ गई हैं, पर इसके अलावा और भी कई कारण हैं। पहला कारण तो यह है कि भारत सरकार की राजधानी दिल्ली प्रांतों से बहुत दूर है और दूसरी बात यह

कि प्रान्तों को केंद्रीय शासन की अपेक्षा अधिक अधिकार दिये गये हैं जिस से इन में अधिक जागृति आगयी है। एक कारण यह भी है कि अल्पसंख्यक जाति वालोंका जिस प्रान्त में बहुमत है, वहां वे पूरे अधिकार का उपयोग करना चाहते हैं, पर प्रान्तों के बटवारे का वर्तमान ढग ठीक नहीं है। इस लिये फिर से इनके बटवारे की सिफारिश की गयी है और बर्मा के सम्बन्ध में कहा गया है कि भारत से यह सब प्रकार अलग है अतएव इसे पृथक ही कर देना चाहिये।

## सुराज या स्वराज्य ?

सुराज और स्वराज्य की चर्चा करते हुए कमीशन ने कहा है कि हम यह कितना ही क्यों न कहें कि स्वराज्य की समता सुराज नहीं कर सकता है, हमें इस बातका तो ख्याल रखना होगा कि हम ऐसी स्कीम न पेश करें जिस से अराजकता फैल जाय। यह बाहरी हमले का डर तो है ही पर भीतरी अशान्तिक आशंका भी कम नहीं रहती और सुदृढ़ सरकार पर ही करोड़ों भारतवासियों के जानमाल की रक्षा का भार निर्भर है अतएव भारतवासियों को जहां स्वराज्य की ओर अग्रसर करना है वहां इस बात का भी ध्यान रखना है कि आवश्यकता पड़ने पर लोगों की रक्षा के लिये गवर्नर और गवर्नरजनरल के हाथों में काफी अधिकार रहने चाहिये।

## प्रान्तीय मन्त्रिमण्डल।

आगे चलकर कमीशन ने कहा है कि भारतवासियों का प्रबल विचार इस पक्ष में है कि प्रान्तीय शासन में सुधार होना चाहिये। मुडीमैन कमेटी की जांच के बाद से यह विचार और भी प्रबल होगया है पर किस प्रकार का सुधार हो इस विषय पर सभी प्रान्तीय सरकारों का मतभेद है—सभी ने अपनी आवश्कताओं के अनुसार इसे हल करने की तदबीर बताई है। इस लिए यहां ऐसी स्कीम बनानी पड़ी है जो सब प्रान्तों के लिये मौजूं हो। इस दृष्टि से यह तजबीज का गई है कि प्रान्तीय कैबिनेट यूनिटरी ढंग के हों अर्थात् मंत्रिमण्डल के प्रत्येक मन्त्री को समस्त मन्त्रिमण्डल के कार्यों के लिये उत्तरदायी रहना पड़ेगा। अनिर्वाचित नागरिकों में से मिनिस्टर बना सकते हैं। ऐसे मिनिस्टर भी कौंसिल के सदस्य समझे जायगे। मिनिस्ट्री को स्थायी बनाने के लिए एक तरकीब यह बताई गई है कि इनका वेतन प्रांतीय कौंसिल कानून बनाकर ठीक करेगी, साधारण ढंग से नहीं। दूसरी बात यह कि अविश्वास का प्रस्ताव मन्त्रिमण्डल पर लाया जायगा, किसी खास मिनिस्टर पर नहीं।

## पुलिस किस के अधिकार में ?

इस सिलसिले में कमीशन ने शान्ति और सुव्यवस्था अर्थात् पुलिस विभाग किस के आधीन रहे इस पर विचार किया है। इनका कहना है कि भारत-

वासियों का कहना है कि पुलिस भी मिनिस्टर के अधीन रहना चाहिये। उनका ऐसा कहना स्वाभाविक ही है क्योंकि शान्ति और सुव्यवस्था से नागरिक का सम्बन्ध है। इस विभाग पर यदि मिनिस्टर का अधिकार न रहा तो इसे लोग बड़ी तीव्र दृष्टि से देखते रहेंगे। फिर भारतवासियों के हाथ में लैण्ड-रेवन्यू और सिंचाई विभाग जैसे उत्तर-दायित्व पूर्ण काम यदि दिये जा सकते तो कोई कारण नहीं कि पुलिस विभाग भी इनके हाथ में न रहे।

## पृथक निर्वाचन प्रथा।

कौंसिलों के संघटन के सम्बन्ध में कहा गया है कि प्रान्तों का बटवारा फिर से होने के बाद इस का निश्चय हो सकता है पर अभी प्रान्तीय कौंसिलों में २०० से २५० तक सीटें रक्खी जा सकती हैं। पृथक् निर्वाचन का समर्थन किया गया है क्योंकि कमीशन का कहना है कि नेहरू रिपोर्ट में इस के उठा देने के कारण ही सब से बढ़ कर इस से मुसलमान बहुत चिढ़ गये थे सिक्खों के लिये पृथक् निर्वाचन नहीं बल्कि सीट रिज़र्व रखने की सिफारिश की गयी है। मद्रास के अब्राह्मणों के लिये सीट रिज़र्व रखने की प्रथा उठा देने पर बम्बई कौंसिल में मरहठों की रिज़र्व सीट कायम रखने की सिफारिश की गयी है। अछूतोंने जो अलग निर्वाचन का दावा पेश किया था उसे कमीशन ने मन्ज़ूर नहीं किया क्योंकि कमीशन की राय है कि अभी अन्त्यजों के प्रति ऊंची श्रेणी के लोगों की जो सहानुभूति बढ़ती है उस से ये वंचित हो जायगे। फिर भी कमीशन ने इन के लिये कौंसिलों में सीट रिज़र्व रखने की सिफारिश की है।

## फेड्रल ऐसेम्बली

लेजिस्लेटिव ऐसेम्बली का नाम फेड्रल ऐसेम्बली रखने की सिफारिश की गयी हैं और इस में प्रतिनिधित्व प्रान्तों का होगा और सदस्य प्रान्तीय कौंसिलों द्वारा चुने जायगे। ऐसेम्बली से सरकारी ब्लौक उठा देने की सिफारिश की गयी है।

# नमक सत्याग्रह ।

ता० २ मार्च १९३० को महात्मा गान्धीजी ने वाइसराय के पास समझौते का अन्तिम अलटीमेटम एक अंग्रेज (मि० रेनाल्ड) द्वारा भेजा। वाइसराय के प्राइवेट सैक्रटरी द्वारा असन्तोष जनक उत्तर मिला। उत्तर मिलने पर महात्मा गान्धी ने अपने साबरमती आश्रम से ७९ स्वयं सेवकों को साथ लेकर नमक सत्याग्रह करने के लिये ता० १२-३-३० को डंडी के लिये प्रस्थान किया। इसके पहिले बम्बई सरकार ने सरदार वल्लभ भाई पटैल को गिरफ्तार कर ३ महीने की सजा का हुक्म दे दिया था। मार्ग में महात्मा गान्धी छोटे छोटे गांवों में विश्राम करते हुये तथा उपदेश देते हुये ता० ५ अप्रैल १९३० को २५० मील की पैदल यात्रा करके डंडी पहुंचे। ता० ६-४-३० को राष्ट्रीय सप्ताह प्रारम्भ होता देख महात्माजी ने नमक बनाया और बेचा। इस पर कोई गिरफ्तारी नहीं हुई फिर देश में भी सब स्थानों पर नमक बनने लगा इस पर सरकार ने गिरफ्तारियां शुरू कीं। श्री० रामदास गान्धी; जमनालाल बजाज, जवाहरलाल नेहरू, जे. एम. सेन गुप्त आदि २ बड़े २ नेता पकड़े गये। देश में अब भी हर रविवार को नमक बनाने का कार्यक्रम जारी है।

## शराब पर धरना

महात्माजी ने देश के संग्राम में औरतों को अलग रखना ठीक न समझा इसलिये स्त्रियों को विदेशी कपड़े व शराब के धरने का काम सौंपा। श्रीमती कस्तूरी बाई गान्धी ने लगभग १०० स्त्री वालंटियरों के साथ गुजरात में धरना जारी कर दिया। देश में भी प्रत्येक बड़े शहर में धरने का काम शुरू हो गया। पं० मदनमोहन मालवीय ने भी बड़े २ शहरों में घूमकर टैरिफ बिल के विरोध में विदेशी कपड़े के बहिष्कार पर व्याख्यान देना शुरू किया। जब कि सरकार ने बहिष्कार आन्दोलन बढ़ता तथा देश के व्यापारियों को कांग्रेस का साथ देना देखा तो धरना रोकने के लिये आर्डीनेन्स जारी किया परन्तु आन्दोलन बढ़ता ही गया। ता० ५-५-३० को महात्मा गान्धीजी को रात के २ बजे बम्बई सरकार ने अनिश्चित समय के लिये गिरफ्तार किया इनके बाद सेनापति अब्बास तैय्यब जी हुये। तैय्यब जी के गिरफ्तार होने पर श्रीमती सरोजिनी नायडू सेनापति हुईं और धरसाने की चढ़ाई पर गिरफ्तार कर ली गईं। इनके बाद धरसाने की चढ़ाई बराबर जारी रही जिसमें कई सौ स्वयं सेवक

घायल हुये नमक डिपो बडाला बम्बई पर भी हम्ला वोला गया सत्याग्रहियों ने हजारों मन नमक वेचा, वर्सात शुरू होने के कारण चढ़ाई का काम वन्द कर दिया गया ।

कलकत्ते में नमक सत्याग्रह के साथ जब्त किताबों का पढ़ना भी शुरु किया गया । सी. पी. में सरकारी जंगलों की लकड़ी सत्याग्रहियों ने काटी । आंदोलन के वढ़ाव में प्रेसीडेन्ट एसेम्बली श्रीमन् बी. जे. पटेल ने, इस्तीफा दिया और आपने पत्र प्रकाशित किये इस पर सरकार ने प्रेस आर्डीनेंस निकाला इस पर एसेम्वली व कौंसिल के कितने ही सदस्यों ने इस्तीफा दिया । कई पत्रकारों ने प्रकाशन वन्द कर दिया । इस के वाद फौज व पुलिस को ठीकराह वताने के लिए कांग्रेस वर्किंग कमेटी का रिजोलूशन नम्बर ६ निकला जो वायसराय ने विशेष अधिकार से जप्त कर लिया । कांग्रेस वर्किंग कमेटी को नाजायज करार दिया और पण्डित मोतीलाल जी को पकड़ लिया इन की जगह श्री वल्लभ भाई पटेल जी सभापति हुये जो हाल में ही छूटकर आये थे आन्दोलन की प्रगति में पेशावर, लखनऊ, ढ़ाका, शोलापुर, मदरास, बम्बई, आदि कई स्थानों मे गोली चलीं बहुत से मारे गये बहुत से घायल हुये । शोलापुर में १ माह तक मार्शला जारी रहा । कई जगह १४४ धारा लगाई गई जैसे मदरास, लखनऊ झांसी आदि अब तक लगभग २५००० आदमी गिरफ्तार हो गये हैं इस आंदोलन में स्त्रियों को भी कड़ी सजा दी जारही है उल्लेखनीय है इनमें से कमला देवी चट्टोपाध्या, श्रीमती मित्रा, सी. आर दास की वहिन, श्री. सरोजिनी नायडू आदि २ हैं । देश में हर एक स्थान पर सत्याग्रह आश्रम खोले गये हैं । जिस को जनता पूर्ण रीति से सहायता दे रही है । आंदोलन की इस प्रगति को देखकर सरकार ने ता० २० अक्टूवर १९३० को राउण्डटेविल कांफ्रेन्स के लिए निश्चित की है वाइस राय, ने ता० ९ जुलाई ३० को एक घोषणा की है जिस में केवल नर्म दल के लोग सहानुभूति प्रगट करे रहे हैं । साइमन कमीशन की रिपोर्ट भी प्रकाशित हुई है जो निराश पूर्ण है इस लिए मुसलमान लोग भी आंदोलन में शामिल हो गये देश में जो मुख्य २ गिरफ्तारियां हुई हैं वे नीचे दी जाती हैं ।

### संयुक्त प्रान्त

१. पं० जवाहरलाल नेहरू २. पं० कृष्णदत्त पालीवाल ३. पं० हरिहर नाथ शास्त्री ४. बा० मोहनलाल सक्सेना ५. बा० सम्पूर्णानन्द ६. बा० श्रीप्रकाश ७. मौलवी अहमद जमान खां ८. सरदार नर्वदाप्रसाद सिंह ९. ठा० पृथीराज सिंह १०. बा० रघुवीरसहाय ११. चौधरी रघुवीरनारायण सिंह १२. पं० मोतीलाल नेहरू १३. बा० पुरुषोत्तमदास टण्डन १४. श्री सुन्दरलाल १५. र० वि० धुलेकर १६. आत्माराम गोबिन्द खेर १७. गङ्गा

धर अण्णाजी जोशी १८. कुञ्जविहारीलाल १९. श्रीमती मित्रा २०. बाबा राघवदास २१. श्री राम नारायण सिंह २२. गणेश शङ्कर विद्यार्थी २३. पं० बालकृष्ण शर्मा २४. रमा शङ्कर अवस्था २५. शिब-प्रसाद गुप्त २६. प्रेसीडेन्ट पटैल।

## दिल्ली

१ मि० देवीदास गान्धी २. लाला शङ्करलाल ३. रामानन्द सन्यासी ४. श्री अरिफ हरवी ४. श्री० एस. एन. साहनी इत्यादि।

## पंजाब

१. डा० परसराम २. डा० सत्यपाल ३. डा० मुहम्मद आलम ४. मौ० जाफर अली खां ५. डा० किचलू

## बम्बई और गुजरात

१. सरदार बल्लभभाई पटेल २. मि. मनीलाल कोठारी ३. मि. रामदास गान्धी ४. मि० के. एफ. नरीमैन ५ सेठ जमना लाल बजाज ६. डा० चन्दूलाल ७. मि० अमृतलाल सेठ ८. डा० मन्नू भाई ९. दरबर गोपालदास १०. प्रो० कीकाभाई देसाई ११. डा० चेत्राम १२. मि० जमनादास मेहता १३ मि० के. एम. मुंशी १४. मि० महादेव देसाई १५. मि. बेन्कर १६. मि० एल. बी. भोपटकर १७. स्वामी आनन्द १८. काका कालेलकर १९. महात्मा गांधी २०. अब्बास तैयब जी २१. सरोजिनी नायडू २३. कमला देवी चट्टोपाध्याय २३. अलीबहादुर खां

## मदरास

१ मि० प्रकाश २ मि० नागेश्वर राव ३. डा० पट्टाभी सीतारामैया ४ मि० कालेश्वर राव ५. मि० नारायन राव ६. मि० सी. राजगगोपालाचारी ७. मि. कोंडा वेन्कटरया

## बगाल

१ मि० सेन गुप्त २. डा० प्रमथ नाथ बनर्जी ३. प्रफुल्लचन्द घोष ४. मि. के पी. चक्रवर्ती ५. मि. यू एन. नियोगी ६. मि० पी एन धार ७ सुभाषचन्द्र बोस ८. प्रो० विजयकुमार भट्टाचार्य

## बिहार और उड़ीसा

१. मि० नारायण प्रसाद २. सेठ जीवनराम जी कलयान जी कोठाजी ३. बा० जगत नरायन लाल ५. बा० राजेन्द्र प्रसाद आदि

## मध्यप्रदेश

१. सेठ गोविन्दास २ पं० द्वारका प्रसाद मिश्र ३. पं० मक्खन लाल चतुर्वेदी ४. श्रीयुत अने आदि

इस समय तककरीब २ तीस हजार गिरफ्तारियां देश में हो चुकी हैं।

॥ समाप्तः ॥